**ऊपजै**—क्रि० अ० (सं० उपजन)–उत्पन्न हुए, उपजते हैं, जन्म लेते हैं। उ० मनि परतीति न ऊपजै, जीव वेसास न होइ। (सा० १२-५५-२)।

**ऊपनां**—क्रि० अ० (सं० उत्पन्न)–उत्पन्न हुआ, उपजा। उ० सचु पाया सुख ऊपनां। (सा० ५-२६-१)।

**ऊपनीं**—उत्पन्न हुई। (पा०प० ११०-३)

**ऊपरि**—क्रि० वि० (सं० उपरि)-आधार पर, सहारे, सतह पर, ऊपर। उ० सूली ऊपरि नट विद्या। (सा० २-२९-२)।

**ऊपरै**--(पा० सा० १६-२८-२)।

**ऊपिला**—उ० अंणीं ऊपिला खेल। (सा० ४५-३२-२)।

**ऊवरणां**—क्रि० अ० (सं० उद्धारण)—उद्धार, निस्तार। उ० कहूं न ऊवरणां (प० २४८-६)।

**ऊवरा**—क्रि० अ० (सं० उद्धारण, प्रा० उव्वारण, हि० उवरना)—उद्धार पाया, मुक्त हुआ। (पा० सा० १-१०-१)।

**ऊवरे**—मुक्त हुए, वच गए। उ० मैं वुनि करि सिरांनां हों रांम, नालि करम नहीं ऊवरे। (प० २०-१)।

**ऊवरै**—उद्धार होता है, मुक्त होता है। (पा० सा० १५-३७-१)।

**ऊवरौं**—उद्धार पाऊँ, मुक्त होऊँ। उ० जे जम आगैं ऊवरौं, तो जुरा पहूँती आइ। (सा० ४६-८-२)।

**ऊवरया**—उद्धार पा गया, वच गया। उ० तिणका वपुड़ा ऊवरया। (सा० ४-७-२)।

**ऊवारयौ**—क्रि० स० (सं० उद्धारण, हि० उवारना)—वचाया, उद्धार किया। उ० प्रहिलाद ऊवारयौ अनेक वार। (प० ३७९-१२)।

**ऊभर**—वि० (हि० उभरना)—उभरा हुआ, खाली। उ० ऊभर था ते सूभर भरिया। (प० २८१-२)।

**ऊभा**—क्रि० अ० (सं० ऊर्ध्व या उद्भवन, प्रा० उब्भा, गुज० ऊभू)—उठे हुए, खड़े हुए। उ० सवही ऊभा मेल्हि गया। (सा० १२-५-२)।

**ऊभी**—खड़ी हुई। उ० विरहनि ऊभी पंथ सिरि, पंथी वूझै धाइ। (सा० ३-५-१)।

**ऊरध**—वि० (सं० ऊर्ध्व)—ऊपर की ओर मुख वाले। उ० ऊरध पंकज थैं सूधा धरै। (प० ३६२-६)।

**ऊलंघे**—क्रि० स० (सं० उल्लंघन, हि० उलँघना)—डाँकते हैं। उ० ऊँचा चढ़ि असमान कूं, पेर ऊलंघे ऊड़ि। (सा० ५०-४-१)।

**ऊले**—वि० (देश०)–ऊलजलूल, अशिष्ट, वेसिरपैर का। उ० कहै कवीर विचार करि, ये ऊले व्योहार। (र० वा० ५८)।

**ऊषरायां**—क्रि० स० (हि० उखड़ना से)—किसी जमी हुई वस्तु को हटा कर जमा न रहने देना। उ० चींटी परवत ऊषरायां, ले राख्यौ चौड़ै। (प० १६१-५)।

**ऊसर**—वि० (सं० ऊषर)—वह जमीन जिसमें तृण या पौधा उत्पन्न न होता हो। उ० जस कासी तस मगहर ऊसर, हिरदै रांम सति होई। (प० ४०२-८)।

**ऊहां**—अव्य० (हि० वहाँ)—उस जगह, उस स्थान पर। (पा० प० १३०-१२)।

# ए

**ए**—सर्व० (सं० एष)—यह, ये। उ० ए पुर पटन ए गली, बहुरि न देखै आइ। (सा० १२-१-२), (सा० १४-४-२)।

**एई**—वि०—ये ही। उ० एई खेत सबनि का चरिगा। (पा० प० ३५३-३)।

**एउ**—सर्वं०—यह। उ० भूली मालिनीं हैं एउ। (पा० प० १८७-१)।

**एकंतरि**—क्रि० वि० ( सं० एकत्र )—इकट्ठा, एक जगह। उ० चंद सूर एकंतरि कीया। (प० २११-३)।

**एक**—वि० (सं०)—१. अनुपम, वेजोड़, २. एक ही, केवल एक, ३. कोई एक, ज़रा सा। उ० एक जु बाह्या प्रीति सूँ। (सा० १-६-२), (सा० १२-३८-२), (सा० ३-५-२)।

**एकन**—एक, किसी। (पा० प० १६४-६)।

**एकनि**—एक को, किसी को। (प० १०५-४)।

**एकहिं**—एक ही। (पा० प० २५-८)।

**एकहि**—एक ही। उ० जांनूं एकहि रांमां। (प० १२२-५)।

**एकहीं**—एक ही। उ० एकहीं रूप दीसै सब नारी। (प० ११८-३)।

**एका**—अद्वितीय, वेजोड। उ० ओ अगाध एका कहैं। (सा० ६-१-२)।

**एकु**—एक। उ० नाइकु एकु वनिजारै पांच। (पा० प० १२६-३)।

**एकैं**—( हि० एक+ही से एकइ )—एक ही ने, उसी ने। उ० एकैं किया निवासा। (प० ४४-२)।

**एकै**—एक को, एक ही, केवल एक। उ० एकै हरि के नाँव बिन। (सा० १२-२-२)।

**एको**—एक ही। (पा० प० १३३-८)।

**एकौ**—एक भी। उ० मन रे सरचौ न एकौ काजा। (प० २६४-१)।

**एक आध**—थोड़े, कोई-कोई, विरले ही। (सा० १-२०-२)।

**एक एक**—एक ही। (प० ५५-१)।

**एक दिनां**--एक न एक दिन। (सा० २-११-२)।

**एक सयान**—अद्वैतवादी, एक का ज्ञान रखने वाला। (बी० र० ३६-१)।

**एकइस**—वि० ( सं० एकविंशत्, प्रा० एक्कवीस, हि० इक्कीस)—बीस और एक। (बी० र० ४८-३)।

**एकज**—वि० ( सं० एक+एव, प्रा० ज्जेव)—एक ही, एक मात्र। (सा० ३-१३-२)।

**एकधूं**—क्रि० वि० (हि० एकधों)—एक समान, एक ही ढंग का। उ० भेष अनेक एकधूं कैसा, नांनां रूप धरै नट जैसा। (प० ११०-३)।

**एकबमेख**—वि० (सं० एकमेक)—एक ही, ईश्वर। उ० चित धरि एकबमेख। (सा० ४५-३७-१)।

**एकमेक**—वि० (सं०)—एक ही, नितांत एक में। उ० एकमेक ह्वै मिलि रह्या। (सा० २१-३-२)।

**एकसर**—वि०(हि० एक+सर)—अकेला उ० मरण बेर एकसर दुख पावै। (पा० प० १६७-४)।

**एकादसी**—सं० स्त्री० (सं० एकादशी)—प्रत्येक चांद्रमास के शुक्ल और कृष्ण

पक्ष की ग्यारहवीं तिथि जिस दिन व्रत करने वाले रात को जागते हैं। उ० नौमीं नेम दसमीं करि संजम, एकादसी जागरणां। (प० २५०-७)।

एता—वि० (सं० इयत्)—इतना, इस माया का। उ० काहे कौं एता किया पसारा। (प० ६४-३)।

एती—इतनी। उ० सोई करीम जे एती करै। (प० ३२७-५)।

एथि—क्रि० वि० (सं० इतः)—इधर, इस ओर। (सा० १२-५३-१ पाद टिप्पणी)।

एरंड—सं० पु० (सं०)—रेंड़, एक बड़ा पौधा जिसके बीजों से तेल निकाला जाता है। (पा० प० १५७-५)।

एह—सर्व० (सं० एषः)—यह। उ० पुड़ी ज बाँधी एह। (सा० १२-२०-१)।

एहि—वि०—यही। (पा० प० ११३-२)।

एही—सर्व०—यही। उ० आपैं आप आथिहै एही। (र०वा० १४)। वि०—यही। उ० मनिसा जनम कौ एही लाहु। (प० ३४८-२)।

एहु—सर्व० यह। उ० तब ओही ओहु एहु न होई। (पा० चौ० र० ३९-२)।

# ऐ

ऐंचै—क्रि० सं० (हि० खींचना, पू०हि० हींचना से ऐचना)—खींचता है। उ० जब धरि ऐंचै तब धरि चहई। (र० ३-६५)।

ऐंड़ी (अंड़ी)—वि० (हि० ऐंठा)—ऐंठा हुआ। उ० अंड़ी टेढ़ी जात। (पा० प० ७३-२)।

ऐ—वि० (हि० ये)—ये, निर्दिष्ट। उ० ऐ सबही अह लागया। (सा० ३५-१४-२)।

ऐक—वि० (सं० एक)—एक। उ० खंभा ऐक गइंद दोइ। (सा० १२-४२-१)।

ऐकत—एक तो, कोई-कोई तो। उ० ऐकत छाँड़ि जाँहि घर घरनीं। (प० १९२-९)।

ऐसा—वि० (सं० ईदृश)—इस प्रकार का, ऐसे ढंग का। उ० ऐसा कोई नां मिलै। (सा० ४३-१-१)।

ऐसहि—ऐसा ही। उ० जन जागे का ऐसहि नांण। (प० ३५२-३)।

ऐसी—इस प्रकार की। उ० ऐसी वेदन मुझ। (सा० ३-४२-२)।

ऐसें—इस प्रकार के। उ० गोविंद हम अैसें अपराधी। (पा० प० ४०-१)।

ऐसे—इस प्रकार के। उ० ऐसे लोगनि सूं का कहिये। (प० १४४-१)।

ऐसैं—क्रि० वि०—इस ढंग से। उ० कबीर ऐसैं ह्वै रह्या (सा० ४१-१३-२)

ऐसो—वि०—इसी प्रकार। उ० रांम ऐसो ही जांनि जपौ नरहरी। (प० ३७४-१)।

ऐसौ—वि० इस प्रकार का। उ० दास कबीर कौ ठाकुर ऐसौ। (प० १५४-६)।

**औरै**—और ही, दूसरे ही। उ० जे मन के औरै कांम। (सा० २४-१४-२)।

**औरों**—दूसरों। उ० औरों कौं प्रमोधतां। (सा० १७-१५-२)।

**औरति**—सं० स्त्री० (अ० औरत)—स्त्री। (प० ५६-५)।

**औलौ**—वि० (देश०)—असावधानी या लापरवाही से भरी। (प० २६६-४)।

**औलू**—क्रि० स० (हि० ओल)—आड़ से ओलना, परदा कर लूँ, छिपा लूँ। उ० इहि अंगि औलू भाइ जिसी। (सा० ३-३२-२ पादटिप्पणी)।

**औलौं**—वि० (सं० अवर)—नीचे का भी। (प० ८-४)।

**औलोती**—सं० स्त्री० (हि० ओलमना या ओलती)—ढलुवाँ पत्थर का वह भाग जहाँ से वर्षा का पानी नीचे गिरता है, ओरी। उ० घर जाजरी बलीडौ टेढौ, औलोती डर राइ। (प० २२-२)।

**औसर**—सं० पु० (सं० अवसर)—१ समय, काल, २ मौक़े पर। उ० औसर मुवा न कोइ। (सा० ४१-५-१)।

**औसरि**—मौक़े पर, समय पर। (सा० १२-२६-२)।

**औसेरि**—सं० स्त्री० (सं० अवसेरु, हि० अवसेर)—चिंता, उचाट, हैरानी, बेचैनी। उ० तेरी औसेरि आवै मोहि रे। (प० ५-२)।

# क

**कंक**—सं० पु० (सं० कर्कर, प्रा० कक्कर, हि० कंकड)—पत्थर का छोटा टुकड़ा। उ० जांसूं हिरदै की कहूं, सो फिरि मांडै कंक। (सा० ४३-६-२)।

**कंकर**—दे० 'कंक'। (पा०प० १३१-५)।

**कंगन**—सं० पु० (सं० कंकण)—कलाई में पहनने का आभूषण। (पा० प० १७-४)।

**कंगुरै**—सं० पु० (फ़ा० कंगुरा)—शिखर पर, चोटी पर। उ० धड़ सूली सिर कंगुरै, तऊ न विसारौं तुझ (सा० ४५-२६-२)।

**कंचन**—सं० पु० (सं० कांचन)—सोना, स्वर्ण। उ० कसणी दे कंचन किया, ताइ लिया तत सार। (सा० १-२८-२)।

**कंचुकी**—सं० स्त्री० (सं०)—अंगिया, चोली। उ० विना चोलनैं विना कंचुकी, विनहीं संग संग होई। (प० १५६-७)।

**कंठ**—सं० पु० (सं०)—गला, टेंटुआ। उ० काल कंठ तैं गहैगा, रूंधै दसूं दुवार। (सा० २-२६-२)।

**कंत**—सं० पु० (सं० कान्त)—पति, स्वामी, ईश्वर। उ० हँसि हँसि कंत न पाइए, जिनि पाया तिनि रोइ। (सा० ३-२९-१)।

**कंता**—दे० 'कंत'। पति, स्वामी। उ० सो स्यावज जिनि मारै कंता, जाकै रगत मांस न होई। (प० २१२-४)।

**कंथा**—सं० स्त्री० (सं०)- गुदड़ी, कथड़ी। उ० प्रगट कंथा गुपत अधारी, तामैं मूरति जीवनि प्यारी। (प० २०५-३)।

**कंद**—सं० पु० (फ़ा०)—जमाई हुई चीनी, मिश्री। उ० जोग मूल कौ देइ बंद, कहि कबीर थिर होइ कंद। (प० ३७७-७)।

**कंदमूल**—सं० पु० (सं० कंदमूल)—कंद और मूल। उ० कवीर जोगी वनि वस्या,, षणि खाये कंदमूल (सा० ४७-२-१)।

**कंदलि**—सं० पु० ( सं० कन्दल )—एक प्रकार का कचनार वृक्ष। उ० गोव्यंदे तुम्हारै वन कंदलि, मेरो मन अहेरा खेलै। (प० २१०-१)।

**कंदा**—सं० पु० (सं० कंद)—शकरकंद आदि जड़। उ० घर तजि वनखंडि जाइये खानि खइये कंदा। (प० १७८-३)।

**कंदू**—सं० पु० (सं० कर्दम, पा० कद्दम)–कीचड, पंक। उ० अगनि जु लागी नीर मैं, कंदू जलिया झारि। (सा० ४-५-१)।

**कंदूरी**—सं० पु० (फ़ा०)—वह खाना जिससे मुसलमान किसी पीर के नाम का फ़ातिहा करते हैं। उ० विसमल तांमस भरम कंदूरी, पंचूं भषि ज्यूं होइ सवूरी। (प० ६१-५)।

**कंद्रप**—सं० पु० (सं० कंदर्प)—कामदेव। उ० कंद्रप कोटि जाकै लांवन करैं, घट घट भीतरि मनसा हरैं। (प० ३४०-१६)।

**कंध**—सं० पु० (सं० स्कंध)–गले के पास का पीठ का ऊपरी भाग, कंधा। (पा० सा० १५-३०-१)।

**कंध न देइ**—मुहा०—सहारा नहीं देता। (वी० र० ५६-२)।

**कंधि**—कंधे पर। उ० कवीर सव जग हंटिया, मंदिल कंधि चढ़ाइ। (सा० ३७-१०-१)।

**कंपन**—क्रि० अ० (हि० कँपना)–काँपने। उ० सीस चरन कर कंपन लागे, नैंन नीर असराल वहै। (प० २४३-७)।

**कंपै**—काँपती है, धड़कती है। उ० घन गरजत कंपै मेरी छाती। (प० २७३-२)।

**कंवल**—सं० पु० (सं० कमल)—कमल। उ० चरन कंवल चित लाइये, रांम नांम गुन गाइ। (प० ५-१७)।

**कँवलपत्र**—सं० पु० (सं० कमलपत्र)—कमल का पत्ता। (वी० र० ७४-२)।

**कंवला**—सं० स्त्री० ( सं० कमला)—लक्ष्मी। उ० सेस नाग जाकै गरड़ समांनां, चरन कंवल कंवला नहीं जांनां। (प० ४९-४)।

**कंवला कंत**—सं० पु० (सं० कमला + कंत)—श्रीकृष्ण, विष्णु, ईश्वर। (पा० प० १३०-१०)।

**कँवारी**–वि० (सं० कुमारी, प्रा० कुँवारी) —अविवाहिता। उ० जव लग जीव परचा नहीं, कन्यां कँवारी जांणि। (सा० २४-२४-१)।

**कंवारी**—सं० स्त्री० (सं० कुमारी)—कुमारी कन्या। उ० संसारी साषत भला, कंवारी कै भाइ। (सा० ४२-२-१)।

**कंसा** (१)—सं० पु० ( सं० )—कांसा, मंजीरा। उ० कंसा नाद वजाव ले, धुंनि निमसि ले कंसा। (प० १५४-५)।

**कंसा** (२)—सं० पु० (सं०)—मथुरा के राजा उग्रसेन का पुत्र, कंस। (वी० र० ४५-१)।

**क**—दे० 'का'। (पा० प० ११०-१)।

**कउ**—दे० 'कूँ'। को। (पा० प० १२८-६)।

**कउवा**—दे० 'कऊवा'। कौआ। (पा० प० २८-५)।

**कऊवा**—सं० पु० (सं० काक, प्रा०काओ, हि० कौआ)—कौआ। उ० धौल मंद-

लिया, बैंल रबावी, कऊवा ताल वजावै। (प० १२-३)।

**कचा**—दे० 'काचा'। कच्चा। (सा० १२-३६-१)।

**कच्छ**—दे० 'कछ'। (पा० र० ३-६)।

**कछ**—सं० पु० (सं० कच्छप)—(१) कछुआ। उ० मद मछर कछ मछ, हरपि सोक तीरा। (प० ३२१-४)। (२) कच्छपावतार। उ० गंडक सालिक रांम न कोला, मछ कछ ह्वै जलहि न डोला। (र० वा० ५५)।

**कछु**—वि० (सं० किंचित, प्रा० किंची, पू०हि० किछु)—कुछ, कोई। उ० देखौ कर्म कवीर का, कछु पूरव जनम का लेख। (सा० ५-१२-१)।

**कछुआ**—दे० 'कछ'। कछुआ। (पा०प० ११४-६)।

**कछू**—दे० 'कुछ'। कुछ, कोई। उ० जो कुछ था सोई भया, अव कछू कह्या न जाइ। (सा० ५-१७-२)।

**कजरी**—सं० स्त्री० (सं० कज्जल)—वह गाय जिसकी आँखों के किनारे काला घेरा हो। (पा० सा० २६-२-१)।

**कजौड़ा**—सं० पु० (कज्जव+ड़ा)—कंजास, ढेर, समूह। उ० फूस कजौड़ा दूरि करि (सा० ४५-३६-२)।

**कटक**—सं० पु० (सं०)—दल, समूह। उ० राम नाम जाण्या नहीं, पाल्यो कटक कुटुंव। (सा० १२-३३-१)।

**कटावै**—क्रि० स० (हि० काटना से)—कटवावे। उ० पेड़ा रोटी खाइ करि, गला कटावै कौंण। (सा० २२-१२-२)।

**कटि**—क्रि०अ० (सं० कर्त्तन, हि०कटना)—कटकर। उ० जौर षुदाइ तुरक मोहि करता, तौ आपै कटिकिन जाई। (प० ५६-४)।

**कटी**—कट गई। (पा०सा० ३२-३-१)।

**कटै**—कटता है, दूर होता है। उ० गुण गायें गुण ना कटै, रटै न राम वियोग। (सा० २-२८-१)।

**कटोरा**—सं० पु० (हि० कांसा+ओरा (प्रत्य०)—कसोरा, धातु का प्याला। उ० आप कटोरा आपै थारी, आपैं पुरिखा आपैं नारी। (प० ३३१-३)।

**कठठाई**—क्रि० अ० (हि० काठ+आना (प्रत्य०)—कठियाता है, काठ की भाँति कड़ा हो जाए। उ० सापित सण का जेवड़ा, भींगीं सूं कठठाइ। (सा० १७-११-१)।

**कठवन**—सं० स्त्री० (हि० काठ+औता (प्रत्य०)—कठौता। उ० इत उत चित-वत कठवन लीन्हां, मांस चलवनां डऊवा हो राम। (प० २०-५)।

**कठिन**—वि० (सं०)—दुष्कर, दुःसाध्य। उ० जौ रिझऊँ तौ महा कठिन है, विन रिझयें थैं सब खोटी। (प० ५४-५)।

**कठिनाई**—सं० स्त्री० (सं० कठिन+आई)—मुश्किल। उ० कवीर कठिनाई खरी, सुमिरंता हरि नाम। (सा० २-२६-१)।

**कठिया**—सं० स्त्री० (हि० कंठ=तट, किनारा)—एक प्रकार की भांग जो झेलम नदी के किनारे वहुत होती है। उ० मुठी एक मठिया मुठि एक कठिया, संगि काहू कै न जाइ। (प० ३१५-२)।

**कठोर**—वि० (सं०)—निर्दय, निष्ठुर। उ० कहै कवीर कठोर कै, सबद न लागै सार। (सा० ५५-७-१)।

**कड़ई**—वि० (सं० कटुक, प्रा० कडुअ,

हि० कड़ुई)—कटु, अप्रिय स्वाद की। उ० कबीर कड़ई बेलड़ी, कड़वा ही फल होइ। (सा० ५८-५-१)।

**कड़छी**—सं० स्त्री० ( सं० कर+रक्षा, हि० कलछी )—बड़ा चम्मच जिससे दाल आदि परसते हैं, कलछी। उ० जूठी कड़छी अंन परोस्या, जूठे जूठा खाया। (प० २५१-६)।

**कड़वा**—दे० 'कड़ई'। कटु, अप्रिय। (सा०५८-५-१)।

**कड़वापन**—सं० पु० (सं० कटुक+पन) —कड़ुवापन, अप्रियता। उ० तूंबी, अठसठि तीरथ न्हाई, कड़वापन तऊ न जाई। (प० २७७-३)।

**कड़िया**—सं० स्त्री० (हि० कड़ा से)—जंजीर, सलाख़ ( पा० सा० १६-३८-२)।

**कड़ियाली**—सं० स्त्री० (सं० कलिकारी, हि० करियारी)—लगाम। उ० मुखि कड़ियाली कुमति की, कहण न देई राम। (सा० १६-४-२)।

**कड़ुवापन**—दे० 'कड़वापन'। (पा०सा० ३१-११-२)।

**कत**—अव्य० (सं० कुतः, प्रा० कुतो)—क्यों, किसलिए, किस प्रकार। उ० समंद समाना बूंद मैं, सो कत हेरया जाइ। (सा० ७-४-२)।

**कतहुँ**—कहीं। (पा० चौ० र० १६-२)।

**कतहूँ**—कहीं, किसी जगह भी। उ० जे तुम्ह कृपा करौ जग जीवन, तौ कतहूँ भूलि न परिये। (प० २६७-२)।

**कतरनीं**—सं० स्त्री० ( हि० कतरना)—काटने वाला एक औज़ार, कैंची। (पा० प० ६४-३)।

**कतरैं**—क्रि० स० (सं० कृंतन)-काटना। उ० स्यंघ बैठा पान कतरैं। (प० १२-५)।

**कतेब**—सं० पु० ( अ० किताब ?)—पुस्तक, क़ुरान। उ० जन कबीर ऐसा असवारा, वेद कतेब दहूँ थैं न्यारा। (प० २५-४)।

**कथणीं**—सं० स्त्री० ( सं० कथन+ई ) —कथन, कहना। उ० कथणीं बिना करणीं कौ अंग। (सा० १९-शीर्षक)।

**कथत सुनत**—मुहा०—कहना-सुनना। उ० हरि गुंन कथत सुनत बौरांनूं। (प० १४७-६)।

**कथनीं**—दे० 'कथणीं'। बात। (पा० सा० ३३-४-१)।

**कथसि**—दे० 'कथिसि'। कहता है। (पा० प० १८०-२)।

**कथा**—सं० स्त्री० ( सं० )—गुणगान (भगवान का), बात। उ० अनिन कथा तनि आचरी हिरदै, त्रिभुवन राइ। (सा० ५-२९-२)।

**कथि (गया)**—क्रि० स० (हि० कथना, कहना)—कह गया, कह चुके हैं। उ० कबीर कहै मैं कथि गया, कथि गया ब्रह्म महेश। (सा० २-२-१)।

**कथिया**—कहा। उ० हरि पद दुरलभ अगम अगोचर, कथिया गुर गमि बिचारा। (प० २६७-३)।

**कथिसि**—कहता है, बकता है। उ० तौ पंडित का कथिसि गियाना। (प० ३८-२)।

**कथी**—कही। उ० कथणीं कथी तौ क्या भया जे करणीं नां ठहराइ। (सा० १८-१-१)।

**कथे**—कहे। (पा० र० ११-३)।

**कथै**—कहो, बखानो। उ० ऐसा अद्-

भुत जिनि कथै, अद्भुत राखि लुकाइ। (सा० ८-३-१)।

**कथौ**—कहो। उ० फूटा कुंभ जल जलहि समांनां, यहु तत कथौ गियानीं। (प० ४४-५)।

**कथीर**—सं० पु० (सं० कस्तीर, प्रा० कत्थीर)—रांगा। उ० पहली काच कथीर था, फिरता ठांवै ठाउं। (सा० ५०-८-२)।

**कदली**—सं० स्त्री० (सं०)–केला, शरीर। उ० गगन गरजि अंमृत चवै, कदली कवल प्रकास। (सा० ५-४०-१)।

**कदाचि**—क्रि० वि० (सं० कदाचित्)—कभी, शायद कभी। उ० राग द्वेष दहूँ मैं एक न भापि, कदाचि ऊपजै तौ चिता न राषि। (प० १०७-३)।

**कद्दू**—सं० पु० (फ़ा०)—कद्दू, लौकी। (सा० ४६-१६-नो०३२)।

**कदे**—अव्य० (सं० कदा)—कब, किस समय। उ० उस संम्रथ का दास हौं, कदे न होइ अकाज। (सा० ११-१७-१)।

**कनक**—सं० पु० (सं०)—सोना। उ० रांम नांम बिन बूडिहै, कनक कांमणी कूप। (सा० १६-१६-२)।

**कनड़ापा**—सं० पु० (सं० कृष्णपाद)—प्रसिद्ध योगी कृष्णपाद। उ० हसती छोड़ा गांव गढ़ गूडर, कनड़ापा इक आगी। (प० २६६-३)।

**कनफूंका**—सं० पु० (हि० कान+फूंक)–कान फूंक कर दीक्षा देने वाला योगी। (पा० प० १६५-६)।

**कनराई**–वि० (सं० काण, हि० कानड़ा)–कानी, कम बिगड़ी हुई। उ० हिन्दू तुरक दोऊ रह तूटी, फूटी अरू कनराई। (प० ५८-७)।

**कनाऊ**—सं० पु० (?)—बरतन। (बी० र० २६-२)।

**कनिहार**—सं० पु० (सं० कर्णधार, प्रा० कण्णहार)—पतवार पकड़ने वाला, मल्लाह। उ० नाद व्यंद की नावरी, रांम नांम कनिहार। (प० १८-११)।

**कनीर**—सं० पु० (सं० कणेर)—कनेर का फूल। उ० जालूं कली कनीर की, तन रातौ मन सेत। (सा० ४२-१-२)।

**कन्यां**—सं० स्त्री० (सं० कन्या)—क्वांरी लड़की। उ० जब लग पीव परचा नहीं, कन्यां कँवारी जांणि। (सा० २४-२४-१)।

**कन्या**—दे० 'कन्यां'। (पा० सा० १५-७३-१)।

**कपट**—सं० पु० (सं०)—छल, दंभ। उ० कबीर तहाँ न जाइए, जहाँ कपट का हेत। (सा० ४२-१-१)।

**कपटी**—वि० (सं०)—कपट करने वाला (सा० ४२-शीर्षक)।

**कपड़**—दे० 'कपड़ा'। उ० काया मंजन क्या करै, कपड़ धोइम धोइ। (सा० १२-५३-१)।

**कपड़ा**—सं० पु० (सं० कर्पट, प्रा० कप्पट, कप्पड़)–वस्त्र, कपड़ा, पहनावा। उ० उजल कपड़ा पहरि करि, पान सुपारी खांहि। (सा० १२-५४-१)।

**कपाट**—सं० पु० (सं०)—किवाड़, द्वार। उ० पाषंड भरंम कपाट खोलि कैं, अनभै कथा सुनाई। (प० १८६-५)।

**कपास**—सं० पु० (सं० कर्पास)—रूई का पौधा। उ० गाडर आंणीं ऊनकूं,

बांधी चरै कपास। (सा० १७-३-२)।

**कपूर**—सं० पु० (सं० कर्पूर)—कपूर नामक प्रसिद्ध द्रव्य। उ० छांड़ि कपूर गांठि विष बांध्यौ, मूल हुवा ना लाहा। (प० १३४-७)।

**कप्पड़ा**—दे० 'कपड़ा'। वस्त्र। उ० पासि बिनंठा कप्पड़ा, क्या करै बिचारी चोल। (सा० १-२४-२)।

**कफ**—सं० पु० (सं०)—बलगम, श्लेष्मा। (प० ५-नो०-६)।

**कब**—क्रि० वि० (सं० कदा)—किस समय। उ० माधौ कब करिहौं दया। (प० ३०८-१)।

**कबलगि**—कब तक। (पा० सा० १५-७१-२)।

**कबहुं**—कभी। (पा० प० १७-६)।

**कबहुंक**—कभी भी। (पा० सा० ३-४-२)।

**कबहूँ**—कभी भी। उ० रात दिवस कै कूकणैं, (मत) कबहूँ लगै पुकार। (सा० २-१६-२)।

**कबहू**—कभी भी। उ० इहि भांति भयानक उद्र में, उद्र न कबहू छंछरै। (सा० ३५-१-५)।

**कबर**—क्रि० वि० (हि० कब+रे)—अरे! कब तक। उ० एक सबद कहि पीव का, कबर मिलैगे आइ। (सा० ३-५-२)।

**कबरु**—उ० पपीहा ज्यूँ पिव पिव करौं, कबरु मिलहुगे राम। (सा० ३-२४-२)।

**कबाइ**—सं० पु० (अ० कबा, हि० कबाय)—एक ढीला पहनावा। उ० एकज दोसत हम किया, जिस गलि लाल कबाइ। (सा० १३-११-१)।

**कबि**—सं० पु० (सं० कवि)—कविता करने वाला। (पा० प० ४३-६)।

**कबित**—सं० पु० (सं० कवित्व)—कविता का छंद-विशेष। (पा० प० ८५-५)।

**कबिता**—दे० 'कविता।' (पा०प० ८५-५)।

**कबिरा**—दे० 'कबीर'। (पा० सा० ६-४-२)।

**कबिरै**—कबीर से। (पा०सा० ६-४-२)।

**कबिलास**—दे० 'कविलास'। (पा० प० १५५-३)।

**कबीनैं**—क्रि० स० (हि० करना)—रचते-रचते। उ० कवि कबीनैं कविता मूये, कापड़ी के दारौं जाई। (प० ३१७-५)।

**कबीर**—सं० पु० (अ०)—बड़ा, श्रेष्ठ, कवि-विशेष। उ० कहै कबीर कछू बिलम न कीजै, कौनै देखी काल्हि। (प० ३१२-८)।

**कबीरै**—कबीर ने। उ० तहाँ कबीरै मठ-रच्या, मुनि जन जोवैं बाट। (सा० १०-३-२)।

**कबीरा**—दे० 'कबीर'। (पा० प० ४८-८)।

**कबीरैं**—(पा० प० ११८-१०)।

**कबुलावैं**—क्रि० स० (हि० कबूलना से)—स्वीकार कराया करता है। (बी० र० ४६-७)।

**कबोल**—सं० पु० (हि० कुबोल)—बुरा बोल। (सा० ३७-३-नो० ४)।

**कमंडल**—सं० पु० (सं० कमंडलु)—सन्यासियों का जल पात्र। उ० कया कमंडल भरि लिया, उज्जल निर्मल नीर। (सा० ७-१-१)।

**कमल**—दे० 'कँवल'। (पा० प० २४-२)।

**कमांण**—सं० स्त्री० (फ़ा०)—धनुप। उ० सतगुरु लई कमांण करि, वांहण लागा तीर। (सा० १-६-१)।

**कमाइ करि**—क्रि० स० (हि० काम से)—संचय कर, कमा करके। उ० पहली बुरा कमाइ करि, वाँधी विप की पोट। (सा० २-१६-१)।

**कमाई**—सुधार कर तैयार किया। उ० कुँभरा एक कमाई माटी, वहु विधि जुगति वणाई। (प० १०५-२)।

**कमाया**—उपार्जन किया। उ० वरियाँ वीती वल गया, अरू बुरा कमाया। (स० ४६-२६-१)।

**कमांन**—दे० 'कमांण'। धनुप। (पा० प० ४-४)।

**कमांनहिं**—धनुप को। (पा० सा० २२-४-२)।

**कमिवखत**—सं० स्त्री० (फ़ा० कमवख्ती)—वदनसीवी, दुर्भाग्य, अभाग्य। उ० नैंक नजरि हम ऊपरि नांही, क्या कमिवखत हंमारे। (प० ३२३-३)।

**कमींनां**—वि० (फ़ा०)—ओछा, नीच। उ० आइ हमारैं कहा करौगी, हम तौ जाति कमींनां। (प० २७०-६)।

**कमोदनीं**—सं० स्त्री० (सं० कुमुदिनी)—कुंई। उ० कमोदनीं जलहरि वसै, चंदा वसे अकासि। (सा० ४४-१-१)।

**कया**—दे० 'काया'। शरीर। उ० कया कमंडल भरि लिया, उज्जल निर्मल नीर। (सा० ७-१-१)।

**करंक**—सं० पु० (सं०)—पंजर, ठठरी। उ० नां जांणौं किस व्रिष तलि कूड़ा होइ करंक। (सा० ५४-७-२)।

**करंककी**—सं० पु० (सं०)—मस्तक की, माथे की, हड्डियों की। उ० लेखणि करूं करंककी लिखि-लिखि राम पठाऊँ (सा० ३-१२-२)।

**करंत**—क्रि० स० (सं० करण)—करते-करते। (पा० सा० १६-२४-२)।

**करंतड़ा**—वि० (हि० करना से)—करने वालों का। उ० आज ही कालिह करंतडां, औसर जासीं चालि। (सा० ४६-५-२)।

**करंता**—दे० 'करंत'। करते-करते। उ० मुनियर पीर डिगंवर मारे, जतन करंता जोगी। (प० १८७-३)।

**कर (१)**—सं० पु० (सं०)—हाथ। उ० कर गहि केस करै जौ घाता, तऊ न हेत उतारै माता। (प० १११-४)।

**करां**—हाथ के। उ० पैर विन निरति करां विन वाजै। (प० १६५-४)।

**कर (२)**—सम्बन्ध कारक चिह्न—का। (पा० र० ४-६)।

**कर (३)**—क्रि० स० ( हि० करना )—करके। (पा० प० १२२-८)।

**करई**—करता है, लाता है। उ० राति दिवस न करई निद्रा। (प० २०६-२)।

**करउं**—दे० 'करौं'। करूँ। (पा० प० २२-३)।

**करउ**—करता हूँ। (पा० प० ८७-६)।

**करणें ( जोग )**—करने। उ० नां कुछ किया न करि सक्या नां करणें जोग सरीर। (सा० ३८-१-१)।

**करत**—करते। उ० जिनि मानिष तैं देवता, करत न लागी वार। (सा० १-२-२)।

**करतां**—करता हुआ। उ० दैहि पईसा व्याज कौं, लेखाँ करतां जाइ। (सा० १७-७-२)।

**करता (१)**—करता हुआ। उ० तूं तूं करता तूं भया, मुझ मैं रही न हूँ।

(सा० २-६-१)।

**करती**—करती है। (पा० सा० १६-२६-१)।

**करते**—करते हुए। (पा० प० ८०-४)।

**करतौं**—करते थे। (सा० ४६-१६-नो०)।

**करसी**—करोगे या करेगा। उ० अब की घरी मेरो घर करसी। (प० २२६-१)।

**करहिं**—करते हैं। (पा० प० १५५-३)।

**करहिंगे**—करेंगे। (पा० सा० ८-१-१)।

**करहि**—करता है। (पा० प० ६१-३)।

**करहीं**—करते है। (पा० प० ७७-५)।

**करहु**—करो। (पा० प० ४१-७)।

**करहू**—करो। (पा० र० १२-८)।

**करि** (१)—करके। उ० तन रत करि मैं मन रत करिहूँ, पंच तत बराती। (प० १-३)।

**करिछै**—करेगा। (पा० प० १६७-१)।

**करिया**—कर दिया। (पा० प० ११२-४)।

**करिलै**—कर लो। उ० तहां प्रभू पाइसि करिलैं च्यंत। (प० ३२८-११)।

**करिहूँ**—करूँगी, करूँ। उ० तन रत करि मैं मन रत करिहूँ, पंच तत बराती। (प० १-३)।

**करिहै**—करेगा। उ० नां जांनू का करिहै पीव। (प० ३६०-३)।

**करिहौं**—करूँगा। (पा० प० ५-३)।

**करिहौ**—करोगे। उ० माधौ कब करिहौ दया। (प० ३०८-१)।

**करी**—किया, की। उ० जब गोविंद कृपा करी, तब गुर मिलिया आइ। (सा० १-१३-२)।

**करीजै**—कीजिए। उ० कबीर संगति साध की, वेगि करीजै जाइ। (सा० २८-२-१)।

**करूं** (१)—कर दूँ, बनाऊँ। उ० लेखणि करूं करंककी, लिखि लिखि राम पठाऊँ। (सा० ३-१२-२)।

**करे**—करता है। उ० कबीर सूता क्या करे, जागि न जपै मुरारि। (सा० २-११-१)।

**करैं**—करते है। उ० गोरप भरथरी गोपीचंदा, ता मन सौं मिलि करैं अनंदा। (प० ३३-६)।

**करैंगे**—करेंगे। (पा० सा० १५-५६-१)।

**करै**—करता है। उ० कबीर सूता क्या करै, काहे न देखै जागि। (सा० २-१२-१)।

**करैगा**—करेगा। (पा० सा० २-१४-२)।

**करौं**—करूँ। उ० चरननि लागि करौं बरिआई, प्रेम प्रीति राखौं उरझाई। (प० ३-४)।

**करौ**—करो। (पा० प० १५८-२)।

**करक**—सं० पु० (हि० कड़क)—रुक रुक कर होती हुई पीड़ा, कसक। उ० लागी चोट सरीर मैं, करक कलेजे मांहि। (सा० ४०-५-२)।

**करकच**—सं० पु० (देश०)—झगड़ा। (पा० प० १११-६)।

**करकस**—दे० 'करकच' झगड़ा। उ० अढाई मैं जे पाव घटै तौ, करकस करै बजहाई। (प० १६३-५)।

**करगह**—दे० 'करगहि'। (पा० प० १५०-३)।

**करगहि**—सं० पु० (फ़ा० कारगह, हि० करगह)—जुलाहों के कारख़ाने की नीची जगह। उ० करगहि बैठि कबीरा नाचै। (प० १६-६)।

**करगी**—सं० स्त्री० (हि० कर + गहना)—बंधन, पाश। (बी० र० १०-१)।

**करछी**—दे० 'कड़छी'। (पा० प० १९२-६)।

**करज**—सं० पु० ( अ० कर्ज़ )—ऋण, उधार। (पा० प० १९५-१२)।

**करणीं**—वि० ( सं० करणीय )—कर्त्तव्य करने योग्य। (सा० १८-शीर्षक)।

**करतब**—सं० पु० (स० कर्त्तव्य)—करतूत, करनी। उ० जोरत कटक जु घेरत सब गढ, करतब झेली झेला। (प० ३१९-३)।

**करता** (२)—स० पु० ( सं० कर्त्ता )—परमेश्वर। उ० जे मन राखै जतन करि, तौ आपैं करता सोइ। (सा० १३-१०-२)।

**करता कौ**—विधाता की, कर्त्ता की। उ० करता की गति अगम है, तूं चलि अपणैं उनमान। (सा० ८-४-१)।

**करतार**—सं० पु० (सं० कर्त्तार)—ईश्वर। उ० आपा मेट जीवत मरै, तौ पावै करतार। (सा० १-२६-२)।

**करतारा**—ईश्वर। (पा० प० १०३-५)।

**करतारि**—ईश्वर। उ० नांनां वांणि बोलिया, जोति धरी करतारि। (सा० ३३-४-२)।

**करतूता**—दे० 'करतूति'। (पा० र० ६-२)।

**करतूति**—सं० स्त्री० (हि० करना+ऊत)—करनी, कर्म। उ० कबीर भेष अतीत का, करतूति करै अपराध। (सा० २७-१-१)।

**करद** (१)—सं० स्त्री० (फ़ा० कारद)—छुरी या बड़ा छुरा। उ० दिल थैं दींन विसारिया, करद लई जब हाथि। (सा० २२-७-२)।

**करद** (२)—क्रि० स० (हि० करना)—करता है। उ० पंजर जसि करद दुसमन, मुरद करि पैमाल। (प० २५८-२)।

**करदन**—दे० 'करदावूद'। (प० ८७-७)।

**करदावूद**—करती है। उ० असमांन ग्यांनैं लहंग दरिया, तहां गुसल करदावूद। (प० २५८-७)।

**करनीं**—सं० स्त्री० (हि० करना)—करतूत, करतब। उ० जोनि उपाइ रची द्वै धरनीं, दीन एक बीच भई करनीं। (प० ५६-३)।

**करबाल**—दे० 'करवाल'। (पा० र० ८-४)।

**करबै**—सं० पु० (सं० करक, हि० करवा)-मिट्टी का टोंटीदार लोटा। उ० कांचै करबै रहै न पांनीं, हंस उड़्या काया कुम्हिलांनीं। (प० ३६०-२)।

**करम**—सं० पु० (सं० कर्म)-कार्य, कृत्य, करणी। उ० कोटि करम फिल पलक मैं, (जब) आया हरि की ओट। (सा० २-१९-२)।

**करमहि**—कर्म को। (पा०प० १५६-६)।

**करमां**—दे० 'करम'। कर्मो। (पा० प० १५८-१०)।

**करमियाँ**—वि० (सं० कर्मी)—कर्म करने वाले, कर्मठ लोग। उ० कबीर मूंडठ करमियाँ, नष सिष पाषर ज्यांह। (सा० ५५-५-१)।

**करमो**—सं० पु० (सं० कर्म)—कर्मफल। उ० तिनकूं होय सवाय करमो। (र० ५-४१)।

**करमौं**—कर्मफल। उ० करमौं के वसि जीव कहत हैं। (प० २९३-३)।

**करवट**—सं० स्त्री० ( सं० कर्वट )—वह स्थिति जो पार्श्व के बल लेटने में हो। (पा० प० १९-२)।

**करवत**—सं० पु० ( सं० करपत्र )—वे प्राचीन आरे या चक्र जिनके नीचे लोग शुभ फल की आशा से प्राण देते थे। (पा० प० १६-३)।

**करवा**—दे० 'करवै'। टोंटीदार लोटा। (पा० प० १६७-५)।

**करवैं**—दे० 'करवै'। (पा० प० ७०-४)।

**करवाल**—सं० पु० (सं०)–तलवार। उ० जो आवध गुर ग्यांन लखावा, गहि करवाल धूप धरि धावा। (र० ५-४५)।

**करहल**—क्रि० स० (?)—क्रीड़ा की। उ० आंब कै बौरै चरहल करहल, निबिया छोलि छोलि खाई। (प० १७७-७)।

**करहा (१)**—सं० पु० (देश०)—सफ़ेद सिरिस का वृक्ष। उ० अस हरि जाहु रांम के करहा, प्रेम प्रीति ल्यौं लाये रे। (प० ७६-२)।

**करहा (२)**—सं०पु० (सं० करभ)–ऊँट। उ० ह्वै थर चढ़ि गयौ रांड को करहा, मनहु पाट की सैली रे। (प० ७६-४)।

**कराइ**—क्रि० स० (हि० करना का प्रे० रूप)—करने में लगाकर। (पा० प० १७८-५)।

**कराउँ**—कराता हूँ, करता हूँ। उ० जिहि जिहि भेषां हरि मिलैं, सोइ सोइ भेष कराउँ। (सा० ३-४१-२)।

**कराया**—करवाया। उ० तौ भीतरि खतनां क्यूँ न कराया। (प० ४१-१०)।

**कराँहि**—कराते हैं, करते हैं। उ० मान सरोवर सुभर जल, हंसा केलि कराँहि। (सा० ५-३६-१)।

**कराड़ै**—सं० पु० (सं० कराल=ऊँचा, हि० करारा)—नदी का ऊँचा किनारा जो कटने से बने। उ० ठाढ़ी माइ कराड़ै टेरै, है कोई ल्यावै गहि रे (प० १५१-२)।

**करारी**—सं० पु० (अ० करार)—धैर्य, संतोष। उ० टुक दम करारी जे करैं, हाजिरां सूर खुदाइ। (प० २५७-६)।

**कराल**—वि० (सं०)—भयंकर, विकराल (पा० प० १४५–६)।

**कराहै**—क्रि० अ० (अ० कराहत)—आह भरता है। (पा० सा० २–१२–२)।

**करि (२)**—सं० पु० (सं० कर)—हाथ में उ० सतगुरु लई कमांण करि, वांहण लागा तीर। (सा० १–६–१)।

**करिमत**—स्वमतानुसार। (बी० र० ३६-२)।

**करींम**—सं० पु० (अ० करीम)—ईश्वर, कृपामय। उ० कर्म करींम भये कर्तूता वेद कुरान भये दोऊ रीता। (र० ५-२१)।

**करीम**—दे० 'करींम'। (पा० प०–८७-१०)।

**करीमां**—दे० 'करींम' उ० करम करीमां लिखि रह्या, अब कछू लिख्या न जाइ। (सा० ३५–७–१)।

**करीला**—सं० पु० (अ० करीना)—क्रम, तरतीब। उ० पंचूं भइया भये सनमुखा, तब यहु पांन करीला। (प० १०६-६)।

**करुणां कारणि**—सं० स्त्री० (सं० करुणा) दया–दृष्टि के लिए। उ० रंचक करुणां कारणि केसो, नांव धरण कौं तोहीं। (प० ३६-४)।

**करुणांमय**—वि० (सं० करुणामय)—दयालु, कृपालु, ईश्वर। उ० कहै कबीर करुणांमय आगैं। (प० २२३-७)।

करू (२)—वि० (सं० कटुक, हि० कड़ुआ)—अप्रिय, कड़ुआ। उ० कवन साच कवन है झूठा, कवन करूं को लागै मीठा। (र० ३–८६)।

करूप—वि० (सं० कुरूप)—बदसूरत, बेडौल। उ० रांम भगति विन कुचल करूप। (प० १२५–८)।

करेजा—सं० पु० (सं० कालेय—जिगर)-हृदय, दिल। (पा० प० १६५–४)।

करेजै—दे० 'कलेजै'। दिल में। (पा० सा० १–६–२)।

करोड़ि—वि० (सं० कोटि)—करोड़, वहुत धन सम्पत्ति। उ० नागे हाथू ते गये, जिनकै लाख करोड़ि। (सा० १२-३७–२)।

करोड़ी—दे० 'करोड़ि'। (पा० प० ४२-५)।

करोरा—सं० पु० (हि०)—करोड़पति। (वी० र० ६६-८)।

करोरि—दे० 'करोड़ि'। (पा० सा० १५-८-२)।

कर्तूता—सं० स्त्री० (हि० करना + ऊत (प्रत्य०))—करतूत, करनी से। उ० कर्म करीम भये कर्तूता, वेद कुरान भये दोऊ रीता। (र० ५-२१)।

कर्म—सं० पु० (सं०)—कार्य, कर्म का फल, भाग्य। उ० आस नहीं पूरिया रे, रांम विन को कर्म कारणहार। (प० ११६-१)।

कर्मनां—क्रि० वि० (सं० कर्मन् से)—कर्म से। (पा० सा० ३–७-२)।

कलंक—सं० पु० (सं०)—लांछन, बदनामी, दोष। उ० काल पासि जु मुगध बांध्या, कलंक कांमिनीं लागि। (प० २४५-६)।

कल—सं० स्त्री० (सं० कला?)—पुरजा, ढंग। (पा० सा० १६-३३-२)।

कलउ—दे० 'कलिजुग'। कलिकाल। (पा० प० १४३-६)।

कलतर—सं० पु० (हि० कल + दार)—कलदार, वह सिक्का जो आवाज करे। उ० कहा भयौ व्यौपार तुम्हारै, कलतर बढ़ै सवाया। (प० १०८–२)।

कलप—सं० पु० (सं० कल्प)—काल का एक विभाग जो ब्रह्मा का एक दिन है। उ० सहज समाधें सुख मैं रहिबौ, कोटि कलप विश्राम। (प० ६-२)।

कलपत—क्रि० अ० (सं० कल्पन, हि० कलपना)—दुःख की कल्पना करते-करते-कलपते-कलपते। उ० मनमथ करम करै असरारा, कलपत बिंद धरै तिहि द्वारा। (र० ५-५४)।

कलपै—विलाप करता है। उ० जाकी दिले में हरि वसै, सो नर कलपै कोइ। (सा० ३५-१८-१)।

कलपनां—सं० स्त्री० (सं० कल्पना)—विचार, ध्यान। उ० काल कलपनां मेटि करि, चरनूं चित राखै। (प० ३६३-६)।

कलमां—सं० पु० (अ० कलमा)—मुसलमान धर्म का मूलमंत्र। उ० गुरमुखि कलमां ग्यांन मुखि छूरी, हुई हलाल पंचूं पुरी। (प० २५६-३)।

कलमैं—दे० 'कलमां'। कलमा से। उ० रोजा करै निवाज गुजारैं, कलमैं भिसत न होई। (प० २५५-५)।

कलवारिन—सं० स्त्री० (सं० कल्यपाल)-कलवार जाति की कन्या जो शराब बनाती और बेचती है। (पा० प० १६४-५)।

**कलस**—सं० पु० (सं० कलश)—घड़ा। उ० कंचन कलस उठाइ लै मंदिर रांम कहे विन धूरो रे। (प० ८५-२)।

**कलसु**—सं० पु० (सं० कलश)-मंदिरादि का कंगूरा जो कलश की आकृति का होता है। (सा० ४६-१८-नो०-२८)।

**कला**—सं० स्त्री० (सं०)—(१) कौशल। उ० नटे वहु रूप खेलै सब जांनैं कला केर गुन ठाकुर मांनैं। (र० ३-२६)। (२) मानव-शरीर के १६ आध्यात्मिक विभाग, ५ ज्ञानेन्द्रिय, ५ कर्मेन्द्रिय, ५ प्राण, मन या बुद्धि। उ० कला अतीत आदि निधि निरमल। (प० १५७-२)।

**कलानिधि**—सं० पु० (सं०)—भगवान, कलानिधान। उ० रांम मोहि सतगुर मिलै अनेक कलानिधि, परम तत सुखदाई (प० १८९-१)।

**कलापी**—सं० पु० (सं० कलापिन्)—झुंड में रहने वाले लोग जो मयूरपिच्छ धारण करते हैं। उ० इक हूंहि दीन एक देहि दांन, इक करैं कलापी सुरा पांन। (प० ३८६-५)।

**कलाल**—सं० पु० (सं० कल्यपाल)—कलवार, मद्यविक्रेता। उ० कबीर पीवण दुलभ है, मांगै सीस कलाल। (सा० ६-२-२)।

**कलाली**—सं० स्त्री० दे० 'कलाल'। मद्य वेचने वाली। उ० काया कलाली लांहनि करिहूं, गुरू सवद गुड़ कीन्हां (प० १५५-३)।

**कलि**—सं० पु० (सं०)—कलियुग। उ० कलि का स्वामी लोभिया, पीतलि धरी पटाइ। (सा० १७-६-१)।

**कलिजुग**—दे० 'कलियुग'। कबीर कलि-जुग आइ करि, कीये वहु तज भीत। (सा० ११-१३-१)।

**कलित**—सं० स्त्री० (सं० कलत्र)—स्त्री भार्या। उ० कांसिक डूंवा सुत कलित दाझण वारंवार। (सा० १७-२२-२)।

**कलियाँ**—सं० स्त्री० (सं० कली)— खिले फूल। (सा० ४६-९-नो०-११)।

**कलियुग**—सं० पु० (सं०)—चारों में चौथा युग। उ० कलियुग ह लड़ि पड़्या मुहकम मेरा वाछ। (सा १-५-२)।

**कली**—सं० स्त्री० (सं०)—(१) [illegible] खिला फूल। उ० रज वीरज की कली तापरि साज्या रूप। (सा० १६-१९- (२) ऐसी कन्या जिसका पुरुष से सम गम न हुआ हो। (बी० र० ७-२)।

**कलुवा**—सं० पु० (हि० काला+उवा) एक देवता जिसकी दुहाई मंत्रों में जाती है। (पा० प० १४२-९)।

**कलू**—दे० 'कलियुग'। कलिकाल। झूठे फोकट कलू मंझारा। (प०-२७ ५)।

**कलेजा**—सं० पु० (सं० कालेय, अथ सं० यकृत (विपर्यय), कृत्य, कृज्ज) दिल में। (पा० सा० २-३३-२)।

**कलेजैं**—दिल में। उ० लागत ही मैं [illegible] गया, पड़्या कलेजै छेक। ( १-७-२ )।

**कलेस**—सं०पु० ( सं० क्लेश )—दु: कष्ट। उ० मींठा सो जो सहजैं अति कलेस थैं करू कहावा। ( ३—१०२ )।

**कवन**—सर्व० ( सं० क:, हि० कौन ) कौन, किससे। उ० रांणा राव कवन कहिये, कवन वैद को रोगी। ( १८६-४ )।

**कवनां**—दे० 'कवन'। कौन। (पा० प० २१-३)।

**कवल**—दे० 'कमल'। कमल का फूल, हृदय। उ० कवल ज फूल्या फूल विन, को निरषै, निज दास। (सा० ५-५-२)।

**कवलाकंत**—सं० पु० (सं० कमलाकंत)—परमेश्वर, विष्णु। उ० दांन एक मांगों कवलाकंत, कवीर के दुख हरन अनंत। (प० ११०-४)।

**कवलापति**—सं० पु० (सं० कमलापति)—विष्णु, भगवान। उ० काया मंधे कवलापति, काया मधै बैकुंठवासी। (प० १७१-४)।

**कवि**—सं० पु० (सं०)—काव्य को रचने वाला। उ० पंडित गुंनीं सूर कवि दाता, ऐ जु कहैं वड़ हंमहीं। (प० १३३-६)।

**कविता**—सं० स्त्री० ( सं० )—काव्य। उ० कवि कवीनैं कविता मूये, कापड़ी के दारौं जाई। (प० ३१७-५)।

**कविला**—सं० पु० (अ० करवला)—वह स्थान जहाँ मोहर्रम में ताज़िए दफ़न हों, पश्चिम दिशा की ओर। उ० मन करि मथा कविला करि देही, वोलनहार जगत गुर येही। (प० ६१-३)।

**कविलास**—सं० पु० ( सं० कैलाश )—कैलाश पर्वत। उ० जाकै सूरिज कोटि करै परकास, कोटि महादेव गिरि कविलास। (प०३४०-२)।

**कष्ट**—सं० पु० (सं०)—दुःख। (वी० र० ६-१)।

**कष्टैं कष्ट**—दे० 'काष्ठ'। लकड़ी द्वारा, लकड़ी से ही। उ० कष्टैं कष्ट अग्नि पर जरई, जारै दार अग्नि समि करई। (र० ४-६०)।

**कस**—क्रि० वि० ( सं० कीदृश )—कैसे, क्योंकर। उ० दीठा है तौ कस कहूं, कह्यां न को पतियाइ। (सा० ८-२-१)।

**कसणी दे**—क्रि० स० (हि० कसाव से)—कसैली वस्तु में डुवोने की क्रिया दे कर। उ० कसणी दे कंचन किया, ताइ लिया ततसार। (सा० १-२८-२)।

**कसतूरी**—सं० स्त्री० ( सं० कस्तूरी )—कस्तूरी नामक सुगंधित द्रव्य, सुगन्ध। उ० मुंख कसतूरी महमहीं, वांणी फूटी वास। (सा० ५-१४-२)।

**कसदम**—सं० पु० ( अ० दमकार )—दमकार, शक्तिशाली। उ० खोटौ महतौ विकट वलाही, सिर कसदम का पारैं। (प० २२२-७)।

**कसदीन्हां**- क्रि० स० ( सं० कषण, हि० कसना )—कसाव तैयार किया, कस दिया। उ० काम क्रोध मोह मद मंछर, काटि-काटि कस दीन्हां। (प० १५५-४)।

**कसनि**—सं० स्त्री० (हि० कसना)—वह रस्सी जिससे बाँधकर कोई वस्तु कसते हैं। उ० नव वहियां दस गौंनि आहि, कसनि वहतरि लागे ताहि। ( प० ३८३-३ )।

**कसनी**—सं० स्त्री० ( हि० कसाव )—परख, परीक्षा। (पा०सा० १-३०-२)।

**कसवी**—सं० स्त्री० ( अ० क़सव से )—वेश्या, रंडी। (पा० प० १९३-३)।

**कसाइयां**—क्रि० अ० ( हिं० कसाना )—करसिया गईं। उ० अंपड़ियाँ प्रेम कसाइयां, लोग जांणैं दुखड़ियां। (सा० ३-२५-१)।

**कसाई**—सं० पु० (अ० क़स्साव)—वधिक, घातक। उ० आपन तौ मुनिजन ह्वै वैठे, का सनि कहौं कसाई। ( प० ३९-८ )।

कसाव—सं० पु० ( सं० कषाय )—कसैलापन, कसाव। उ० लै कसाव रस रांम चुवावा। (प० ७३-३)।

कसि लेइ—क्रि० स० ( सं० कषण, हि० कसना )—परखने के लिए सोने आदि को कसौटी पर घिसता है। उ० कनक कसौटी जैसैं कसि लेइ सुनारा। (प० १७-३)।

कसूं—क्रि० स० ( सं० कर्षण, प्रा० कस्सण )—खींचूं। उ० काया कसूं कमांण ज्यूं, पंचतत्त करि बांण। (सा० १३-३०-१)।

कसौ—दे० 'कसूं'। (पा० सा० २९-२०-१)।

कसौटी—सं० स्त्री० ( सं० कषपट्टी )—सोना परखने का पत्थर। उ० खरी कसौटी रांम की, खोटा टिकै न कोइ। (सा० ४१-९-१)।

कस्तूरियां—वि० ( हि० कस्तूरी से)—कस्तूरी वाला। (सा० ५३-शीर्षक)।

कहं—दे० 'कहाँ'। (पा० प० ३-७)।

कहँ लों—क्रि० वि० (हि० कहां+लों)—कहाँ तक। (बी० र० ५-१)।

कह—क्रि० स० (हि० कहना से)—कहता है। (पा० प० ११-५)।

कहइ—कहे। (पा० प० १४०-१)।

कहइत—कहते-कहते। ( बी० र० १४-१२)।

कहउं—कहूँ। (पा० प० ४३-४)।

कहत—कहता है। उ० चलन-चलन सबको कहत है, नां जांनौं बैकुंठ कहां है। (प० २४-१)।

कहता—कहता है। (पा० प० १७०-१)।

कहता जात हूँ—कहता जा रहा हूँ। उ० कबीर कहता जात हूँ, सुणता है सब कोइ। (सा० २-१-१)।

कहतु—कहते हो। (पा० प० ९०-२)

कहते हैं—कहते हैं। उ० जोरी क जिवहै करैं, कहते हैं ज हलाल। (. २२-८-१)।

कहतैं—कहते। (बी० र० ६१-१)।

कहसि—कहोगे। (पा० प० १८८-२)

कहसी—कहेगा। उ० चंदन होसी बाँ नींब न कहसी कोइ। (सा० २८-१-२

कहहिं—कहते हैं। (पा० प० १९९-३

कहहि—कहता है। (पा० प० १९६-१)

कहहु—कहते हो। (पा० प० ७९-१)।

कहा (१)—कह दिया। ( पा० सा० ३४-१)।

कहाजाइ—कहा जा सकता है। उ० भीतरि मन मानियां, बाहरि कहा जाइ। (सा० ५-३१-१)।

कहि—कहकर, कहता है। उ० केसौ कहि कूकिये, ना सोइयै असरार। (सा २-१९-१)। उ० कहि कबीर . भया, गुरु दिखाई बांट। ( सा० ५-२)।

कहिअहिं—कहे जाते हैं। (पा० प० ४ ४)।

कहिए—कहना चाहिए, कहिये। (पा०प ३६-७)।

कहिअै—कहिये। (पा०प० २९-६)।

कहिवे—कहने। उ० कहिवे कूं नहीं, देख्या ही परवान। ( सा० ५-३ २)।

कहिवौ—कहेगी। उ० जौ तैं रसनां र न कहिवौ। (प० १३१-१)।

कहिय—कहे जाते हैं। उ० सेत्र जु क ह सहस अट्यासी, छपन कोड़ि खे खासी। (प० ३३९-४)।

**कहियतु**—कहे जाते हो। (पा० प० ४७-४)।

**कहियां**—कह देना। उ० अंदेसड़ा न भाजिसी, संदेसौ कहियां (सा० ३-९-१)।

**कहिये**—कहे जाते हैं। उ० यहु सीतल वहु तपति है, दोऊ कहिये आगि। (सा० ३१-२-२)।

**कहिसी**—कहेगा, कह सकता है। उ० कबीर यौं बिन सूरिवां, भला न कहिसी कोइ। (सा० ४५-४-२)।

**कहिहै**—कहेगा। उ० नरकि पड़ै पुंनि रांम न कहिहै। (प० १४३-५)।

**कही**—कह सकता है। (पा०सा० ९-१२-१)।

**कहीजै**—कहिये, कहना चाहिए। उ० पाँचू राखै पर सती, सहज कहीजै सोइ। (सा० २१-२-२)।

**कहु**—कहो। उ० कौंण देस कहाँ आइया, कहु क्यूं जाण्यां जाइ। (सा० १४-१-१)।

**कहूँ**—कह दूं, कह देता हूँ। उ० भारी कहौं त बहु डरौं, हलका कहूँ तौ झूठ। (सा० ८-१-१)।

**कहूँ** (१)—दे० 'कहूँ'। (प० ५४-२)।

**कहें**—कहने। उ० राम कहें भला होइगा, नहितर भला न होइ। (सा० २-१-२)।

**कहैं**—कहते हैं। उ० यहु संसार सकल है मैला, रांम कहैं ते सूचा। (प० १२९-७)।

**कहैंगे**—कहेंगे, कथन करेंगे। उ० पहुँचैंगे तब कहैंगे, अमड़ैंगे उस ठांइ। (सा० ८-५-१)।

**कहै**—कहता है। उ० कहै कबीरा संत हौ, पड़ि गया नजरि अनूप। (सा० ५-२४-२)।

**कहैला**—कहा। (पा० प० १६६-६)।

**कहौं**—कहता हूँ। उ० भारी कहौं त बहु डरौं, हलका कहूँ तौ झूठ। (सा० ८-१-१)।

**कहौ**—कहो। उ० हरि जी यहै विचारिया, साषी कहौ कबीर। (सा० ३४-१-१)।

**कह्यां**—कहना। उ० दीठा है तौ कस कहूँ, कह्याँ न को पतियाइ। (सा० ८-२-१)।

**कह्या**—कहा। उ० सतगुर हम सूं रीझि करि, एक कह्या प्रसंग। (सा० १-३३-१)।

**कह्यौं**—कहता हूँ। (पा० प० ६३-१२)।

**कह्यौ**—कहना, कहा हुआ। उ० वेगि छुड़ाऊ मेरौ कह्यौ मांनि। (प० ३७९-६)।

**कहणीं**—दे० 'कहन'। (प० १६२-१५)।

**कहन**—सं० पु० (सं० कथन)—कहने के लिए। उ० कासूं कहूं कहन कौं नाहीं, दूसर और जनां। (प० ५४-२)।

**कहन सुनन कौं**—मुहा०—कहने भर के लिए, अस्थायी। उ० कहन सुनन कौं जिहि जग कीन्हा, जग भुलांन सो किनहूं न चीन्हां। (र० २-१)।

**कहणीं**—कथन। उ० कहणीं रहणीं निज तत जांणै, यहु सब अकथ कहाणीं। (प० १६२-१५)।

**कहनौं**—कथन। (पा० प० २६-६)।

**कहल**—सं० पु० (सं० कथन)—कहना, सलाह, उपदेश। (वी० र० ६१-४)।

**कहवैया**—वि० (हि० कहना)—कहने वाला। (वी० र० ५-१२)।

**कहाँ**—क्रि० वि० (वै० सं० कुहः, कुत्र,

प्रा० कुत्थ)—किस जगह पर। उ० कौंण देस कहां आइया, कहु क्यूं जांण्यां जाइ। (सा० १४-१-१)।

कहां—कहाँ। (पा० प० ८-३)।

कहांणीं—सं० स्त्री० (हि० कहना से)—किस्सा, कथा। उ० अकथ कहांणीं प्रेम की, कह्यां न को पत्याइ। (सा० ४१-१०-२)।

कहाँ थें—क्रि० वि० (हि० कहाँ+तें)—किस प्रकार, कहाँ से। उ० प्रीत न जोड़ी राम सूं, रहण कहाँ थैं होइ। (सा० १४-३-२)।

कहांनीं—दे० 'कहांणीं'। (पा० प० ११२-१)।

कहाँ लौं—दे० 'कहाँ'+तक। कहाँ तक। (वी० र० ६-२)।

कहा (२)—क्रि० वि० (सं० कथम् या कः)—किस प्रकार, कैसे। उ० कबीर कहा गरबियौ, देहा देखि सुरंग। (सा० १२-६-१)।

कहाइ—क्रि० स० (हि० कहना से)—कहलाओ। उ० कबीर आपण राम कहि, औरां राम कहाइ। (सा० २-२३-१)।

कहाई—कहलाता है। उ० वो जीवन भला कहाई। (प० २८२-५)।

कहावत—कहलाता है। उ० एक कहावत मुलां काजी। (प० १४२-३)।

कहावा—कहलाया। उ० चित चेतनि करि पूजा लावा, तेतौ जंगम नांउं कहावा। (र० १-१२)।

कहावैं—कहलाते हैं। (पा० प० १-५)।

कहावै—कहलाता है। (पा० प० १७७-४)।

कहाही—दे० 'कहाई'। कहलाता है। (पा० प० ११८-६)।

कहार—सं० पु० (सं० स्कंध भार)—डोली ढोने वाले। उ० पांच कहार का मरम न जांनां। (प० ६०-५)।

कहीं—क्रि० वि० (सं० कुहः)—कहाँ ही, किसी अनिश्चित स्थान पर। (पा० सा० १५-८७-१)।

कहुं—दे० 'कहीं'। किसी स्थान पर। (पा० सा० २८-५-२)।

कहूं—दे० 'कहीं'। (पा० सा० १६-३६-२)

कां—क्रि० वि० (वै० सं० कुहः या कुत्र, पा० कुत्थ, हि० कहाँ)—कहाँ। उ० कां सिकडूं वा सुत कलित, दाभ्रण वारं-वार। (सा० १७-२२-२)।

कांइ—अव्य० (सं० किम्)—क्यों। उ० कांइ गमावैं देह, कारिज कोई नां सरै। (सा० २०-८-२)।

कांकर—दे० 'कंकर'। पत्थर का टुकड़ा। (पा० सा० १८-६-१)।

कांच—सं० पु० (सं० कांच) एक मिश्र पदार्थ, शीशा। (पा० प० १२६-३)।

कांचली—सं० स्त्री० (सं० कंचुलिका)—साँप की केंचुली। उ० बीछड़ियाँ मिलिबौ नहीं, ज्यूं कांचली भुवंग। (सा० १२-६-२)।

कांचा—दे० 'काचा'। कच्चा। (सा० १२-३८-१)।

काँची—दे० 'कांची'। कच्ची। उ० काँची कारी जिनि करै, दिन दिन वधै बियाधि। (सा० १२-४०-१)।

कांची—वि० (हि० कच्ची)—कच्ची। (पा० सा० २४-६-२)।

काँची कारी करै—मुहा० टालमटोल करता है। (सा० १२-४०-१)।

कांचुरी—दे० 'कांचली'। (पा० सा० १५-२२-२)।

**कांचैं**—दे० 'काँचैं'। कच्चा। (पा० प० ६८-४)।

**कांचै**—दे० 'कांचै'। कच्चा। (पा० प० ७०-४)।

**कांजी**—सं० स्त्री० ( सं० काञ्जिक )—एक प्रकार का तैयार किया हुआ खट्टा रस, जो विभिन्न प्रकार से बनाया जाता है। उ० मुरछि मुरछि जीव जरिहै आसा, कांजी अलप बहु खीर विनासा। (र० ३-७५)।

**कांटवा**—सं० पु० (सं० कंटक, हि० कांटा)—काँटा। (पा० सा० १५-१०-२)।

**कांठै**—सं० पु० (सं० कंठ)—गले में, मुँह में। उ० राम नांम कांठै रह्या, करें सिषाँ की आस। (सा० १७-४-२)।

**कांणि**—सं० स्त्री० (हि० कानि)–मर्यादा, संकोच। उ० दुनिया के धोखैं मुवा, चलैं जु कुल की कांणि। (सा० १२-४६-१)।

**कांन**—दे० 'कान'। कान। (पा० प० १६५-५)।

**कांननि**—सं० पु० (सं० कर्ण, हि० कान)–कानों में। उ० मूंड़ मुड़ाइ फूलि का बैठे, कांननि पहरि मंजूसा। (प० १३४-३)।

**कांनां** (१)—वि० (सं० काण)—काना, एक आँख का। उ० आपण अंध और कूं कांनां, तिनकौं देखि कबीर डरांनां। (प० १४४-५)।

**कांनां** (२)—दे० 'कान'। कान से। (पा० चौ० र० ८-१)।

**कांनि**—सं० स्त्री० (?)—लोकलज्जा, मर्यादा। दे० 'कांणि'। (पा० सा० १४-४०-१)।

**कांनीं**—दे० 'कांनां' (१)। कानी। (पा० प० १६३-६)।

**कांनें**—दे० 'कांनां' (१)। काना। (पा० प० १६७-६)।

**कांन्ह**—दे० 'कान्ह'। कृष्ण। (पा० प० १३१-६)।

**कांम**—सं० पु० (सं० कर्म, प्रा० कम्म, हि० काम)—(१) कार्य, क्रिया। उ० जांमण मरण विचारि करि, कूडे कांम निवारि। (सा० १२-१४-१)।
(२) वास्ता, सरोकार, लगाव। उ० झगरा एक नवेरो रांम, जे तुम्ह अपनें जन सूं कांम। (प० २७-१)।
(३) वासना। उ० काम क्रोध अहंकार व्यापै, नां छूटे माया। (प० ३०८-२)।

**कांमणी**—सं० स्त्री० (सं० कामिनी)—सुंदरी स्त्री, कामवती नारी। उ० रांम नांम बिन बूडिहैं, कनक कांमणी कूप। (सा० १६-१६-२)।

**कांमधेन**—सं० स्त्री० (सं० कामधेनु)—यथेच्छ देने वाली गाय। उ० अवधू कांमधेन गहि बांधी रे। (प० १५२-१)।

**कांमना**—सं० स्त्री० (सं० कामना)—इच्छा, मनोरथ। (सा० २०-२७-नो० ३२)।

**कांमबांन**—सं० पु० (सं० कामबाण)—कामदेव के पाँच बाण—उन्मादन, संतापन, शोषण, स्तंभन और संमोहन। तकि मारै रिदा मैं कांमबांन। (प० ३८५-४)।

**कांम रस**—सं० पु० ( सं० कामरस )—इच्छा-पूर्ति, संभोग। उ० षटरस खाटि कांमरस लीन्हां। (र० ३-१५)।

**कांमिनि**—दे० 'कामिनि'। (पा० प० १३-६)।

**कांमिनीं**—दे० 'कामिनि'। (पा० सा० ३०-८-२)।

**कांमियां**—वि० (सं० कामिन्)—विपयी ने, कामुक ने। उ० भगति विगाड़ी कांमियां, इन्द्री केरै स्वादि। (सा० २०-१८-१)।

**कांमीं**—दे० 'कामीं'। कामुक। (पा० सा० २१-२६-२)।

**कांमु**—दे० 'काम'। (पा० प० २५-३)।

**कांवली**—सं० स्त्री० ( सं० कंवल )—कमली, छोटा कंवल। उ० सापित काली कांवली, भावै तहाँ विछाइ। (सा० २८-१३-२)।

**कांसि**—सं० पु० ( सं० कांस्य )—एक मिश्रित धातु, कांसा। (पा० सा० २१-३२-२)।

**का (१)**—(सं० कृत:)—सम्बन्ध कारक का चिह्न। उ० सतगुरु के सदकै करूँ, दिल अपणीं का साछ। (सा० १-५-१)।

**का (२)**—सर्व० (सं० क:)—क्या। उ० मैं का जांणौं राम कूं, नैनूं कवहुं न दीठ। (सा० ८-१-२)।

**काइ**—सर्व० ( सं० क: )—कोई, किसी। (पा० सा० १६-२६-१)।

**काइथ**—दे० 'काइथि'। (पा० प० ४१-२)।

**काइथि**—सं० पु० (सं० कायस्थ)—यमराज के मुनीम, चित्रगुप्त। उ० काइथि कागद काढ़िया, तव दरिगह लेखा पूरि। (सा० २२-३-२)।

**काइर**—दे० 'कायर'। डरपोक। उ० काइर हुवां न छूटिये, कछु सूरा तन साहि। (सा० ४५-१-१)।

**काई**—सं० स्त्री० (सं० कावार)—एक प्रकार का मुर्चा जो धातुओं में लग जाता है, मैल। उ० जव दरपन लागै काई, तव दरसन किया न जाई। (प० २६२-७)।

**काएं**—अव्य० (सं० किम्)-क्यों। (सा० ४६-१८-नो० २६)।

**काकर**—सर्व० (हि० कौन)—किसका। उ० व्रह्मादिक सनकादिक सुर नर, मैं वपुरौ धूंका मैं काकर। (प० ४७-५)।

**काकरना**—मुहा० किस काम का, व्यर्थ है। उ० रांम थोरे दिन कौं का धन करनां। (प० ६६-१)।

**काकी**—सर्व० (हि० कौन)—किसकी। (प० ५८-६)।

**काकै**—सर्व० ( हि० कौन )—किसके। (प० ३२-८)।

**काको**—सर्व० ( हि० कौन )—किसको। (पा० प० २१-४)।

**काकौं**—सर्व० (हि० कौन)—किसको। (पा० प० १०२-१)।

**काकौ**—सर्व० (हि० कौन)—किसका। उ० लोका तुम्ह ज कहत हौ नंद कौ नंदन, नंद कहौं धूं काकौ रे। (प० ४८-१)।

**काग**—सं० पु० ( सं० काक )—कौआ। उ० ते मंदिर खाली पड़े, वैसण लागे काग। (सा० १२-४-२)।

**कागद**—सं० पु० ( अ० काग़ज़ )—(१) काग़ज़। उ० मन रे तन कागद का पुतला। (प० ६२-१)।
(२) लिखित व्यौरा, हिसाव-किताव। उ० काइथि कागद काढ़िया, तव परिगह लेखा पूरि। (सा० २२-३-२)।

**कागा**—दे० 'काग'। कौआ। (पा० प० ६२-४)।

**कागि**—दे० 'काग'। कौआ। उ० कागि

लगर फांदिया, बटेरै बाज जीता। (प० १६०-६)।

**काच**—(१) सं० पु० (सं० कांच)—काँच नामक मिश्र धातु। उ० जानि बूझि कंचन तजैं, काठा पकड़ै काच। (सा० २२-१५-२)।

(२) सं० पु० ( हि० कच्चा )—कच्चा, असार, मिथ्या। उ० सब कृत काच हरी हित सार, कहै कबीर तजि जग व्यौहार। (प० १३०-५)।

**काचा**—वि० (सं० कषण या कषाय)—कच्चा, वेपका। उ० यहु काचा खेल न होई, जन षटतर खेलै कोई। (प० १७३-१२)।

**काची**—वि० ( हि० कच्ची )—नश्वर। उ० काची काया मन अथिर, थिर थिर कांम करंत। (सा० ४६-३०-१)।

**काचै**—वि० ( हि० कच्चा )—कच्चा। उ० हरि मोत्यां की माल है, पोई काचै तागि। (सा० ३३-८-१)।

**काछ**—सं० पु० ( सं० कक्ष )—लाँग। (सा० २०-२३-नो० २७)।

**काछ खोले**—मुहा०—प्रसंग करे। (सा० २०-२३-नो० २७)।

**काछा**—क्रि० वि० (सं० कक्ष, प्रा० कच्छ, हि० काछे)—निकट, पास। उ० कब लग रहूं नटारंभ काछा। (र० ३-३०)।

**काछि**—क्रि० स० (सं० कक्ष, प्रा० कच्छ, हि० काछना)—पहनकर, स्वीकार करके। (पा० प० ८६-७)।

**काछ्यौ**—पहना, स्वीकार किया। उ० सुध बुध होइ भज्यौ नहि सांई, काछ्यौ ड्यंभ उदर कै तांई। (प० २७८-३)।

**काज**—सं० पु० ( सं० कार्य )—काम। उ० कबहूं न सोवै काज संवारे, पांण तिहारी माती। (प० २१६-४)।

**काजर**—दे० 'काजल'। (पा० प० १७-५)।

**काजल**—सं० पु० (सं० कज्जल)—(१) कालिख। उ० कबीर रेख स्यंदूर की, काजल दिया न जाइ। (सा० ११-४-१)

(२) राख, क्षार। उ० काजल केरी कोठरी, मसि के कर्म कपाट। (सा० २३-२-१)।

**काजा**—दे० 'काज'। कार्य। उ० मन रे सरचौ न एकौ काजा। (प० २६४-१)।

**काजि**—दे० 'काज'। कार्य। (पा० प० १३२-४)।

**काजियां**—दे० 'काजी'। मुसलमानी न्यायाध्यक्ष। उ० पीरां मुरीदां काजियां, मुलां अरू दरवेस। (प० २५७-३)।

**काजी**—सं० पु० (अ० क़ाजी)—मुसलमान न्यायाध्यक्ष। उ० साचै मारै झूठ पढ़ि, काजी करै अकाज। (सा० २२-५-२)।

**कांजु**—दे० 'काज'। कार्य। (पा० प० ७१-३)।

**काट**—सं० स्त्री० (सं० √कृत, प्रा० √कट्ट)—काटने की क्रिया या भाव। (पा० सा० ४-२५-१)।

**काटणहार**—वि० (हि० काटना)—काटने वाला, नष्ट करने वाला। उ० रांम बिन को कर्म काटणहार। (प० ११६-१)।

**काटां**—क्रि० स० (सं० कर्त्तन, प्रा० कट्टन, हि० काटना)—काटने पर। उ० काल्हि जु काटां भाजिसी, पहिली क्यूं न खड़ाउं। (सा० ५०-१-२)।

**काटि गया**—यौ०-मुहा०—काट गया, निकल गया। उ० सब जग तौ फंधै पड़्या, गया कबीरा काटि। (सा० १६-२-२)।

**काटिया**—काट दिया। (पा० सा० २६-४-२)।

**काटिहैं**—काटेगा। उ० आप आप कूं काटिहैं, कहै कबीर विचारि। (सा० १२-४४-२)।

**काटिहै**—काटेगा। (पा० सा० १५-६०-१)।

**काटी कूटी**—यौ०—काट-काट कर टुकड़े की हुई। उ० काटी कूटी मछली छींकै धरी चहोड़ि। (सा० १३-२४-१)।

**काटें**—काटने पर। (पा० सा० १३-१-२)।

**काटै**—काटता है, टुकड़े-टुकड़े करता है। उ० जैसें वाढी काष्ट ही काटै, अगिनि न काटै कोई। (प० ५५-५)।

**काटौं**—काटूं। उ० जे काटौं तौ डहडही, सींचौं तौ कुमिलाइ। (सा० ५८-३-१)।

**काट्यां**—काटने पर। उ० वलिहारी ता विरप की, जड़ काटयां फल होइ। (सा० ५८-२-२)।

**काठ**—सं० पु० (सं० काष्ठ)—लकड़ी। उ० कवीर माला काठ की, कहि समझावै तोहि। (सा० २४-५-१)।

**काठहि**—काठ को। उ० मनही मांहि विसूरणां, ज्यूं घुणं काठहि खाइ। (सा० ३-२८-२)।

**काठा**—लकड़ी। उ० जानि वूझि कंचन तजै, काठा पकड़ै काच। (सा० २२-१५-२)।

**काठौं**—लकड़ी, ईंधन। उ० सती विचारी सत किया, काठौं सेज विछाइ। (सा० ४५-३४-१)।

**काठैं**—दे० 'कांठैं'। (पा० सा० २१-१३-१)।

**काढणां**—क्रि० स० (सं० कर्पण, प्रा० कड्ढण, हि० काढ़ना)—काढ़ना। उ० मंदिर लागै द्वार थैं, तव कुछ काढणां न जाइ। (सा० ४६-२४-२)।

**काढ़ा**—निकाला। (पा० सा० १६-१३-२)।

**काढ़ि**—निकालकर। उ० तव काढ़ि खड्ग कोप्यो रिसाइ, तोहि राखनहारौ मोहि वताइ। (प० ३७९-९)।

**काढ़िया**—निकाला। उ० काइथि कागद काढ़िया, तव लेखै वार न पार। (सा० २२-४-१)।

**काढ़ी**—निकालकर। (पा० प० १६५-४)।

**काढ़े**—निकाल दिया। उ० मैं वासा मोई किया, दुरिजन काढ़े दूरि। (सा० २४-२६-१)।

**काढ़ौ**—निकालो, बाहर करो। उ० हंस वटाऊ चलि गया, काढ़ौ घर की छोति। (सा० ४६-१७-२)।

**काढ्यौ**—निकाला। उ० वड़ै वौहरै सांठो दीन्हौं, कलतर काढ्यौ खोटै। (प० १०८-३)।

**कातरा**—सं० पु० (सं० कातर)—एक प्रकार की मछली। (सा० ४३-३२-नो० ४३)।

**कातरै**—दे० 'कतरै'। कतरता है। (पा० प० ११४-५)।

**कातल**—क्रि० स० (हि० कातना)—कातो। (पा० प० १३६-४)।

**काता**—कात दिया। उ० कहै कवीर सूत भल काता, रहटां नहीं परमपद दाता। (प० २२८-५)।

**काति**—कातो, सूत वनाओ। उ० सासू कहै काति वहू ऐसैं, विन कातैं निस तरिवौ कैसैं। (प० २२८-४)।

काती (१)—कातो। (सा० १२-५८-१)

कातैं—काते हुए। (प० २२८-४)।

कातौं—कातूं। (पा० प० ११०-१)।

कातौंगी—कातूंगी, बनाऊँगी। उ० कातौंगी हजरी का सूत, नणंद के भइया की सौं। (प० १३-२)।

काती (२)—सं० स्त्री० (सं० कर्तरी)—कतरनी, कैंची। उ० माला पहरयां कुछ नहीं, काती मन कै साथि। (सा० २४-८-१)।

कात्यां—छोटी तलवार, छुरी। उ० दुहु कात्यां विचि जीव है, दौहनैं संतौ सीप। (सा० ३४-५-२)।

कान—सं० पु० (सं० कर्ण, प्रा० कण्ण)—कान। उ० जिहिं सर मंडल भेदिया, सो सर लागा कान। (सा० ५-२१-२)।

कान्ह—सं० पु० (सं० कृष्ण, प्रा० कण्ह)-श्रीकृष्ण। उ० बजर परौ इहि मथुरा नगरी, कान्ह पियासा जाई रे। (प० ७६-६)।

कापड़ा—दे० 'कप्पड़ा'। कपड़ा। (पा० सा० १-१८-२)।

कापड़ी—सं० पु० (सं० कपछिन, प्रा० कपछी)—एक जाति का नाम। उ० कवि कवीनैं कविता मूये, कापड़ी के दारौं जाई। (प० ३१७-५)।

कापरे—दे० 'कपड़ा'। कपड़े, वस्त्र। (पा० सा० १५-२६-१)।

काबा—दे० 'कावै'। (पा० सा० २०-१०-१)।

कावे—दे० 'कावै'। (पा० प० १८४-६)।

कावै—सं० पु० (अ० कावा)—मक्का शहर का पवित्र स्थान; जहाँ मुसलमान हज्ज करने जाते हैं। (सा० २२-११-१)।

काम—सं० पु० (सं०)-मनोरथ, वासना, इच्छा। उ० काम मिलावै रांम कूं, जे कोई जांणैं राषि। (सा० २९-११-१)।

कामरि—दे० 'कामरी'। (बी० र० १५-२)।

कामरी—सं० स्त्री० (सं० कंवल)—कमली, अविद्या। (बी० र० १५-४)।

कामलड़ी—दे० 'कामरी'। छोटा कंवल। उ० फाड़ि फुटोला धज करौं कामलड़ी पहिराउँ। (सा० ३-४१-१)।

कामिनि—सं० स्त्री० (सं० कामिनी)—कामवती स्त्री, रखैलिन। (बी० र० ७८-३)।

कामीं—वि० (सं० कामिन्)—विपयी, कामुक। (सा० २०-शीर्षक)।

कामो—क्रि० स० (हि० कामना)-कामना करना। (बी० र० १०-८)।

कायर—वि० (सं० कातर)—डरपोक, भीरु। उ० कायर बहु तप गाँवहीं, बहकि न बोलै सूर। (सा० ४५-१४-१)

काया—सं० स्त्री० (सं० काय)-शरीर। उ० काया कलाली लांहनि करिहूं, गुरू सवद गुड़ कीन्हां। (प० १५५-३)।

काया कंचन—यौ०—काया के भीतर सुरक्षित आत्मा। (बी० र० ६४-१)।

कार—सं० पु० (फ़ा०)—काम-धंधा। उ० हम जिमी असमांन खालिक, गुंद मुसिकल कार। (प० २५८-६)।

कारगह—सं० पु० (फ़ा० कारगाह, हि० करगह)—कपड़ा बुनने का यंत्र, करघा। (पा० प० १५०-५)।

कारटा—सं० पु० (सं० करट)—कौआ, काग। (सा० २४-९-नो० १२)।

कारण—सं० पु० (सं०)—हेतु, वजह। (पा० प० १४७-५)।

**कारणि**—सं० पु० ( सं० कारण )—हेतु, आदि, मूल वस्तु। उ० जा कारणि मैं ढूँढ़ता, सनमुख मिलिया आइ। (सा० ५-३६-१)।

**कारणैं**—दे० 'कारण'। हेतु। (सा० १-१८-१)।

**कारन**—दे० 'कारण'। (पा० सा० २-९-१)।

**कारनि**—दे० 'कारण'। वजह से, हेतु से। उ० जिस कारनि तटि तीरथि जांही, रतन पदारथ घटही माहीं। (प० ४२-६)।

**कारनैं**—दे० 'कारणैं'। (पा० सा० १-४-१)।

**कारा**—सं० स्त्री० (सं०)—कैद, बंधन। (पा० प० १९२-७)।

**कारिज**—सं० पु० (सं० कार्य)-प्रयोजन, मतलब। उ० कांइ गमावैं देह, कारिज कोई नां सरैं। (सा० २०-८-२)।

**कारिवां**— क्रि० स० (हि० करना)—(१) किया गया, रचना हुई। उ० कबीर पटण कारिवां, पंच चोर दस द्वार। (सा० १२-७-१)। (२) सं० पु० ( फ़ा० कारवाँ )—यात्रियों का समूह। ( सा० १२-७-१ )।

**कारी**—सं० स्त्री० ( सं० कलुष, हि० कारिख)—कालिमा। उ० सूझै करकन लागैं कारी, वैद बिधाता करि मोहि सारी। (प० २८५-४)।

**कारे**—वि० काले। ( पा० प० १६०-४ )।

**काल**—सं० पु० (सं०)—मृत्यु, अंतिम काल। उ० आदि अंत सब सोधिया, दूजा देखौं काल। (सा० २-५-२)।

**काल चक्र**—सं० पु० (सं०)—समय का फेर। उ० काल चक्र का मरदै मांन, तां मुलनां कूं सदा सलांम। (प० ३३०-३)।

**कालबूत**—सं० पु० ( फ़ा० कालबुद )—ढाँचा, कच्चा भराव। उ० कालबूत के कोट ज्यूँ, देषत ही ढहि जाइ। (सा० १८-१-२)।

**कालर**—सं० पु० (देश० हि० कल्लर, कल्हा)–नोनी मिट्टी, रेत, अनुर्वर, बंजर। उ० ते नर कदे न नीपजैं, ज्यूं कालर का खेत। (सा० २५-३-२)।

**काला**—वि० ( सं० काल )—काले रंग का। उ० वोढैं काला कापड़ा, नांव धरावैं सेत। (सा० २३-७-२)।

**कालि**—सं० पु० (सं० काल)–समय में। उ० खातां मींठी खाँड सी, अंति कालि विष होइ। (सा० २०-४-२)।

**काली**—वि० ( सं० काल )—(१) काले रंग की, विषैली। उ० कांमणि काली नागणीं, तीन्यूं लोक मंझारि। (सा० २०-१-१)।
(२) अंधकारपूर्ण। उ० इही भरोसैं जे रहे, ते बूड़े काली धार। (सा० २३-१-२)।

**काल्हि**—क्रि० वि० (सं० कल्प)—पहले, गत दिवस। उ० जिहि सरि मारी काल्हि, सो सर मेरे मन बस्या। (सा० ३-१७-१)।

**काल्हिक**—क्रि० वि० ( सं० कल्प )—कल की। उ० आजक काल्हिक निस हमैं, मारगि माल्हंतां। (सा० ४६-२-१)।

**काष्ट**—सं० पु० ( सं० काष्ठ )—काठ, लकड़ी। उ० जैसैं बाढी काष्ट ही काटै, अगिनि न काटै कोई। (प० ५५-५)।

**काष्टै**—दे० 'काष्ट'। लकड़ी में।

बिना जुगति कैसै मथिया जाई, काष्टै पावक रह्या समाई। (र० ४-५६)।

**का सनि**—सर्व० (हि० कौन)—किससे। उ० हा हा करते ते मुये, का सनि करौं पुकार। (सा० ४६-३१-२)।

**कासी**—सं० स्त्री० (सं० काशी)—काशी प्रदेश। (सा० १७-१६-१)।

**कासी कांठैं**—कासी के निकट। उ० कासी कांठैं घर करैं, पीवैं निर्मल नीर। (सा० १७-१६-१)।

**कासूं**—दे० 'का सनि'। किससे। (प० ३०८-७)।

**कासौं**—दे० 'कासनि'। किससे। (पा० प० ३६-७)।

**काहा**—क्रि० वि० (सं० कः)—क्या। उ० रांम भगति परि जाकौ हितचित, ताकौ अचिरज काहा। (प० ४०२-५)।

**काहि**—सर्व० (हि० कौन से)—किसको, किससे। उ० कहै कबीर यहु कहिये काहि, साथ संगति बैकुंठहि आहि। (प० २४-५)।

**काहू**—सर्व० (सं० कः, हि० हू, प्रत्य०) —किसी, किसी के, किसे। उ० कहै कबीर जा मस्तकि भाग, नां जांनूं काहू देइ सुहाग। (प० ११८-४)।

**काहू कौं**—किसी को। उ० इन ग्रिह मन डहके सबहिन के, काहू कौ परचौ न पूरौ रे। (प० ८५-३)।

**काहे**—क्रि० वि० (सं० कथं, प्रा० कहं, हि० काहे)—क्यों, किसलिए। उ० कबीर सूता क्या करै, काहे न देखै जागि। (सा० २-१२-१)।

**काहे कौ**—किस बात की, क्या। उ० काहे कौ कुसलात, कर दीपक कूंवै पड़ै। (सा० १३-७-२)।

**काहे कूं**—क्यों, किसलिए। उ० माया मोहे अर्थ देखि करि, काहे कूं गरवांनां। (प० ५५-७)।

**काहेक**—क्रि० वि० (सं० कथं, प्रा० कहं) —क्यों, किसलिए। (वी०र० ११-४)।

**काहो**—दे० 'काहा'। क्या। (पा०प० २००-३)।

**किंगरी**—दे० 'कींगरी'। (पा० प० १३३-१)।

**किंचित**—वि० (सं० किंचित्)—थोड़ा-सा, ज़रा-सा। (वी० र० ११-७)।

**किंवा**—अव्य० (सं० किंवा)—या तो। उ० साधैं सिधि ऐसी पाइये, किंवा होइमहोइ। (प० ५-६)।

**किंवार**—दे० 'किवाड़'। (पा०प० २५-३)।

**कि**—अव्य० (सं० किम्)—अथवा। उ० एक जुगति एकै मिलै, किंवा जोग कि भोग। (प० ५-११)।

**किएं**—क्रि० स० (हि० करना)—दे० 'किया'। किया या करने से। (पा० सा० १७३-५)।

**किए**—(पा० प० ५०-५)।

**किएउं**—किया। (पा० प० ११-३)।

**किएहु**—किया। (पा० प० ८६-४)।

**किछु**—वि० (सं० किंचित्, प्रा० किंची, पू० हि० किछु)—कुछ। (पा० प० ३६-४)।

**किछुवो**—कुछ भी। (वी० र० १६-३)।

**किछू**—कुछ। (पा० प० १२२-५)।

**किता**—वि० (सं० कियत्)—कितना। (पा० प० १८६-३)।

**किती एक**—वि० (सं० कियत्+एक)— कई एक, बहुत। उ० बांध्या बार पटीक कै, तापसु किती एक आव। (सा०

४६-२७-२)।

**कितेक**—वि० (सं० कियदेक)—अनेक, बहुत से। उ० कितेक सिव संकर गए ऊठि। (प० ३५-१)।

**कितेब**—सं० स्त्री० ( अ० क़िताब )—ग्रंथ, कुरान शरीफ। उ० जन कबीर ऐसा असवारा, वेद कतेब दहूँ थैं न्यारा। (प० २५-४)।

**किन** (१)—क्रि० वि० (सं० किम्+न)—क्यों न। उ० राजा राणा छत्रपति, सावधान किन होइ। (सा० १२-६-२)।

**किन** (२)—सर्व० (हि० कौन)—किसने। उ० कहै कबीर सुनहु रे भाई, रांम नांम विन किन सिधि पाई। (प० १३२-६)।

**किनहुं**—किसी ने। (पा० प० ६६-४)।

**किनहूँ**—(हि० कौन+हू)—किसी ने भी। उ० पूरी किनहूँ न भोगई, इनका इहै विजोग। (सा० १६-३-२)।

**किनहूं**—(पा० र० १२-२)।

**किनि** (१)—दे० 'किन' (१)—( सं० किम्+न)—क्यों न। उ० मीरां मुझ सौं यौं कह्या, किनि फुरमाई गाइ। (सा० २९-२१-२)।

**किनि** (२)—दे० 'किन' (२)—किसने। (पा० प० ८५-१०)।

**किबला**—दे० 'कबिला'। करबला। (पा० प० १२९-३)।

**किम**—क्रि० वि० (सं० किम्)—क्यों। उ० खंडित मूल विनास कहौ किम विगतह कीजै। (सा० ३३-९-३)।

**कियां**—दे० 'किया'। (सा० १४-२९-२)।

**किया**—क्रि० स० ( हि० करना )—दे० 'कर'। कर दिया। उ० सतगुरु की महिमा अनँत, अनँत किया उपगार। (सा० १-३-१)।

**कियें**—करने से। उ० जटा भसम लेपन कियें, कहा गुफा में वास। (प० ३००-४)।

**कियौं**—किए। (पा० प० ८३-३)।

**किरखि**—सं० पु० (सं० कर्कट, हि० किरका)—कंकड़ आदि। उ० गुर बीज जमाया किरखि न पाया, मन की आपदा खोई। (प० २१६-७)।

**किरखी**—दे० 'किरषी'। खेतीहरी। (पा० प० ९१-५)।

**किरणि**—दे० 'किरन'। (र० १-टि० ९)

**किरतिम**—दे० 'कृतम'। (पा०र० ६-३)

**किरन**—सं० स्त्री० (सं० किरण)—किरन। (पा० चौ० र० ६-१)।

**किरपा**—दे० 'कृपा'। दया। उ० अपना करि किरपा करै, ले उतारै मैदानि। (सा० ४३-२-२)।

**किरम**—दे० 'क्रम'। कीड़ा। उ० जे जारैं तौ होइ भसम तन, रहित किरम जल खाई। (प० ३११-३)।

**किरषी**—सं० स्त्री० ( सं० कृषि )—किसानी, खेतीहरी। उ० बुधि मेरी किरषी, गर मेरी बिझुका, अखिर दोइ रखवारे। (प० ३६६-५)।

**किरसांनां**—दे० 'किसांण'। किसान। (पा० प० ४१-३)।

**किरांणां**—सं० पु० (सं० क्रयाण)—नमक, मसाला आदि नित्य व्यवहार की वस्तु। उ० करम किरांणां बेचि करि, उठि ज लागे बाट। (सा० १२-५७-२)।

**किरिम**—दे० 'किरम'। कीड़ा। (पा० प० ६८-३)।

**किलिकिलि**—सं० स्त्री० ( अनु० हि० किलकिल)—झगड़ा, वाद-विवाद। उ० किलिकिलि सबै मिटाई हो रांम। (प०

२०-७)।

**किस**—सर्व० (सं० कस्य, हि० कौन)—किस। उ० सबै जीव सांई के प्यारे, उबरहुगे किस वोलै। (प० ६२-८)।

**किसका**—(पा० सा० १५-२८-२)।

**किसकी**—(पा० प० १८७-१०)।

**किसके**—(सा० ४५-१४-२)।

**किसकेरा**—(प० २५६-६)।

**किसकेरी**—किसकी। उ० दिवस चारि भलैं मन रंजै, यहु नांहीं किसकेरी रे। (प० ३६६-४)।

**किसकौ**—किसका। (सा० १-१७-२)।

**किसही**—किसी। उ० कबीर माया डाकणीं, सव किसही कौं खाइ। (सा० १६-२१-१)।

**किसा**—किसका। उ० माया राता मांनवीं, तिन सूं किसा सनेह। (सा० २६-५-२)।

**किसा कौं**—किसको। उ० देखत हीं दह मैं पड़े, दई किसा कौं दोस। (सा० ५७-३-२)।

**किसी के**—किसी के। (पा०प० १६३-५)।

**किसु**—किस। (पा० प० ११३-६)।

**किसौ**—किसको। उ० नारद से मुनियर गिले, किसौ भरोसौ त्यांह। (सा० १६-३१-२)।

**किसांण**—सं० पु० (सं० कृषाण, प्रा० किस्सान)–खेतिहर, खेती करने वाला। (सा० १२-१३-नो० २०)।

**किसानां**—दे० 'किसांण'। (प० १४-४)।

**किहि**—वि० (हि० किस)—किस। (पा० सा० ३१-२-२)।

**किहि काम**—किस काम का, व्यर्थ। उ० मूवां पीछैं देहुगे, सो दरसन किहि काम। (सा० ३-७-२)।

**किहि विधि**—क्रि० वि०—किस प्रकार। उ० कहु धौं किहि विधि राखिये, रुई पलेटी आगि। (सा० १६-३२-२)।

**कींगरी**—सं० स्त्री० (सं० किन्नरी, हि० किँगरी)—छोटा चिकारा, भिखमंगे योगियों की छोटी सारंगी। उ० जगत गुर अनहद कींगरी वाजै, तहां दीरघ नाद ल्यौ लागै। (प० १५३-१)।

**की**—सम्वन्ध का चिह्न। उ० सतगुरु की महिमा अनँत, अनँत किया उपगार। (सा० १-३-१)।

**कीआ**—दे० 'कीया'। किया। (पा० प० १८३-३)।

**कीएं**—किए। (पा० प० १७७-५)।

**कीए**—किए। (पा० प० २६-६)।

**कीच**—सं० पु० (सं० कच्छ)—कीचड़। (पा० प० १४४-५)।

**कीछू**—वि० (सं० किंचित्, प्रा० किंची, पू० हि० किछु)—कुछ भी। उ० अरध न उरध रूप नहीं कीछू। (र० वा०-१६)।

**कीजिअै**—दे० 'कीजिये'। (पा० प० १७३-३)।

**कीजिये**—क्रि० स० (हि० करना से)—करिए। उ० वनहि वसे का कीजिये, जे मन नहीं तजै विकार। (प० ३००-२)।

**कीजै**—किया। (पा० प० ६५-१)।

**कीट**—सं० पु० (सं०)–कीड़ा, मकोड़ा। उ० सूरा होइ सु परमपद पावै, कीट पतंग होइ सव जरिया। (प० १५८-८)

**कीटक**—सं० पु० (सं० कीट)—कीड़े। (पा० प० १-२)।

**कीठोर**—वि० (सं० कठोर)—निर्दय, निष्ठुर। उ० जाहि फिरांयां हरि मिलै, सो भया काठ की ठोर। (सा० २४-२-२)।

कीड़ी—सं० स्त्री० (हि० कीड़ा)—छोटा कीड़ा। (सा० ४६-३०-नो० ५१)।
कीता—क्रि० स० (हि० करना)—किया। उ० जोति सरूपी हाथि न आया, कही हलाल क्या कीता। (प० ६२-४)।
कीन—क्रि० स० ( सं० करण, हि० करना)—किया। (पा० प० १२५-५)।
कीनीं—की, वनायी। (पा० प० १५६-५)।
कीनु—किया। (पा० प० १५६-५)।
कीन्ह—किया। उ० सात सूत मिलि वनिज कीन्ह, कर्म पयादौ संग लीन्ह। (प० ३८३-४)।
कीन्हां—किया। (पा० प० ६-६)।
कीन्हा—वनाया, तैयार किया। उ० कहन सुनन कौं जिहि जग कीन्हा, जग भुलांन सो किनहूं न चीन्हां। (र० २-१)।
कीन्हि—की। (पा० सा० ४-१४-२)।
कीन्हीं—की। (पा० प० १-७)।
कीन्हें—किए। (पा० प० २०-५)।
कीन्हौं—किया। (पा० प० ८६-५)।
कीयां—क्रि० स० (हि० करना से)—दे० 'किया'। किया। उ० जोरी कीयां जुलम है, मांगै न्याव खुदाइ (सा० २२-६-१)।
कीया—किया। (पा० प० १-६)।
कीये—किए, वनाये। उ० कवीर कलियुग आइ करि, कीये वहुतज मीत। (सा० ११-१३-१)।
कीयौ—किया। उ० कहा कीयौ हम आइ करि, कहा कहैंगे जाइ। (सा० १२-२५-१)।
कीर (१)—सं० पु० ( सं० )—तोता, मछुआ, व्याध। ( सा० ४६-१६-नो० ३२)।
कीर (२)—क्रि० स० ( हि० चीरना, कीरना )—नष्ट कर दो, फाड़ दो। उ० मन रे कागद कीर पराया। (प० १०८-१)।
कीरतन—सं० पु० (सं० कीर्तन)—हरि-कीर्तन, यशोवर्णन। उ० करता दीसै कीरतन, ऊँचा करि करि तूंड। (सा० १८-५-१)।
कीरा—दे० 'कीट'। कीड़ा। (पा० प० १५८-८)।
कीरयौ—क्रि० स० (हि० कीरना)—दे० 'कीर' (२)। फाड़ दिया। उ० अव की वेर न कागद कीरयौ, तौ धर्म राइ सूं तूटै। (प० १०८-५)।
कीलि—क्रि० स० (सं० कीलान, हि० कीलना)—गाड़कर, धँसा करके। (वी० र० २७-३)।
कुंची—दे० 'कूंची'। चाभी। उ० ताला कुंची कुलफ के लागे, उघड़त वार न होई। (प० २३-४)।
कुंज—सं० पु० (सं० क्रौञ्च)—कुरइ नाम का पक्षी। उ० रात्यूं रूंनी विरहनीं, ज्यूं वंचों कूं कुंज। (सा० ३-१-१)।
कुंजड़न—सं० स्त्री० (सं० कुंज+ड़न (प्रत्य०)—तरकारी वेचने वाली जाति की स्त्री। (पा० सा० १८-१२-१)।
कुंजवन—सं० पु० (सं० कुंजवन)—घने जंगल की भूलभुलैया। (वी० र० ६८-१)।
कुंजर—सं० पु० (सं०)—हाथी। उ० सुनहां खेदै कुंजर असवारा। (प० १४५-४)।
कुंजा—दे० 'कुंज'। क्रौञ्च पक्षी। उ० अंवर कुंजां कुरलियाँ गरजि भरे सव ताल। (सा० ३-२-१)।
कुंजी—सं० स्त्री० (सं० कुंचिका)—चाभी,

तालो। (पा० प० ८०-४)।

**कुंड**—सं० पु० (सं०)–गड्ढा। उ० नारी कुंड नरक का, बिरला थंभै वाग। (सा० २०-१५-१)।

**कुंडलि**—सं० पु० (सं० कुंडल)—नाभि। उ० कस्तूरी कुंडलि बसै, मृग ढूंढै वन मांहि। (सा० ५३-१-१)।

**कुंडि**—दे० 'कुंड'। गड्ढे में। उ० गरम कुंडि नल जब तूं बसता, उरध ध्यांन ल्यौ लाया। (प० ४०१-३)।

**कुंडिल**—सं० पु० ( सं० कुंडल )—कान का आभूषण। उ० नहीं जैसैं कुंडिल बनित मुख, मुख सोभित बिन राज। (र० २-४०)।

**कुंता**—सं० स्त्री० (सं० कुंती)—पांडवों की माता। (बी० र० ५५-३)।

**कुंभ**—सं० पु० (सं०)—घड़ा। उ० जल मैं कुंभ कुंभ में जल है, बाहरि भीतरि पांनीं। (प० ४४-४)।

**कुंभक**—सं० पु० (सं०)—प्राणायाम का एक अंग जिसमें साँस लेकर वायु को शरीर के भीतर रोक रखते हैं। (पा० प० ११५-८)।

**कुँभरा**—सं० पु० ( सं० कुम्भकार )—कोहार, कुम्हार। उ० कुँभरा एक कमाई माटी, वहु विधि जुगति वणाई। (प० १०५-२)।

**कुँभार**—दे० 'कुंभरा'। कुम्हार। उ० पाका कलस कुँभार का, बहुरि न चढ़ई चाकि। (सा० ६-१-२)।

**कुँभारा**—दे० 'कुँभरा'। कुम्हार। उ० वहु विधि भांडे घड़ै कुँभारा। (प० ५३-२)।

**कुँभिलाई**—क्रि० अ० (सं० कु+म्लान)–कुम्हला गया, मुरझा गया। (बी० र० २१-६)।

**कुंवारी**—दे० 'कुवारी'। (पा० प० १६०-४)।

**कुइँ**—सं० स्त्री० ( सं० कुमुदिनी ? )—कुमुदिनी पुष्प। (पा० प० १३१-५)।

**कुकड़ी**—सं० स्त्री० ( सं० कुक्कट )—मुर्गी, वनमुर्गी, कुक्कट। उ० कुकड़ी मारै बकरी मारै, हक हक करि बोलै। (प० ६२-७)।

**कुकुरि**—सं० पु० (सं० कुकुर)—कुत्ता। (पा० प० १४०-५)।

**कुकुरी**—दे० 'कुकुरि'। (पा० प० १३६-४)।

**कुकुही**—दे० 'कुकड़ी'। वनमुर्गी। (पा० सा० १५-१३-१)।

**कुचल**—वि० (सं० कुचेल, हि० कुचैला)–मैला, गंदा। उ० रांम भगति विन कुचल करूप। (प० १२५-८)।

**कुचिल**—दे० 'कुचल'। (पा०प० ६४-५)

**कुछ**—वि० (सं० किंचित्, प्रा० किंची, पू० हि० किछु)—कुछ भी। उ० राम नाम कै पटंतरै, देबे कौं कुछ नांहि। (सा० १-४-१)।

**कुछु**—दे० 'कुछ'। (पा० प० ३४-४)।

**कुटंउ**—दे० 'कुटुंब'। परिवार। (सा० १७-१०-नो० ११)।

**कुटकी**—सं० स्त्री० (हि० काटना से)—छोटा टुकड़ा। उ० चंदन की कुटकी भली, नां बँबूर की अबरांउ। (सा० ३०-१-१)।

**कुटवार**—दे० 'कुटवाल'। (पा० प० १५५-११)।

**कुटवारी**—सं० स्त्री० (सं० कोटपाल)—कोतवाली, पहरा। उ० कैसैं नगरि करौं कुटवारी। (प० ८०-१)।

**कुटवाल**—सं० पु० ( सं० कोटपाल )—कोतवाल। वावन कोटि जाकै कुटवाल, नगरी नगरी खेत्रपाल। (प० ३४०-१४)

**कुटिल**—वि० (सं०)—वक्र, टेढ़ा। (पा० प० ३१-३)।

**कुटिलाई**—सं० स्त्री० ( हि० कुटिल+आई प्रत्य०)—खोटाई, धोखेबाजी। उ० जब मन छाड़ै कुटिलाई, तब आइ मिलै राम राई। (प० १७३-३)।

**कुटी**—सं० स्त्री० (सं०)—झोपड़ी। उ० निंदक नेड़ा राखिये, आंगणि कुटी बंधाइ। (सा० ५४-३-१)।

**कुटुंब**—सं० पु० (सं०)—परिवार। उ० राम नाम जाण्यां नहीं, पाल्यो कटक कुटुंब। (सा० १२-३३-१)।

**कुटुंबी**—सं० पु० (सं० कुटुंबिन्)–परिवार वाले। (पा० प० ६३-५)।

**कुटुम**—दे० 'कुटुंब'। (पा० र० ८-३)।

**कुडुंबा**—दे० 'कुटुंब'। परिवार। (पा० सा० २१-३२-२)।

**कुत्ता**—सं० पु० (देश०)–श्वान, कूकर। उ० कुत्ता कूं लै गई बिलाई। (प० ११-४)।

**कुदर**—सं० स्त्री० (अ० कुदरत)–ईश्वरी महिमा। उ० कहै कबीर कुदर भजि करता, अमर भणे अणरागी। (प० २९९-१०)।

**कुदरति**—सं० स्त्री० (अ० कुदरत)—ईश्वरी महिमा। उ० तेरी कुदरति किनहूं न जानीं, पीर मुरीद काजी मुसलमानी। (र० १-२)।

**कुबधि**—सं० स्त्री० (सं० कुबुद्धि)—बुरे विचार, बुरी बुद्धि। उ० त्रिस्नां छांनि परी घर ऊपरि, कुबधि का भांडा फूटा। (प० १६-४)।

**कुबाव**—सं० पु० ( सं० कुवायु )—बुरी हवा। उ० सेझै कूवा स्वाति अति सीतल, कबहूं कुवाव नहीं रे। (प० २१६-५)।

**कुबिज**—वि० (सं० कुब्ज)–कुबड़ा। उ० कुबिज होइ अंमृत फल बंछ्या, पहुँचा तब मन पूजी इंछ्यां। (र० ४-३१)।

**कुबुधि**—दे० 'कुबुधी'। कुबुद्धि। (पा० प० २५-५)।

**कुबुधी**—वि० (सं० कुबुद्धि)—मूर्ख। उ० पड्या भुलांवां गाफिलां, गये कुबुधी हारि। (सा० १२-२६-२)।

**कुबेर**—सं० पु० (सं० कुबेर)—इंद्र की निधियों के भंडारी। (प० ३४०-६)।

**कुभरा**—दे० 'कुंभरा'। कुम्हार। उ० कुभरा ह्वै करि वासन धरिहू, धोवी ह्वै मल धोऊं। (प० ३८९-३)।

**कुमति**—सं० स्त्री० ( सं० )—मूर्खता। उ० पांडे कौंन कुमति तोहि लागी। (प० ३९-१)।

**कुमारी**—सं० स्त्री० ( सं० )—माया, प्रकृति। (बी० र० २७-४)।

**कुमिलांनी**—कि० अ० (सं० कु+म्लान, हि० कुम्हलाना)—मुरझा गई। उ० काहे री नलनीं तूं कुमिलांनीं। (प० ६४-१)।

**कुमिलाइ**—मुरझाई रहती है। उ० जवासा के रूप ज्यूं, घण मेहां कुमिलाइ। (सा० १६-१५-२)।

**कुम्हिलांनीं**—(पा० प० ७०-४)।

**कुम्हिलाइ**—(पा० सा० १३-२-१)।

**कुम्हार**—दे० 'कुंभरा'। (पा० सा० १२-१-२)।

**कुरंग**—सं० पु० (सं०)—(१) बदरंग। उ० रांम नांम रंग लागौ, कुरंग न होई।

(प० २१५-१)।
(२) हिरन। उ० जेठ मास जैसे कुरंग पियासा। (र० ४-७०)।
**कुरलियाँ**—क्रि० अ० (सं० कलाव व कुरव)—मधुर स्वरों में बोल उठी। उ० अंबर कूंजां कुरलियाँ, गरजि भरे सब ताल। (सा० ३-२-१)।
**कुरहै**—सं० स्त्री० (हि० कुराह)—कुमार्ग में। उ० अदया अलह राम की, कुरहै ऊँणीं कूष। (सा० १२-४७-२)। अथवा सं० स्त्री० (हि० कुलक्ष)—म्लेच्छ देश-विशेष, कुदेश। (सा० १२-४७-२)।
**कुरांन**—सं० पु० (अ० कुरान)—मुसलमानी धर्मग्रन्थ। (पा० र० ६-१)।
**कुरानौं**—कुरान हूँ की। (पा० सा० ७-८-२)।
**कुरानौं**—कुरान हूँ की। उ० वेद कुरानौं गमि नहीं, कह्यां न को पतियाइ। (सा० ८-३-२)।
**कुरिया**—दे० 'कुटी'। कुटिया, मकान, महल। (बी० र० ५५-५)।
**कुरूप**—दे० 'करूप'। (पा० प० ६४-५)।
**कुल** (१)—सं०पु० (सं० वंश)—परिवार, संबंध। उ० राम निकुल कुल भेंटि लै, सब कुल रह्या समाइ। (सा० १२-४५-२)।
**कुल** (२)—वि० (अ०)—समस्त, पूरा। उ० कुल खोयाँ कुल ऊवरै, कुल राख्याँ कुल जाइ (सा० १२-४५-१)।
**कुलदेव्यां**—सं० स्त्री० (सं० कुल देवी)—कुल की देवी। उ० इक कुलदेव्यां कौं जपहि जाप, त्रिभवनपति भूले त्रिविध ताप। (प० ३८०-५)।
**कुलफ**—सं० पु० (अ० कुफ्ल)—ताला। उ० ताला कुंजी कुलफ के लागे, उघड़त वार न होई। (प० २३-४)।
**कुलफु**—दे० 'कुलफ'। (पा० प० ८०-४)।
**कुलवंता**—वि० (सं० कुलवंत)—कुलीन। उ० भले रे पोच अकुल कुलवंता, गुणी निरगुणीं धनं नीधनवंता। (र० ३-५)।
**कुलवंती**—कुलीन। उ० पहली नारि सदा कुलवंती, सासू सुसरा मांनैं। (प० २२६-५)।
**कुलाक्रम**—सं० पु० (सं० कुल + हि० आक्रम)—शूरता, पराक्रम। उ० तजि कुलाक्रम अभिमांनां, झूठे भरमि कहा भूलांनां (प० २६३-२)।
**कुलाल**—सं० पु० (सं०)—कुम्हार। उ० ब्रह्मा एक जिनि सिष्टि उपाई, नांव कुलाल धराया। (प०२६८-३)।
**कुलाला**—दे० 'कुलाल'। कुम्हार। उ० आपन करता भये कुलाला, बहु विधि सिष्टि रची दर हाला। (र० ५-५८)।
**कुलिस**—सं० पु० (सं० कुलिश)—वज्र। उ० वज्र थैं तिण खिण भीनरि होई, तिण थैं कुलिस करै फुनि सोई। (र० ४-३५)।
**कुवाँ**—सं० पु० (सं० कूप, प्रा० कूष, हि० कुँआ) कुँआ। उ० आकासे मुखि औंधा, कुवाँ, पाताले पनिहारि। (सा० ५-४५-१)।
**कुवां**—दे० 'कुवाँ'। कूप। (पा० प० ६५-३)।
**कुवांरी**—दे० 'क्वारी'। उ० काली मूंड कौ एक न छोड़्यौ, अजहूँ अकन कुवारी। (प० २३१-३)।
**कुसंग**—सं० पु० (सं० कुसंगति)—बुरों का संग। (पा० सा० २४-२-१)।
**कुसंगी**—सं० पु० (हि०)—बुरे साथी।

उ० कहै कवीर कैसें तिरूँ, पंच कुसंगी संग। (सा० १३-२१-२)।

**कुसवद**—सं० पु० (सं० कुशव्द)—बुरे शव्द, अनुचित वचन। (सा० ३९-शीर्षक)।

**कुसम**—सं० पु० (सं० कुसुम)—फूल। उ० साखा तत थैं कुसम गियांनां, फल सो आछा रांम का नांमां। (र०-२-४)।

**कुसम रस**—सं० पु० (सं० कुसुम रस)-लाल रंग का। (र० १-टि० १०)।

**कुसमल**—सं० पु० (सं० कश्मल)—मोह या पाप। उ० तीनि नदी तहां त्रिकुटी मांहि, कुसमल धोवै अहनिसि न्हांहि। (प० ३६२-११)।

**कुसल**—सं० पु० (सं० कुशल)—खैरियत, कुशल-क्षेम। उ० गए ते वहुड़े नहीं, कुसल कहै को आइ। (सा० १४-६-२)।

**कुसलहिं**—दे० 'कुसल'। कुशल-क्षेम। (पा० प० १०२-७)।

**कुसलहि**—कुशल-क्षेम। उ० कुसलहि कुसल करत जग खींना, पड़ें काल भी पासी। (प० ३६६-६)।

**कुसलात**—सं० स्त्री० (सं० कुशलता)—कुशल समाचार। उ० काहे कीं कुसलात, कर दीपक कूंवै पड़ै। (सा० १३-७-२)।

**कुसूंम**—सं०पु० (सं०)—केसर। (पा० प० ९७-६)।

**कुसुम**—सं० पु० (सं०)—पुष्प। उ० कदली कुसुम दल भीतरां, तहां दस आंगुल का वीच रे। (प० ४-७)।

**कुसेवक**—सं० पु० (सं० कुसेवक)—वुरा नौकर। उ० हमहि कुसेवग क्या तुम्हहि अजांनां, दुहु मैं दोस कही किन रांमां। (प० ३५८-३)।

**कुहाड़ा**—सं० पु० (सं० कुठार)—कुल्हाड़ा, टाँगी। उ० पाँइ कुहाड़ा मारिया, गाफिल अपणैं हाथि। (सा० १२-४३-२)।

**कुहाड़ि**—दे० 'कुहाड़ा'। कुल्हाड़ी। उ० यहु तन तौ सव वन भया, करम भए कुहाड़ि। (सा० १२-४४-१)।

**कुहाड़ी**—दे० 'कुहाड़ा'। (पा० सा० १५-२९-२)।

**कुहारि**—दे० 'कुहाड़ि'। (पा० सा० १५-६०-१)।

**कुहेरा**—सं० पु० (सं० कुहेड़ी)—कुहरा, कुहासा। उ० रांम विनां संसार धंध कुहेरा। (प० ३१७-१)।

**कूंच (१)**—सं० स्त्री० (हि० कूंचा)—नारियल आदि का वना व्रश जिससे जुलाहा अपने ताने साफ करता है। उ० नाचै कूंच पुरानारी, भाई को वीनैं। (प० १९-८)।

**कूंच (२)**—सं० पु० (तु०)—प्रस्थान, यात्रा। उ० दूरि चलणां कूच वेगा, इहां नहीं मुकांम। (प० २३७-२)।

**कूंची**—सं० स्त्री० (सं० कुञ्चिका, हि० कुंजी)—चाभी, ताली। (प० चौ० र० २३-२)।

**कूंट**—सं० पु० (सं० खंड, हि० खूंट)—कोना, ओर, तरफ़। उ० दखिन कूंट जव सुनहां भूकां, तव हम सुगन विचारा। (प० २०-२)।

**कूंपल**—सं० स्त्री० (सं० कोपल या कुपल्लव, हि० कोंपल)—अंकुर। उ० जालण आंणीं लाकड़ी, ऊठी कूंपल मेल्हि। (सा० ५८-१-२)।

**कूंवैं**—सं० पु० (सं० कूप, प्रा० कूव)—कूप में, कुएँ में। उ० काहे की कुसलात, कर दीपक कूंवै पड़ै। (सा० १३-७-

२) ।

**कूई**—दे० 'कुई' । उ० कंकर कूई पतालि पनियां, सूनैं वूंद विकाई रे । (प० ७६-५) ।

**कूकणैं**—क्रि० अ० (सं० कूजन)—मधुर स्वर में गाए । उ० रात दिवस कै कूकणैं, (मत) कवहूँ लगै पुकार । (सा० २-१६-२) ।

**कूकनें**—दे० 'कूकणै' । (पा० सा० ३-४-२) ।

**कूकर**—सं० पु० (सं० कुक्कुर)—कुत्ता । हस्ती चढ़ि नहीं डोलिये, कूकर भुसै जु लाष । (सा० ३५-१२-२) ।

**कूकरि**—दे० 'कूकर' । (पा० प० १७६-१०) ।

**कूकिअै**—दे० 'कूकिये' । (पा० सा० ३-४-१) ।

**कूकिये**—क्रि० अ० (सं० कूजन)—मधुर स्वर में गाइये । उ० केसौ कहि कहि कूकिये, ना सोइयै असरार । (स २-१६-१) ।

**कूकुर**—दे० 'कुकर' । कुत्ता । अज्ञानी वक्ता । (वी० र० १२-६) ।

**कूकुही**—दे० 'कुकुही' । (पा० प० ३४-३) ।

**कूख**—सं० पु० (सं० कुक्षि, प्रा० कुक्खि, हि० कोख)—गर्भ । उ० देवै कूख न औतरि आवा, ना जसवै ले गोद खिलावा । (र० वा०-५२) ।

**कूच**—दे० 'कूंच' (१) । जुलाहों का ब्रुश । उ० उरझ्यो सूत पांन नहीं लागै, कूच फिरै सव लाई (प० १०६-३) ।

**कूट**—क्रि० स० (सं० कुट्टन)—कूटना । (पा० सा० ४-२५-१) ।

**कूटि**—पीटकर, कूटकर । उ० उड़चौ न जाइ वल गयौ है छूटि, तव भवरी हँनी सीस कूटि । (प० ३८८-७) ।

**कूटै**—पीटै । उ० रेती घटै न तिल वधै, जौ सिर कूटै कोइ । (सा० ३५-८-२) ।

**कूड़**—वि० (सं० कूट, प्रा० कूड़)—व्यर्थ, झूठी । उ० कूड़ वड़ाई बूड़सी, भारी पड़सी काल्हि । (सा० १२-५२-२) ।

**कूड़ा**—सं० पु० (सं० कूट) गर्द-गुब्वार । उ० नां जाणौं किस व्रिष तलि, कूड़ा होइ करंक । (सा० ५४-७-२) ।

**कूड़े**—दे० 'कूड़' । (१) व्यर्थ का । उ० जांमण मरण बिचारि करि कूड़े कांम निवारि । (सा० १२-१४-१) ।

(२) वुरे, अयोग्य । उ० कवीर नाव जरजरी, कूड़े खेवणहार । (सा० १२-६२-१) ।

**कूडै**—दे० 'कूड़े' (१) । (पा० सा० १५-३६-१) ।

**कूता**—सं० पु० (देश० कुत्ता)—श्वान, कूकर । उ० कवीर कूता राम का मुतिया मेरा नांउँ । (सा० ११-१४-१) ।

**कूतौ**—कुत्ता । (सा० २०-२३-नो० २७) ।

**कूदत**—क्रि० अ० (सं० स्फुंदन, प्रा० कुंदन, हि० कूदना)—उछलते हुए, फाँदते हुए । उ० नाचत कूदत जमपुरि चाले । (प० २६०-४) ।

**कूदि**—कूदकर । (पा० प० १४-६) ।

**कूप**—सं० पु० ( सं० )—कुँआ । उ० ऊघरचौ कूप घाट भयो भारी । (प० १४०-५) ।

**कूपा**—'दे०' कूप' । कुँआ । उ० कर-गहि दीपक परहि जु कूपा, यहु अचिरज हम देखि अनूपा । (र० ४-४१) ।

**कूर**—वि० (सं० क्रूर)—दुष्ट, वुरा । (पा० प० ६३-४) ।

**कूरी**—सं० स्त्री० (देश०)—एक प्रकार की घास जिसे चमोला या मोतिया भी कहते हैं। उ० जब हम वनली परमल कसतूरी, तब तुम काहे वनली कूरी। (प० २६१-३)।

**कूलि**—सं० पु० (सं० कूल)—किनारे। उ० पाला गलि पांणी भया, ढुलि मिलिया उस कूलि। (सा० ५-१८-२)।

**कूवटा**—सं० पु० (सं० कूप)—कुंआ। ऊपरि कूवटा तलि भरि पांणी। (प० २०२-२)।

**कूवाँ**—दे० 'कूंवा'। (पा० प० ९-३८-१)।

**कूवां**—दे० 'कूंवा'। (पा० प० ६८-६)।

**कुवैं**—दे० 'कुंवैं'। कुएँ में। उ० वनकी हिरनीं कूवैं वियानीं, सल फिरै अकाल। (प० १७७-४)।

**कूष**—सं० पु० (सं० कोष)—खजाना। उ० अदया अलह रांम की, कुरहे ऊँणीं कूप। (सा० १२-४७-२)।

**कृत**—(१) सं० पु० (सं० कृत्य)—कार्य। उ० सब कृत काच हरी हित सार, कहै कबीर तजि जग व्यौहार। (प० १३०-५)।

(२) वि० (सं०)—किया हुआ। उ० सुम्रित वेद सबै सुनैं, नहीं आवै कृत काज। (र० २-३९)।

**कृतम**—वि० (सं० कृत्रिम)—बनावटी। उ० कृतम सो जु गरभ अवतरिया, कृतम सो जु नाव जस धरिया। (र० ५-२२)।

**कृपा**—सं० स्त्री० (सं०)—दया, अनुग्रह, मेहरबानी। उ० सतगुर की कृपा भई, नहीं तौ करती भांड़। (सा० १६-७-२)।

**कृपाल**—वि० (सं० कृपालु)—कृपाशील, कृपा करने वाले। उ० कृसन कृपाल कबीर कहि, इम प्रतिपालन क्यों करै। (सा० ३५-१-६)।

**कृम**—सं० पु० (सं० कृमि)—कीड़ा। उ० जौ जारै तौ होइ भसम तन, रहत कृम ह्वै जाई। (प० २४१-३)।

**कृसन**—दे० 'कृस्न'। कृष्ण। (सा० ३५-१-६)।

**कृस्न**—सं० पु० (सं० कृष्ण)—श्री कृष्ण, परमेश्वर। उ० सोई कृस्न जिनि कीयौ संसार। (प० ३२७-२)।

**कैंचुली**—सं० स्त्री० (सं० कंचुक)—सर्प के शरीर पर का झिल्लीदार चमड़ा जो हर साल गिर जाता है। (पा० सा० २४-१६-२)।

**कैंचुवा**—सं० पु० (सं० किंचिलिक, प्रा० कैंचुओ)—कैंचुआ नाम का बरसाती कीड़ा। (बी० र० ४५-७)।

**के**—सम्बन्ध का चिह्न। (सा० १-११-१)

**केऊ केऊ**—सर्व० (हि० को+ई, भोज० केहू)—कोई-कोई। उ० केऊ केऊ तीरथ व्रत लपटांनां, केऊ केऊ केवल रांम निज जांनां। (र० ५-१)।

**केकरि**—सर्व० (हि० कौन, पू० हि० केकर)—किसकी। (बी० र० २-४)।

**केतक**—वि० (सं० कियत)—कितना। (पा० सा० २२-७-२)।

**केतकी**—सं० स्त्री० (सं०)—केवड़ा। उ० कबीर भया है केतकी, भवर भये सब दास। (सा० ३०-११-१)।

**केता**—वि० (सं० कियत)—कितना। उ० आपही आप विचारिये, तब केता होइ अनंद रे। (प० ५-१४)।

**केती**—कितनी। उ० केती लहरि समंद की, कत उपजै कत जाइ। (सा० २८-११-१)।

केते—कितने एक । उ० कवीर भग की प्रीतड़ी, केते गए गडंत । (सा० २०-१३-१) ।

केतिक—वि० (सं० कियत)—कितने । (पा० सा० १५-३९-२) ।

केतु—सं० पु० (सं०)—नवग्रहों में एक ग्रह । (पा० प० १४-३) ।

केतेक—वि०–दे० 'केतक' । कितने एक । उ० केते एक मूये मरहिगे केते, केतेक मुगध अजहूँ नहीं चेते । (प० ३६९-५) ।

केदारौं—सं० पु० (सं० केदार)–गढ़वाल प्रदेश का एक तीर्थ । उ० कवि कवीनैं कविता मूये, कापड़ीं केदारौं जाई । (प० ३१७-५) ।

केर—विभक्ति–(सं० कृत, प्रा० केर)—का । (पा० र० १८-४) ।

केरा—का । उ० वेस्वां केरा पूत ज्यूं, कहैं कौन सूं वाप । (सा० २-२२-२) ।

केरी—की । उ० कागद केरी नाँव री, पांणी केरी गंग । (सा० १३-२१-१) ।

केरे—के । (पा० सा० २-४४-१) ।

केरै—के । (पा० सा० ३०-१४-१) ।

केला—सं० पु० (सं० कद्‌ल, प्रा० कयल)–केले का वृक्ष । उ० मारी मरूं कुसंग की केला काँठै वेरि । (सा० २५-४-१) ।

केलि—सं० स्त्री० (सं०)—खेल, क्रीड़ा । उ० मानसरोवर सुभर जल, हंसा केलि कराहिं । (सा० ५-३९-१) ।

केवड़ा—सं० पु० (सं० केविका)—प्रसिद्ध केवड़ा नामक फूल का पौधा । (सा० ४६-१९-नो० ३५) ।

केवल—(१) वि० (सं०)—एकमात्र, अकेला । उ० कवीर केवल राम की, तूं जिनि छाड़ै ओट । (सा० १२-५१-१) ।

(२) सं० पु० (सं०)—सर्वोत्तम ईश्वर । उ० निरभै होइ निसंक भजि, केवल कहै कवीर । (सा० १-२३-२) ।

केस—सं० पु० (सं० केश)–सिर के वाल, चोटी । उ० कवीर कहा गरवियौ, काल गहै कर केस । (सा० ११-१२-१) ।

केसा—वाल । (पा० प० १९७-२) ।

केसौं—वालों को । उ० मन मैवासी मूंडि ले, केसौं मूडे कांइ । (सा० २४-१३-१) ।

केसौ (१)—वालों को । उ० केसौ कहा विगाड़िया, जे मूंडै सौ वार । (सा० २४-१२-१) ।

केसव—सं० पु० ( सं० केशव )—विष्णु, परमेश्वर । (पा० प० १६३-३) ।

केसौ (२)—सं० पु० (सं० केशव)–ईश्वर, विष्णु । उ० केसौ कहि कहि कूकिये, ना सोइयै असरार । (सा० २-१६-१) ।

केहनैं—क्रि० स० (हि० कहना से)—कहते । (सा० २५-५-नो० ६) ।

केहरि—सं० पु० (सं० केसरी)—सिंह, शेर । उ० जंबक करै केहरी सूं लेखा । (प० १४५-६) ।

केहि—दे० 'किहि' । किस । (पा० प० ९५-१) ।

कै (१)—विभक्ति (सं० कृत, प्रा० केर)–के । उ० वलिहारी गुर आपणैं द्यौं हाड़ी कै वार । (सा० १-२-१) ।

कै (२)—अव्य० (सं० किम्)—या तो, अथवा । उ० कै हरि आयां भाजिसी, कै हरि ही पासि गयां । (सा० ३-९-२) ।

कै (३)—वि० (सं० कति, प्रा० कइ)—कितने, अनेक प्रकार के । (वी० र० ८२-३) ।

कै (४)—क्रि० स० (हि० करना से)—करके । (वी० र० ६४-१) ।

कैदारैं—दे० 'कैदारों' । (पा० प० ८५-५) ।

कैंसना—क्रि० वि० (हि० कैसा)—किस प्रकार, किस ढंग से । (वी० र० ७३-६) ।

कैसा—वि० (सं० की दृश, प्रा० केरस)—किस प्रकार का, किस ढंग का । उ० पारब्रम्ह के तेज का, कैसा है उनमान । (सा० ५-३-१) ।

कैसें—क्रि० वि० ( हि० कैसा )—किस प्रकार । उ० क्या जाणों उस जीव सूं, कैसें रहसी रंग । (सा० ११-१६-२) ।

कैसे—किस प्रकार । (पा० प० ३६-१) ।

कैसैं—किस प्रकार । (पा० प० १२०-१) ।

कैसैं—किस प्रकार । (पा० प० १८-१) ।

कोंपल—सं० स्त्री० (सं० कुड्मल, प्रा० कुंपल)—अंकुर, नई मुलायम पत्ती । (पा० सा० १६-१७-२) ।

कोंहरा—सं० पु० (?) कोंहर, इंदायण, जिसका फल पकने पर अत्यन्त लाल होता है । (पा० प० ७६-४) ।

को—सर्व० (सं० कः, हि० कौन)—कोई । उ० कवल ज फूल्या फूल विन, को निरपै, निज दास । (सा० ५-५-२) ।

कोइ—सर्व० (सं० कोपि, प्रा० कोवि)—कोई एक, अनिर्दिष्ट । उ० मन भवरा तहां लुबधिया, जांणैंगा जन कोइ । (सा० ५-७-२) ।

कोइला—सं० पु० ( सं० कोकिल, हि० कोयला)-कोयला, जलता हुआ अंगारा । उ० लोह निहाला अगनि मैं, जलि बलि कोइला होय । (सा० २०-१६-२) ।

कोई—दे० 'कोइ' । कोई । उ० है कोई ऐसा परउपगारी, हरि सूं कहै सुनाइ रे । (प० ३०७-६) ।

कोऊ—कोई । उ० कहा लै आयां यहु धन कोऊ, कहा कोऊ लै जात । (प० ४००-३) ।

कोकिल—सं० स्त्री० ( सं० )—कोयल । उ० न तहां कोकिल न तहां सूवा, ऊंचै चढ़ि चढ़ि हंसा सूवा । (प० ६८-५) ।

कोकिला—दे० 'कोकिल' । कोयल । उ० वन कोकिला नाद गहगहांनां, रुति बसंत सब कै मनि मांनां । (र० ४-१६) ।

कोखि—दे० 'कूख' । कोख । (पा० र० ३-३) ।

कोट—सं० पु० (सं०)-गढ़, महल । उ० देपण के सबको भले, जिसे सीत के कोट । (सा० १७-१७-१) ।

कोटि—वि० (सं०)—करोड़ । उ० कोटि करम फिल पलक मैं, (जब) आया हरि की ओट (सा० २-१६-२) ।

कोटिक—करोड़, अनगिनत । उ० संत न छाड़ै संतई, जे कोटिक मिलैं असंत । (सा० २६-२-१) ।

कोटी—करोड़ । उ० कोटी धज साह हस्ती बंध राजा, क्रिपन को धन कौंनैं काजा । (प० ६६-३) ।

कोठड़ी—दे० 'कोठरी' उ० पट चक्र की कनक कोठड़ी, वस्त भाव है सोई । (प० २३-३) ।

कोठरी—सं० स्त्री० (हि० कोठा+री (प्रत्य०)—छोटा कमरा । उ० काजल केरी कोठरी, मसि के कर्म कपाट । (सा० २३-२-१) ।

कोठी—सं स्त्री० ( सं० कोष्ठक, हि० कोठा से )—पक्का मकान, हवेली, (पा० सा २१-११-१) ।

कोड़ी—सं० स्त्री० (सं० कोटि)—बीस का समूह, अनगिनत । उ० इंद्र सरीखे

गये नर कोड़ी, पाँचों पांडौं सरिपी जोड़ी। (प० २४७-३)।

**कोढ़ी**—सं० पु० (सं० कुष्ठ, हि० कोढ़)-कोढ़ रोग से पीड़ित मनुष्य। (सा० २०-२२-नो० २५)।

**कोथली**—सं० स्त्री० (प्रा० कोत्थल, हि० कोथला)—रुपये-पैसे रखने की लम्बी थैली। (पा० सा० ३१-१५-१)।

**कोधौं**—क्रि० स० (हि० कहना+तो)-कहो तो। (पा० प० १८०-५)।

**कोनैं**—सं० पु० (सं० कोण)—कोने में, खूँट में। (पा० सा० १४-६-१)।

**कोपि**—क्रि० अ० (सं० कोप, हि० कोपना)—क्रुद्ध होकर। उ० हस्ती कोपि मूंड मैं मार्यौ। (प० ३६५-२)।

**कोपीन**—सं० पु० (सं० कोपीन)—लंगोटी। उ० संत गंठी कोपीन है, साध न मानै संक। (सा० ३७-८-१)।

**कोप्यो**—दे० कोपि। क्रुद्ध हुआ। उ० तव काढ़ि खड़ग कोप्यो रिसाइ, तोहि राखनहारौ मोहि बताइ। (प० ३७९-९)।

**कोप्यौ**—दे० 'कोपि'। क्रुद्ध हुआ। (पा० प० २६-९)।

**कोयला**—दे० 'कोइला'। (पा० सा० २२-३-२)।

**कोर**—सं० स्त्री० (सं० कोण)-किनारा, सिरा। (पा० सा० २२-१२-२)।

**कोरी**—सं० पु० (सं० कोल)—हिन्दू जुलाहा। (पा० प० १५०-१)।

**कोला**—सं पु० (सं० कोल)—वाराहावतार। उ० गंडक सालिकरांम न कोला, मछ कछ ह्वै जलहिं न डोला। (र० वा०-५५)।

**कोली**—दे० 'कोरी'। जुलाहा। उ० षाड वुणै कोली मैं बैठी, मैं खूंटा मैं गाड़ी। (प० १०-५)।

**कोल्हू**—सं० पु० (हि०)-तेलियों का तेल निकालने का यंत्र। उ० तेली ह्वै तन कोल्हू करिहौं, पाप पुंनि दोऊ पीरौं। (प० ३८९-५)।

**कोस**—सं० पु० (सं० क्रोश)—प्रायः दो मील की दूरी। उ० एक कोस वन मिलांन न मेला। (प० ३१९-१)।

**कौं**—को, के लिए, कर्म, सम्प्रदान का चिह्न। उ० क्यंचिति ह्वै सुपनैं निधि पाई, नहीं सोभा कौं धरी लुकाई। (र० ४-२७)।

**कौंन**—सर्व० (हि०)—किस, कौन। उ० कौंन पूत को काकौ बाप। (प० ८९-५)।

**कौंनैं**—किस। उ० कोटी धज साह हस्तीवंध राजा, क्रिपन को दान कौंनैं काजा। (प० ९९-३)।

**कौ**—दे० 'कौं'। को चिह्न। (पा० प० १०-३)।

**कौड़ी**—सं० स्त्री० (सं० कपर्दिका, प्रा० कवड्डिय)-तुच्छ मूल्य। उ० यहु हीरा निरमोलि का, कौडी पर वीका। (प० १७८-८)।

**कौणें काम**—वि० (यौ० किस+काम)-किस काम का, व्यर्थ। उ० पाथर घाटा लोह सब, (तब) पारस कौणें काम। (सा० ३-८-२)।

**कौतिकहारी**—वि० (सं० कौतुक+हि० हारा (प्रत्य०)—कुतूहलजनक, आश्चर्यजनक, कौतुकशील (बुद्धि)। उ० सदा सदाफल दाख बिजौरा, कौतिकहारी मूली। (प० २१४-२)।

**कौतिग** (१) सं० पु० (सं० कौतुक)—

कुतूहल, खेल-तमाशा । उ० पति सँगि जागी सुंदरीं, कौतिग दीठा तेणि । (सा० ५-१-२) ।

**कौतिग (२)** वि० (सं० कौतुकी)–विवाह सम्बन्ध कराने वाले । उ० सुर तेतीसूं कौतिग आये, मुनियर सहस अठ्यासी । (प० १-७) ।

**कौतिगहार**—वि० (सं० कौतुक+हार)–विनोदशील । उ० सोई रांम सती कहै, सोई कौतिगहार । (सा० ३३-१-२) ।

**कौतिगहारे**—सं० पु० ( सं० कौतुक+हारे)—तमाशा देखने वाले । ( सा० १२-१६-नो० २३) ।

**कौन सूँ**—दे० 'कौंन' । किससे । उ० वेस्वां केरा पूत ज्यूं, कहैं कौन सूं वाप । (सा० २-२२-२) ।

**कौनां**—सर्व० (प्रा० कवण)–कौन । उ० देही माटी वोलै पवनां, वूझि रे ज्ञानी मूवा स कौनां । (प० ४२-४) ।

**कौली**—सं० स्त्री० ( सं० क्रोड़, हिं० कौरी )–अंकवार, गोद में । उ० कौली घाल्यां वीडरि चालै, ज्यूं घेरीं त्यूं दरवै । (प० १५२-४) ।

**क्यंचित**—क्रि० वि० (सं० किंचित्)—कुछ-कुछ, थोड़ा-थोड़ा । उ० माया मोह भूले सव लोई, क्यंचित लाभ मांनिक दीयौ खोई । (र० ३-१०८) ।

**क्यंचिति**—उ० क्यंचिति ह्वै सुपनैं निधि पाई, सोभा कौं धरौ लुकाई । (र० ४-२७) ।

**क्या**—सर्व० (सं० किम्)-कौन-सी वस्तु । उ० क्या ले गुर संतोपिए, हौंस रही मन मांहि । (सा० १-४-२) ।

**क्यारी**—सं० स्त्री० (सं० केदार)—नाली । उ० त्रिकुटी चढ्यां पाव ढी ढारें, अरध उरध की क्यारी । (प० २१४-७) ।

**क्यूं**—क्रि० वि० ( सं० किम् )—कैसे, किस निमित्त । उ० कहै कवीर ते क्यूं मिलैं, जव लग दोइ सरीर । (सा० ५-२५-२) ।

**क्यूंकरि**—कैसे । (पा० सा० २६-१-२) ।

**क्यौं**—दे० 'क्यूं' । कैसे । (पा०प० २५-१)

**क्रंम**—सं० पु० ( सं० क्रम )—पूर्वापर सम्वन्धी व्यवस्था । उ० अष्ट विन होत नहीं क्रंम काया । (प० १६६-१४) ।

**क्रम**—सं० पु० (सं० कर्म)–कृत्य, कार्य । उ० कोटि क्रम पेलै पलक मैं, जे रंचक आवै नाउँ । (सा० २-२०-१) ।

**क्रमनां**—क्रि० वि० ( सं० कर्मन् से )—कर्म द्वारा । उ० मनसा वाचा क्रमनां, कवीर सुमिरण सार । (सा० २-४-२) ।

**क्रितम**—वि० (सं० कृत्रिम)—वनावटी । उ० क्रितम करता कहैं, परमपद क्यूं लहैं । (प० १६६-१७) ।

**क्रितिया सूत्र**—सं० पु० (सं० कृत्रिम+सूत्र) कच्चा सूत । (वी० र० ५७-१) ।

**क्रिपन**—वि० ( सं० कृपण )—कंजूस । उ० कोटी धज साह हस्ती वंध राजा, क्रिपन को धन कौंनैं काजा । (प० ६६-३) ।

**क्रिपा**—सं० स्त्री० (सं० कृपा)—दया । उ० तुम्हारी क्रिपा विना यहु त्रिपति न भागे । (प० २२३-८) ।

**क्रिपाल**—दे० 'कृपाल' । (पा० प० ४०-६) ।

**क्रिमि**—दे० 'कृमि' । कीड़ा । (पा० प० ६६-३) ।

**क्रिसन**—दे० 'कृस्न' । कृष्ण । (पा० प० १५८-७) ।

क्रिसनवां—(पा० प० ४१-६)।

क्रिस्न—(पा० प० १४६-५)।

क्रीरा—सं० स्त्री० (सं० क्रीड़ा)—केलि, आमोद-प्रमोद। उ० पुरिष न नारि करै नहीं क्रीरा, धांम न धांम न व्यापै पीरा। (र०-बा०-४१)।

क्रीलाकरी—क्रि० स० (हि० क्रीड़ा+करना)—आनन्द मनाया। उ० जा वन में क्रीला करी, दाझत है वन सोइ। (सा० ४-८-२)।

क्रोध—सं० पु० (सं०)—रोप, गुस्सा। उ० काम क्रोध त्रिष्णां तजै, ताहि मिलै भगवान। (सा० ३-३०-२)।

क्रोधु—(पा० प० ७७-४)।

क्रोधी—सं० पु० (सं० क्रोधिन्)—क्रोध करने वाला व्यक्ति। (पा० सा० २१-२६-२)।

क्वांरी—दे० 'क्वारी'। (पा० प० १६०-३)।

क्वारी—वि० (सं० कुमारी)--विना व्याही। उ० नां हूं पणीं नां हूं क्वारी, पूत जन्यूं द्यौहारी। (प० २३१-२)।

# ख

खंखर—वि० (सं० कंक, हि खंख)—छूछा, उजाड़। उ० टेसू फूले दिवस चारि, खंखर भये पलास। (सा० १२-८-२)।

खंड—सं० पु० (सं०)—टुकड़े, प्रदेश। (बी० र० १-५)।

खंडा—खंड में, प्रदेश में। (पा० प० १४३-६)।

खंडि—खंड में। उ० घर तजि वन खंडि जाइये। (प० १७-८-३)।

खंडन—सं० पु० (सं०)-नष्ट, नाश। उ० माया खंडन करहु हमारा (प० १४६-१०)।

खंडित—वि० (सं०)—टूटा हुआ, अपूर्ण। उ० खंडित मूल विनास कहौ किम विगतह कीजै। (सा० ३३-६-३)।

खंडै—क्रि० स० (सं० खंडन)—टुकड़े-टुकड़े करना। (पा० सा० २८-६-१)।

खंभवा—सं० पु० (सं० स्कंभ या स्तंभ, प्रा० खंभ)—खंभा। उ० चंद सूर दोइ खभवा, वंक नालि की डोरि। (प० १८-३)।

खंभा—खंभा, खूंटा। उ० खंभा ऐक गइंद दोइ, क्यूं करि वंधसि वारि। (सा० १२-४२-१)।

खंदाया—क्रि० स० (सं० खवण, हि० खवना)—खुदाया। (बी० र० २८-२)।

खइये—क्रि० स० (हि० खाना)—खाया जाता है। उ० घर तजि वन खंडि जाइए खानि खइये कंदा। (प० १७८-३)।

खए—क्रि० अ० (सं० क्षय)—नष्ट हो गए। दे 'पये'। (पा० सा० ३-६-२)।

खग—सं० पु० (सं०)—पक्षी। उ० पीया चाहै तौ लै खग सारी। (प० २६८-३)।

खग खोज—(र० ३-३६)।

खग खोजन—सदा उड़ान भरने वाले मन रूपी पक्षी के पीछे। (बी० र० ५७-४)।

खजूरि—सं० पु० (सं० खर्जूर)—खजूर के पेड़ पर, ऊपर। उ० मछली चढै खजूरि। (सा० ५-४६-२)।

खट—वि (सं० षट्)—छः। उ० खट दरसन कहियत हम भेखा। (प० ३३२-३)।

खटचक्र—छः चक्र। (पा० प० १८१-५)।

खटांनां—क्रि० अ० (सं० स्कभ, स्कब्ध, प्रा० खड्ड)–टिके, परीक्षा में ठहरे। उ० कछू एक दिवस खटांनां। (प० ३१६-५)।

खटाइ—सं० स्त्री० (हि० खट्टा+आई प्रत्य०)—खट्टापन, खटाई। (पा० सा० २१-१८-१)।

खटिया—सं० स्त्री० (हि० खाट+इया प्रत्य०)—छोटी चारपाई। (पा० प० १००-२)।

खटीक—सं० पु० (सं० खट्टिक)—एक छोटी जाति जिसका काम फल आदि वेचना है

खटु—दे० 'खट'। छः (पा० प० १३४-३)।

खड—दे० 'खट'। छः। (पा० प० ३४-११)।

खटोला—सं० पु० (हि० खाट+ओला (प्रत्य०)—छोटी चारपाई, शरीर। उ० इक झंझर सम सूत खटोला। (प० ६०-३)।

खड—(१) सं० पु० (सं खात, हि० खड्ड)—गड्ढा। उ० ते भी तेवा खड़। (सा० १२-११-२)।
(२) स० पु० (सं०)—घास, फूस। (सा० १२-१६-नो० २४)।

खड़की—क्रि० अ० (अनु० हि० खट-कना)—खटखट शब्द होना। (पा० सा० १६-३८-२)।

खड़ग—सं० पु० (सं० खड्ग)–तलवार। (पा० प० ४-५)।

खड़ा—वि० (सं० खडक)– उपस्थित, तैयार। उ० तेरे सिर परि जम खड़ा। (सा० ३-१४-२)।

खड़ाऊँ—क्रि० स० (हि० खड़ा+ ना प्रत्य०)–खड़ा कर दूं, रोक दूं। उ० कालिह जुकाटां भाजिसी पहली क्यूं न खड़ाऊँ। (सा० ५०-१-२)।

खड़े—क्रि० वि० (हि० खड़े)—खड़े-खड़े। उ० एक खडे ही लहैं, और खड़ा विल-लाइ। (सा० ३८-४-१)।

खत—सं० स्त्री० (आ० खता)—कसूर, अपराध। उ० अवकी वेर वकसि वंदे कौं, सव खत करौं न वेरा। (प० २२२-१२)।

खतनां—सं० पु० (आ० खतना)–सुन्नत, मुसलमानी। उ० तौ भीतरि खतनां क्यूं न कराया। (प० ४१-१०)।

खतभा—सं० पु० (अ० खुतवा)—स्तुति-विशेप जिसे मुसलमान प्रशंसा स्वरूप पढ़ते हैं। (बी० र० ४८-३)।

खता—दे० 'खत'। उ० मीरां मुझ मैं क्या खता, मुखां न वोलै पीर। (सा० ५६-६-२)।

खताना—क्रि० स० (हि० खाता से)—खतियाना। (बी० र० ६६-५)।

खत्रिया—वि० (सं० क्षत्रिय)—क्षत्रिय वर्ण सम्बन्धी। उ० खत्री करै खत्रिया धरिमो, तिनकूं होय सवाया करमो। (र० ५-४१)।

खत्री—सं० पु० (अ० क्षत्रिय)—क्षत्रिय वर्ण का मनुष्य। उ० खत्री करै खत्रिया धरमो। (र० ५-४१)।

खदेरा—क्रि० स०. (हि० खेदता)—दूर करता। (पा० प० ८६-४)।

खद्ध—क्रि०स० (हि० खाना)–खाया। उ० संसा किनहुं न खद्ध। (सा० १-२२-१)।

खनि—दे० 'खानि'। (पा० सा० १७-५-१)।

खपत—सं० स्त्री० (हि० खप+त (प्रत्य०)-समाई, गुंजाइश। (पा० चौ० र० ४०-१)।

खपर—स० पु० (सं० खर्पर, प्रा० खप्पर)-भिक्षा पात्र। (पा० प० १४२-७)।

खपरा—भिक्षा पात्र। उ० खपरा फूटिम फूटि। (सा० ४-४-१)।

खपसी—क्रि० हा० (सं० क्षेपण)-नष्ट होना, काम में आना। (पा० प० १९५-८)।

खबर—सं० स्त्री० (अ० खबर)-पता, सुधि। (पा० प० ८९-५)।

खबरि—पता। उ० काल जाल की खबरि न जांनीं। (प० ८६-२)।

खबरी—(पा० प० ४४-६)।

खर—सं० पु० (सं०)-गधा, गदहा। उ० खर चंदन जैसैं भारा। (प० ३९-३)।

खरच—सं० पु० ( फा० ख़र्च )-व्यय। उ० तेरे सिर परि जम खड़ा, खरच कदे का खाइ। (सा० २-१४-२)।

खरसांनं—दे० 'षरसान'।-तीखीसान। (पा० सा० १७-१८-१)।

खरा—वि० (सं० खर)-तीक्ष्ण, अधिक, एकदम। उ० चेला खरा निरंध। (सा० १-१५-१)।

खरी—तीक्ष्ण, कड़ी। उ० खरी विगूचनि होइगी। (सा० २२-१-२)।

खराब—वि० (आ० ख़राब)—बुरा। उ० सारा पलक खराब किया है, मांनस कहा विचारा। (प० १०६-८)।

खरिहानां—सं० पु० (सं० खलि+स्थान) खलियान। उ० जमुनतीर खरिहानां (प० १४-३)।

खरे—दे० 'खड़ा'। (पा० प० २४-३)।

खलक—सं० पु० (अ०)-सृष्टि के प्राणी, दुनिया। उ० खलक चवीणां काल का, कुछ मुख मैं कुछ गोद। (सा० ४६-१-२)।

खलि—सं स्त्री० ( सं० खल )—तेल निकाल लेने पर तिलहन की बची हुई सीठी। (पा० सा० २४-९-२)

खवाई—क्रि० स० ( हि० खवाना )—खिलायेगा। उ० कवहूंक खता खवाई। (प० ९७-२)।

खवांयें—खिलाये। उ० का कऊवा कौं कपूर खवांयें, का विसहर कौं दूध पिलांये। (प० २२१-३)।

खसम—सं० पु० (अ०)—पति, खाविंद। उ० भोलें भूली खसम कै, बहुत किया विभचार। (सा० ३६-३-१)।

खसमहिं—खसम को। (पा० चौ० र०-७-२)।

खसै—क्रि० हा० (हिं० खसकना) अपने स्थान से हटता है। (पा० र० ९-६)।

खहु—क्रि० स० (हि० खाना)—खाओगे। (प० १२७-नो० १३०)।

खांउं—क्रि० स० (हि० खाना)—खाता हूँ। उ० गाँठिन बांधौं वेचिन खांउं। (प० ३३३-१)।

खांण—खाना। उ० मीठा खांण मधूकरी। (सा० ३५-१३-१)।

खांहिं—( सं० खादन, प्रा० खाअन )—खाते हैं। उ० चोरी विढ़ता खांहि। (सा० २०-३-१)।

खांहि—खाते हैं। उ० खांहि हलाल हरांम निवारैं। (प० १०२-७)।

खाइ—खा सकते हैं, खा जाय। उ० सो उबरे जे खाइ। (सा० १६-१२-२)।

खाइए—(पा० सा० ३०-१-२)।

खाइअँ—खाइए। (पा० प० ३९-३)।

**खाइगा**—खायेगा। (पा० प० ७४-६)।
**खाइबौ**—खाना। उ० धीरैं-धीरैं खाइबौ अनत न जाइबौ। (प० २२७-१)।
**खाइयौ**—खाना। (पा० प० १३७-३)।
**खाई**—(१) खा चुकी। उ० पहली खाई आई माई। (प० २२७-३)।
(२) व्यय किया, काम में लाया। उ० धरी रही माया काहू खाई। (प० १००-५)।
**खाउँ**—भोजन करूँ। उ० जो देवै सो खाउँ। (सा० ११-१५-२)।
**खाउ**—खा लूँ। (पा० प० १८७-६)।
**खाएं**—खाते हुए। (पा० र० १२-५)।
**खाए**—खा लिया। (पा०प० ११४-२)।
**खात**—खाते हुए। (पा० प० १६५-४)।
**खाधा**—खाया। उ० अध खाधा साराखैं सोई। (प० ३५३-४)।
**खाया**—खा लिया। उ० संसै खाया सकल जग। (सा० १-२२-१)।
**खायैं**—खाता हैं। उ० खायै अरु सोवै। (सा० ३-४५-१)।
**खायौ**—खा लिया। उ० हरनि खायौ चीता। (प० १६०-५)।
**खाव**—खाओ, निगल जाओ। उ० तौ घड़णहारे कौं खाव। (प० १९८-६)।
**खावा**—खाती है। (पा० प० ११४-७)।
**खावै**—खाती है। (पा० प० १४६-४)।
**खाहि**—खाते हैं। (पा० सा० १५-२६-१)।
**खांची**—क्रि० स० (सं० कर्पण या कसन)—रोककर, खींचकर। उ० चंद अरु सूर रहे रथ खांची। (र० ४-९८)।
**खाँड़**—सं० स्त्री० (सं० खंड)—शक्कर, मिठाई। उ० डारी खांड पटकि करि, अंतरि रोस उपाइ। (सा० ३-३२-१)।
**खांड**—क्रि० स० (हि० खाना)—भोजन करना। उ० खूब खांड है खीचड़ी, मांहि पड़ै टुक लूंण। (सा० २२-१२-१)।
**खांडी**—वि० (सं० खडक)—खड़ी हुई। उ० राती खांडी देखि कबीरा, देखि हमारा सिंगारौ। (प० २७०-४)।
**खाँडे**—सं० पु० (सं० खड्ग)—तलवार। उ० भगति दुहेली रांम की, जँसि खांडे की धार। (सा० ४५-२५-१)।
**खांन**—सं० पु० (सं० खादन, प्रा० खायन, हि० खाना)—भोजन। उ० झूठा खांन पकाया। (प० २४६-२)।
**खाँव**—भोजन। (बी० र० २१-७)।
**खाई**—सं० स्त्री० ( सं० खानि, प्रा० खानि)—खंदक। उ० कबीर खाई कोट की, पांणी पिवै न कोइ। (सा० २८-८-१)।
**खाक**—सं० स्त्री० (फा० ख़ाक)—धूल, मिट्टी। उ० एक ही खाक घड़े सब भांडे, एकही सिरजनहारा। (प० ५५-४)।
**खाटा**—सं० स्त्री० (सं० खट्वा)—खाट, सूक्ष्म रति जहाँ मन की भी गति नहीं है। (बी० र० ७३-२)।
**खाटि**—क्रि० स० ( हि० काटि )—काट कर, नष्टकर। उ० पट रस खाटि काम रस लीन्हां। (र० ३-१५)।
**खाटै**—नष्ट करता है, छोड़ता है। (प० ३१३-७)।
**खाणि**—सं० स्त्री० ( सं० खनि )—उत्पत्ति स्थान, खजाना। (सा० १-२९-नो०)।
**खातां**—क्रि० वि० ( हि० खाना से )—खाते समय। उ० खातां मींठी खाँड सी, अंति कालि विष होइ। (सा० २०-४-२)

खाद—क्रि० स० ( अनु० )—खादना। (पा० सा० ४-२५-१)।

खान—दे० 'खांन'। (पा० सा० २१-३-१)।

खानि—(१) क्रि० स० (हि० खनना)—खोदकर, फोड़कर। उ० घर तजि बन खंडि जाइये, खनि खनि खइये कंदा। (प० १७८-३)।
(२) सं० स्त्री० ( सं० खनि )—प्रकार के, ढंग के, तरह के। उ० चारि खानि विस्तार उपाया। (र० ३-२)।

खावै—सं० पु० ( सं० खादन, हि० खाना)—भोजन, खाना। (पा० सा० ३२-४-१)।

खार—वि० (सं० क्षार)—खारे। (पा० सा० ३०-४-२)।

खारा—दे० 'पारा'। खारा। (पा० सा० १६-३६-१)।

खारे—खारे। (पा० प० ११४-१)।

खाल—सं० स्त्री० (सं० क्षाल, प्रा० खाल)—चमड़ा, त्वचा। (प० २५०-नो-५०)।

खालसै—दे० 'पालसै'। (पा० प० ८६-१०)।

खाला—सं स्त्री० (अ० खाला)—माता की वहन, मौसी। उ० खाला का घर नांहि। (सा० ४५-१६-१)।

खालिक—सं० पु० (अ० खालिक)—सृष्टिकर्त्ता, सिरजनहार। उ० खालिक दरि खूनी खड़ा, मार मुहे मुंहि खाइ। (सा० २२-६-२)।

खाली—वि० (अ० खाली)—रिक्त, वेकाम। उ० जग परबोधि होत नर खाली, करते उदर उपाया। (प० १७०-३)।

खाली पड़े—क्रि० अ० (अ० खाली+पड़ना)—शून्य हो गए। उ० ते मंदिर खाली पड़े, बैसण लागे काग। (सा० १२-४-२)।

खासी—सं० स्त्री० (अ० खासा)—राजभोग सम्बन्धी पदार्थ; (साथ में खेल विनोद करने के लिए) विशिष्ट व्यक्ति। उ० छपन कोडि खेलिये खासी। (प० ३३६-४)।

खिअत—क्रि०अ० (सं० क्षय) नष्ट होना। (पा० प० १५५-११)।

खिजैं—क्रि अ० (सं० खिद्यते, प्रा० खिज्जइ, हि खीजना)—दुखी और क्रुद्ध होते हैं। (सा० २०-२२-नो-२५)।

खिण—सं० पु० (सं० क्षण)—क्षण। उ० वज्र थैं तिखा खिण भीतरि होई। (र० ४-३५)।

खिन—क्षण (पा० प० ६५-८)।

खिमा—सं० स्त्री० (सं० क्षमा)—क्षमा। (पा० प० १४२-७)।

खिरत—क्रि० अ० ( सं० खिल् )—विकसित होना, खिलना। (पा० चौ० र० ४०-१)।

खिरि खिरि—विखरना, खिलना। पा० चौ० र० १-२)।

खिलखांनां—सं० पु० (फा० खिलवतखाना)—गुप्त मंत्रणा या रहस्य का स्थान। उ० कोड़ी तेतीसूं अरू खिलखांनां (प० ३३६-५)।

खिलावा—क्रि० स० (खेलना से खिलाना)—खेला, लाड़-प्यार किया। उ० ना जसवै ले गोद खिलावा। (र० वा०-५०)।

खिलौनां—सं० पु० (हि० खेल+औना (प्रत्य०)—खेलने की वस्तु। उ० लोगनि

रांम खिलौनां जांनां। (प० ३४३-२)।

खिसै—क्रि० अ० (हि० खसकना)-गिरा, हटा। (पा० सा० १५-७९-२)।

खिस्या—गिरा, हटा। उ० ब्रह्मा का आसण खिस्या। (सा० २-१५-२)।

खींन—वि० (सं० क्षीण)—दुर्बल, पतला। (पा० चौं० र० ७-२)।

खींना—दुर्बल। उ० आउ घटी तन खींना। (प० २४४-२)।

खींनु—(पा० प० ६-३)।

खींनां—क्षीण। (पा० प० १०२-७)।

खीचड़ी—सं० स्त्री० (सं० कृसर)—खिचड़ी नामक भोजन। उ० खूब खांड है खीचड़ी, मांहि पड़ै टुक लूंण। (सा० २२-१२-१)।

खीचरी—(पा० सा० २१-३-१)।

खीजि—क्रि० अ० (हि० खीज)—खीज कर। (पा० सा० २२-७-१)।

खीर—सं०पु० (सं०क्षीर)—दूध,खीर। उ० खीर नीर का करै नबेरा। (प० ३४४-६)।

खुटानों—क्रि०अ० + (सं० खुड्)। समाप्त हुआ। अ० वनिज खुटानों पूंजि टूटि। (प० ३८३-६)।

खुदाइ—सं० पु० (फा० खुदा)—स्वंयभू, ईश्वर। उ० मांगै न्याव खुदाइ। (सा० (२२-९-१)।

खुदाय—ईश्वर। (वी० र० ४९-९)।

खुदाई—सं०स्त्री० (फा०)—ईश्वरता। अ० हम मसकीन खुदाई वंदे तुम्हारा जस मनि भावै। (प० २५५-२)।

खुमार—सं० स्त्री० (अ० खुमार, हि खुमारी)—मद, नशा। उ० जे कवहू न जाइ खुमार। (सा० ६-४-१)।

खुमारि—(पा० सा० १२-५-१)।

खुमारी—अ० पीवत रांम रस लगी खुमारी। (प० ७३-५)।

खुर—सं० पु० (सं०) चौपायों के पैर की टाप जो वीच से फटी होती है। (पा० प० १२४-३)।

खुराइ—दे० 'खुदाइ'। (पा० सा० १५-१०-२)।

खुर्दा—सं० पु० (फा० खुर्दा)—छोटी-मोटी चीज। उ० मैं खुर्दा सुमां विसियार। (प० २५८-५)।

खुलि—क्रि० अ० (हि० खुलना)—खुलकर। (पा० सा० ९-२४-२)।

खूले—खुल जाता है। उ० गुर मिलि जिनि के खुले कपाट। (प० ३४८-१०)।

खूले—क्रि० अ० (सं० खुल)—खुल गया 'प्रगट हो गया। उ० तव खूले स्यंभ दुवार। (स० ५-२२-२)।

खेड़ै—सं० पु० (सं० खेट)—छोटे गाँव में। (सा० १२-६-नो०-७)।

खेत—सं० पु० (सं० क्षेत्र)—खेत बुहार्‌या सूरिवैं, मुझ मरणे का चाव। (सा०४५-६-२)।

खेतहिं—खेत का। (पा० प०४१-७)।

खेतों—खेतों में। उ० प्रेम न खेतों नीपजै प्रेम न हाटि विकाइ। (सा० ४५-२१-१)।

खेति—दे० 'खेत'। (पा० प० ८३-५)।

खेती—सं० स्त्री०(हि० खेत)—किसानी, खेतिहारी। उ० नाउं मेरे खेती नांउ मेरे वारी। (प० ३३३-२)।

खेत्रपाल—सं० पु० (सं० क्षेत्रपाल)—प्रसिद्ध ४९ भैरव जो पश्चिम के द्वारपाल माने जाते हैं। उ० वावन कोटि जाकै कुटवाल, नगरी नगरी खेत्रपाल।

खाद—क्रि० स० ( अनु० )—खादना। (पा० सा० ४-२५-१)।

खान—दे० 'खांन'। (पा० सा० २१-३-१)।

खानि—(१) क्रि० स० (हि० खनना)—खोदकर, फोड़कर। उ० घर तजि बन खंडि जाइये, खनि खनि खइये कंदा। (प० १७८-३)।
(२) सं० स्त्री० ( सं० खनि )—प्रकार के, ढंग के, तरह के। उ० चारि खानि विस्तार उपाया। (र० ३-२)।

खाबे—सं० पु० ( सं० खादन, हि० खाना)—भोजन, खाना। (पा० सा० ३२-४-१)।

खार—वि० (सं० क्षार)—खारे। (पा० सा० ३०-४-२)।

खारा—दे० 'पारा'। खारा। (पा० सा० १६-३९-१)।

खारे—खारे। (पा० प० ११४-१)।

खाल—सं० स्त्री० (सं० क्षाल, प्रा० खाल)—चमड़ा, त्वचा। (प० २५०-नो-५०)।

खालसै—दे० 'पालसै'। (पा० प० ८६-१०)।

खाला—सं स्त्री० (अ० खाला)—माता की बहन, मौसी। उ० खाला का घर नांहि। (सा० ४५-१९-१)।

खालिक—सं० पु० (अ० खालिक)—सृष्टिकर्त्ता, सिरजनहार। उ० खालिक दरि खूनी खड़ा, मार मुहे मुंहि खाइ। (सा० २२-९-२)।

खाली—वि० (अ० खाली)—रिक्त, बेकाम। उ० जग परबोधि होत नर खाली, करते उदर उपाया। (प० १७०-३)।

खाली पड़े—क्रि० अ० (अ० खाली+पड़ना)—शून्य हो गए। उ० ते मंदिर खाली पड़े, बैसण लागे काग। (सा० १२-४-२)।

खासी—सं० स्त्री० (अ० खासा)—राज-भोग सम्बन्धी पदार्थ; ( साथ में खेल विनोद करने के लिए ) विशिष्ट व्यक्ति। उ० छपन कोडि खेलिबे खासी। (प० ३३९-४)।

खिअत—क्रि०अ० (सं० क्षय) नष्ट होना। (पा० प० १५५-११)।

खिजैं—क्रि अ० (सं० खिद्यते, प्रा० खिज्जइ, हि खीजना)—दुखी और क्रुद्ध होते हैं। (सा० २०-२२-नो-२५)।

खिण—सं० पु० (सं० क्षण)—क्षण। उ० वज्र थैं तिखा खिण भीतरि होई। (र० ४-३५)।

खिन—क्षण (पा० प० ६५-८)।

खिमा—सं० स्त्री० (सं० क्षमा)—क्षमा। (पा० प० १४२-७)।

खिरत—क्रि० अ० ( सं० किल् )—विकसित होना, खिलना। (पा० चौ० र० ४०-१)।

खिरि खिरि—बिखरना, खिलना। पा० चौ० र० १-२)।

खिलखांनां—सं० पु० (फा० खिलवत-खाना)—गुप्त मंत्रणा या रहस्य का स्थान। उ० कोड़ी तेतीसूं अरू खिल-खांनां (प० ३३९-५)।

खिलावा—क्रि० स० (खेलना से खिलाना)—खेला, लाड़-प्यार किया। उ० ना जसवै ले गोद खिलावा। (र० वा०-५०)।

खिलौनां—सं० पु० (हि० खेल+औना (प्रत्य०)—खेलने की वस्तु। उ० लोगनि

रांम खिलौनां जांनां। (प० ३४३-२)।

खिसैं—क्रि० अ० (हि० खसकना)—गिरा, हटा। (पा० सा० १५-७६-२)।

खिस्या—गिरा, हटा। उ० ब्रह्मा का आसण खिस्या। (सा० २-१५-२)।

खींन—वि० (सं० क्षीण)—दुर्बल, पतला। (पा० चौं० र० ७-२)।

खींना—दुर्बल। उ० आउ घटी तन खींना। (प० २४४-२)।

खींनु—(पा० प० ६-३)।

खींनां—क्षीण। (पा० प० १०२-७)।

खीचड़ी—सं० स्त्री० (सं० कृसर)—खिचड़ी नामक भोजन। उ० खूब खांड है खीचड़ी, मांहि पड़ै टुक लूंण। (सा० २२-१२-१)।

खीचरी—(पा० सा० २१-३-१)।

खीजि—क्रि० अ० (हि० खीज)—खीज कर। (पा० सा० २२-७-१)।

खीर—सं०पु० (सं०क्षीर)—दूध,खीर। उ० खीर नीर का करै नवेरा। (प० ३४४-६)।

खुटानौं—क्रि०अ० + (सं० खुड़)। समाप्त हुआ। अ० वनिज खुटानौं पूंजि टूटि। (प० ३८३-६)।

खुदाइ—सं० पु० (फा० खुदा)—स्वंयभू, ईश्वर। उ० मांगै न्याव खुदाइ। (सा० (२२-६-१)।

खुदाय—ईश्वर। (बी० र० ४६-६)।

खुदाई—सं०स्त्री० (फा०)—ईश्वरता। अ० हम मसकीन खुदाई वंदे तुम्हारा जस मनि भावै। (प० २५५-२)।

खुमार—सं० स्त्री० (अ० खुमार, हि खुमारी)—मद, नशा। उ० जे कवहू न जाइ खुमार। (सा० ६-४-१)।

खुमारि—(पा० सा० १२-५-१)।

खुमारी—अ० पीवत रांम रस लगी खुमारी। (प० ७३-५)।

खुर—सं० पु० (सं०) चौपायों के पैर की टाप जो बीच से फटी होती है। (पा० प० १२४-३)।

खुराइ—दे० 'खुदाइ'। (पा० सा० १५-१०-२)।

खुर्दा—सं० पु० (फा० खुर्दा)—छोटी-मोटी चीज। उ० मैं खुर्दा सुमां विसियार। (प० २५८-५)।

खुलि—क्रि० अ० (हि० खुलना)—खुलकर। (पा० सा० ६-२४-२)।

खूले—खुल जाता है। उ० गुर मिलि जिनि के खुले कपाट। (प० ३४८-१०)।

खूले—क्रि० अ० (सं० खुल)—खुल गया प्रगट हो गया। उ० तव खूले स्यंभ दुवार। (स० ५-२२-२)।

खेड़ै—सं० पु० (सं० खेट)—छोटे गाँव में। (सा० १२-६-नो०-७)।

खेत—सं० पु० (सं० क्षेत्र)—खेत बुहार्‌या सूरिवैं, मुझ मरणे का चाव। (सा०४५-६-२)।

खेतहिं—खेत का। (पा० प०४१-७)।

खेतौं—खेतों में। उ० प्रेम न खेतौं नीपजै प्रेम न हाटि विकाइ। (सा० ४५-२१-१)।

खेति—दे० 'खेत'। (पा० प० ८२-५)।

खेती—सं० स्त्री०(हि० खेत)—किसानी, खेतिहारी। उ० नाउं मेरे खेती नांउ मेरे वारी। (प० ३३३-२)।

खेत्रपाल—सं० पु० (सं० क्षेत्रपाल)—प्रसिद्ध ४६ भैरव जो पश्चिम के द्वारपाल माने जाते हैं। उ० वावन कोटि जाकै कुटवाल, नगरी नगरी खेत्रपाल।

(प० ३४०-१४)।

**खेदा**—सं० पु० (सं० खेद)—थकावट, ग्लानि। (बी० र० ७-३)।

**खेदै**—क्रि० स० (सं० + खिद)—मारकर हटाता है, खेदता है। उ० सुनहां खेदै कुंजर असवारा। (प० १४५-४)।

**खेवट**—सं० पु० (हि० खेना)—केवट, मल्लाह। उ० खेवट विनां कवन भौ तारै, कैसें पार गहें रे। (प० ३१०-९)।

**खेम**—सं० पु० (सं० क्षेम) खैरियत, कुशल। अ० कुसल खेम अरु सही सलांमति, ए दोइ काकौं दीन्हां रे। (प० ३६६-१)।

**खेरा**—सं०पु० (सं० खेट)—खेड़ा, छोटा गाँव। उ० जस कर गांउ न ठांउ न खेरा, कैसें गुन बरनूं मैं तेरा। (र०वा० -३५)।

**खुशी**—वि० (फा० खुश)—प्रसन्न। (बी० र० ४९-९)।

**खुसियां**—प्रसन्न। उ० दरोगां वकि बकि हूंहि खुसियां। (प० २५७-७)।

**खुसी**—प्रसन्न, अच्छी दशा में। उ० नां तूं मिलै न मैं खुसी, ऐसी वेदन मुझ। (सा० ३-४२-२)।

**खुसरै**—दे० 'पुसरै'। (पा० प० १७४-५)।

**खूंटा**—सं० पु० (सं० क्षोड)—खड़ी गड़ी हुई लकड़ी, बड़ा मेख। उ० मैं खूंटा मैं गाड़ी। (प० १०-५)।

**खूंटी**—स्त्री०—छोटी मेख। उ० चारि खूंटी दोइ चमरख लाई। (प० २२८-३)।

**खूंटै**—खूंटे पर। (पा० प० १४६-७)।

**खूंदन**—क्रि० स० (सं० क्षुण्ण अथवा √ स्कुंद्)—तोड़ना कुचलता, कूटना, रौंदना। उ० खूंदन तौ धरती सहै, वाढ़ सरै बनराइ। सा० ३९-२-१)।

**खूंदि**—खूंदकर। (पा० सा० २५-१२-१)।

**खूटा**—क्रि० अ० (सं० खुड)—दूर हो गया, खत्म हो गया। उ० संसा खूटा सुख भया, मिल्या पियारा कंत। (सा० ५-१३-२)।

**खून**—सं० पु० (फा० खून)—रक्त, वध, हत्या। उ० खून करत हौ भारी। (प० ५९-७)।

**खूनी**—वि० (फा० खूनी)—हत्यारा, अत्याचारीं। उ० खालिक दरि खूनी खड़ा, मार मुहे मुहिं खाइ। (सा० २२-९-२)।

**खूब**—वि० (फा०) अच्छा, भला। (पा० सा० २१-३-१)।

**खेल**—(१) (सं० केलि)—मनोरंजन का व्यापार, लीला। उ० खेल तुम्हारा मरन भया मोरा। (र० ४-७)।

**खेला**—विचित्र लीला, अद्भुत कार्य। उ० चंचल चपल बुधि का खेला। (प० ४२-२)।

**खेलिबे**—(हि० खेलिवा)—खेल-विषयक विहार का सामान। उ० छपन कोडि खेलिबे खासी। (प० ३३९-४)।

**खेल**—(२) क्रि० अ० (सं० केलि, अथवा √ खेल्)—खेलो। उ० अंणीं ऊपिला खेल। (सा० ४५-३२-२)।

**खेलणा**—क्रि० स० (हि० खेलना)-खेलने के लिए। उ० तू माया रघुनाथ की खेलण चढ़ी अहेड़ै। (प० १८७-१)।

**खेलत**—खेलते हैं। (पा० प० १४९-१)।

**खेलतां**—खेलते हुए। (पा० सा० १-३८-२)।

**खेलन**—खेलने के लिए। (पा० प० १४४-

४)।

**खेलही**—खेलते हैं। (पा० प० ३४-८)।

**खेलिए**—खेल लीजिए। (पा० प० १४४-१)।

**खेलिस्यूं**—खेलूंगा, केलि करूंगा। उ० हिलि मिलि ह्वै करि खेलिस्यूं, कदे विछोह न होइ। (सा० ५९-१-२)।

**खेलिहूं**—खेलूंगा। (पा० सा० ७-४-२)।

**खेलैं**—खेलते हैं। (पा० प० १५५-१२)।

**खेलै**—खेलता है। उ० सतगुर दाव वताइया, खेलै दास कवीर। (सा० १-३२-२)।

**खेलौ**—खेलो। उ० खेलौ संत विचार। (सा० १-३१-२)।

**खेल्या**—खेला। उ० लालच खेल्या डाव। (सा० १-१६-१)।

**खेलखांनां**—देव 'खिलखांनां'। (पा० प० ४२-५।

**खेलखासी**—सं० पु० (हि खेल+ख़ासी)—खेल खेलने वाले व्यक्ति। (पा० प० ४२-४)।

**खेवट**—दे० 'खेवट'। उ० को वोहिथ को खेवट आही, जिहि तिरिये सो लीजै चाही। (र० ३-१२३)।

**खेवटिया**—खेवट, मल्लाह। उ० खेवटिया की नावज्यूं, घणों मिलैंगे आइ। (सा० ३७-६-२)।

**खेवणहार**—सं०पु० (हि० खेना+हार)—खेने वाले। उ० कवीर नाव जरजरी, कूड़े खेवणहार। (सा० १२-६२-१)।

**खेवनहार**—उ० भाव भगति हित वोहिथा, सतगुर खेवनहार। (र० ३-१२८)।

**खेवैं**—क्रि० स० (सं० क्षेपण, प्रा० खेवण, हि० खेना)—अविद्या द्वारा ही पार कर देना चाहते हैं। (वी० र० ४५-६)।

**खेह**—सं०स्त्री० (सं० क्षार, पं० खेह)—धूल, खाक। (सा० ४१-१४-नो०-१८)।

**खैंचातांनीं**—सं० (स्त्री० हि० खींचतान)—खींचा खींचीं, आवागमन। उ० नहीं तर ह्वै है खैंचातांनीं। (प० ९१-५)।

**खैंचि**—क्रि० स० (सं० कृष्, प्रा० √खंच, हि० खींचना)—खींचकर, खींच लो। उ० कर कमाण सर साँधि करि, खैंचि जु मार्या मांहि। (सा० ३-१५-१)।

**खैंचै**—खींचे। उ० जित खैंचै तित जाउं। (सा० ११-१४-२)।

**खै**—(१) सं० पु० (सं० ख)—गर्त्त में, गड्ढे में। उ० जरजोधन घाल्यौ खैमांन। (प० ३४०-१३)।
(२) सं० पु० (सं० क्षय)—नाश। (प० ३४०-१३)।

**खैवूलो**—क्रि० स० (हि० खाना से)—खाते-पीते हैं। उ० देखिवो रे लोग किन-किन खैवूलो। (प० ३७६-२)।

**खैवे**—क्रि० स० (हि० खाना से)-खाने के लिए। उ० खैवे कुं कहा रोइ। (सा० ३५-३-१)।

**खैहूं**—खाऊंगा। उ० पीछे खैहूं सगौ जवाई। (प० २२७-३)।

**खैहैं**—खावेंगे। (पा० प० १६४-३)।

**खोइ**—क्रि० स० (सं० क्षेपण, प्रा० खेवण) —गँवाओ, व्यर्थ फेंक दो। खोई—गँवा दिया। उ० कहि कवीर मैं मेरी खोई, तवहि रांम अवर नहीं कोई। (प० ६६-६)।

**खोऊं**—गँवा दूं। (पा० प० ३५-४)।

**खोएं**—खोने से, नष्ट करने से। (पा० सा० १५-३७-१)।

**खोयाँ**—खोने पर, त्यागने पर। उ० कुल खोया कुल ऊबरै, कुल राख्यां कुल जाइ। (सा० १२-४५-१)।

**खोया**—खोदिया। (पा० सा० ३०-१४-२)।

**खोयौ**—खोया। (पा० प० ६०-१)।

**खोवहिं**—खो देते हैं। (पा० प० १६७-५)।

**खोवै**—गँवाता है। उ० हर-तप-रत सब निंदक खोवै। (प० ३४२-४)।

**खोज**—सं० स्त्री० (हि० खोजना)–पता, अनुसंधान। उ० उड्या विहंगम खोज न पाया। (प० ६-१२)।

**खोजत**–क्रि०स०(सं० खुज)–ढूँढ़ता,खोजता हुआ। उ० चहु चतुराइ जाहु जलि, खोजत डोलैं दूरि। (सा० ५३-८-२)।

**खोजहु**—खोजो। (पा० प० ४८-१)।

**खोजादे**—खोज दे। (पा० प० १७८-८)।

**खोजि**—खोजते, ढूँढ़ते। उ० ब्रह्मा खोजि परचौ गहि नाह, कहै कबीर वै रांम निराल। (प० ३५-४)।

**खोजिले**—ढूँढ़ लो, प्रत्यक्ष कर लो। उ० तहां दुवादस खोजिले, जनम होत नही मींच रे। (प० ४-८)।

**खोजी**—(१) खोज ली। (पा० प० ६६-३)।
(२) वि० (हि० खोज+ई)—खोजने वाला। उ० कबीर खोजी रांमं का, गया जु सिंघल दीप। (सा० ५३-४-१)।

**खोजु**—खोजो। (पा० प० ८७-१)।

**खोजै**—खोजता है। (पा० चौ०र०. ३७-१)।

**खोजौं**—खोजूं। उ० जो दिल खोजौं आपणीं तौ सब औगुण मुझ मांहि। (सा० ५६-३-२)।

**खोजौ**—खोजो। (पा० प० १४२-२)।

**खोट**—सं० स्त्री० (सं० खोट)–बुराई, धोखा, धूर्त्तता। उ० खोट कपट करि यहु धन जोह्यौ, लै धरतीं मैं गाड़्यौ। (प० ९२-५)।

**खोटा**—वि० (सं० क्षुद्र या खोट)–दूषित, बुरा। (पा० सा० १९-४-१)।

**खोटी**—स्त्री० (खोटा)–बुरी। उ० कबीर कलि खोटी भई मुनियर मिलै न कोइ। (सा० १७-८-१)।

**खोटै**—न चलने वाला, दूषित। उ० कल तर काढ्यो खोटै। (प० १०८-३)।

**खोड़ि**—दे० 'खोरि' (सं० १६-१४-२)।

**खोद**—क्रि० स० (सं० खुद)–खोदना। (पा० सा० ४-२५-१)।

**खोदहिं**—खोदते हैं, गड्ढा करते हैं। उ० माटी खोदहिं भीत उसारै, अंध कहै घर मेरा। (प० ९२-३)।

**खोदि**— खोदकर। (पा० सा० ३३-६-२)।

**खोरहि**—सं० स्त्री० (हि० खुर)–नाँद, जिसमें चौपायों को चारा दिया जाता है। (र० १–टि० ११)।

**खोरि**—सं० स्त्री० (सं० खोट)—बुराई, ऐब। (र० १–टि० ११)।

**खोरी**—बुराई। (बी० र० ८०-४)।

**खोला**—क्रि० स० (सं० √खुड्)–खोल दिया। (पा० प० १६-४)।

**खोलि**—हटाकर, खोलो, प्रगट करो। उ० तिनसूं अंतर खोलि। (सा० १२-५०-२)।

**खोलिए**—खोलिए। (पा० सा० १८-१२-१)।

**खोले**—खोलता है, हटाता है, दूर करता है। (सा० २०-२३-नो० २७)।

**खोलै**—खोलता है। (पा० पे० ३१-२)।

**ख्वांवैं**—क्रि० स० (हि० खाना से)—

**चली**—चलदी । उ० तब भवरी ले चली सिर चढ़ाइ । (प० ३८८-८) ।

**चलु**—चलो । (पा० प० ८१-४) ।

**चले**—चल दिए । (पा० प० ४३-६) ।

**चलें**—चलते हैं । (पा०सा० ४-१८-२) ।

**चलै**—चलते रहे । उ० दुनिया के धोखैं मुवा, चलै जु कुल की कांणि । (सा० १२-४६-१) ।

**चलौ चलौं**—आगे बढ़ो, मेरा साथ दो । उ० चलौ चलौं सबको कहै, मोहि अंदेसा और । (सा० १४-४-१) ।

**चल्यौं**—चल पड़ा (पा० प० १६४-१०) ।

**चल्यौ**—चला । (पा० प० ८३-१०) ।

**चवर**—सं० पु० ( सं० चामर, हि० चँवर)—सुरा गाय की पूँछ के वालों का गुच्छा । उ० छत्र सिंघासण चवर ढुलंता, रागरंग बहु आगी । (प० २९९-५) ।

**चवैं**—क्रि० अ० (हि० चूना से)—टपके, चूता है । उ० तहवाँ चवैं अमृत रस नीझर, रस ही मैं रस चुवावा । ( प० १५३-५) ।

**चवै**—टपके । (पा० प० २८-२) ।

**चषि** (१)—सं० पु० (सं० चक्षु)—नेत्र, आँख । उ० काजल देइ सबै कोई, चषि चाहन भाँति बिनांन । (प० २८-२) ।

**चषि** (२)—क्रि० स० ( सं० चप )—चखकर । उ० कबीर प्रेम न चषिया, चषि न लीया साव । (सा० २-१८-१) ।

**चषिया**—स्वाद लिया । उ० कबीर प्रेम न चषिया । (सा० २-१८-१) ।

**चषियौ**—खाया, नष्ट कर दिया । उ०तहाँ तैं अनमन चषियौं । (सा० ३५-१-४)

**चसम**—सं० स्त्री० (फा० चश्म)—नेत्र । (पा० प० १६५-३) ।

**चसमैं**—सं० पु० ( फा० चश्मा )—नेत्र, रोशनी के लिए आँखों का चश्मा । (पा० प० ८७-८) ।

**चहई**—क्रि० स० (हि० चाहना)—चाहता है । उ० जब धरि ऐंचे तब धरि चहई । (र० ३-६५) ।

**चहत**—क्रि० स० (हि० चाहना)—चाहता है । (पा० सा० २५-१८-२) ।

**चहिअै**—अव्य० (प्रा० चाहिय)—अपेक्षित है, उपयुक्त है । (पा० प० ७२-५) ।

**चहुं**—वि० ( सं० चतुर्, हि० चार )—चारों । उ० कबीर चित चमंकिण चहुं दिसि लागी लाइ । (सा० २-३२-१) ।

**चहुंओर**—क्रि० वि० (हि० चार+ओर) —चारों ओर । (पा० सा० २५-७-१) ।

**चहूं**—वि० ( हि० चार, चहुँ )—चार । उ० दिन दहूं चहूं कै कारणैं, जैसैं सैंवल फूले । (प० १९०-१) ।

**चहूँ दिसि**—क्रि० वि० (हि० चार-दिशा) —चारों ओर । उ० यहु तन कांचा कुंभ है, चोट चहूँ दिसि खाइ । (सा० १२-३८-१) ।

**चहोड़ि**—क्रि० अ० (देश०)-संभाल कर, सहेज कर । उ० काटी-कूटी मछली, छींकै धरी चहोड़ि । (सा० १३-२४-१) ।

**चांणक**—सं० पु० (सं० चाणक्य)-प्रपंची, लोकचतुर । (सा० १७-शीर्षक) ।

**चांद**—दे० 'चंद' । चन्द्रमा । (पा० सा० ९-८-२) ।

**चाँदिनां**—सं० पु० (हि० चाँद)—प्रकाश, उजाला । (पा० सा० ९-८-२) ।

**चाँदिनौं**—क्रि० स० ( हि० चाँदना )—प्रकाशित करना । (पा० सा० १-३-२) ।

**चांम**—सं० पु० ( सं० चर्म )—चमड़ा । उ० कबीर कहा गरबियौ, चांम पलेटे

हड। (सा० १२-११-१)।

**चाइ**—सं० स्त्री० (सं० इच्छा)—इच्छा, लालसा। उ० राम नांम चीन्हें नहीं, पीतलि ही कै चाइ। (सा० १७-५-२)।

**चाउ**—दे० 'चाव'। (पा० सा० १६-५-१)।

**चाकरी**—सं० स्त्री० (फा०)—सेवा, खिदमत। उ० चाकरी चोर निवालैं हाजिर, साईं सेती खोटे। (प० ३२३-६)।

**चाकि**—सं० पु० (स० चक्र, प्रा० चक्क) —कुम्हार के चाक पर। उ० पाका कलस कुँभार का, बहुरि न चढ़ई चाकि। (सा० ६-१-२)।

**चाकी**—सं० स्त्री० (सं० चक्री)—चक्की। (पा० सा० १६-५-१)।

**चाखत**—क्रि० स० (हि० चखना)—चखते ही। (प० ३६२-४)।

**चाखा**—क्रि० स० (सं० चष, हि० चखना) —स्वाद लिया। उ० भौजलि भूलि रह्या रे प्रांणीं, सौ फल कदे न चाखा। (प० २६८-६)।

**चाखि**—चखकर। (पा० सा० २-४६-१)।

**चाखिया**—चखा। (पा० सा० २-४६-१)।

**चाखे**—स्वाद लिया। उ० रांम रसांइन जिनि जिनि चाखे। (प० ८३-८)।

**चाखै**—चखता है। (पा० प० १२२-१४)।

**चाखौं**—स्वाद लूं। (पा० प० ६-३)।

**चाठा**—सं० पु० (देश०)—वह वर्त्तन, जिसमें कोल्हू का पेरा हुआ रस इकट्ठा होता है, नाँद। उ० सत की गाटि सुरति का चाठा, सहजि नीर मुकलाया। (प० २१४-६)।

**चात्रिग**—सं० पु० (सं० चातक)—पपीहा। उ० गुर प्रसादि रही चात्रिग ज्यूं, निहचैं भगति निवासा। (प० ३४-८)।

**चानिणौं**—सं० पु० (हि० चाँदना)—प्रकाश। उ० तिहि धरि किसकौ चानिणौं, जिहि धरि गोविंद नांहि। (सा० १-१७-२)।

**चापिहैं**—क्रि० स० (सं० चपन)—दबा देंगे। (बी० र० १७-६)।

**चावक**—सं० पु० (फा० चाबुक)—कोड़ा, हंटर। उ० कबीर तुरी पलांणियाँ चाबक लीया हाथि। (सा० १३-१३-१)।

**चाबुक**—दे० 'चावक'। (पा० प० ४-३)।

**चार**—वि० (सं० चतुर)—चार जो गिनती में दो और दो हों। (पा० र० १४-५)।

**चारवाक**—सं० पु० (सं० चार्वाक)—एक अनीश्वरवादी तार्किक। उ० जैन बोध अरु साकत सैंनां, चारवाक चतुरंग विहूंना। (र० ५-५०)।

**चारा**—सं० पु० (सं०/चर्, प्रा० चारि)—पशुओं के खाने की घास आदि। (पा० प० १५२-७)।

**चारि**—दे० 'चार'। चार संख्या। (सा० १२-८-२)।

**चारि अवस्था**—चार अवस्थाएँ, बाल, कुमार, युवा, वृद्ध (बी० र० २४-२)।

**चारि दिवस**—मुहा० थोड़े दिन तक। उ० टेसू फूले दिवस चारि, खंखर भये पलास। (सा० १२-८-२)।

**चारि विरिछ**—चारों वेद। (बी० र० २२-५)।

**चारिउं**—वि० (हि० चार)—चारों। उ० चारिउं वेद पढ़ाइ करि, हरि सूं न लाया हेत (सा० १७-६-१)।

**चारिउ**—चारों। (पा० र० ६-२)।

**चारी**—दे० 'चारि'। (पा० र० ११-२)।

**चारैं**—दे० 'चारा'। उ० ऊंट मारि मैं

चारै लावा, हस्ती तरंडवा देई। (प० १७७-५)।

**चाल**—सं० स्त्री० (सं० चार, हि० चलना)—(१) गति, आचरण। उ० जैसी मुख तैं नीकसै, तैसी चालै चाल। (सा० १८-२-१)।
(२) ढंग से। उ० जिहि वर चाल रची ब्रह्मण्डा, (र० १-२३)।

**चालणहार**—वि० (हि० चलन+हार)-चलने वाला, चरने वाला। उ० जिनि हम जाए ते मुए, हम भी चालणहार। (सा० ४६-३२-१)।

**चालनहार**—(पा० सा० १६-३२-१)।

**चालणां**—क्रि० अ० (हि० चलना)—जाना, चलना। उ० जिनि पंथूं तुझ चालणां, सोई पंथ सँवारि। (सा० १२-१४-२)।

**चालत**—चलते-चलते। (पा० सा० १५-२८-१)।

**चालना**—चलना। (पा० सा० १५-५३-२)।

**चाला**—चला हुआ। (पा० सा० ४-१४-१)।

**चालिजासीं**—चला जाएगा, बीत जाएगा। उ० आज ही काल्हि करंतड़ां, औसर जासीं चालि। (सा० ४६-५-२)।

**चालिए**—चलना चाहिए। (पा० सा० २६-२३-१)।

**चालिऐ**—चलना चाहिए। उ० मन क मतैं न चालियें, छांड़ि जीव की बांणि। (सा० १३-१-१)।

**चाली**—चली, साथ दिया। उ० दीन गँवाया दुनी सौं, दुनी न चाली साथि। (सा० १२-४३-१)।

**चाले**—चले गए। उ० इत के भए न उत के चाले मूल गँवाइ। (सा० १२-२५-२)

**चालै**—चलता है। उ० बिन मुख खाइ चरन बिन चालै, बिन जिभ्या गुण गावै। (प० १५६-३)।

**चाल्यां**—चलने से, चलने पर। उ० अब तौ झूझयां हीं बणैं, मुड़ि चाल्यां घर दूरि। (सा० ४५-११-१)।

**चाव**—सं० पु० (हि० चाह)—इच्छा, अरमान, लालसा। उ० खेत बुहारचा सूरिवैं, मुझ मरणे का चाव। (सा० ४५-६-२)।

**चाषौं**—दे० 'चाखौं'। उ० राम रसांइण रस ना चापौं। (प० २-३)।

**चाष्या**—चखा। उ० कहै कबीर ते बिरला जोगी, धरणि महारस चाष्या। (प० १६२-१८)।

**चाहन**—सं० पु० (हि० चाहना)—चाह से। उ० काजल देह सबै कोइ, चषि चाहन मांहि बिनांन। (प० २८-२)।

**चाहिए**—दे० 'चाहिये'। (पा० सा० ११-१६-२)।

**चाहिये**—अव्य० (हि० चाहना)—उचित है। उ० भिस्त मेरे चाहियें, बाझ पियारे तुझ। (सा० ११-७-२)।

**चाही**—वि० (हि० चाह)—चाही हुई। उ० को बोहिथ को खेवट आही, जिहि तिरिये सो लीजै चाही। (र० ३-१२३)।

**चाहै**—क्रि० स० (हि० चाहना)—चाहते हो। उ० पूंछ ज पकड़ै मर्द की, उतरचा चाहै पार। (सा० १७-२०-२)।

**चिंतवै**—क्रि० स० (हि० चिंतन)—फिक्र करता है। उ० कबीर का तूं चिंतवै, का तेरा च्यंता होइ। (सा० ३५-६-१)।

**चिंता**—सं० स्त्री० (सं०)—फिक्र। उ० 'च्यंता तौ हरि नांव की और न चिंता

दास । (सा० २-६-१) ।

चिंतामणि—सं० पु० (सं० )—मनचाही वस्तु देने वाला एक कल्पित रत्न । उ० रांम मणि रांम मणि रांम चिंतामणि । (प० १२३-१) ।

चिंति—दे० 'च्यंत' । (पा० सा० ३२-१-२) ।

चिंतै—दे० 'च्यंता' । (पा० सा० ३२-१-१) ।

चिंतैं—दे० 'चिंता' । (पा० प० ३२-७) ।

चिउंटी—दे० 'चींटी' । (पा० सा० १०-८-१) ।

चिकनाई—सं० स्त्री० (हि० चिकना + ई)—चिकनाहट । (पा० प० ३४-१२) ।

चिकनियां—वि० (हि० चिकना + इयां)—छैला, शौकीन । (पा०प० १९१-२) ।

चिकारे—सं० पु० ( हि० चिकार )—हिरन जाति का छिकरा नामक एक फुर्तीला जानवर । उ० चतुर चिकारे चुणि चुणि मारे, कोई न छोड्या नेड़ै । (प० १८७-२) ।

चिगवा—सं० स्त्री० (?)—नालिका । उ० चंद सूर दोइ भाठी कीन्हीं, सुषमनि चिगवा लागी रे । (प० ७१-५) ।

चिगाई—क्रि० स० ( हि० चिनना )—वनाई, तैयार की । उ० दोइ मुड़ जोड़ि चिगाई भाठी, चुया महारस भारी । (प० ७२-५) ।

चिजारा—सं० पु० (?)—कारीगर । उ० करि चिजारा सौं प्रीतिड़ी, ज्यूं ढहै न दूजी वार । (सा० १२-१८-२) ।

चिड़ा—सं० पु० ( सं० चटक )—गौरा पक्षी । उ० काल सिचांणां नर चिड़ा, औझड़ औच्यंतां । (सा० ४६-२-२) ।

चिड़िऐं—दे० 'चिड़ियैं' । ( पा० सा० १५-५४-१) ।

चिड़ियैं—सं० स्त्री० ( सं० चटक, हि० चिड़ा का स्त्री० रूप)—पक्षी । उ० विन रखवाले वाहिरा, चिड़ियैं खाया खेत । (सा० १२-१५-१) ।

चिणांइया—क्रि० स० (सं० चयन, हि० चिनाना)—चुनवाया, उठवाया । (सा० ४६-१८-नो० २८) ।

चिणावैं—चुनवाता है । (सा० ४६-१८-नो० २६) ।

चिणि गया—चुन गया । उ० कोई चेजारा चिणि गया, मिल्या न दूजी वार । (सा० १२-१७-२) ।

चिणियां—चुनवाया । (सा० ४६-११-२) ।

चित—सं० पु० ( सं० चित्त )—मन, चित्त । उ० कबीर चित चमंकिया, चहूँ दिसि लागी लाइ । (सा० २-३२-१) ।

चितकारी—सं० पु० (सं० चित्रकार)—चित्र बनानेवाला, चितेरा । (र० १-हि० १६) ।

चितरनहारा—सं० पु० (सं० चित्रकार)—रचने वाला । उ० कौन चतुर ऐसा चितरनहारा । (प० १४१-३) ।

चितरी—वि० (सं० चित्र)—चित्रित की हुई । (पा० सा० १५-८३-१) ।

चितवत—क्रि० स० ( हि० चेतना, चितवना )—ताकते हुए, देखते हुए । उ० इत उत चितवत कठवन लीन्हां, मांड चलवनां डऊवा हो राम । (प० २०-५) ।

चितवैं—क्रि० स० ( हि० चितवना )—स्मरण करे । उ० जे कुछ चितवैं राम विन, सोइ काल की पास । (सा० २-६-२) ।

चितवै—क्रि० स० ( हि० चितवना )—

देखता है। उ० च्यंत न सोच चित विन चितवै, विन मनसा मन होई। (प० २०६-२)।

**चितह**—सं० पु० (सं० चित्त)—मन में। उ० जद सर जल पूरि पूरता, चात्रिग चितइ उदास। (प० ११६-२)।

**चिता**—सं० पु० (सं० चित्त)—चित्त में, हृदय में। उ० राग दोप दहूँ मैं एक न भापि, कदापि ऊपजै तौ चिता न रापि। (प० १०७-३)।

**चितावणी**—सं० स्त्री० (हि० चेतना से)—सतर्क होने की सूचना। (सा० १२-शीर्षक)।

**चिति**—सं० पु० (सं० चित्त)—चित्त में, मन में। उ० चिंता चिति निवारिये, फिर बूझिये न कोइ (सा० १३-२-१)।

**चितु**—दे० 'चित'। (पा० प० २१-२)।

**चितेरा**—सं० पु० (सं० चित्रकार)—कारीगर, चित्र बनाने वाला। उ० चेरा कबहूं उझकि न देखै, चेरा अधिक चितेरा। (प० २३८-१०)।

**चित्त**—सं० पु० (सं०)—हृदय। उ० वैरागी विरकत भला, गिरहीं चित्त उदार। (सा० ३४-६-१)।

**चित्र**—सं० पु० (सं०)—(१) तस्वीर, सृष्टि। उ० कहै कवीर यहु चित्र विरोध्या, बूझी अमृत वांणी। (प० १६७-६)।
(२) विचित्र। (र० १-टि० २०)।

**चित्रगुप्त**—सं० पु० (सं०)—चौदह यमराजों में से एक जो प्राणियों के पाप और पुण्य का लेखा रखते हैं। (पा० प० ५६-७)।

**चित्रवंतहि**—दे० 'चित्रवत'। (पा० र० १०-१०)।

**चित्रवत**—क्रि० वि० (सं० चित्रवत्)—चित्र की तरह। उ० कहै कवीर ते जन भले, जे चित्रवत लेहि विचार। (र० ५-६८)।

**चित्री**—वि० (सं० चित्रित)—जिस पर चित्रकारी की गई हो। उ० ऊँचा मंदर धौलहर, मांटी चित्री पौलि। (सा० ४६-१८-१)।

**चिनीं**—सं० स्त्री० (हि० चिन्हानी)—लक्षण, पहचान, चिह्न। उ० चीन्हत नांहिन एक चिनीं। (प० ६६-१२)।

**चिरकुट**—सं० पु० (सं० चीर+√कुट्ट)—फटा-पुराना कपड़ा। (पा० प० ६५-१०)।

**चिराक**—सं० पु० (फा० चराग़)—दीपक। उ० कोटि चंद्रमां गहैं चिराक, सुर तेतीसूं जीमैं पाक। (प० ३४०-४)।

**चिलकाई**—सं० स्त्री० (हि० चिलका+ई०)—चमकाहट। उ० नां हम वार बूढ नाहीं हम, नां हमरैं चिलकाई हो। (प० ५०-४)।

**चिहुटिया**—क्रि० अ० (सं० चिपिट, हि० चिहुँटना)—लिपट गया, लग गया। पा० सा० १७-८-२)।

**चिहुटै**—लगता है। उ० अविनासी सूं चित नहीं चिहुटै। (प० २०२-४)।

**चिह्नि**—दे० 'चिन्हि'। (र० १-६)।

**चींटी**—सं० स्त्री० (हि० चिउंटी)—छोटा कीड़ा जो मीठे के पास बहुत आता है। उ० जहाँ न चींटी चढ़ि सकै, राई न ठहराइ। (सा० १४-८-१)।

**चींथड़ा**—सं० पु० (हि० चीथड़ा)—पुराने कपड़े का फटा रद्दी टुकड़ा। उ० चड़ा चींथड़ा चूहड़ा ले गया, तणीं तणगती टूटी। (प० १०५-६)।

**चीकन**—वि० (सं० चिक्कण)—चिकना। उ० चीकन चंदवा कहै कबीर। (प० १३६-१०)।

**चीत**—दे० 'चित्त'। मन। ( सा० ४६-२२-नो० ४०)।

**चीता (१)**—वि० ( हि० चेतना से )—चित्त के अनुकूल। उ० साषत उलटि सजन भये चीता। (प० १५-५)।

**चीता (२)**—सं० पु० ( सं० चीता )—प्रसिद्ध हिंसक पशु। उ० बकरी बिघार खायी, हरनि खायी चीता। (प० १६०-५)।

**चीति**—दे० 'चित्त'। चित्त में। (पा० सा० २३-२-२)।

**चीनां**—दे० 'चीन्हां'। ( पा० प० ५२-६)।

**चीनियत**—क्रि० स० ( सं० चिह्न, हि० चीन्हना से)—पहचानते-पहचानते। उ० चीनियत चीनियत ता चीन्हिलै से, तिहि चीन्हिअत धूंका करके। (प० १६७-७)।

**चीन्हसि**—पहचानता है। (पा० प० १७४-२)।

**चीन्हां**—पहचाना। (पा० प० ११५-४)।

**चीन्हि**—पहचानकर, जानकर। ( पा० प० १८८-३)।

**चीन्हिअत**—पहचानता है। (प० १६७-७)।

**चीन्हिए**—पहचानिए। ( पा० प० १०-५)।

**चीन्हियां**—पहचान लिया। उ० आया पर सब चीन्हियां, तब उलटि समाना मांहि। (सा० ३३-३-२)।

**चीन्हिया**—पहचान लिया। (पा० सा० (४-१५-१)।

**चीन्हिलै**—पहचान ले। उ० घट घट महु के मधुप ज्यू, पर-आतम ले चीन्हि। (सा० ३२-३-२)।

**चीन्हिलै**—पहचान ले। (प० १६७-७)।

**चीन्हें**—पहचाने। (पा० र० १२-३)।

**चीन्हैं**—पहचाने, जाने। उ० राम नाम चीन्हैं नहीं, पीतलि ही कै चाह। (सा० १७-५-२)।

**चीन्है**—पहचानते। (सा० २०-२७-नो० ३२)।

**चीर**—सं० पु० ( सं० )—वस्त्र। उ० चंदन चीर कपूर बिराजत, अंति तऊ मरणां। (प० २४८-६)।

**चीरिअै**—दे० 'चीरिये'। (पा० सा० २४-२-२)।

**चीरिये**—क्रि० स० (सं० चीर्ण)—फाड़ देता है। उ० वो हालै को चीरिये, साषित संग न वेदि। (सा० २५-४-२)।

**चील्ह**—सं० स्त्री० (सं० चिल्ल, हि० चील)—एक पक्षी-विशेष। (बी० र० ७१-३)।

**चीसां**—सं० स्त्री० (हि० टीस)—दुख में आवाज करके, टीस। उ० भाग्यो हस्ती चीसां मारी, वा मूरति की मैं बलिहारी। (प० ३६५-३)।

**चीसा**—दे० 'चीसां'। (पा० प० २३-४)।

**चुआ**—क्रि० अ० (सं० च्यवन)—टपका, बूंद-बूंद करके नीचे गिरा। (पा० प० ५६-५)।

**चुआवा**—क्रि० स० टपकाना। (पा० प० १३३-६)।

**चुअै**—क्रि० अ० टपकता है। (पा० प० १३३-६)।

**चुगि**—क्रि० स० ( सं० चयन )—चुगता है। (पा० प० १२४-६)।

**चुगैं**—क्रि०स० ( सं० चयन )—चोंच से

चुनै। उ० मुकताहल मुकता चुगैं, अब उड़ि अनत न जांहि। (सा० ५-३६-२)।

**चुणि चुणि**—क्रि० स० (हि० चुनना)—चुन-चुनकर। उ० जे वेधे गुर अष्पिरां, तिनि संसा चुणि चुणि खद्ध। (सा० १-२२-२)।

**चुनावै**—क्रि० स० ( हि० चुनाना )—चुनने का काम कराता है। (पा० सा० १५-८४-१)।

**चुनि**—दे० 'चुणि चुणि'। (पा० प० ३६-३)।

**चुनिया**—क्रि० स० (हि० चुनना)—चुना, बनाया। (पा० सा० १६-१६-२)।

**चुनैं**—सं० पु० (सं० चूर्ण, हि० चूना)—चूना। (सा० ४६-१८-नो० २६)।

**चुवै**—क्रि० अ० (सं० च्यवन, हि० चूना)—टपके, निकले। उ० जे लोइण लोहीं चुवै, तौ जाणैं हेत हियां हि। (सा० ३-२६-२)।

**चुभिरह्या**—क्रि० अ० (हि० चुभना)—मग्न हो गया, तन्मय हो गया। उ० चित चर्णू मैं चुभि रह्या, तहाँ नहीं काल का पांण। (सा० ४७-५-२)।

**चुया**—क्रि० अ० (सं० च्यवन)—टपका। उ० दोइ पुड़ जोड़ि चिगाई भाठी, चुया महारस भारी। (प० ७२-५)।

**चुरुआ**—दे० 'चरवा'। (पा० प० १६७-४)।

**चुवाई**—क्रि०स०(स० च्यवन)—टपकाई। उ० उलटी गंग नीर बहि आया, अंमृत धार चुवाई। (प० ७४-६)।

**चुवावा**—क्रि० स०—टपकाया। उ० बहुत मोलि महँगे गुड़ पावा, लै कसा बरस रांम चुवावा। (प० ७३-३)।

**चुवै**—क्रि० अ० (सं० च्यवन)—टपकता है। (पा० सा० ६-३५-१)।

**चुहाड़ा**—दे० 'चूहड़ा'। चूड़ा, मेहतर। (पा० प० ६५-१०)।

**चूंखत**—क्रि० स० (सं० चूपण)—चूसते हुए, पीते हुए। उ० वछा चूंखत उपजी न दया, वछा वांजि बिछोही भया। (र० चौ०-१३)।

**चूंषै**—मुँह से चूसता है। उ० नुरहीं चूंषै वछतलि, वछा दूध उतारै। (प० १६१-७)।

**चूंगी**—सं० स्त्री० ( देश० )—चाट, चसका। उ० गगन हीं माठी सींगी करि चूंगी, कनक कलस एक पावा। (प० १५३-४)।

**चूंन**—सं० पु० ( सं० चूर्ण )—पिसान, आटा। उ० भाई रे चूंन बिलूंटा खाई। प० ८१-१)।

**चूक**—सं० स्त्री० (सं० च्युतक्क, प्रा० चुक्क)—भूल। उ० सतगुरु बपुर क्या करै, जे सिपाही मांहै चूक। (सा० १-२१-१)।

**चूकां**—क्रि० अ० (सं० च्युतक्क, प्रा० चुक्कि)—चूकने पर। उ० दुहूं चूकां पड़ै, ताकूं वार न पार। (सा० ३४-६-२)।

**चूका**—चूक गया, सुअवसर खो दिया। उ० इहि औसरि चेत्या नहीं, चूका अब की घात। (सा० १२-२६-२)।

**चूकीले**—चूक ले। (पा० प० ११५-७)।

**चूके**—चूक गए। (पा० प० ५०-७)।

**चूकै**—चूकता है। (पा० सा० १५-६-१)।

**चून**—दे० 'चूंन'। आटा। उ० मोट चून मैदा भया, बैठि कबीरा जीम। (सा० ३१-१०-२)।

**चूनां**—दे० 'चूना'। (पा० सा० १५-

८४-१)।

**चूना**—सं० पु० ( सं० चूर्ण )—प्रसिद्ध तीक्ष्ण क्षार भस्म। उ० कबीर हरदी पीयरी चूना ऊजल भाइ। (सा० ३१-९-१)।

**चूरा** (१)—सं० पु० (सं० चूड़ा)—बाहु-भूषण, कड़ा। उ० का चूरा पाइल झमकायैं (प० १३९-३)।

**चूरा** (२)—सं० पू० (सं० चूर्ण)— खाद्य पदार्थ। उ० ताथैं आवागमन होइ फुनि फुनि, तापर संग न चूरा। (प० १९१-५)।

**चूरी**—सं० स्त्री० ( सं० चूर्ण )—चूर, बुरादा। (सा० ३०-१-नो०)।

**चूल्है**—सं० पु० (सं० चुल्ही, हि० चूल्हा) —चूल्हे में। (सा० ४८-१-नो० १)।

**चूहड़ा**—सं० पु० (?)—भंगी, मेहतर। उ० चड़ा चींथड़ा चूहड़ा ले गया, तणीं तणगती टूटी। (प० १०५-९)।

**चूहै**—सं० पु० (अनु० चूं+हा (प्रत्य०) —मूसे ने, चूहे ने। उ० चूहै काट्या तांनां री, माई को बीनैं। (प० १९-१०)।

**चेजा**—सं० पु० (हि० छेद)—छेद, सुराख। (सा० ४६-१९-नो० ३४)।

**चेजारा**—दे० 'चिजारा'। कारीगर। उ० कोई चेजारा चिणि गया, मिल्या न दूजी वार। (सा० १२-१७-२)।

**चेटक**—सं० पु० (सं०)–जादू की विद्या। (पा० प० १४२-६)।

**चेत**—क्रि० अ० (सं० चिन्तन से, हि० चेतना से)—सावधान होकर, चौकस होकर। उ० कोटि क्रम सिरि ले चल्या, चेत न देखै भ्रम। (सा० १७-२१-२)।

**चेतत**—चेतता है। (पा० प० ६९-९)।

**चेतहु**—सावधान हो जाओ, समझो। (र० १-टि० १९)।

**चेता**—चेत गया। (पा०सा० ९-२०-२)।

**चेति**—चेत ले, सावधान हो ले। (पा० प० ६०८)।

**चेतिआ**—समझ लिया। (पा० प० ५५-८)।

**चेतिया**—समझ लिया। उ० षोडस कंवल जब चेतिया, तब मिलि गए श्री बनवारी रे। (प० ४-१५)।

**चेते**—चेता, समझा। ( पा० चौ० र० ४०-१)।

**चेतै**—चेतता है, सावधान होता है। उ० अंधा नर चेतै नहीं, कटै न संसै सूल। (सा० २०-१७-१)।

**चेत्य**—सावधान होकर, होश में आकर। उ० चित चेतनि मैं गरक ह्वै, चेत्य न देखैं भंत। (सा० ३७-५-१)।

**चेत्या**—सावधान हुआ। उ० इहि औसरि चेत्या नहीं, चूका अब की घात। (सा० १२-२९-२)।

**चेतन**—सं० पु०(सं०)–आतमा, परमेश्वर। (पा० सा० १५-७९-१)।

**चेतनि**—आत्मा, परमेश्वर। उ० चित चेतनि मैं गरक ह्वै, चेत्य न देखै भंत। (सा० ३७-५-१)।

**चेतनां**—क्रि० अ० (हि० चेत)—होश में आना। (पा० प० ११९-१०)।

**चेतावनी**—सं० स्त्री० ( हि० चित+ अवनी,—सतर्क होने की सूचना। (पा० सा० १५-३१-१)।

**चेतू**—सं० पु० (सं० चेतस्)—चित्त की वृत्ति, संज्ञा। (पा० प० ४१-२)।

**चेरा**—सं० पु० (सं० चेतक, प्रा० चेड़अ, चेड़ा)—नौकर, सेवक, दास। उ०

कबीर चेरा संत का, दासनि का परदास। (सा० ४१-१३-१)।

**चेरी**--स्त्री०। (पा० प० १४-७)।

**चेला**--सं० पु० (सं० चेलक, प्रा० चिल्ल)--शिष्य। उ० जाका गुर भी अंधला, चेला खरा निरंध। (सा० १-१५-१)।

**चेली**--स्त्री०। उ० बाम्हन कै बम्हनेटी कहियौं, जोगी कैं धरि चेली। (प० २३१-४)।

**चोंगी**--दे० 'चूंगी'। (पा० प० १३३-५)।

**चोंज**--सं० पु० (?)--मनोविनोद, मौज। उ० कबीर हरि की भगति करि, तज विषिया रस चोंज। (सा० १२-३५-१)।

**चोआ**--सं० पु० (हि० चुआना)--सुगंधित द्रव पदार्थ। (पा० प० ७६-५)।

**चोखा**--वि० (सं० चोक्ष)--शुद्ध, उत्तम, श्रेष्ठ। उ० चोखा रांम नांम मनि लीन्हां। (र० २-४३)।

**चोखै**--शुद्ध। (पा० प० ७-५)।

**चोखौ**--शुद्ध, उत्तम। उ० चोखौ बनज व्यौपार करी जै। (प० २३४-१)।

**चोघतां**--क्रि० स० (सं० चयन, हि० चुगना)--चुगते, खाते-पीते। अथवा (चौंकना = देखना) देखते, ताकते हुए। उ० कबीर टग टग चोघतां, पल पल गई विहाइ। (सा० ४६-७-१)।

**चोघतैं**--चुगते-चुगते। (पा० सा० १६-११-१)।

**चोट**--सं० स्त्री० (सं० √चुट्)--मार, प्रहार, प्रभाव। उ० तन मन खोजों चोट न पांऊं, ओषद मूली कहां घसि लांऊं। (प० ११८-२)।

**चोटा**--दे० 'चोट'। (पा० प० ७४-६)।

**चोर**--सं० पु० (सं०)--वस्तु चुराने वाला, इंद्रिय का प्रतीक। उ० कबीर पटण कारिवां पंच चोर दस द्वार। (सा० १२-७-१)।

**चोरांसेती**--सं० पु० (हि० चोर)--चोरों से। उ० सांई सेती चोरियां, चोरां सेती गुझ। (सा० २२-१०-१)।

**चोरियां**--सं० स्त्री० (हि० चोरी)--चोरी, छिपाव। उ० सांई सेती चोरियां, चोरां सेती गुझ। (सा० २२-१०-१)।

**चोरियौ**--क्रि० स० (हि० चुराना)--चुरा लिया, हर लिया है। उ० च्यंता मणि चित चोरियौ, तार्थं कछू न सुहाइ। (प० ३०२-३)।

**चोरी**--सं० स्त्री० (हि० चुराना)--चुराने की क्रिया। उ० जिहि हरि की चोरी करी गये राम गुण भूलि। (सा० १२-२८-१)।

**चोरै**--क्रि० स० (सं० चुर्)--चुराता है। (पा० प० ६३-२)।

**चोल**--सं० पु० (सं०)--पहनावा। उ० पहरी चोल नांगा ह्वर नाचै, भैंसा निरति करावै। (प० १२-४)।

**चोलनां**--दे० 'चोल'। पहनावा। उ० काम चोलनां भया पुराना, मोपै होइ न आना। (प० २८१-५)।

**चोला**--सं० पु० (सं० चोल)--ढीला-कुरता जिसे प्रायः साधु पहनते हैं। (पा० प० १७-३)।

**चोली**--सं० स्त्री० (सं०)--पान रखने की डलिया। उ० चंदन भागां गुण करै, जैसे चोली पंन (सा० ३७-२-१)।

**चोवा**--सं० पु० (हि० चुआना)--प्रसिद्ध सुगन्धित द्रव पदार्थ। उ० चोवा चंदन चरचत अंगा। (प० ६३-५)।

**चोषै**--वि० (सं० चोक्ष)--भले, अच्छे। उ० इत मन मन्दिर रहो नित चोषै,

कहै कबीर परहु मति धोषै। (प० ३-५)

**चौंतिस अच्छर**—लिखित मान्य धर्म ग्रंथ। (बी० र० २४-५)।

**चौंसठि**—वि० ( सं० चतुष्षष्टि )—साठ और चार । (पा० सा० १-३-१)।

**चौक**—सं० पु० ( सं० चतुष्क, प्रा० चउक्क)—मंगल के समय बनी रंगी हुई वेदी। उ० चौक कै रंगि धर्‍यौ सगौ भाई। (प० २२६-६)।

**चौका**—सं० पु० (सं० चतुष्क, प्रा० चउक्क)—रसोईघर। उ० साच सील का चौका दीजै, भाव भगत की सेवा कीजै। (र० चौ–३०)।

**चौकी**—सं० स्त्री० ( सं० चतुष्की )—चौकी। उ० चेतनि चौकी वैसि करि सतगुरु दीन्हाँ धीर। (सा० १-२३-१)।

**चौकै**–दे० 'चौक'। (पा० प० १०६०६)।

**चौज**—दे० 'चोंज'। ( पा० सा० १५-४८-१)।

**चौड़े**—वि० (हि० चौपट से)—सत्यानाश के लिए। उ० कांम क्रोध सूँ झूझणां, चौड़ै मांड्या खेत। ( सा०४५-७-२ )।

**चौड़ै**—(१) सं० पु० (सं० चतुर, प्रा० चउर, हि० चौरा )—खुले मैदान में चबूतरे पर, वेदी पर। उ० मड़हट देष्यां डरपती, चौड़ै दीन्हीं जालि। (सा० ४६-१६-२)।

(२) सं० पु० (चुंटा)—उस गड्ढे में जिसमें अनाज रखते हैं। उ० चींटी परबत ऊपरायां ले राख्यौ चौड़ै। (प० १६१-५)।

**चौथसयान**—बहुदेववादी जो भ्रमण करते फिरते हैं। (बी० र० ३७-३)।

**चौथे**—दे०'चौथै'। (पा०प० २३-१०)।

**चौथै**—वि० (सं० चतुर्थ, प्रा० चउत्थ)–चौथा। उ० तीनि सनेही बहु मिलैं, चोथैं मिलैं न कोइ। (सा० ४२-६-१)।

**चौदह**—वि० (सं० चतुर्दश)—जो गिनती में दस और चार हों। उ० चौसठि दीवा जोइ करि चौदह चंदा माँहि। (सा० १-१७-१)।

**चौदह ठहर**—चौदह भुवन और चतुर्दश विद्याओं का विस्तार।(बी०र० १-३)।

**चौदह बिद्या**—वेदादि चतुर्दश विद्याएँ। (बी० र० ४३-३)।

**चौधरी**—सं० पु० (सं० चतुर+धर)—मुखिया, अगुआ। (बी० र० ११-३)।

**चौपड़**—सं० स्त्री० (सं० चतुष्पट, प्रा० चउप्पट)—चौसर का खेल। (पा० सा० १-३२-१)।

**चौपड़ि**—दे० 'चौपड़'। चौपड़ि माँड़ी चौहटै अरध उरध बाजार। (सा० १-३१-१)।

**चौपरि**—क्रि० स० (हि० चौ+परत+ना)—चार तह लगा कर। (बी० र० १५-२)।

**चौबारैं**—सं० पु० (हि० चौ+वार)–खुली हुई कोठरी। उ० बासिग कोटि सेज बिसतरैं, पवन कोटि चौबारैं फिरैं। (प० ३१०-१०)।

**चौबींसौं**—वि० (सं० चतुर्विंश)–चौबीसों, पूरे वर्ष भर की। उ० ब्राह्मण ग्यारसि करैं चौबींसौं, काजी भरहम जांन। (प० २५६-७)।

**चौबीसौं**—दे० 'चौबींसौं'। ( पा० प० १७७-७)।

**चौरासी**—वि० (सं० चतुराशीति)—अस्सी और चार। उ० निस अंधियारी कारणैं, चौरासी लख चंद। (सा० १-१८-१)।

**चौरासी सिध**—८४ सिद्ध। उ० पट दरसन सूँ पड़चा, अरु चौरासी सिध। (सा० ३१-११-२)।

**चौसठि**—दे० 'चौंसठि'। उ० चौसठि दीना जोइ करि, चौदह चंदा माँहि। (सा० १-१७-१)।

**चौहटै**—सं० पु० (हि० चौ+हट्टा)—चौमुहानी, चौराहा। उ० चौहटै च्यंता-मंणि चढ़ी, हाडी मारत हाथि। (सा० ५-१६-१)।

**च्यंत**—सं० स्त्री० (सं० चिन्ता, हि० चिन्ता)—फिक्र, सोच। उ० अण च्यंता हरि जी करै, जो तोहि च्यंत न होइ। (सा० ३५-६-२)।

**च्यंता**—(१) दे० 'च्यंत'। उ० च्यंता तौ हरि नाँव की, और न चिन्ता दास। (सा० ७-६-१)।

(२) क्रि० स० (हि० चिन्तना से)—सोचा हुआ, चाहा हुआ। उ० मन का च्यंता तब भया, कछु पूरबला लेख। (सा० ५-१०-२)।

**च्यंतामणि**—दे० 'चितामणि'। उ० चौहटै च्यंतामंणि चढ़ी, हाडी मारत हाथि। (सा० ५-१६-१)।

**च्यंति**—सं० स्त्री० (सं० चिन्ता)—ध्यान में, भावना में। उ० अपनैं च्यंति न आवई, जिनकी आदि न अंत। (सा० ५४-२-२)।

**च्यौं च्यौं**—सं० पु० (अनु०)—चूं चू शब्द। उ० आडी तिरछी फिरती, क्या च्यौं च्यौं म्यौं म्यौं करती है। (प० १०६-२)।

# छ

**छंछरै**—क्रि० अ० (सं० संचारण, हि० संचारना)—हिले-डुले, भ्रम हो सके। उ० उड न कवहू छंछरै। (सा० ३५-१-५)।

**छछिहारी**—वि० (सं० छच्छिका+हारी (प्रत्य०)—मट्ठे वाली। उ० मकड़ी धरि भापी छछिहारी। (प० ८०-३)।

**छठये**—सहज भाव में, भीतर। (बी० र० ५२-३)।

**छठा**—वि० (सं० षष्ठ)—(१) पाँचवें के बाद का। (पा० सा० ३-१५-१)।

(२) छठवीं इंद्रिय अर्थात् मन। उ० छठा जु सुमिरे मन। (सा० २-७-१)।

**छड़ी**—सं० स्त्री० (हि० छड़)—सीधी पतली लकड़ी। उ० विलसी अरु लातौं छड़ी, सुमरि सुमरि जगदीस। (सा० १६-१०-२)।

**छड़ाऊं**—दे० 'छुड़ावै'। (पा०प० २६-६)।

**छतां**—क्रि० वि० (सं० सत्, हि० छत)—होते हुए, रखे हुए। उ० जीव छतां जामैं मरै। (सा० १५-२-२)।

**छतीसौं**—वि० (सं० षट्+त्रिंश)—तीस और छः। (पा०प० १४४-७)।

**छत्र**—सं० पु० (सं०)—छाता, छतरी। उ० हैं वर ऊपरि छत्र सिरि। (सा० १२-११-२)।

**छत्रधार**—सं० पु० (सं० छत्रधर)—छत्र धारण करने वाला मनुष्य, राजा। उ० छत्रधार देखत ढरि जाइ। (प० ३६४-३)।

**छत्रपति**—सं० पु० (सं०)—राजा। उ० राजा राणा छत्रपति, सावधान किन होह। (सा० १२-६-२)।

**छत्रपती**—(पा० सा० ४-१०-१)।

**छत्रिया**—सं० पु० (सं० छत्रिय)—क्षत्रियत्व का। (बी० र० ८३-१)।

**छपन कोडि**—सं०—छप्पन करोड़ की संख्या में। उ० छपन कोडि खेलिवे खासी। (प० ३३६-४)

छप्पन कोटि—(पा० प० ४२-४)।

छपरी—सं० स्त्री० (हि० छप्पर)—मँडई, झोंपड़ी। उ० बैश्नों की छपरी भली। (सा० ३०-१-२)।

छलि—क्रि० स० (सं० छलन, हि० छलना)—धोखा देकर, छलकर। (पा० प० १६४-६)।

छलिया—धोखा दिया, छल किया। (र० वा० ५४)।

छली—(पा० प० १५५-१५)।

छव—वि० (सं० पट्)—छः। (बी० र० ४७-५)।

छव चकवै—छः चक्रवर्ती—वेनु, वलि, कंस, दुर्योधन, पृथु और त्रिविक्रम। (वी० र० ४७-५)।

छवदरसन—छः दर्शन—सांख्य, योग, न्याय, वैशेपिक, पूर्व व उत्तर मीमांसा। (वी० र० १-५)।

छवसाख—छः साखा। (वी० र० २२-५)।

छह—छः, पाँच की संख्या से एक अधिक। उ० छह दरसन छयांनवै पाखंड। (प० ३४-४)।

छसै—वि० (सं० पट् शत)—छः सौ। उ० सहंस इकीस छसै धागा। (प० ६९-६)।

छहियां—सं० स्त्री० (हि० छाँह)—छाया। (पा० प० ९६-७)।

छांड़ई—क्रि० स० (सं० छर्दन, प्रा० छड्डुन, हि० छोड़ना)—किसी वस्तु को पकड़ से अलग करना, न ग्रहण करना। (पा० सा० १६-११-२)।

छांड़उं—अलग कर दूं, छोड़ दूं। (पा० प० २६-१)।

छांड़ा—छोड़ा, त्यागा। (पा० प० १५९-५)।

छांड़ि—छोड़कर, त्यागकर। (पा० प० १०-६)।

छाँड़ि करि—छोड़कर। उ० राम पियारा छाँड़ि करि। (सा० २-२२-१)।

छांड़िहै—छोड़ देता है। (पा० सा० २८-१६-२)।

छांड़ी—छोड़कर। (पा० प० १११-८)।

छांड़े—छोड़ दिए। (पा०चौ०र० ३३-२)

छांड़ै—छोड़ता है। (पा०सा० १४-१२-२)

छांड़ौं—छोड़ दूं। (पा० प० २६-८)।

छांड़ौ—छोड़ दूं। (पा० प० ५८-८)।

छांड़्यौ—छोड़ दूं। (पा० प० १५-४)।

छांडौं—छोड़ दूं, त्याग दूं। उ० जे छाड़ौं तौ डूबिहौं गहौं त डसिये बांह। ३-४३-२)।

छाड़ई—छोड़ता है, त्यागता है। उ० जीव जंजाल न छाड़ई, जम दिया दमांमां आइ। (सा० ४६-७-२)।

छाड़ि—छोड़ दे। उ० छाड़ि जीव की वांणि। (सा० ४५-३१-१)।

छाडि—छोड़कर, त्यागकर। उ० हदे छाडि वेहदि गया। (सा० ५-५-१)।

छाड़ै—(१) छोड़ सके। उ० ज्यूँ कदे न छाड़ै पास। (सा० ११-१८-२)। (२) छोड़ता है। उ० पलक न छाड़ै पास। (सा० ५२-३-२)।

छांणि—क्रि० स० (सं० चालन या क्षरण)—छानकर, भेदकर पार कर गई। उ० पाणी पीवें छांणि। (सा० १७-१२-२)।

छानि—(पा० सा० २-३५-२)।

छांना—वि० (सं० छादन, हि० छाना)—आच्छादित, आवृत्त, गुप्त। उ० जिहि घटि मेरा सांइयां, सो क्यूं छांना होइ। (सा० २९-१७-२)।

छांनि—सं० स्त्री० (सं० छादन, हि० छाना)—छाजन, छप्पर। उ० टूटी घर की छांनि। (सा० ३०-१०-१)।

छांनै—क्रि० स० (सं० छादन, हि० छाना)—गुप्त में, प्रच्छन्न रूप में। उ० छांनै लंघण नित करै, रांम पियारे जोग। (सा० २९-१०-२)।

छाँह—सं० स्त्री० (सं० छाया)—छाया, आश्रय, आड़। उ० नाँ सुख धूप न छाँह। (सा० ३-४-२)।

छाँहड़ी—उ० जहाँ छाँहड़ी न घंम। (३१-४-२)।

छांहां—(पा० प० १३०-१५)।

छाँहीं—उ० निज जन बैठे हरि की छाँहीं। (प० ४६-५)।

छाइ रही—क्रि० स० (सं० छादन)—फैल गई। उ० रही कलेजा छाइ। (सा० ३-१३-२)।

छाइ रहे—छप्पर डालकर रहे, बसा रहे, टिका रहे। उ० तहाँ रहे घर छाइ। (सा० १४-१०-२)।

छाक—सं० स्त्री० (हि० छकना)—दुपहरिया का भोजन। उ० छाक परी मोहि ध्यांन। (प० २०-८)।

छाकि—(पा० सा० १२-१-१)।

छाका—क्रि० अ० (हि० छकना)—छक गया, मस्त हो गया। (पा०प० ५१-७)।

छागर—सं० स्त्री० (सं० छागल)—बकरी। (वी० र० ६५-६)।

छाजा—(१) सं० पु० (सं० छाद)—छज्जा, छप्पर। उ० मेरे डंड इक छाजा, तहां बसै इक राजा। (प० ३१-६)।
(२) क्रि० अ० (सं० छादन, हि० छाजना)—शोभा देता है, विराजता है। उ० सोलह कला संपूरण छाजा। (प० २०२-११)।

छाजै—शोभा देता है, सुशोभित होता है। (पा० प० १५७-१०)।

छाती—सं० स्त्री० (सं० छादिन्)—वक्ष-स्थल, सीना। उ० दे छाती ऊपरि पाव। (प० १६८-५)।

छात्री—सं० पु० (सं० क्षत्रिय)—चार वर्णों में से दूसरा वर्ण, क्षत्रिय। (वी० र० ८३-१)।

छाननहार—कर्तृ० (सं० चालन)—छानने वाला। (पा० सा० २७-१-२)।

छानवे पाखंडा—यौ०—उस समय के ९६ संप्रदाय, जिनमें १० संन्यासी, १२ योगी, १४ शेख, १८ बौध, १८ जंगम, २४ सेवड़ा सम्मिलित थे। (वी० र० १-५)।

छानै—क्रि० स०—(सं० छंदन, हि० छाँदना)—जकड़े जाने पर, विवश होकर। उ० छानै राम न गाइ। (सा० ४५-३६-१)।

छापरडांह—सं० पु० (हि० छोपना से छप्पर) छाजन पर। उ० नीर भिवांणां ठाहरै, नाऊँ छापर डांह। (सा० ५५-४-२)।

छापरि—सं० पु० (हि० छोपना से)—छाजन। (सा० ४६-१६-नो ३०)।

छापा—सं० पु० (हि० छापना से)—शंख, चक्र आदि का चित्र जिसे वैष्णव अंकित कराते हैं। उ० छापा तिलक बनाइ करि। (सा० २४-१६-२)।

छाबड़ी—सं० स्त्री० (देश०)—छाबा, खोंचा। उ० भरी छाबड़ी मन बैकुंठा, सांई सूर हिया रंगा। (प० २१४-६)।

छाया—(१) सं० स्त्री० (सं०)—साया। उ० सीतल छाया गहर फल। (सा० ४७-६-२)।
(२) सं० स्त्री० (सं०)—अंधकार। (वी० र० ३-३)।

छायौ—क्रि० स० (सं० छादन, हि० छाना)—फैलना। (पा० प० १०६-३)।

छार—सं० पु० (सं० क्षार)—भस्म, खाक। उ० पूजि पुजारा ले गया, दे मूरति कै मुहि छार। (प० १६८-८)।

छारा—धूल, गर्द। उ० अंति पड़ै मुखि छारा। (प० ३६-४)।

छाला—सं० पु० (सं० छाल)—फफोला, आबला। उ० जीभड़ियाँ छाला पड़्या। (सा० ३-२२-२)।

**छावौ**—क्रि० स० (सं० छादन, हि० छाना)—फैलाओ। उ० अब मोहि जिनि वहु रूपक छावौ। (प० ७८-३)।

**छिटकन**—क्रि० अ० (सं० क्षिप्ति, प्रा० खित्त)—बिखरने या फैलने। उ० निसि अंधियारी जागहु बंदे, छिटकन लागे सबही संधे। (प० २६७-४)।

**छिटकै**—छिटक जाय। उ० छिटकै पवन तार जब छूटै। (प० १०६-४)।

**छिटकाई**–सं० स्त्री० (हि० छिड़क+आई)—छिड़काव। (पा० प० १८३-१०)।

**छिटक्याँ**—क्रि० स० (हि० छिटकना)—चारों ओर फेंकते रहो। उ० कर छिटक्याँ कत ठौर। (सा० ४६-२५-२)।

**छिन**—सं० पु० (सं० क्षण, हि० छन)—समय। उ० छिन मैं कीन्ह न बेरी। (प० १०५-७)।

**छिनछिन**—क्रि० वि० (सं० क्षण—रह-रह कर, बराबर। उ० नैन हमारे जलि गए, छिन छिन लोड़ैं तुझ। (सा० ३-४२-१)।

**छिनहर**—(सं० छिन्न+हर)–टूटा-फूटा। उ० छिनहर घर अरु झिरहर टाटी। (प० २७३-२)।

**छिपाएं**—क्रि० स० (सं० क्षिप या क्षपण, हि० छिपाना)—ढाकने से, पर्दा देने से। (पा० प० १७७-४)।

**छिपाया**—अव्यक्त रखा, छिपा लिया। उ० आपण मांझै आप छिपाया। (२०२-२)।

**छिपायें**—ढाकने से। उ० गुंन हीं रहैं छिपायें। (प० २५६-४)।

**छिपि जाइ**—क्रि० अ० (सं० क्षिप)—अदृश्य हो जाता है। उ० क्यूँ तारां छिपि जाइ। (सा० १७-१६-२)।

**छिया**—वि० (सं० क्षिया)—घृणित, मलिन। (पा० प० १०४-४)।

**छिरकि**—क्रि० स० (हि० छिड़कना, छिटकना)—छिड़क कर, डाल कर। उ० हरि ररि छिरकि बुझाई। (प० १८६-२)।

**छिवंला**—क्रि० अ० (सं०√छुप्)—स्पर्श करना। (पा० प० १६६-४)।

**छींकै**—सं० पु० (सं० शिक्य)—सिकहर, रस्सियों का जालीदार सीका। उ० छींकै धरी चहोड़ि। (सा० १३-२४-१)।

**छींतीं**—क्रि० स० (सं० छिन्न+ना (प्रत्य०)—हरण कर ली। उ० काल्हि जु तेरी बंसरिया छींनी, कहा चरावै गाइ। (प० १७७-२)।

**छीजै**—क्रि० अ० (सं० क्षयण, हि० छीजना)—घटती है, कम होती है। उ० देही जुरा न छीजै। (प० १६२-२)।

**छीलर**—सं० पु० (हि० छिछला)—छिछला गड्ढा, तलैया। उ० छीलर देखि अनंत। (सा० २-३०-२)।

**छुएं**—क्रि० अ० (सं०√छुप्)—छूने, स्पर्श करने से। (पा० र० ७-४)।

**छूवत**—स्पर्श करते ही। (पा० सा० ४-१६-२)।

**छुछंद**—वि० (सं० स्वच्छंद)—स्वतन्त्र, मुक्त। उ० जे बांध्या ते छुछंद मुकता, बांधनहार बांध्या। (प० १७४-६)।

**छुटक**—वि० (सं० क्षुद्र)—छोटी, डील-डौल में कम। उ० रांम बड़े मैं छुटक लहुरिया। (प० ११७-४)।

**छुटकावन**—दे० 'छुडावण'। (पा० प० १६६-२)।

**छुडावण**—क्रि० स० (हि० छुड़ाना)—छुड़ाने के लिए। उ० जापैं जांऊं छुडावण, ते बीधे वहु फंधा। (प० १३३-२)।

**छुड़ाया**—दे०'छुड़ावै'। (पा०प० १७५-६)

**छुड़ावै**—क्रि० स० (हि० छोंड़ना से)—छुड़ा दे। उ० पकड़ि छुड़ावै बांह। (सा० ४३-८-२)।

**छुरी**—सं० स्त्री०(सं० क्षुर, हि०छुरा का स्त्री० रूप)—चाकू, चीरने-फाड़ने का

छोटा हथियार। (पा० सा० ३०-३-१)।

छुवांऊं—क्रि० स० (हि० छूना का सक० रूप)—स्पर्श कराऊँ। उ० अंगहि अंग न छुवांऊं। (प० २३१-७)।

छूंछे—वि० ( सं० तुच्छ, प्रा० चुच्छ, छुच्छ )—नि:सार, ज्ञानरहित। (वी० र० ५६-४)।

छूट—सं० स्त्री० ( सं० √छुट् )—छुटकारा, मुक्ति। (पा० प० १८०-५)।

छूटन—क्रि० अ० ( सं० √छुट् )—दूर होना, अलग होना। (पा० प० ९७-७)।

छूटनि—(पा० सा० १५-३६-२)।

छूटनु—(पा० प० ९७-११)।

छूटहु—(पा० प० १९१-१०)।

छूटि—अलग हो जाएगा, दूर हो जाएगा। उ० यहु तन जैहै छूटि। (सा० २-२५-२)।

छूटिए—छूट सकने, मुक्त हो सकने। उ० उजल हूवा न छूटिए, सुख नींदड़ी न सोइ। (सा० १२-५३-२)।

छूटि पड़ौं—छुटकारा पाऊँ, मुक्त होऊँ। उ० छूटि पड़ौं या विरह तैं। (सा० ३-३७-२)।

छूटियो—छूट सकने, मुक्त हो सकने। उ० षूंणैं पड़्या न छूटियो, सुणि रे जीव अबूझ। (सा० ४५-२-१)।

छूटिहै—छूटता है। (पा०सा०१४-७-१)।

छूटी—छूट कर। (पा० प० ५०-४)।

छूटे—छूटने पर। (पा० प० ४८-२)।

छूटै—दूर होती है। उ० भागां ही छूटै नहीं भरि भरि मारै वांण। (सा०१६-६-२)।

छेक—सं० पु० (हि० छेद)—(१) छेद, चोट। उ० लागत ही मैं मिल गया, पड़्या कलेजै छेक। (सा० १-७-२)। (२) कटाव, विभाग। उ० कबीर सुपनै रैनि कै, पारस जीय मैं छेक। (सा० १२-२३-१)।

छेड़ि—दे०'छेड़ौं'। (पा०सा० १५-१३-१)

छेड़ै—दे०'छेड़ौं'। (पा०सा० ३०-१८-१)

छेड़ौं—क्रि० स० (हि० छेदना से)—तंग करने पर, उत्तेजित करने पर, भड़काने पर। उ० जे छेड़ौं तौ खाइ। (सा० २०-२-१)।

छेती—सं० स्त्री० (सं० क्षिप्त, प्रा० छित्त, हि० छेटा)—बाधा, रुकावट। उ० छेती नांहीं कांइ। (सा० ४६-८-१)।

छेदनां—वि० ( सं० छेदन से )—काटने वाला। उ० वहु पाप परवत छेदनां, भौ ताप दुरिति निवारणां। (प०३९२-५)।

छै—क्रि० अ० (?)—है। उ० दांम छै पणि कांम नांहीं, ग्यांन छै पणि धंध रे। (प० ३९०-३)।

छोछी—वि० (सं० तुच्छ, प्रा० चुच्छ, छुच्छ, हि० छूंछी)—खाली, नि:सार। उ० छोछी नली कांमि नहीं आवै। (प० १९३-८)।

छोड़ई—क्रि० स० (सं० छोरण, हि० छोड़ना)–छोड़ता है, त्यागता है। (पा० प० ३९-४)।

छोड़ि—त्यागकर। उ० छींकौ छोडि उपरहि डौ बांधौ। (प० २२-४)।

छोड़ै—छोड़ता है। (पा० प० ९३-६१)।

छोति—सं० स्त्री (हि० छूना से)—छूत, अस्पृश्य का संसर्ग। उ० पाप पुन्य नहीं छोति। (सा० ५-४-२)।

छोरि—क्रि० स० ( सं० छोरण )—छीन लिया। उ० तिनि सरवस लीनौ छोरि मोर। (प० ३८५-३)।

छोलनां—क्रि० स० ( हि० छाल )—छीलना। (पा० सा० १-८-२)।

छोलिकै—छीलकर। (पा० १-८-२)।

छोलि छोलि–छील-छीलकर। उ०निबिया छोलि छोलि खाई। (प० १७७-७)।

छौ—वि० (सं० षट्)—छः। दे० 'छव'। (पा० प० १३६-४)।

छयांनवै पाषंड—दे० 'छानवे पाखंड'।

उ० छह दरसन छ्यांनवै पाषंड, आकुल । किनहुं न जानां । (प० ३४-४) ।

# ज

**जंगम**—सं० पु० (सं०)–दाक्षिणत्य लिंगायत शैव सम्प्रदाय के गुरु । उ० कहै कबीर जोगी अरु जंगम, ए सब झूठी आसा । (प० ३४-७) ।

**जँगल**—सं० पु० (सं० जंगल)—वन, अरण्य । उ० जो कबहूँ उड़ि जाइ जँगल मैं, बहुरि न सुरतैं आनैं । (प० ४०-६) ।

**जंगल**—दे० 'जँगल' (पा० प० ८६-४) ।

**जंगलि**—जंगल में । उ० बस्ती मैं कै भारि चलाया, जंगलि किया बसेरा । (प० २३८-५) ।

**जँजाल**—सं० पु० (हि० जग + जाल)–प्रपंच, बखेड़ा, झंझट । उ० जीव जँजाल न छाड़ई, जम दिया दमांमां आइ । (सा० ४६-७-२) ।

**जंजाल**—बखेड़ा । उ० कबीर सुमिरण सार है, और सकल जंजाल । (सा० २-५-१) ।

**जंजीर**—सं० स्त्री० (फा०)—साँकल, बेड़ी । उ० बांधि जंजीर जलि बोरेहैं कबीर । (प० ३४१-३) ।

**जंत** (१)—सं० पु० (सं० जंतु)—जीव, प्राणी । उ० पसू पँखेरु जीवजंत, सब रहे मेर मैं बूड़ि । (सा० ५०-४-२) ।

**जंत** (२)—क्रि० अ० (हि० जाना)—जाते हुए । (सा० १२-४७-नो० ६१) ।

**जंतड़ी**—सं० स्त्री० (सं० यंत्र)—बाजा । (सा० ३७-५-नो० ८) ।

**जंतु**—जीव । (पा० सा० ३२-५-२) ।

**जंत्र**—सं० पु० (सं० यंत्र)—बाजा । उ० कबीर जंत्र न बाजई, टूटि गए सब तार । (सा० ४६-२०-१) ।

**जंत्रक**—सं० पु० (सं० यंत्रक)–औजार । उ० ब्यंद भाव भ्रिग तत जंत्रक, सकल सुख सुखकारी । (प० १७२-३) ।

**जंबक**—सं० पु० (सं० जंबुक)—गीदड़ के उ० जंबक करै केहरि सूं लेखा । (प० १४५-६) ।

**जंबकु**—गीदड़ । उ० जंबकु केहरि कै ज्यूं संगा । (र० ४-२६) ।

**जंबुक**—गीदड़ । उ० अगनि दहै कै जंबुक खाई । (प० २६५-३) ।

**जंबूरै**—सं० पु० ( फा० )—जमुरका, पुरानी छोटी तोप । (पा० प० ३४-६) ।

**जंम**—दे० 'जम' । (पा० प० ८६-६) ।

**जंमराइ**—सं० पु० (सं० यमराज)—यमराज । (पं० ३५१-२) ।

**जबाई**—सं० पु० (सं० जामातृ, हि० जमाई)—दामाद, जामाता । (पा० प० १६४-४) ।

**जंहंडाइ**—दे० 'जहंड़ाइया' (पा० र० १५-६) ।

**ज**—सर्व० (सं० यः)—जो । उ० कबीर धूलि सकेलि करि, पुड़ी ज बाँधी एह । (सा० १२-२०-१) ।

**जइए**—दे० 'जइये' । (पा० प० १२३-४) ।

**जइअै**—दे० 'जइये' । (पा० प० २६-५) ।

**जइये**—क्रि० अ० (हि० जाना से)–जाइए, चला जाय । उ० जब लग तहां आप नहीं जइये । (प० २४-४) ।

**जइयौ**—जाय, चला जाय । उ० भगति जाव परु भाव न जइयौ, हरि के चरन निवासा । (प० २३५-८) ।

**जइहौ**—दे० 'जैहो' । (पा० प० ५४-१) ।

**जउ**—दे० 'जौ' । यदि (पा० प० ५४-३) ।

**जग**—सं० पु० (सं० जगत्)—विश्व, दुनिया ।) उ० सब जग धोबी धोइ मरै,

तौ भी रंग न जाय। (सा० १३-११-२)।

**जगजीवन**—सं० पु० (सं० जगत्+जीवन)—जगदाधार, भगवान। उ० ऐसैं जानि जपौ जगजीवन। (प० ८५-७)।

**जगत**—सं० पु० (सं० जगत्)—संसार। उ० रतन निराला पाईया, जगत ढंडोल्या वादि। (सा० ५-३३-२)।

**जगदीस**—सं० पु० (सं० जगदीश)—परमेश्वर। उ० विलसी अरु लातौं छड़ी, सुमरि सुमरि जगदीस। (सा० १६-१०-२)।

**जगदेव**—सं० पु० (सं०)—भगवान, परमेश्वर। उ० भूली मालिनी है गोव्यंद जागतौ जगदेवा। (प० १९८-१)।

**जगन नाथ**—सं० पु० (सं० जगन्नाथ)—उड़ीसा के अन्तर्गत पुरी में स्थापित विष्णुमूर्त्ति। (र० वा० ५७)।

**जगन्नाथ**—(पा० र० ३-८)।

**जगनाथ**—सं० पु० (सं० जगन्नाथ)—जगन्नाथ पुरी का तीर्थ स्थान। उ० मथुरा जावैं द्वारिका, भावैं जावैं जगनाथ। (सा० २८-३-१)।

**जगपति**—सं० पु० (सं० जगत्पति)—भगवान। उ० ताथैं भज्यौं न जगपति राजा। (प० २६४-२)।

**जगमगैं**—क्रि०अ० (अनु०)—मचलती है, दमकती है। उ० अगम अगोचर गमि नहीं, तहां जगमगैं जोति। (सा० ५-४-१)।

**जगही**—दे० 'जग'। संसार भर। उ० सब जगही मर जाइयौ, एक वढ़इया जिनि मरैं। (प० १३-९)।

**जगाइ**—क्रि० स० (हि० जगाना से)—जगा लिया। (पा० सा० २-४३-१)।

**जगाइ देइ**—जगा देता है। उ० सांई मेरा सुलपनां, सूता देइ जगाइ। (सा० ३८-४-२)।

**जगाइया**—जगा दिया। उ०सोवत ही जगाइया, जागत भये उदास। (प० ३०२-५)।

**जगाति**—सं० पु० (अ० ज़कात)—महसूल, कर। उ० रे जम नांहि नवै व्यौपारी, जे भरैं जगाति तुम्हारी। (प० २५४-१)।

**जगाती**—सं० पु० (हि० जगात+ई)—कर वसूलने वाला कर्मचारी। उ० तीन जगाती करत रारि, चल्यौ है वनिजवा वनज भारि। (प० ३८३-५)।

**जगि** (१)—सं० पु० (सं० यज्ञ)—यज्ञ। उ० का जोग जगि तप दांनां, जौ तैं रांम नांम नहीं जांनां। (प० २६५-३)। (२)—दे० 'जग'। संसार में। (पा० सा० ४-२६-२)।

**जगु**—दे० 'जग'। संसार में। (पा० प० ७९-३)।

**जग्गि**—दे० 'जगि-(१)-यज्ञ। (पा०प० ३३-४)।

**जजमान**—सं० पु० (सं० यजमान)—यजमान। (सा० १७-१०-नो० ११)।

**जटा**—सं० स्त्री० (सं०)—उलझे हुए सर के बहुत से बाल। उ० का जटा भसम लेपन कियें, कहा गुफा मैं वास। (प ३००-४)।

**जटाधर**—सं० पु० (सं०)—जटाधारी। उ० लुंचित मुंडित योनि जटाधर अंति तऊ मरणां। (प० २४८-८)।

**जटाधार**—उ० जोगी जंगम जती जटाधार। (प० ३८४-६)।

**जटाधरि**—जटाधारी। (पा० प० ४३-६)।

**जठर**—सं० पु० (सं०)—पेट, कुक्षि। उ० जननी जठर सह्या दुख भारी। (प० २२३-३)।

**जठरांइ**—पेट में, कुक्षि में। उ० जिनि नर हरि जठरांइ, उदिकंथैं पंड प्रगट कियौ। (सा० ३५-१-१)।

**जड़**—सं० स्त्री० (सं० जड)—मूल। उ० बलिहारी ताविरष की, जड़ काट्यां फल होइ। (सा. ५८-२-२)।

**जड़िया**—क्रि० स० (सं० जटन)—जड़ा हुआ। उ० कबीर मंदिर लाप का जड़िया

हीरैं लालि । सा० १२-१६-१) ।

**जड़ीथैं**—सं० स्त्री० (हि० जड़)—जड़ी-बूटी से । उ० नां जाणौं किस जड़ीथैं अमर भये असथूल। (सा० ४७-२-२) ।

**जण जण**—सं० पु० (सं० जन)—प्रत्येक लोग । (सा० ४८-१-नो १) ।

**जणां**—सं० पु० (सं० जन)—व्यक्ति । उ० जे सोऊं तौ दोइ जणां, जांगू तौ एक । (सा० १२-२३-२) ।

**जत**—वि० (सं० इयत्)—जितना । (पा० प० १८६-२) ।

**जतन**—सं० पु० (सं० यत्न)—प्रयत्न, सावधानी । उ० जे मन राखै जतन करि, तो आपैं करता सोइ । (सा० १३-१०-२) ।

**जति**—दे० 'जती' । (पा० प० १०२-३) ।

**जती**—सं० पु० (सं० यति)—संन्यासी । उ० जोगी जती तपी सन्यासी, बहु तीरथ भरमणां । (प० २४८-७) ।

**जद**—अव्य० (सं० यदि)—अगर । उ० जद सर जल परिपूरता, चात्रिग चितह उदास । (प० ११६-२) ।

**जदपि**—क्रि० वि० (सं० यद्यपि)—यद्यपि । (र० ४-४५) ।

**जदि**—क्रि० वि० (सं० यदा, हि० जद)—जब, जब कभी । उ० जदि. बिषै, पियारी प्रीति सूं, तब अंतरि हरि नाहिं (सा० २६-१३-१) ।

**जदिका**—क्रि०वि० (सं० यदा)—जब से । उ० जदिका भाइ जनमियां, कहूँ न पाया सुख । (सा० ३८-११-१) ।

**जदितदि**—अव्य० (सं० यदि+तदा)—कभी-कभी । उ० एक राम के नांव बिन, जदितदि प्रलै जाइ । (सा० १२-३८-२) ।

**जन** (१)—सं० (सं०) लोग । उ० जे जन बिछुरे राम सूं । (सा० ३-३-२) । (२) अनुचर, दास । उ० कहै कबीरा रामजन, खेलौ संत बिचार । (सा० १-३१-२) ।

**जनक**—सं० पु० (सं०)—मिथिला के राजवंश की उपाधि का राजा विशेष । (वी० र० ८-४) ।

**जनतें**—दे० 'जन' (२) । जन से, दास से। (पा० प० १८०-२) ।

**जननि**—दे० 'जननी' । माता । (पा० र० १-४) ।

**जननीं**—सं० स्त्री० (सं० जननी)—उत्पन्न करने वाली, माता । उ० जननीं कठर सह्या दुख भारी । (प० २२३-३) ।

**जनम**—सं० पु० (सं० जन्म)—(१) उत्पत्ति, स्थिति । उ० देखौ कर्म कबीर का, कछु पूरब जनम का लेखा (सा० ५-१२-१) ।
(२) जीवन, जीवन भर । उ० पांहन कु का पूजिए, जे जनम न देई जाब । (सा० २३-३-१) ।

**जनमत**—क्रि० वि० (हि० जन्मना)—जन्म लेते समय से ही । उ० तौ जनमत तीनि डाडि किन सारैं । (प० ४१-२) ।

**जनमहि**—दे० 'जनम' । जनम को । (पा० १५-६-१) ।

**जनमहुं**—क्रि० अ० (हि० जनम)—पैदा हुआ । (पा० प० १४३-४) ।

**जनमांवनहारीं**—वि० (हिं० जनम+हारी) जन्म देने वाला (पा० प० १६०-३) ।

**जनमि**—दे० जनम' । (प० १६१-२) ।

**जनमि जनमि**—दे० 'जनम' । जन्म लेकर, अनेक जन्म । उ० ग्यान अचेत फिरैं नर लोई, ताथ जनमि जनमि डहकाये । (प० १२-२) ।

**जनमियाँ**—क्रि० अ० (सं० जन्म, हि० जनमना से)—जन्मा, जन्म लिया । उ० ऊँचै कुल क्या जनमियां, जे करणीं ऊँच न होइ । (सा० २५-७-१) ।

**जनमियां**—क्रि० स० (हि० जनमना से)—जन्म दिया, जनमाया । उ० जदि का भाइ जनमियां, कहूँ न पाया सुख । (सा० ३८-११-१) ।

**जनमिया**—दे० 'जनमियां'। (पा० सा० ६-६-१)।

**जनमु**—दे० 'जनम'। (पा०प० ८०-२)।

**जनमें**—दे०'जनमै'। (पा०प० १५८-२)।

**जनमै**—क्रि० अ० (हि० जनमना)—जन्म लेता है। उ० कौंन मरै कौन जनमै आई, सरग नरक कौंने गति पाई। (प० ४४-१)।

**जनम्यां**—जन्म लिया। उ० कारनि कवन आइ जग जनम्यां, जनमि कवन सचु पाया। (प० १६१-२)।

**जनां**—दे० 'जन' (१)। लोग। उ० कौंन मरै कहु पंडित जनां, सौ समझाइ कहौ हम सनां। (प० ४५-१)।

**जनावरा**—सं० पु० (फा० जानवर)-पशु, जतु। (पा० सा० २०-११-२)।

**जनि**—अव्य० (सं०)—मत, नहीं। (बी० र० २०-२)।

**जनीं**—दे० 'जनी'। (पा०प० १६५-६)।

**जनी**—सं० स्त्री० (सं० जन)-माता, स्त्री, माया। (बी० र० ६-२)।

**जनु**—दे० 'जन' (२)। दास, सेवक। (पा० प० ३२-१)।

**जनेऊ**—सं० पु० (सं० यज्ञ)—यज्ञोपवीत, ब्रह्मसूत्र। (प० २५०-नो-५०)।

**जन्म**—दे० 'जनम'। जीवन, जीवनकाल। उ० एकै हरि के नांव विन, गए जन्म सवहारि। (सा० १२-२-२)।

**जन्मत**—क्रि० वि० (हि० जनमत, जनमना से)—जन्मते समय। उ० आपा थापि अवर कौ निंदैं जन्मत हीं जड़ काटी। (प० २५३-५)।

**जपंतडां**—क्रि० स० (सं० जपन, हि० जपना)—जपते हुए। उ० रांमहिरांम जपंतडां, काल घसींट्यतां जाइ। (सा० १७-१८-२)।

**जप**—सं० पु० (हि० जाप)—जाप, पूजा। उ० जप तप दीसैं थोथरा, तीरथ व्रत वेसास। (सा० २३-८-१)।

**जपत**—क्रि०स० (सं० जपन)—जपते हुए। (पा०प० २१-१)।

**जपसि**—जपता है। (पा० प० ७२-१)।

**जपहु**—जपो। उ० निरगुण रांम निरगुण रांम जपहु रे भाई। (प० ४६-१)।

**जपात**—जाप कराते हैं (पा०प० ७३-७)।

**जपि**—स्मरण करो, जपो। उ० कबीर निरभै राम जपि, जब लग दीवै बाति। (सा० २-१०-१)।

**जपै**—जपता है। उ० कबीर सूता क्या करे, जागि न जपै मुरारि। (सा० २-११-१)।

**जपमाला**—सं० स्त्री० (सं०)—जप करने के लिए बनाई गई माला। उ० कहा भयौ तिलक गरैं जपमाला। (प० १३६-१)।

**जपु**—दे० 'जप'। जाप। (पा० प० ७७-३)।

**जब**—क्रि० वि० (सं० यावत्, प्रा० याव, जाव)—जिस समय। उ० जब गोविंद कृपा करी, तब गुर मिलिया आइ। (सा० १-१३-२)।

**जबर**—जब कभी। उ० जबर मिलैगा पारिषू, तब हीरां की साटि। (सा० ४६-३-२)।

**जबलग**—जब तक, जिस समम तक। उ० जबलग भगति सकामता, तब लग निर्फल सेव। (सा० ११-१०-१)।

**जबहिं**—जबही। (पा०सा० ३१-२३-२)।

**जबहीं**—जबही, ज्यौंही। उ० जबहीं चालै पीठि दे अंकुस दे दे फेरि। (सा० १३-१६-२)।

**जबहूं**—जभी। उ० जबहूं मारचा खैंचि-करि, तब मैं पाई जांणि। (सा० ३-१६-१)।

**जबै**—जबही। (पा० प० १४३-४)।

**जबह**—सं०पु० (अ०)—गला काटकर प्राण

लेने की क्रिया। (बी०र० ४६-४)।

**जवाब**—सं० पु० (अ० जवाब)—उत्तर। उ० तुम्ह साहिब हम कहा भिखारी, जबाव होत बज गारी। (प० ३३९-७)।

**जम**—सं० पु० (सं० यम)—काल, मृत्यु, यमराज। उ० तेरे सिर परि जम खड़ा, खरच कहे का खाइ। (सा० २-१४-२)।

**जमघर**—सं० पु० (सं० यमगृह)—मर्त्य-लोक। (बी० र० ६५-६)।

**जमदांनीं**—सं० पु० (सं० यमदूत से)—यमराज के दूत। उ० निस बासुरि पेड़ा पड़ै, जमदांनी लूटै। (प० ३७३-३)।

**जमनां**—दे० 'जम'। यमराज। (पा० प० १०१-२)।

**जमपुर**—सं० पु० (सं० यमपुर)—नरक। (पा० प० १४-३)।

**जमपुरि**—नरक। उ० एकै हरि का नाँव बिन, बांधे जमपुरि जांहि। (सा० १२-५४-२)।

**जमभ**—दे० 'जम'। यम भी। (पा० र० ८-२)।

**जमवा**—दे० 'जम'। यमराज, काल। उ० तिहि चढ़ि इदऊँ करत गवंसियां, अंतरि जभवा जागू हो। (प० ७७-४)।

**जमाति**—सं० स्त्री० (अ० जमाअत)—समूह, गिरोह। (पा०सा० ४-१८-२)।

**जमायौ**—क्रि० स० (हि० जमना का सक० रूप) जमाया। उ० एक दहिड़िया दही जमायौ, दूसरी परि गई साई रे। (प० ७६-७)।

**जमावली**—सं० स्त्री० (हि० यमावली)—यमपंक्ति। उ० असंखि कोटि जाकै जमावली, रांवण सेत्यां जाथैं चली। (प० ३४०-१२)।

**जमु**—दे० 'जम'। यमराज। (पा० प० ६०-६)।

**जमुन**—सं० स्त्री० (सं० यमुना)—यमुना नदी या पिंगला नाड़ी। उ० गंगा जमुन उर अंतरै, सहज सुंनिल्यौ घाट। (सा० १०-३-१)।

**जमुनां**—उ० मन मंजन करि दसवै द्वारि, गंगा जमुनां संधि विचारि। (प० ३२६-४)।

**जर**—क्रि०अ० (सं० ज्वलन)—दग्ध होता है, जलता है। (पा० र० १७-८)।

**जरइ**—जलता है। (बी०र० ५६-१)।

**जरई**—जलता है। (र० ४-४०)।

**जरउ**—जलूँ। (पा० प० १३५-४)।

**जरजर**—वि० (सं० जर्जर)—जीर्ण, खंडित, टूटा-फूटा, बेकाम। उ० चोट सतांणी विरह की, सव तन जरजर होइ। (सा० ३-१४-१)।

**जरजरा**—फूटा हुआ, खंडित। उ० मेरा देख्या जरजरा, (तब)ऊतरि पड़े फरंकि। (सा० १-२५-२)।

**जरजरी**—टूटी-फूटी। उ० कबीर नाव जर-जरी, कूड़े खेवणहार। (सा०१२-६२-१)।

**जरजोधन**—सं० पु० ( सं० दुर्योधन )—दुर्योधन नामक प्रसिद्ध कुरुवंश का राजा (प० ३४०-१३)।

**जरिजोधन**—दुर्योधन (पा० प०-९६-८)।

**जरत**—क्रि० अ० (सं० ज्वलन)—जलते। (पा० र० १८-६)।

**जरतई रहै**—जलता ही रहता है। (बी० र० ६१-४)।

**जरता है**—जल रहा है। उ० देखहु यहु तन जरता है। (प० ९४-१)।

**जरसि**—जलता है। (पा० र० २०-२)।

**जरिअँ**—जलता है। (पा० प० ६८-३)।

**जरिजरि**—जल-जलकर। (पा०सा० २४-१८-२),

**जरिया**—जलता है। उ० कीट पतंग होइ सब जरिया। (प० १५८-८)।

**जरेंवरें**—(हि० जलना+वलना)—जलते हैं, वलते हैं। उ० अव तौ जरें वरें वनि आवै, लीन्हों हाथ सिंधौरा। ( प०

१२९-२)।

**जरै**—जल जाता है। उ० अंन पान जहां जरै, तहां तैं अनल न चषियौ। (सा० ३५-१-४)।

**जरद**—वि० (फा० जर्द)—पीला। (वी० र० ४९-३)।

**जरन**—दे० 'जलन' (पा०प० १३२-२)।

**जरल**—क्रि० (हि० जरना)—जले हुए का। (वी० र० ५६-१)।

**जरा**—सं० स्त्री० (सं०)—बुढ़ापा। दे० 'जुरा'। (पा० प० १२८-६)।

**जराइ**—क्रि० स० (सं० ज्वलन)—जलाकर। (पा० प० १७-५)।

**जराइदेइ**—जला दूँ। उ० ऐसा कोई नां मिलै, अपना घर देइ जराइ। (सा० ४३-४-१)।

**जराईजाइ**—जलाई जाती है। उ० इक त्रिपांवंत अरु जाइ जराई, झूठी आस लागि मरि जाई। (र० ४-७२)।

**जरावै**—जलाता है, तपाता है। उ० विरह अगिन तन अधिक जरावै, ऐसी लेहु विचारि। (प० ३०५-४)।

**जरासिंध**—सं० पु० (सं० जरासंध)—मगध का प्रतापी राजा। (वी० र० ४७-१)।

**जरि (१)**—सं० स्त्री० (हि० जड़ीं)—जड़ी-बूटी। उ० भया दयाल विषहर जरि जागा, गहगहान प्रेम वहु लागा। (र० ४-१)।

**जरि (२)**—क्रि० अ० (सं० ज्वलन)—जलता। (पा० प० २१-१)।

**जरिवरिहैं**—क्रि० अ० (हि० जलना+वलना)—झुलस जाएगा। (र० १-टि०-६२)।

**जर्णा**—सं० स्त्री० (राज० जरणूं से)—ज्वाला, आनन्दातिरेक प्रकाशन की तीव्र विवशता (सा० ८-शीर्षक)।

**जल**—सं० पु० (सं०)—पानी। (सा० ४-६-२)।

**जलकन**—सं० पु० (सं० जलकण)—पानी की बूंद, नश्वर। (वी० र० ११-४)।

**जलजंत**—सं० पु० (सं० जलजंतु)—जल के जीव। उ० जलजंत न देखिसि प्रानीं सब दीसै झूठ निदानीं। (प० २९६-८)।

**जलता**—क्रि० अ० (सं० ज्वलन, हि० जलना)—दग्ध होता हुआ, जलता हुआ। उ० सब तन जलता देखि करि, भया कबीर उदास। (सा० १२-१६-२)।

**जलती**—जलती हुई, झुलसती हुई। उ० विरह जलाई मैं जलौं, जलती जलहरि जाऊँ। (सा० ३-३९-१)।

**जलधारा**—सं० पु० (सं०)—जल की धारा। (पा० प० ३४-६)।

**जलन**—क्रि० अ० (हि० जलना से)—जलने। उ० सती जलन कूं नीकली, जीव का सुमरि सनेह। (सा० ४५-३६१)।

**जलनिधि**—सं० पु० (सं०)—समुद्र। उ० तुम्ह जलनिधि मैं जल कर मीनां। (प० १२०-३)।

**जलह**—सं० पु० (हि० जलधर, जलहर)-जलाशय। उ० कवल ज फूल्या जलह विन को देखैं निज दास। (सा० ५-६-२)।

**जलहर**—दे० 'जलहरि'। (र० ४-१२)।

**जलहरि**—सं० पु० (हि० जलधर)—जलाशय। उ० विरह जलाई मैं जलौं, जलती जलहरि जाऊँ। (सा०३-३९-१)।

**जलहरू**—जलाशय (पा० प० ११२-७)।

**जलहल**—दे० 'जलहरि'। जलाशय। (वी० र० ६५-३)।

**जलहिं**-दे० 'जल'। जल के। उ० जल मैं रहौं जलहिं विन पीनां। (प०१२०-४)।

**जलहीं**—जल से। (पा० प० २००-४)।

**जला**—क्रि० अ० (हि० जलना से)—जल गया। (पा० सा० २-४२-१)।

**जलि (१)**—जलकर। उ० समंदर लागी आगि, नदियाँ जलि कोइला भई।

(सा० ४-१०-१)।

**जलि** (२) सं०पु० (सं० जल)—जल में। उ० कबीर जग की को कहै, भौ जलि बूडै दास। (सा० १६-१६-१)।

**जलिजाउं**—नष्ट हो जांऊँ, जल जाऊँ। उ० छूटि पड़ौं या बिरह तैं, जे सारी ही जलि जाऊँ। (सा० ३-३७-२)।

**जलिबलि**—(मुहा०) जलकर। उ० लोह निहाला अगनि मैं, जलिबलि कोइला होय। (सा० २०-१६-२)।

**जलिया**—जल गया। उ० अगनि जु लागी नीर मैं, कंदू जलिया झारि। (सा० ४-५-१)।

**जली**—जलगई, नष्ट हो गई। उ० विरहणि थी तौ क्यूं रहीं, जली न पीव की नालि। (सा० ३-३६-१)।

**जलै**—जलने लगता है, जल जाता है। उ० मो देख्यां जलहरि जलै, संतै कहां बुझांऊँ। (सा० ३-३९-२)।

**जलौं**—जलती हूँ। उ० विरह जलाई में जलौं, जलतीं जलहरि जाऊँ। (सा० ३-३९-१)।

**जल्या**—जल गया। उ० कबीर तनमन यौं जल्या, विरह अगनि सूं लागि। (सा० ३-३८-१)।

**जलाई**—क्रि० स० (हि० जलाना से)—दग्ध होती हुई। उ० बिरह जलाई मैं जलौं, जलरी जलहरि जाऊँ। (सा० ३-३९-१)।

**जलावो**—जला दो। उ० लावौ बाबा आगि जलावो धरा रे। (प० २३६-१)।

**जलावनहार**—सं० पु० (हि० जलाना+वाला या हार)—जलाने वाला। (पा० सा० १६-२३-१)।

**जवनपुर**—सं० पु० (हि० जौनपुर)—स्थान-विशेष। (वी० र० ४८-२)।

**जवरहिं**—क्रि०वि०(फा०जवार, हि०जौरे)—निकट, साथ ही। (बी०र०४६-५)।

**जवाई**—दे० 'जंवाई'। दामाद। उ० पहली खाई आई माई, पीछै खैहूं सगौ जवाई। (प० २२७-३)।

**जवासा**—सं० पु० (सं० यवासक, प्रा० यवासअ)—हिंगुआ, विशेष पौधा। उ० जवासा के रूष ज्यूं, घण मेहां कुमिलाई। (सा० १६-१५-२)।

**जस** (१)—क्रि० वि० (सं० यादृश्)—जैसा। (पा० प० १६-६)।

**जस** (२)—सं० पु० (सं० यश)—यश। उ० निर्मल नांव चवै जस वोलै। (प० ३४४-२)।

**जसकर**—सर्व० (हि० जिस+का)—जिसका। उ० अवगति की गति क्या कहूँ जसकर गांव न नांव। (र० ५-११)।

**जसरथ**—सं० पु० (सं० दशरथ)—रामचन्द्र जी के पिता, दशरथ नाम के राजा। उ० नां जसरथ घरि औतरि आवा, नां लंका का राव संतावा (र० बा० ५१)।

**जसवै**—सं० स्त्री० (सं० यशोदा, हि० जसोदा)—नन्द की स्त्री, जिसने कृष्ण को पाला था। उ० ना जसवै ले गोद खिलावा। (र० बा०-५२)।

**जसि**—दे० 'जस' (१)। जैसा। उ० पंजर जसि करद दुसमन, मुरद करि पैमाल। (प० २५८-२)।

**जसु**—दे० 'जस' (२)। यश। (पा० प० ३१-२)।

**जहं**—दे० 'जहां'। (पा० प० १९९-६)।

**जहँडाइया**—क्रि० अ० (सं० जहन, हि० जहंडाना)—धोखे में आ गए। (बी० र० १६-७)।

**जहंडाइया**—(पा० र० १३-७)।

**जहंदम**—सं० पु० (हि० जहदा)—दलदल, अधिक कीचड़ अथवा (फा० जहन्नुम)—नर्क। उ० जगत जहंदम राचिया, झूठे कुल की लाज। (सा० २४-२०-१)।

**जहर**—क्रि० वि० (हि० जहाँ)—जहाँ तक। उ० पहनांय परदा ईत आतस, जहर जंगम जाल। (प० २५८-४)।

**जहां**—क्रि० वि० (सं० यत्र)—जिस जगह। उ० जहाँ नाद न व्यंद दिवस नहीं राती, नहीं नर नारि नहीं कुल जाती। (प० २६७-४)।

**जहाज**—सं०पु०(अ०जहाज)—बहुत बड़ी नाव जो समुद्रादि में चलती है। (पा० सा० २५-१५-२)।

**जहुवां**—दे० 'जहवां'। (र० ३-५३)।

**जहूंवा**—क्रि० वि० (सं० यत्र, पा० यत्थ, प्रा० जह, हि० जहां) —जहाँ पर। उ० जंगम जोग विचारैं जहूँवा, जीव सीव करि एकै ठऊवां। (र० १-११)।

**जाँघ ऊघारिके**—(मुहा०) हृदय के गोपनीय रहस्य को प्रगट करते हुए। (बी० र० ७३-७)।

**जाँउं**—दे० 'जाउँ'। (पा० प० ३०-३)।

**जांचन**—क्रि० स० (सं० याचन)-माँगने। (पा० प० ८-१५-१)।

**जांचा**—माँगा। (पा० सा० २१-२४-१)।

**जांच्यौ**—प्रार्थना की, माँगते फिरे। उ० इही उदर कै कारणै, जग जांच्यौं निस जाय। (सा० १७-२-१)।

**जांण (१)**—क्रि० स० (हि० जानना से)-जानो, समझो। उ० जे वो एक जांणियाँ, तौं जांण्या सब जांण। (सा० ११-८-१)।

**जांणई**—जानता है, समझता है। उ० सूका कांठ न जांणई, कबहूँ वूठा मेह। (सा० ५५-१-२)।

**जांणई**—जान पाता है। उ० मृतक पीड़ न जांणई, जांणौंगी यहु आगि। (सा० ३-३८-२)।

**जांणिपड़ता**—जान पड़ता। उ० दीपक दृष्टि पतंग ज्यूं पड़ता पूरी जांणि। (सा० १-१९-२)।

**जांणिपाई**—जान पाया, जान गया। उ० वहूँ मा रचा खैंचि करि, तब मैं पाई जांणि। (सा० ३-१६-१)।

**जाँणियाँ**—जाना, अनुभव किया। उ० जिहि हरि जैसा जांणियाँ, तिनकूं तैसा लाभ। (सा० २-२१-१)।

**जांणियाँ**—जाना। उ० जे वो एक जांणियाँ तौं जांण्या सब जांण। (सा० ११-८-१)।

**जांणियां**—जाना। उ० जे वो एक न जांणियां, तो सब ही जांण अजांण। (सा० ११-८-२)।

**जांणिये**—समझिये। उ० हरि रस पीया जांणिये, जे कबहूँ न जाइ खुमार। (सा० ६-४-१)।

**जांणिहै**—जानेगा, समझेगा। उ० मारणहारा जांणिहै, कै जिहि लागी सोइ। (सा० ३-१४-२)।

**जांणी**—जान लिया। उ० जतन करत पतन ह्वै जैहै, भावैं जांणम जांणीं। (प० ३९७-२)।

**जांणीजै**—जानना चाहिए, समझना चाहिए। उ० ज्यूं जल मैं प्रतिव्यंब, त्यूं सकल रांमहिं जांणी जै। (सा० ३३-९-४)।

**जांणैं**—जानते हैं, जानता है। उ० मन जांणैं सब बात, जाणत ही औगुण करै। (सा० १३-७-१)।

**जांणैगा**—जानेगा। (प० १४१-२)।

**जांणौं**—जानता हूँ, जानूँ। उ० मैं का जांणौं राम कूं, नैंनूं कबहुँ न दीठ। (सा० ८-१-२)।

**जांणौंगी**—जानेगी, समझेगी। उ० मृतक पीड़ न जांणई, जांणौंगी यहु आगि। (सा० ३-३८-२)।

**जांण्यां जाइ**—जाना जाय। उ० कौंण देस, कहाँ आइया, कहु क्यूं जांण्यां जाइ। (सा० १४-१-१)।

**जांण्या**—जाना हुआ। उ० जे वो एक जांणियाँ, तौ जांण्या सब जांण। (सा० ११-८-१)।

**जांन**—दे० 'जांण'। (पा०प० १६५-२)।

**जांनंहि**—जानते हैं। (पा० प० ८८-८)।

**जांनां**—समझा। (र० ३-५८)।

**जांनियां**—दे० 'जांणियां'। (पा० प० ८२-८)।

**जांनियैं**—जाना जाए। (र० ३-३६)।

**जांनैं**—जानता है। (पा०प० १७-२)।

**जांन्यूं**—जाना, समझा। उ० मैं जांन्यूं पढ़िबौ भलौ, पढ़िवा थैं भलौ जोग। (सा० १६-१-१)।

**जांण** (२)—(सं० ज्ञान से)—जानकर। उ० कवीर माया मोहनी, मोहे जांण सुजांण। (सा० १६-६-१)।

**जांणम-जांणी**—(राज० जाणमजाण से)-चाहे इसे तू जाने अथवा न जाने। उ० जतन करत पतन ह्वै जैहै, भावैं जांणम-जाँणीं। (प० ३६७-२)।

**जांणी**—क्रि०स० (हि० जाना)—जाना। उ० आंवण जांणी मिटि गई, मन मनहि समाई। (प० १५६-८)।

**जांनणहार**—वि० (हि० जानना से)—जानने वाला। उ० हंस रूप को कोइ साध है, तन का जांनणहार। (सा० ३२-१-२)।

**जांन न दैहूँ**—क्रि० स० (हि० जाना)—जाने न दूँगा, विछड़ने न दूँगा। उ० अव तोहि जांन न दैहूँ राम पियारे। (प० ३-१)।

**जांननहार**—दे०। 'जांनणहार'। जानने वाला। उ० कोई जाणैगा जांननहार सभागा। (प० १४१-२)।

**जांननहारौ**—(पा० प० १७६-२)।

**जांने**—क्रि०अ० (हि० जनम)—जनणमे (पा० प० ११४-२)।

**जांमण**—क्रि० आ० (हि० जनमना)—जन्म लेना। उ० कवीर संसा दूरि करि, जांमण मरण भरंम। (सा० ३४-४१)।

**जांमन**—जन्म लेना। (पा०प० ८८-४)।

**जांमैं**—जन्मना, जन्म लेवे। उ० जीव छतां जांमैं मरैं, सूषिम लखै न कोइ। (सा० १५-२-२)।

**जांहिंगे**—क्रि० अ० (हि० जाना से)—जाएंगे। उ० एक दिनां छिप जांहिंगे, तारे ज्यूं परभाति। (सा०४६-१४-२)।

**जांहि**—जाते हैं। उ० एकै हरि का नांव बिन, वाँधे जमपुर जांहि। (सा० १२-५४-२)।

**जांहिगें**—जाएँगे। उ० साहिब सूं पर्चा नहीं, ए जांहिगें किस ठौर। (सा० १४-४-२)।

**जा**—(हि० जो)—जिस। (पा० प० ३६-३)।

**जाइंगे**—दे० 'जांहिगे'। जाएंगे। (पा० सा० ४-१६-२)।

**जाइ**—क्रि० अ० (हि० जाना से)—जाय दूर हो। उ० कवीर पीर पिरावनीं पंजर पीड़ न जाइ। (सा० ३-१३-१)।

**जाइए**—जाइए। (पा० प० १०-७)।

**जाइअै**—जाइए। (पा० प० ३६-३)।

**जाइगा**—जाएगा। (पा० प० ७४-२)।

**जाइगी**—जाएगी। (पा० प० ६६-४)।

**जाइत जाव**—जाता हो तो चला जा। उ० पारब्रह्म कूं सेवतां, जे सिर जाइ तं जाव। (सा० ४५-३०-२)।

**जाइथा**—जा रहा था। उ० पीछैं लागा जाइथा, लोक बेद के साथि। (सा० १-११-१)।

**जाइबे**—जाएगा, जा सकता है। उ० हंस पंखेरुवा अब कहां जाइबे। (र० ३-६४)।

**जाइबे कौं**—जाने को, जाने के लिए। उ० जाइबे कौं जागा नहीं, रहिबे कौं नहीं ठौर। (सा० १४-५-१)।

**जाइबौ**—जाना। उ० धीरैं धीरैं खाइबौ अनत न जाइबौ। (प० २२७-१)।

**जाइये**—जाया जाए। उ० नां कतहूं, चलि जाइये, नां सिर लीजै भार। (प० ५-७)।

जाइयौ—जाएगा। उ० राम जग ही मर जाइयौ, एक वढ़इया जिनि भरै। (प० १३-६)।

जाइसी—जाएगा। उ० केते अजहूँ जाइसी, नरकि हसंत हसंत।(सा० २०-१३-२)।

जाई—जाए। सो क्यूं अनत पुकारत जाई। (प० ११४-४)।

जाईले—जाता है। (पा० प० १५६-४)।

जाउँ—जाता हूँ। तो तो करै त वाहुड़ौं, दुरि दुरि करै तो जाउँ। (सा० ११-१५-१)।

जाउ—जाओ। (पा० प० १४-६)।

जाऊँ—जाती हूँ। उ० विरह जलाई मैं जलौं, जलती जलहरि जाऊँ। (सा० ३-३६-१)।

जाऊँगा—जाऊँगा। उ० आऊँगा न जाऊँगा मरूँगा न जीऊँगा। (प० ३३१-१)।

जाएँ—जाने से। (पा० प० १७७-६)।

जात—(१) जाता है। उ० कवीर यहु तन जात है, सकै तो लेहु वहोड़ि। (सा० १२-३७-१)।

जाता (१)—जाता। उ० सो सुलितांन जु द्वै सुर तांनैं, वाहरि जाता भीतरि आनैं। (प० ३३०-६)।

जाता(२)—वि०(हि०जाना)—नश्वर, जात हुआ। उ० जोगी हूवा जांणि जग जाता, सहर उजीणीं त्यागी (प० २६६-४)।

जाय—जाता है, दूर होता है। उ० सव धोवी धोइ मरै, तौ भी रंग न जाय। (सा० १३-११-२)।

जाव—जाओ। उ० भगति जाव पर भाव न जइयौ, हरि के चरन निवासा। (प० २३५-८)।

जावा—जाता है। (पा०चौ०र० १६-२)।

जावै—जाता है। (पा० पं० १४६-३)।

जासिसी—जाएगी। (सा०२०-४-नो०-५)।

जासी—चला जाता है। उ० कहै कवीर प्रेम नहीं उपज्यौ, वांध्यौ। जमपुरि जासी। (प० ४०-८)।

जाहि—जाते हैं। (पा० प० १६२-४)।

जाहि (१)—जाओ। उ० जाहि सुख धरि आपणैं, हम जाणौं अरु दुख। (सा० ११-६-२)।

जाहि (२)—सर्व० (हि० जौन से)—जिसके। उ० जाहि फिरांयां हरि मिलै। (सा०२४-२-२)।

जाहिगे—जाएँगे। (पा० प० १०२-५)।

जाहिगा—जाएगा। (पा० प० १८६-१)।

जाहीं—जाता है। (पा०प० ३५-२)।

जाहु—जाओ। (पा० प० ६३-१)।

जाहुगे—जाओगे। (प० १२७-नो० १३०)।

जैबे—जाएगा। (पा० प० १६७-१)

जैहहि—जाएगा। (पा०सा०१५-२५-२)।

जैहूं—जाऊँगा। उ० कहै कवीर भल नरकहि जैहूं। (प० २६०-५)।

जैहै—जाएगा। (पा० प० १०४-४)।

जैहो—जाओगे। उ० रांम मोहि तारि कहाँ लै जैहो। (प० ५२-१)।

जैहौ—जाओगे। उ० या वनासपती मैं लागैगी आगि, तव तूं जैहौ कहाँ भागि। (प० ३८८-५)।

जाए—क्रि० स० (सं० जनन)—पैदा करने। (पा० सा० १६-४०-१)।

जाका—सर्व० (हि० जौन से)—जिसका, जिसके। उ० जाका सँग तैं वीछुड़्या, ताही के सँग लागि। (सा० २-१२-२)।

जाकी—जिसकी। उ० कवीर विचारा, क्या करै, जाकी सुखदेव वोलैं सापि। (सा० २६-११-२)।

जाके—जिसके। (पा० प० ३८-३)।

जाकै—जिसे, जिसके। उ० जाकै लागी सो लखै, कै जिहि लाई सोइ। (सा० ४-३-२)।

**जाकौं**—जिसको। (पा० प० ३३-४)।

**जाकौ**—जिसको, जिसके लिए। उ० जाकौ जेता निरमया, ताकौं तेता होइ। (सा० ३५-८-१)।

**जाग**—क्रि० अ० (सं० जागरण, हि० जगना)—जागा। (पा० प० १६८-१)।

**जागणीं**—जागन। उ० ऐसी जागणीं जे को जागै, ता हरि देइ सुहाग रे। (प० ३५०-५)।

**जागत**—जागते-जागते। उ० ताथैं जियरै डर गह्या, जागत रैंणि बिहाइ। (सा० ४६-२८-२)।

**जागा**—जाग उठा। उ० भया दयाल बिषहर जरि जागा, गहगहान न प्रेम बहु लागा। (र० ४-१)।

**जागि**—जगकर, प्रबुद्ध होकर। उ० कबीर सूता क्या करे, जागि जपै मुरारि। (सा० २-११-१)।

**जागिया**—जागता है, सजग रहता है। उ० कबीर खालिक जागिया, और न जागै कोइ। (सा० २९-२०-१)।

**जागी**—(१) जागती रही, जागृतावस्था में रही। (सा० ५-१-२)।
(२) उठी, प्रगट हुई। उ० काम, क्रोध दोऊ भया पलीता, तहां जोगणीं जागी। (प० ७०-४)।

**जागूं**—नींद से उठूं, जाग जाऊँ। उ० जे सोऊं तौ दोई जणां, जागूं तौ एक। (सा० १२-३२-२)।

**जागू**—सजग है, सावधान बैठा है। उ० तिहि चढ़ि इंदऊं करत गवंसियां, अंतरि जमवा जागू हो। (प० ७७-४)।

**जागे**—जाग गया। (पा० प० १६८-६)।

**जागै**—जागता है। उ० दुखिया दास कबीर है, जागै अरू रोवै। (सा० ३-४५-२)।

**जाग्या**—प्रगटा। उ० पिंजर प्रेम प्रकासिया, जाग्या जोग अनंत। (सा० ५-१३-१)।

**जागता**—दे० 'जागतौ'। (पा० प० १८७-२)

**जागतौ**—वि० (हि० जागना)—जागा हुआ, प्रत्यक्ष। उ० भूली मालिनी है गोव्यंद जागतौ जगदेव। (प० १९८-१)।

**जागबलिक**—सं० पु० (सं० याज्ञवल्क्य)—एक ऋषि का नाम। (बी० र० ८-४)।

**जागरणां**—सं० पु० (सं० जागरण)—जगने का भाव। उ० नौंमी नेम दसमीं करि संजम, एकादसी जागरणां। (प० २५०-७)।

**जाचंध**—वि० (हि० अंध से)—पूर्ण रूप से अंधा। (पा० सा० १-६-१)।

**जाचउं**—दे० 'जांच्यौ'। (पा० प० १५५-१)

**जाचण**—क्रि० स० (हि० याचना)—माँगने के लिए। उ० कबीर जाचण जाइथा, आगैं मिल्या अंच। (सा० ५०-१२-१)।

**जाचिग**—सं० पु० (सं० याचक)—भिखारी, माँगने वाला। उ० जाचिग दाता इक पाया, धन दिया जाइ न खाया। (प० २८२-२)।

**जाजरा**—दे० 'जरजरा'। (सा० १-२५-नो०)।

**जाजरौ**—वि० (सं० जर्जर)—पुराना, जीर्ण। उ० घर जाजरौ बलींडौ टेढौ, औलौ ती डर राइ। (प० २२-२)।

**जाड़न**—सं० पु० (सं० जड़)—जड़ता की ठंडक से। (बी० र० ७३-३)।

**जाणतही**—क्रि० वि० (हि० जानना से)—जानते हुए भी। उ० मन जांणै सब बात, जाणत ही औगुण करै। (सा० १३-७-१)।

**जाण्यौं**—क्रि० स० (हि० जानना से)—जाना। उ० राम नाम जाण्यौं नहीं, लागी मोटी षोड़ि। (सा० १२-३१-१)।

**जातां**—वि० (हि० जाना)—जाते हुए को। उ० ऊभड़ जातां बाट बतावै, जौ न चलै तौ वहु दुख पावै। (प० १४३-३)।

**जाता**—जाता हुआ, नश्वर। उ० जोगी हूवा जांणि जग जाता, सहर इजी

त्यागी। (प० २६६-४)।

जाति—सं० स्त्री० (सं०)—(१) सामाजिक विभाग। उ० हरि जी सवां न कोटि तू, हरिजन संई न जाति। (सा० १-१-२)।
(२) कोटि, श्रेणी। उ० पांणीं केरा बुदबुदा, इसी हमारी जाति। (सा० ४६-१४-१)।

जातिग—सं० पु० (सं० जाति से)—वंश, कुल, जाति। उ० नां तिहि सूतिग पातिग जातिग, नां तिहि भाइ न देव कथापिक। (र० बा० ६२)।

जाती—क्रि० वि० (हि० जाना)—जाते समय। उ० जाहि जाती नांव न लीया, फिरि पछितावै गौ रे जीया। (प० २४४-१)।

जातैं—सर्व० (हि० जौन से)—जिससे, जिसके द्वारा। उ० सो वूटी पाँऊं नहीं, जातैं जीवनि होइ। (सा० ३-४०-२)।

जाथैं—सर्व०(हि० जो)—जिससे। उ० जाथैं जनम लहत नर आगैं, पाप पुनि दोऊ भ्रम लागैं। (प० २८३-५)।

जानंता—वि० (हि० जानना)—जानता हुआ। (पा० सा० ३-२४-१)।

जानई—क्रि० स० (हि० जान से)—जानता है। (पा० सा० २-४२-२)।

जानउं—जानता हूँ। (पा० प० २२-४)।

जांनता—जानते हुए भी। (पा० सा० १६-३३-२)।

जानहि—जानता है। (पा० प० ३२-४)।

जांनहीं—जानते हैं। (पा० प० ७-२-२)।

जानां—समझा। उ० भगति करी मन उनहुँ न जानां। (प० ३३-२)।

जानि बूझि—जान-बूझकर, समझ-बूझकर। उ० जानि बूझि कंचन तजै काठा पकड़ै काच। (सा० २२-१५-२)।

जांनिए—समझिए। (पा०सा० १२-५-१)

जानिअै—दे०'जांनियै'। (पा०प० ८२-५)

जांनियां—समझा। (पा०सा० ३-१९-१)

जानियैं—दे० 'जांनियै'। जानते हैं। उ० आप आप थै जानियैं, है पर नाहीं सोइ। (र० ३-५६)।

जांनिहै—जानता है। (पा० सा० २-३४-२)।

जानीं—समझी। उ० मन की गति उनहूं नहीं जानीं। (प० ३३-३)।

जांनु—समझो। (पा० प० १३०-१३)।

जांनूं—समझूं। (पा० सा० ७-९-२)।

जांनें (?)—समझा। (पा०प० ११४-२)

जानैं—जानता है। (पा०प० ८-२)।

जांनैंगा—समझेगा। (पा०प० १२५-५)।

जांनैंगी—समझेगी। (पा०सा० २-४२-२)

जानौं—समझते हो। (पा०प० १०१-३)

जानींदा—क्रि० स० (हि० जानना से)—जाना, समझा। (सा० ४३-१३-नो० १६)।

जाने—वि० (हि० जानना)—चतुर, ज्ञानी। (बी० र० ४३-४)।

जाप—सं० पु० (हि० जपना से)—जप, स्मरण। उ० राम पियारा छांड़ि करि करै आन का जाप। (सा० २-२२-१)।

जापहि—दे०'जापै'। (पा०प० १६६-२)

जापैं—सर्व० (हि० जौन से)—जिसके पास। जापैं जांऊं आपनपौ छुड़ावण ते वीधे वहुफंधा। (प० १३३-२)।

जाव—दे० 'ज्वाव'। उत्तर। उ० जे जनम न देई जाव। (सा० २३-३-१)।

जावदेई—क्रि० स० (हि० जाव+देना)—रोकता है, बंद करता है। उ० पांहन कु का पूजिए, जे जनम न देई जाव। (सा० २३-३-२)।

जाम—सं० पु० (सं० याम)—पहर। उ० नैंना नीझर लाइया, रहट वहै दिन जाम। (सा० ३-२४-१)।

जामहि—सर्व० (हि० कौन से)—जिसमें। (पा० प० १३०-६)।

**जामिनी**—सं० स्त्री० (अ० जमानत से)—जिम्मेदारी। (बी० र० ४१-६)।

**जामैं**—क्रि० अ० (सं० जन्म+ना (प्रत्य०)—उपजती है, जम जाती है। उ० कालिह परयुं भ्वैं लेटणां, ऊपरि जामैं घास। (सा० १२-१०-२)।

**जाया**—क्रि० स० (हि० जनना)—पैदा किया। (पा० प० ११८-८)।

**जायौ**—पैदा किया। उ० एक अचंभा देखिया, बिटिया जायौ वाप। (प० १३-४)।

**जार**—सं० पु० (सं०)—पराई स्त्री से प्रेम करने वाला, यार। (सा० ११-५-२)।

**जारा**—क्रि० स० (हि० जलना से)—जलाया। उ० प्रान गयें ले बाहरि जारा। (प० ६३-४)।

**जारि**—जला। (पा० प० १६०-४)।

**जारें**—जलाए। (पा० प० १४८-५)।

**जारै**—जलाता है। उ० काजी सो जो काया विचारै, तेलदीप मैं बाती जारै। (र० १-५)।

**जारौं**—जलाऊं। (पा० प० १६४-१)।

**जारौंगी**—जलाऊँगी। (पा० सा० १६-३५-२)।

**जाल**—सं० पु० (सं०)—रहस्य। उ० कबीर सूषिम सुरति का, जीवन जांणैं जाल। (सा० १५-१-१)।

**जालिदीन्हीं**—क्रि० स० (हि० जलाना से)—जला दिया। उ० मड़हट देष्यां डरपती, चौड़ै दीन्हीं जालि। (सा० ४६-१६-२)।

**जाली**—जलादी। (पा० प० ७६-४)।

**जालूं**—जला दूं। उ० जालूं कली कनीर की, तन रातौ मन सेत। (सा० ४२-१-२)।

**जालौं**—जलाऊँ, भस्म करूँ। उ० घर जालौं घर उबरै, घर राखौं घर जाइ। (सा० ४१-४-१)।

**जावन**—क्रि० अ० (सं० यान, हि० जाना)—गमन, प्रस्थान, जाना। (पा० सा० १६-४०-२)।

**जावासा**—दे० 'जवासा'। (पा० सा० ३१-१३-२)।

**जासु**—सर्व० (हि० जो)—जिसका। (पा० र० ७-६)।

**जासूं**—जिससे। उ० ऐसा कोई नां मिलै, जासूं कहूं निसंक। (सा० ४३-६-१)।

**जासू**—जिसे। उ० सोई फिरि आपण भया, जासू कहता और। (सा० ५-३७-२)।

**जासौं**—जिससे। उ० ऐसा कोई नां मिलै, जासौं रहिये लागि (सा. ४३-५-१)।

**जाहि (२)**—सर्व० (हि० जौन)—जिसको (प० ११८-१)।

**जाहुजलि**—क्रि० अ० (हि० जलना से)—जल जाय। उ० यहु चतुराई जाहु जलि, खोजत डोलैं दूरि। (सा० ५३-८-२)।

**जिंद**—दे० 'ज्यंद'। (पा० प० २३-१०)।

**जिंदा**—वि० (फा०)—जीवित। (पा० प० १०५-३)।

**जिमीं**—सं० स्त्री० (फा० जमीन)—भूमि, धरती। (सा० ४१-१४-नो० १८)।

**जिअ**—दे० 'जिय'। (पा० प० ३१-३)।

**जिआवनहारा**—दे० 'जियावनहारा'। (पा० प० १०६-२)।

**जिअै**—क्रि० अ० (सं० जीवन, हि० जीना)—जीवित रहता है। (पा० सा० २-१-२)।

**जिउ**—सं० पु० (सं० जीव)—प्राण। (पा० प-१३-८)।

**जिउधर**—जीवधारी। (पा०प० ४१-३)।

**जिउघात**—(जीव+घात)—जीव मारना (पा० प० १६६-४)।

**जिऊं**—दे० 'जीऊं'। जीवित रहूँ। (पा०

प० १८७-१) ।

**जिऊँगा**—जीवित रहूँगा। (पा० प० १९३-१) ।

**जित**—क्रि० वि० (सं० यत्र)—जिधर, जिस ओर। उ० वारी फेरी वलि गई, जित देखौं तित तूं। (सा० २-९-२) ।

**जिता**—वि० (हि० जिस+तना)—जितना। उ० जिहिं जिता बंधावणा, तिहिं धरि तिता अँदोह। (सा० १६-२८-२) ।

**जितु**—सर्व० (हि० जिस)—जिससे। (पा० प० १३२-१) ।

**जिन**—सर्व० (हि० जिससे)—जिन। उ० वागे हाथूं ते गये, जिनकै लाख करोड़ि। (सा० १२-३७-२) ।

**जिनकी**—जिन की। (पा० प० ४४-५)।

**जिनके**—जिन (व्यक्तियों) के। (पा० १५-४२-१) ।

**जिनकै**—जिनके। (सा० १२-३७-२)।

**जिनतें**—जिनसे। (पा० सा० २-३-२)।

**जिनह**—जिन्होंने। उ० लोग विचारा नींदई, जिनह न पाया ग्यांन। (सा० ५४-१-१) ।

**जिनहु**—जिन्होंने। (पा०सा० ४-१२-१।

**जिनि** (१)–जिन्होंने। उ० जिनि मानिष-तैं देवता करत न लागी वार। (सा० १-२-२)

**जिनिके**—जिनके। (पा० प० ६३-१०)।

**जिनिषैं**—जिनसे। उ० जिनिषैं गोविंद वीछुटे, तिनके कौण हवाल। (सा० ३-२-२) ।

**जिन्य**—जिन्होंने। उ० जिन्य कुछ जाण्यां नहीं, तिन्ह सुख नीदड़ी विहाइ। (सा० २९-६-१)।

**जिन्ह**—जिसने। उ० जिन्ह सहजैं विषिया तजी, सहज कहीजै सोइ। (सा० २१-१-२) ।

**जिन्हके**—जिनके। (सा० १५-२१-२)।

**जिन्हि**—जिन्हों ने। (पा० प० १०३-४)।

**जिनि** (२)—क्रि० वि० (हि० जनि)—मत, नहीं। उ० ग्यान प्रकास्या गुर मिल्या, सो जिनि वीसरि जाइ। (सा० १-१३-१) ।

**जिवहै**—सं० पु० (अ० ज़बह)—हिंसा, गला काट कर प्राण लेने की क्रिया। उ० जोरी करि जिवहै करैं, कहते हैं ज हलाल। (सा० २२-८-१) ।

**जिभ्या**—सं० स्त्री० (सं० जिह्वा)—जीभ। उ० कवीर राम हृजइलें, जिभ्या सौं करि मंत। (सा० २-३०-१) ।

**जिमांऊं**—दे० 'जिमाऊं'। (पा० प० १३१-८) ।

**जिमाऊं**—क्रि० स० (हि० जीमना से)–भोजन कराऊं, खिलाऊं। उ० न्यूंति जिमाऊं अपनीं करहा, छार मुनिस की डारी रे। (प० ७६—८)।

**जिमीं**—दे० 'जिमीं'। जमीन, भूमि। उ० हम जिमीं असमां न खालिक, गुंद मुसिकल कार। (प० २५८-६)।

**जिय**—सं० पु० (सं० जीव)—मन, चित्त (पा० र० १८४-७)।

**जियरा**—सं० पु० (हि० जीव)—जीय। उ० जियरा जाहिगो मैं जांनां। (प० ८८-१)।

**जियरे**—जीव, मन। उ० झूठे जगि जिनि भूलसि जियरे, कहन सुनन की आस। (र० २-६)।

**जियरै**—जीव ने। उ० ताथैं जियरै डर गह्या, जागत रैंणि विहाइ। (सा० ४६-२८-२)।

**जिया**—दे० 'जियरा'। प्राणी, जीव। उ० तेरी वारी रे जिया, नेड़ी आवै नित। (सा० ४६-६-२)।

**जियावनहारा**—वि० (हि० जियाना)—जिलाने वाला, जीवित रखने वाला। उ० हंमकूं मिल्या जियावनहारा। (प० ४३-१)

**जियौं**—दे० जीऊँ' जीवित रहूँ । (पा० प० ४९-२) ।

**जिर जोधन**—दे० 'जर जोधन'। (बी० र० ४७—३) ।

**जिव**—सं० पु० (सं० जीव)—जीवात्मा । उ० जिव तरसै तुझ मिलन कूँ, मनि नाहीं विश्राम । (सा० ३-६-२) ।

**जिवड़ी**—दे० 'जेवड़ी' । (सा० १२-६१-नो० ७९) ।

**जिवावौ**—क्रि० स० (हि० जियाना)—जिलाते हो, अमरत्व प्रदान करते हो । उ० काहै न जिवावौ मेरे अमृत दाता । (प० ८३-२) ।

**जिस**—सर्व (हि० जौन से)—जिस । उ० जिसतूं तिस सब कोइ । (सा० ३८-३-१) ।

**जिसका**—जिसका । (पा० प० १७२-४) ।

**जिसहिं**—जिस का । (पा०सा० ८-८-१)

**जिसहि (१)**—जिसका । उ० जिसहि न कोई तिसहि तूं जिस तूं तिस सब कोइ । (सा० ३८-३-१) ।

**जिहिं (१)**—जिसके । उ० मारणहार जांणिहै, कै जिहिं लागी सोइ । (सा० ३-१४-२) ।

**जिहि**—जिसने । उ० जाकै लागी सो लखै, कै जिहि लाई सोइ । (सा० ४-३-२) ।

**जिसहि (२)**—वि० (हि० जौन से)-जिस किसी । उ० जिसहि चलावै पंथ तूं, तिसहि भुलावै कौंण । (सा० ३८-९-२)

**जिसु**—जिस । (पा० प० १८७-४) ।

**जिंह (२)**—जिस । (पा० प० ३०-४) ।

**जिहि जिहि**—जिस जिसमें । उ० जिहि जिहि भेषां हरि मिलै, सोइ सोइ भेष कराउँ । (सा० ३-४१-२) ।

**जिसे**—क्रि० वि० (हि० जैसा)—जिस प्रकार से । उ० देपण के सबको भले, जिसे सीत के कोट । (सा० १७-१७-१) ।

**जिहाज**—दे० 'जहाज' । जहाज, बड़ी नाव । उ० तन विनसें कुल बिनसिहै, गह्यौ न रांम जिहाज । (स० २४-२०-२) ।

**जी**—अव्य-(सं० आर्य ?)—सम्मान-सूचक शब्द जो नाम के अंत में लगाया जाता है । (पा० प० ४-१) ।

**जीह्य**—दे० 'जीव' । (पा० प० १३२-२) ।

**जीउ**—दे० 'जीव' । (पा० प० ४०-२) ।

**जीऊँ**—क्रि० अ० (हि० जीना)—जीवित रहूँ । उ० हरि कै वियोग कैसें जीऊँ मेरी माई । (पा० ८९-२) ।

**जीऊं**—(पा० प० १६०-८) ।

**जीत**—दे० 'जीति' । जीत कर । (पा० सा० १२-८-१) ।

**जीता**—क्रि० स० (हि० जीतना)—जीत लिया । उ० कागि लगर फांदिया, बटेर वाज जीता । (प० १६०-६) ।

**जीति**—जीत लेता है । उ० मै मंता अविगत रता, अकलप आसा जीति । (सा० ६-६-१) ।

**जीतिअैं**—जीता जा सकता है । (पा० प० १७३-६)

**जीतिये**—जीता जा सकता हे । उ० मन जीत्यां जग जीतिये, जौ विषया रहै उदास । (प० ३००-५) ।

**जीती**—जीतकर । (पा० प० ९०-१०) ।

**जीतें**—जीतने से । (पा० प० १७३-६) ।

**जीतौ**—जीतने पर भी । (पा०प० ७१-७)

**जीत्यां**—जीतने से । उ० मन जीत्यां जग जीतिये, जौ विषया रहै उदास । (प० ३००-५) ।

**जीत्या**—जीतने पर भी । उ० जीत्या डूबै हारया तिरै, गुर प्रसाद जीवन ही मरै । (प० ३४९-७) ।

**जीन**—सं० पु० (फा० जीन)—काठी । उ० दे मुहरा लगाम पहिराऊं, सिकली जीन गगन दौराऊं । (प० २५-२) ।

**जीभ**—सं० स्त्री० (सं० जिह्वा, प्रा०

जिभ्भ)—जीभ। उ० सिरजे श्रवण कर चरन, जीव जीभ मुख तास दीयौं। (सा० ३५-१-२)।

**जीभड़ियां**—जीभ में। उ० जीभड़ियां छाला पड़्या, राम पुकारि पुकारि। (सा० ३-२२-२)।

**जीम**—क्रि० स० (सं० जेमन)—जीमो, भोजन करो। उ० मोट चून मैदां भया, वैठि कवीरा जीम। (सा० ३१-१०-२)।

**जीमैं**—भोजन करते हैं। उ० कोटि चंद्रमां गहैं चिराक, सुर तेतीसूं जीमैं पाक। (प० ३४०-४)।

**जीमण**—सं० पु० (सं० जीवन)—जीना, जीवन। उ० कवीर हरि की भगति विन, ध्रिग जीमण संसार। (सा० १२-२७-१)।

**जीय मैं**—सं० पु० (सं० जीव)-चित्त में, मन में। उ० कवीर सुपनैं रैंनिकै, पारस जीय मैं छेक। (सा० १२-२३-१)।

**जीयरा**—सं०पु० (हि० जीव से)—जीव। उ० करम का वाध्या जीयरा, अहनिसि आवै जाइ। (र० २-२६)।

**जीया**—क्रि० अ. (हि० जीना)—अमर हुआ। उ० तव काल मिट्या जन जीया। (प० १७३-१५)।

**जीवंत**—क्रि० अ० (हि० जीना से)—जीना है। उ० दाता तरवर दया फल, उपगारी जीवंत। (सा० ४७-७-१)।

**जीव**—सं० पु० (सं०)—(१) प्राण, जीवन। उ० इस तन का दीवा करौं, वाती मेल्यूं जीव। (सा० ३-२३-१)।

(२) जीवात्मा। उ० जीव पड़्या वहु लूटि मैं, जागै तौ लैंण न दैंण। (सा० १२-२२-२)।

**जीवई**—क्रि० अ० (हि० जीना से)—जीता है। (पा० र० ८-६)।

**जीवड़ा**—सं० पु० (सं० जीव)—जियरा, प्राणी, मनुष्य। उ० जांणैंगा रे जीवड़ा, मार पड़ैगी तुझ। (सा. २२-१०-२)।

**जीवणां**—सं० पु० (सं० जीवन)—जीवन काल। उ० कवीर थोड़ा जीवणां, माड़े वहुत मँडाण। (सा० १२-५-१)।

**जीवत**—वि० (सं० जीवित)—(१) अमर, जिंदा। उ० अव मन उलटि सनातन हूवा, तव हम जांनां जीवत मूवा। (प० १५-७)। (२) जीते ही। उ० आपा मेट जीवत मरै, तौ पावै करतार। (सा० १-२६-२)।

(३) जीवन में ही, जीवितावस्था में। उ० जीवन मृतक ह्वै रहै, तजै जगत की आस। (सा० ४१-१-१)।

**जीवता**—क्रि० अ० (हि० जीवना से)—जीता है, जीवित है। उ० कहै कवीर सो जीवता, दुह मैं कदे न जाइ। (सा० ३१-७-२)।

**जीवतैं**—सं० पु० (सं०जीव+ते) (प्रत्य०)—जीवात्मा से। उ० कवीर अपने जीवतैं, ए दोइ वातैं धोइ। (सा० १२-४१-१)।

**जीवन**—सं० पु० (सं०)—जीना। उ० जीवन थैं मरिवौ भलौ, जौं मरि जानैं कोइ। (सा० ४१-८-१)।

**जीवनां**—सं० पु० (सं० जीवन)—जन्म-ग्रहण, जीवन-यापन। उ० जरि जाव ऐसा जीवनां, राजा रांम सूं प्रीति न होई। (प० १२७-१)।

**जीवनि**—सं० पु० (सं० जीवन)—जीवन, आत्मज्ञान। उ० सो वूटी पाँऊं नहीं, जातैं जीवनि होइ। (सा० ३-४०-२)।

**जीवनु**—दे० 'जीवन'। (पा० प० ६७-३)।

**जीवनें**—दे० 'जीवन'। जीने। (पा० प० ६०-७)।

**जीवहिं**—क्रि० अ० (हि० जीना)—जीता है। (पा० प० १०६-३)।

**जीवै**—जीवित रहे, जी जाय। उ० भीतरि भिद्या सुमार ह्वै, जीवै कि जीवै नाहि। (पा० ३-१५-२)।

**जीव्या जाई**—जीया जीएगा। उ० तिस वाझ न जीव्या जाई, वो मिलै त घालै

खाई। (पा० २८२-४)।

**जीवा**—सं० पु० (सं० जीव) जीवात्मा मात्र को। उ० जीवा कौं राजा कहैं, माया के अधीन। (सा० १६-१८-२)।

**जु (१)**—सर्व० (सं० यः)—जो। उ० एक जु बाह्या प्रीति सूं, भीतरि रह्या शरीर। (सा० १-६-२)।

**जु (२)**—क्रि० वि० (सं० यद्)—यदि, जैसे ही। उ० पंच सँगी पिव पिव करैं, छठा जु सुमिरे मंन। (सा० २-७-१)।

**जुआरि**—सं० पु० (सं० द्यूत, प्रा० जूत, हि० जुआ से)—दाँव, पेंच। (बी० र० १८-५)।

**जुक्ति**—दे० 'जुगति'। युक्ति। (पा० र० ११-५)।

**जुगंत**—सं० पु० (सं० युगांतर)—युगों तक। उ० मौं बंद न छूटैं जुग जुगंत। (प० ३८१-३)।

**जुग (१)**—सं० (सं० युग)—संसार, युग। उ० संसै खाया सकल जुग, संसा किनहुं न खद्ध। (सा० १-२२-१)।

**जुग (२)**—सं० पु० (सं० यजुर्वेद)। उ० रुग न जुग न स्यांम अथरबन, बेद नहीं ब्याकरनां। (प० २१६-६)।

**जुगचारी**—सं० पु० (सं० युग+चार)-चार युग। उ० साखा तीनि पत्र जुग चारी, फल दोइ पाप पुंनि अधिकारी। (र० २-८)।

**जुगति**—सं० स्त्री० (सं० युक्ति)—यत्न, साधन। उ० एक जुगति एकै मिलैं, किंवा जोग कि भोग। (प० ५-११)।

**जुगती**—युक्ति। (पा० प० १६९)।

**जुगन**—सं० पु० (सं० युग)—युगों की, अति प्राचीन। (बी० र० ५-१)।

**जुगिया**—सं० पु० (सं० योगी)—साधक। उ० जुगिया न्याइ मरै मरि जाइ। (प० २२-१)।

**जुगुति**—युक्ति। (पा० प० १०-११)।

**जुझाउर**—वि० (हि० √जूझ से)—उत्तेजित करने वाला। (पा०प० ५६-३)

**जुड़न लागे**—क्रि० अ० (हि० जुड़ना)—मिलने लगे। उ० दोइ मिलि तहाँ जुड़न लागे, करत हंसा केलि। (प० २८०-६)।

**जुड़ाय**—क्रि० अ० (हि० जड़)—शीतल हो जाय, शांत हो। (बी० र० ३८-७)।

**जुड़िया**—क्रि० अ० (हि० जुड़ना)—छिड़ जाता है। उ० बिन षंडैं संग्रांम जुड़िया। (प० १५८-४)।

**जुड़िसी**—क्रि० अ० (हि० जुड़ना)—इकट्ठा हो जाए, एकत्रित हो जाय। उ० पैका पैंका जोड़तां, जुड़िसी लाष करोड़ि। (सा० ३४-७-२)।

**जुदे**—वि० (फा० जुदा)—पृथक्, अलग। उ० ग्यारह मास जुदे क्यूं कीये, एकहि माहि समांन। (प० २५९-८)।

**जुरा**—सं० स्त्री० (सं० जरा)—बुढ़ापा। उ० जुरा मरण व्यापै कुछ नांहीं, गगन मंडल लै लागी। (प० २३-६)।

**जुलहा**—दे० 'जुलाहा'। (पा० प० १९६-७)।

**जुलहै**—दे०। 'जुलाहा'। (प० ५०-७)।

**जुलाह**—दे० जुलाहा। उ० तिनकूं मुकति का संसा नाहीं, कहत जुलाह कबीर। (प० ३१७-१०)।

**जुलाहा**—सं० पु० (फा० जौलाह)—कपड़ा बुनने वाला। उ० कबीर जुलाहा भया पारषू, अनभै उतर्या पार। (सा० ५-४७-२)।

**जुलाहो**—दे० 'जुलाहा'। (पा० प० १११-२)।

**जुलुम**—सं० पु० (अ० जुल्म)—अत्याचार। (पा० प० १६८-६)।

**जुवा**—सं० पु० (सं० द्यूत, प्रा० जूत)—रुपये-पैसे की बाजी। उ० रांम नाम अंतर गहि नाहीं, तो जनम जुवा ज्यूं हारी। (प० १३४-२)।

**जुवारी**—सं० पु० (हि० जुआरी)—जुआ खेलने वाला। उ० हाथ झाड़ि जैसैं चले जुवारी। (प० ६८-६)।

**जुहार**—सं० स्त्री० ( सं० अवहार )—राजपूतों में प्रचलित एक प्रकार का प्रणाम। (सा० ४६-३-नो०-४)।

**जूजू**—सर्वं० (हि० जो जो)—जो जो। उ० सोई अपिर सोई वैंयन, जन जू जू वाचवंत। (सा० ३३-७-१)।

**जूझ**—दे० 'झूझ'। युद्ध। (पा० सा० १४-६-२)।

**जूझन**—क्रि० अ० ( हि० जूझ )—लड़ना। (पा० प० १३८-४)।

**जूझनां**—(पा० सा० १४-११-२)।

**जूझि**—जूझकर। (पा० र० ८-५)।

**जूझै**—जूझता है। (पा० प० १२०-५)।

**जूठणि**—सं० स्त्री० ( हि० जूट )—उच्छिष्ट पदार्थ, भोजन। उ० जोरू जूठणि जगत की, भले बुरे का बीच। (सा० २०-१४-१)।

**जूठनि**—(पा० सा० ३०-२०-१)।

**जूठा**—वि० (सं० जुण्ठ, प्रा० जुट्ठ)—उच्छिष्ट, खाने से बचा हुआ। उ० जूठा आंवन जूठा जांनां, चेतहु क्यूं न अभागे। (प० २५१-४)।

**जूठी**—उच्छिष्ट। उ० माता जूठी पिता पुनि जूठा। (प० २५१-३)।

**जूठे**—उच्छिष्ट। उ० जूठी कड़छी अन परोस्या, जूठे जूठा खाया। (प० २५१-३)

**जूठै**—(पा० प० १६२-४)।

**जूड़ै**—दे० 'ढूंघै'। (पा०सा०२१-१६-१)।

**जूवा**—सर्वं० (सं० युत अथवा फा० जुदा)—पृथक-पृथक, भिन्न-भिन्न। उ० जपै सु एक भेष है जूवा। (प० ३२७-८)।

**जूवारी**—दे० 'जुवारी'। उ० जूवारी ह्वै जम हारूं। (प० ३८६-१०)।

**जेंवावै**—क्रि०स०(सं०जेमन, हि०जीमान।)—भोजन कराओ (पा०प० १६७-४)।

**जे** (१)—सर्वं० (हि० जौन से)—जो, सो। उ० मार्‌या है जे मरेगा, विन सर थोथी भालि। (सा० ४-२-१)।

**जे** (२)—क्रि० वि० (सं० यद्)—यदि, अगर। उ० का वन मैं बसि भये उदास, जेमन नहीं छाड़ै आसा पास (प० १३०-४)

**जेको**—सर्वं० (हि० जौन से)—जिसका। उ० कबीर मधि अंग जेको रहै, तौ निरत न लागै वार। (सा० ३१-१-१)।

**जेठ**—सं० पु० (सं० ज्येष्ठ)—पति का बड़ा भाई। उ० देवर जेठ सवनि की प्यारी, पिय कौ मरम न जानैं। (प० २२६-६)।

**जेठमास**—सं० पु० (सं० ज्येष्ठमास)—जेठ का महीना। उ० झूठै-झूठैं लागि रही आसा, जेठ मास जैसैं कुरंग पियासा। (र० ४-७०)।

**जेता**—वि० (सं० यः, यस् हि० जितना) जितना, जिसकदर। उ० कनक लेहु जेता मनि भावैं, कांमनि लेहु मन-हरनी। (प० २६६-३)।

**जेती**—जितनी। उ० जेती देषौं आत्मा, तेता सालिगरांम। (सा० २३-५-१)।

**जेते**—जितने। (पा० प० १७७-१३)।

**जेनेऊ**-सं०पु० (सं० यज्ञ वा जन्म)-यज्ञोपवीत, जनेऊ। (सा०१७-१०-नो०१२)।

**जेम**—क्रि० वि० (हि० जिस+इमि से जिमि)—जिस प्रकार से, यथा। उ० कबहूँ ह्वै किसा विहाना, तर पंखी जेम उडानां। (प० २६६-१७)।

**जेवड़ा**—सं०पु० (सं० जीवा, हि०जेवरी)—रस्सी। उ० सापित सण का जेवड़ा, भींगां सूंकठ ठाइ। (सा० १७-११-१)।

**जेवड़ी**—स्त्री०—रस्सी, डोरी। उ० गलै राम की जेवड़ी, जित खैंचै तित जाउं। (सा० ११-१४-२)।

**जेवरि**—दे० 'जेवड़ी'। रस्सी, बंधन। (बी० र० ३३-१)।

**जेवरिया**—दे० 'जेवड़ी' । रस्सी । उ० प्रेम की जेवरिया तेरे गलि बांधूं । ( प० २१३-३) ।

**जेवरी**—ते० 'जेवड़ी' । रस्सी । ( पा० प० १२३-८)

**जेवहिं**—दे० 'जीमैं' । भोजन करते हैं। (पा० प० १५५-५) ।

**जेहिं**—वि० ( हि० जिस )—जिस । (पा० सा० २०-४-१) ।

**जेहि**—सर्व० ( हि० जौन )—जिसको । (पा० प० ८-२) ।

**जेहै**—सं० स्त्री (फा० ज़िह)—कमान की डोरी में वह स्थान, जो आँख के पास लगाया जाता है और जिसकी सीध में निशाना रहता है । उ० देवल मांहैं देदुरी, तिल जेहै बिसतार । (सा० ५-४२-१) ।

**जैंन**—सं० पु० (सं० जैन)—जिन द्वारा प्रवर्तित धर्म का अनुयायी । उ० जैन जीव का करहु उबारा, कौंण जीव का करहु उधारा । (र० १-१५) ।

**जैं**—अव्य०(सं० यदि, हि० जो)-अगर । (सा० ४५-३२-नो०-३२) ।

**जै (करै)**—सं० स्त्री० (सं० जय)—जय (मनावै ) । (सा० ११-११-नो०-१२) ।

**जैकार**—सं० पु० (सं० जयकार)—जय-जय का शब्द । उ० जगि कोटि जाकै दरबार, गंध्रप कोटि करै जैकार । (प० ३४०-८) ।

**जैदेउ**—दे० 'जै देव' । (पा०प० ४५-५) ।

**जैदेव**—सं० पु० ( सं० जयदेव )—गीत-गोबिंद काव्य के रचयिता, वीरभूमि प्रांतस्थ केन्द्र बिल्व नगर के रहने वाले लक्ष्मण सेन के सभा कवि । उ० सनक सनंदन जैदेव नांमां' भगति करी मन उनहुँ न जानां । (प० ३३-२) ।

**जैंन**—दे० 'जैन' । (पा० र० ६-७) ।

**जैंनि**—सं० पु० (सं० जैन, हि० जैनी)—जैन मतावलंबी । (बी० र० ३०-३) ।

**जैंसा**—क्रि० वि० ( सं० यादृश, प्रा० जारिस, पैशा० जइस्सो )—जितना, जिस प्रकार । उ० जिहि हरि जैसा जाँणिया, तिनकूं तैसा लाभ । ( सा० २-२१-१) ।

**जैंसि**—जैसी । उ० भगति दुहेली रांम की जैंसि खाँड़े की धार । (सा० ४५-२५-१) ।

**जैंसी**—जैसी । कबीर यहु जग अंधला, जैसी अंधी गाइ । (सा० ४८-५-१) ।

**जैसैं**—जिस प्रकार । उ० नांउ मेरे निरधन ज्यूं निधि पाई, कहै कबीर जैसैं रंक मिठाई । (प० ३३३-५) ।

**जैसै**—जिस प्रकार । (पा० प० १८-२) ।

**जो**—सर्व० (सं० यः)—जो । उ० जो उपज्या सो बिनसिहै, ताथैं दुख करि भारै वलाइ । (प० ७५-५) ।

**जोइ**—क्रि० अ० (सं० जुषण, हि० जोबना)—देख, जान । उ० मन उनमन उस अंड ज्यूं, अनल अकासां जोइ । (सा० १३-६-२) ।

**जोइकरि**—क्रि० अ० ( हि० जोमना )—जलाकर, बालकर । उ० चौसठि दीवा जोइकरि, चौदह चंदा मांहि । ( सा० १-१७-१) ।

**जोइया**—जलया । उ० तीन्यूं मिलि करि जोइया, (तब) उड़ि उड़ि पड़ैं पतंग । (सा० ४-१-२) ।

**जोई (१)**—क्रि० अ० (सं० जषण, हि० जोवना)—देखते हैं । (पा०प० १०-५) ।

**जोऊं**—देखूं । (पा० प० १५-३) ।

**जोई (२)**-सं० स्त्री० (सं० जाया)-जोरू, पत्नी, भार्या । (बी०र० २-५) ।

**जोग (१)**—सं० पु० (सं० योग)—(१) संयोग, सम्बन्ध, अवसर । उ० अहनिसि हरि ध्यावै नहीं, क्यूं पावै द्रुलभ जोग (सा० २-२८-२) ।
(२) योग की साधना । उ० जंगम जोग विचारैं जहूँवां, जीव सीव करि एकै

ठऊवां। (र० १-११)।

**जोग** (२) वि० (सं० योग्य)—समर्थ, लायक। उ० भांड़ा घड़ि जिनिमु दिया, सोई पूरण योग। (सा० ३५-२-२)।

**जोग** (३)—अव्य० (सं० योग्य से पुरानी हि० में)—लिए, उद्देश्य से। उ० धानैं लंघण नित करै, राम पियारे जोग। (सा० २९-१०-२)।

**जोगणीं**—सं० स्त्री० (सं० योगिनी)—योगिन, कुंडलिनीं। उ० काम क्रोध दोऊ भया पलीता, तहां जोगणीं जागी। (प० ७०-४)।

**जोगति**—सं० स्त्री० (सं० युक्ति, हि० जुगत)—उपाय। उ० मो बपरा थैं जोगति ठाठी, सिव विरंचि नारद नहीं दीठी। (र० २-१३)।

**जोगिनि**—दे० 'जोगणों'। (पा०प० १६३-५)

**जोगिया**—दे० 'जोगी'। योगी। (पा० प० १५१-१)।

**जोगी**—सं० पु० (सं० योगी)—जोगी। उ०जोगी था सो रमि गया, आसणि रही विभूति। (सा० ४-४-२)।

**जोगु**—दे० 'जोग' (१), (२)। योग, साधना। (पा० प० ८६-५)।

**जोगेस्वर**—सं० पु० (सं० योगेश्वर)—योग का ज्ञान, सिद्ध योगी। उ० कहै कबीर सोई जोगेस्वर, सहज सुंनि ल्यौ लागै। (प० ६९-८)।

**जोजन**—सं० पु० (सं० योजन)—चार कोस का फासला। उ० जोजन एक प्रमिति नहीं जांनैं, बातनि हीं बैकुंठ बपांनैं। (प० २४-२)।

**जोड़तां**—क्रि० स० (सं० युक्त, प्रा० जुट्ट, हि० जुड़ से)—संग्रह करते-करते। उ० पैका पैका जोड़तां, जुड़िसी लाप करोड़ि। (सा० ३४-७-२)।

**जोड़ि**—मिलाओ, सम्बद्ध करो। उ० फूटा नग ज्यूं जोड़ि मन, संधे संधि मिलाइ। (सा० २-३१-२)।

**जोड़ी** (१)—लगाई। उ० प्रीत न जोड़ी राम सूं, रहण कहाँ थैं होइ। (सा० १४-३-२)।

**जोड़नहारो**—सं० पु० (हि० जुड़+हार)—जोड़ने वाला। (पा०प० ११३-६)।

**जोड़ी** (२)—सं० स्त्री० (हि० जोड़ा)—समान बल, ऐश्वर्य वाले लोग। उ० इंद्र सरीखे गये नर कोड़ी, पांचो पांडौं सरिषी जोड़ी। (प० २४७-३)।

**जोति**—सं० स्त्री० (सं० ज्योति)—प्रकाश, परम प्रकाश स्वरूप परमात्मा। उ० दसवां द्वारा देहुरा, तामैं जोति पिछांणि। (सा० २३-१०-२)।

**जोतिग**—सं० पु० (सं० ज्योतिप)—ज्योतिष अनुसार पूजा आदि। उ० जप तप संजम पूजा अरचा, जोतिग जग बौरानां। (प० ३४-५)।

**जोध**—सं० पु० (सं० योद्धा)—वीर। उ० मैं बाबा का जोध कहांऊं, अपणीं भारी गींद चलांऊं। (प० २६०-३)।

**जोनि**—सं० स्त्री० (सं० योनि)—प्राणियों के विभाग, ८४ लाख योनियाँ। उ० लख चौरासीं जोनि फिरौगे, बिनां रांम की सरनां। (प० २४८-७)।

**जोनीं**—सं० स्त्री० (सं० योनि)—भग। उ० गुर मिलि जिनि के खुले कपाट, बहुरि न आवैं जोनीं बाट। (प० ३४८-१०)।

**जोवन**—सं० पु० (सं० यौवन)—युवावस्था। उ० तन मन जोवन भरि पिया, प्यास न मिटी सरीर। (सा० ७-१-२)।

**जोवनां**—दे०'जोवन'। (पा०र० १४-८)।

**जोर** (१)—सं० पु० (फा० जोर)—जोर-जुलम। उ० बंदे ऊपरि जोर होत है, जंम कूं बरजि गुसांई। (सा० ५६-५-२)।

**जोर** (२)—अव्य० (सं० यद्)—यदि, अगर। उ० आधी साषी सिरि कटै, जोर बिचारी जाइ। (सा० ३३-६-१)।

**जोरत**—क्रि० स० ( हि० जोड़ना )—जोड़ता है, सन्नद्ध करता है। उ० जोरत कटक जु घेरत सब गढ, करतब झेली झेला। (प० ३१६-३)।

**जोरि** (१)—जोड़कर। (पा०प० ५६-५)

**जोरिन्हि**—सम्बद्ध करते रहते हैं। (बी० र० ३८-२)।

**जोरैं**—जोड़ते हैं। (पा० प० १४६-५)।

**जोरै**—जोड़ता है। (पा०सा० १५-८-२)।

**जोरयौ**—जोड़ा, एकत्रित किया। उ० खोट कपट करि यहु धन जोरयौ, लै धरती में गाड़्यौ। (प० ६२-५)।

**जोरि** (२)—क्रि० वि० (फा० जोर)—जोराजारी, बलपूर्वक। उ० जोरि जेवरी खेति पसारैं, सब मिलि मोकौं मारैं हो रांम। (प० २२२-६)।

**जोरी** (१)—सं० स्त्री० (फा० जोर)—दे० 'जोरि' (२)। उ० जोरी करि जिवहै करैं, कहते हैं जदलाल। (सा० २२-८-१)।

**जोरी** (२)—सं० स्त्री० (हि० जोड़ा)—जोड़ी। (पा० सा० १८-६-२)।

**जोरू**—सं० स्त्री० (हि० जोड़ा)—स्त्री, पत्नी। उ० जोरू जूठणि जगत की, भले बुरे का बीच। (सा० २०-१४-१)।

**जोलहा**—दे०'जुलाहा' (पा०प० १८८-३)

**जोलहै**—दे०'जुलाहा'। (पा०प० ५३-६)।

**जोवती**—क्रि० स० ( सं० जुवण )—जोहती, ढूंढ़ती। उ० बहुत दिनन की जोवती, बाट तुम्हारी राम। (सा० ३-६-१)।

**जोवनहार**—वि० (हि० जोवना)—ढूंढ़ने वाला, जिज्ञासु। उ० जोवनहार अतीत सदा संगि, ये गूंण तहां समांहीं। (प० ३२-६)।

**जोवैं**—क्रि० स० ( सं० जुषण )—जोहते हैं, ढूंढ़ते हैं। उ० तहां कबीरैं मठ-रच्या, मुनि जन जोवैं बाट। (सा० १०-३-२)।

**जोवै**—देखै। उ० सिव सकती दिसि कौण जु जोवै, पछिम दिसा उठै धूरि। (सा० ५-४६-१)।

**जौं**—अव्य० (सं० यद्)—यदि, अगर। उ० जौ रोऊं तौ बल घटै, हंसौं तौ राम रिसाइ। (सा० ३-२८-१)।

**जौग**—दे० 'जोग'। उ० पिंजर प्रेम प्रकासिया, जाग्या जौग अनंत। (सा० ५-१३-१)।

**जौड़ा**—सं० पु० (सं० ज्या+वर, हि० जौरा)—बड़ा रस्सा। दे० कजौड़ा (कज्जल+ड़ा)—ढेर, समूह। उ० फूस क जौड़ा दूरि करि, ज्यूं बहुरि न लागै लाइ। (सा० ४५-३६-२)।

**जौर**—सं० स्त्री० (हि० जोरू)—स्त्री, घरवाली। उ० जौर कुटंब अपनौ करि पारचौ। (प० ६५-३)।

**जौवैं**—दे० 'जोवै'। देखता है, ढूंढ़ता है। उ० मारग छाड़ि कुमारग जौवैं, आपण मरैं और कूं रोवैं। (प० १०४-२)।

**जौहरी**—सं० पु० (फा०)—परखने वाले, पारखी। उ० हरि हीरा जन जौहरी, ले मांडिय डाटि। (सा० ४६-३-२)।

**ज्यंद**—सं० पु० (अ० जिंद)—भूत, जिन्न। उ० कह कबीर हमारै गोब्यंद, चौथे पद मैं जन का ज्यंद। (प० ३६५-६)।

**ज्यांह**—सर्व० (हि० जौन)—जिनके। उ० कबीर मूंडरू करमियां, नप सिष पाषर ज्यांह। (सा० ५५-५-१)।

**ज्यूं**—क्रि० वि० (सं० यः+इव, हि० ज्यौं)—जिस प्रकार, जिससे, जैसे। उ० नांनां अंतरि आप तूं, ज्यूं हौं नैंन झंपेउं। (सा० ११-२-१)।

**ज्यौं**—अव्य० (सं० यः)—जिस प्रकार। (पा० प० ७-२)।

**ज्यौंह**—दे०'ज्यौं'। (सा०४२-१-नो०१)।

**ज्वांन**—वि० (फा० जवान)–युवा, तरुण। उ० नहीं सो ज्वांन न बिरध नहीं बारा, आपैं आप आपन पौ तारा (र०बा०-३७)।

**ज्वाब**—सं० पु० (अ० जवाव)—उत्तर। (पा० सा० २६-८-१)।

**ज्वाला**—सं० स्त्री० (सं०)-अग्निशिखा, जलन। उ० ज्वाला तैं फिरि जल भया, बुझी वलंती लाइ। (सा० ५-३१-२)।

# झ

**झंझर**—वि० (हि० झंझरा)—जिसमें बहुत छोटे-छोटे छेद हों, झीना। उ० इक झंझर सम सूत खटोला। (प० ६०-३)।

**झंटा**—सं० पु० (देश० हि० झांटा)—झंझट, वखेड़ा। उ० जतन करी झंटा घणां। (सा० ३३-८-२)।

**झँपेउं**—क्रि० स० (हि० झपाना)—पलक मारूं, पलक गिरा दूं, मूंद लूं। उ० ज्यूं हीं नैन झँपेउं। (सा० ११-२-१)।

**झंपेउं**—(पा० सा० ११-१२-१)।

**झंषि**—क्रि० अ० (हि० झखना)—झींख-कर, दुःख मानकर। उ० झंषि मरे जिनि कोइ रे। (प० ४-१७)।

**झखि**—खीजकर। (पा०चौ०र० १४-२)।

**झषि झषि**—कुढ़-कुढ़ कर, खीज-खीज कर (र० २-नो० २६)।

**झकोरैं**—क्रि० अ० (अनु०) झोंका मारता है, हिलाता-डुलाता है। उ० सोलह मंझैं पवन झकोरैं ! (प० १६६-६)

**झखमारि**—मुहा०—व्यर्थ समय नष्ट करना। (पा० सा० १५-१२-२)।

**झखमारी**—(पा० प० ६१-५)।

**झगरा**—सं० पु० (हि० झकझक से अनु०)—वखेड़ा, विवाद, समस्या। उ० झगरा एक नवेरो रांम (प० २७-१)।

**झगरु**—वखेड़ा। (पा० चौ० र० १४-२)।

**झगरौ**—टंटा, वखेड़ा। (र० २-नो० २६)।

**झगरिवौ**—क्रि० अ० (हि० झगड़ना)—तकरार, विवाद। (र० २-नो० २६)।

**झझकि**—क्रि० अ० (अनु०)—ठिठककर, रुककर। (पा० चौ० र० १४-१)।

**झझखि झझखि**—ठिठक-ठिठक कर, रुक-रुककर। (र० २-नो० २५)।

**झटका**—सं० पु० (हि० झटक)—झट का भाव। (पा० सा० २८-५-२)।

**झड़**—सं० स्त्री० (हि० झड़ना से)-झड़ी, लगातार वृष्टि अथवा झटका। उ० क न सकै झड़ झेल। (सा० ४५-३२-१)।

**झड़पसी**—क्रि० अ० (अनु०)—हमल करेगा, ले वैठेगा। उ० काल अ झड़पसी। (सा० ४६-६-२)।

**झड़ि पड़या**—क्रि० अ० (सं० क्षरण, हि० झड़ना)—गिर पड़ा। उ० तरवर थैं झड़ि पड़या। (सा० १२-३४-२)।

**झड़ैं**—गिरैं, चुवैं। उ० तौ मुख तैं म झड़ैं। (सा० ३४-८-२)।

**झरनां**—पतन होना, स्खलित होना गिरना। उ० सुपानैं विंद न देई झरनां (प० ३३०-५)।

**झरै**—झड़ै, चुवै। उ० अनहद वाजै नीझ झरै। (सा० ५-४४-१)।

**झणकार**—सं० पु० (सं० झंकार)—झन झन का शब्द। उ० अनहद सवद झणकार। (प० ३२८-६)।

**झनकार**—(पा० प० १३०-६)।

**झबूकती**—क्रि० अ० (अनु०)—च थी। उ० मंदिर मांहि झबूकती; व कैसी जोति। (सा० ४६-१७-१)।

**झमकांयैं**—क्रि० स० (हि० झमकाना) भूषण आदि वजाने या चमकाने से। उ का चूरा पाइल झमकांयैं। (प० १३६-२

**झरंता**—क्रि० अ० (सं० क्षरण, हि

झड़ता)—गिरता हुआ। (पा० सा० १६ ३६-१)।

**झल**—सं० पु० (सं० ज्वाल)—जलन, दाह, आग। उ० झल उठी झोली जली। (सा० ४-४-१)।

**झलहि**—झल ही, जलन ही। उ० झलहि मांहि व्यौहार। (सा० ३८-७-१)।

**झलकती**—क्रि० अ० (सं० झल्लिका)— झलकना, चमकना। (पा० सा० १६-२२ १)।

**झलकै**—चमके, आभासित हो। उ० ब्रह्म फलकै सीसि। (सा० १३-२०-२)।

**झलमई**—वि० (हि०'झलमल)—अग्नि से पूर्ण, झलमय। उ० आगैं पीछैं झलमई, राखैं सिरजनहार। (सा० ३८-७-२)।

**झष**—सं० स्त्री० (हि० झीखना)—झख, झीखने का भाव। उ० तो पीवेगा झष मारि। (सा० ३७-७-२)।

**झष मारि**—मुहा०—व्यर्थ समय नष्ट करना। (सा० ३७-७-२)।

**झांई**—सं० स्त्री० (सं० छाया)—परछांई, अंधेरा। उ० अंषड़ियां झांई पड़ी। (सा० ३-२२-१)।

**झाड़ि**—क्रि० अ० (सं० क्षराय, हि० फाड़ना)—खाली करके, फाड़कर। उ० हाथ झाड़ि जैसें चले जुवारी। (प० ६८ ६)।

**झारि** (१)—वि० (सं० सर्व, प्रा० सारो, हि० सारा)—सम्पूर्ण, कुल, समस्त। उ० कंदू जलिया झारि। (सा० ४-५-१)।
(२)—क्रि०स० (हि० झारना)—झाड़कर, फेंककर। उ० चल्यौ है वनिज वा वनज झारि। (प० ३८३-५)।

**झाल**—सं० स्त्री० (सं० झाला)—ज्वाला, आँच। उ० दोऊ अगनि की झाल। (सा० २०-१२-१)।

**झालि**—क्रि० स० (हि० झेल)—व्यतीत करलो, झेललो उ०सुध, गरीबी झालि। (सा० १२-५३-१)।

**झिरमिर झिरमिर**—क्रि० वि० (अनु०)— मंद-मंद, धीरे-धीरे, फिर-फिर शब्द के साथ। (पा० सा० २२-६-१)।

**झिरिमिरि झिरिमिरि**—उ० झिरिमिरि झिरिमिरि बरषिया पांहण ऊपरि मेह। (सा० ५५-२-१)।

**झिरहर**—वि० (हि० झिल्लड़)—झँझरी, झीनी। उ० छिनहर घर अरु झिरहर टाटी। (प० २७३-२)।

**झींवर**—सं० पु० (सं० धीवर)—मांझी, मल्लाह। उ० आपैं झींवर आपैं काल। (प० ३३१-५)।

**झीवर**—(सा० ४६-१६-नो० ३१)।

**झीणां**—वि० (सं० क्षीण)—बहुत महीन झीना। उ० मनवां तौ अधर बस्या, बहु तक झीणां होइ। (सा० १३-१४-१)

**झीण**—उ० धूँवाँ ही तैं झीण। (सा० १३-१२-१)।

**झीणां**—उ० झीणां पंजर तास (सा० २६-४-१)।

**झींन**—(पा० सा० २६-३-१)।

**झींनां**—(पा० सा० २६-१२-१)।

**झीनां**—(पा० सा० ४-१५-१)।

**झुलाइ**—क्रि० स० (हि० झूलना से झुलाना)—घुमाकर, फेरकर। (सा० २४-५-नो० ६)।

**झूंसी**—सं० स्त्री०—स्थान-विशेष। (बी० र० ४८-२)।

**झूझ**—सं० स्त्री० (सं० युद्ध, प्रा० जुज्झ) युद्ध, लड़ाई। उ० करि इंद्रयाँ सूं झुझ। (सा० ४५-२-२)।

**झूझणां**—क्रि० अ० (सं० युद्ध, अ० जुज्झ, हि० जूझना)—जूझना, लड़ना। उ० कांम क्रोध सूं झूझणां। (सा० ४५-७-२)।

**झूझ्यां**—जूझते ही, लड़ते ही। उ० अब तौ झूझ्यां हीं बणैं। (सा० ४५-११-१)।

**झूंझै**—जूझै, लड़ै। उ० सूरा झूंझै गिरद सूं, इक दिसि सूर न होइ। (सा० ४५-४-१)।

**झूठ**—सं०पु० (सं० अयुक्त, प्रा० अजुत्त, हि० झूठ)-अयथार्थ, असत्य, विपरीत। उ० हलका कहूँ तौ झूठ। (सा० ८-१-१)।

**झूठा**—वि० (हि० झूठा)--मिथ्या, व्यर्थ, भ्रमपूर्ण, अवास्तविक वस्तु, प्रपंच। उ० झूठा माया, मोह। (सा० १६-२८-१)

**झूठि**—(पा०सा० १६-३०-२)।

**झूठी**—स्त्री० मिथ्या, निरर्थक। उ० यहु सब झूठी बंदिगी। (सा० २०-५-१)।

**झूठे**—मिथ्या, नश्वर। उ० झूठे जग की भार। (सा० २२-१६-२)।

**झूठैं**—अस्थायी, अनित्य। उ० झूठैं रंगि, न भूलि। (सा० १२-१३-२)।

**झूरि**—(१) क्रि०अ० (हि० धूल या चूर से झुरना)—संतप्त या चिन्तित हो। उ० रहुरे संपय झूरि। (सा० ३-४४-१) (२)—हि० झुरना)—क्षीण होता है, दुबला होता है। उ० सुखिया सुख कौं झूरि। (सा० ३१-८-१)।

**झूरी**—वि० (हि० चूर)—सूखी, खुश्क। (पा० प०६२-५)।

**झूलण जाइ**—क्रि० अ० (सं० दोलन)—झूलने जाती है। उ० सोई नारि सुलपणीं, नित प्रति झूलण जाइ। (सा० ५२-५-२)।

**झूलि रहे**—क्रि० अ० (सं० दोलन)—झूल रहे हैं, लटक रहे हैं। उ० रहे अरध मुखि फूलि। (सा० १२-२८-२)।

**झूलै**—आत्मानंद का अनुभव करता है, झूलता है। उ० हिंडोलनां तहां झूलै आतम रांम। (प० १८-१)।

**झेल**—क्रि० स० (सं० क्ष्वेल)—सहना, बरदाश्त करना। उ० कोइ न सकै झाड़ झेल। (सा० ४५-३२-१)।

**झेला**—उ० करतब झेली झेला। (प० ३१६-३)।

**झेलिक झेला**—यौ० (फ़ा० येट, हि० फेर)—नाना प्रपंच। (बी० र० १२-४)

**झेली**—सं० स्त्री० (हि० झेलना)—बच्चा जनते समय स्त्री को विशेष प्रकार से हिलाने डुलाने की क्रिया। उ० करतब झेली झेला। (प० ३१६-३)।

**झोंकिए**—क्रि० स० (हि० झोंक से)—डाला जाय। (सा० ४८-१-नो० १)।

**झोंकिया**—डाला गया। (पा० सा० १८-८-२)।

**झोंट**—सं० (सं० झुंट)-बालों का समूह। (पा० प० ६०-६)।

**झोरी**—सं० स्त्री०)(हि० झूल, प्रा० झोलिआ)-थैली, खोली। (पा०प० १४२-७)

**झोली**—झोकरी, थैली। उ० झल ऊठी झोली जली। (सा० ४-४-१)।

**झोल**—सं० पु० (सं० ज्वाल, हि० झाल) ज्वाला, दाह, जलन के मारे। उ० दाफैं जल थल झोल। (सा० ५१-१-१)

**झोलैं**—क्रि० स० (सं० ज्वलन, हि० झोलना)—जला सकती है। उ० माया ताहि न झोलैं। (प० ३७२-२)।

# ट

**टकसाल**—सं० स्त्री० (सं० टंकशाला)—टकसार या सिक्के ढालने का कार्यालय। उ० घंटी पड़ै टकसाल। (सा० ५-४७-१)

**टकसार**—(पा० सा० ६-४१-२)।

**टका**—सं० पु० ( सं० टंक )—चाँदी का एक पुराना सिक्का, द्रव्य, रुपया, पैसा।

उ० मनदस नाज, टका दल गठिया। (प० ४००-२)।

**टगटग**—वि०—(सं० स्तोक, हि० टुक)-थोड़ा-थोड़ा (अथवा टकटक = खुली आँखों से)—टकटकी लगाकर, टुकुर-टुकुर। उ० कबीर टगटग चोघतां, पलपल गई बिहाइ। (सा० ४६-७-१)।

**टरत**—क्रि० अ० (सं० टलन)—टलते हैं। (पा० प० ६१-२)।

**टरी**—टली। (पा० प० २-६)।

**टरै**—विचलित होता, टलता है, हटता है। उ० टारचौ टरै न आवै जाइ। (प० ३२८-७)।

**टलि**—टलकर, हटकर। (पा० चौ० र० १६-७)।

**टहल**—सं० स्त्री० (हि० टहलना, सं० तत्+चलन)—काम-धंधा। उ० टहल करै दिन राती। (प० २१६-३)।

**टांकि**—सं० स्त्री० (सं० टंक, हि० टाँकी)—पत्थर गढ़ने की छेनी, छोटी तराजू अथवा (हि० टंक) एक तोल विशेष (जो कुछ माशे कही होता हूँ)—टंकों के हिसाब के अर्थात सोने-चाँदी आदि के जैसे। उ० पांहण टांकि न तौलिए, हाडि न कीजै वेह। (सा० २६-५-१)।

**टांकी**—(पा० प० १७६-८)।

**टांगौं**—क्रि० स० (हि० टँगना)-लटकाऊँ, ठहराऊँ। उ० धीरौ मेरे मनवां तोहि धरि टांगौं। (प० २१३-१)।

**टांचणहारै**—वि० (हि० टाँचना+हारा)-तराशने वाले ने, गढ़ने वाले ने। उ० टांचणहारै टांचिया, दे छाती ऊपरि पाव। (प० १६८-५)।

**टांचनहारै**—(पा० प० १८७-५)।

**टांचिया**—क्रि० स० (हि० टाँच)—काट दिया, तराश दिया। (प० १६८-५)।

**टांडै**—सं० पु० (हि० टांड)—समूह से हाँड़ा, व्यापारियों का चलता समूह के साथ, वनजारों के झुंड के साथ। उ० हरि के टाडै जांऊँ (प०२५४-२)।

**टांड़ौ**—(पा० प० १२६-७)।

**टाटी**—सं०स्त्री०-(सं० स्थात्री या तटी)-टट्टी, छोटा टट्टर। उ० भ्रम की टाटी सबै उडांणीं। (प० १६-२)।

**टापा**—सं० पु० (सं० स्थापन)-उछाल। (मुहा० टापादीन)-लंबे डग भरते हुए, फलांग मारते हुए। उ० राम नाम जांणैं नहीं, आये टापादीन। (सा० १२-२४-२)

**टारे**—क्रि० स० (हि० टलना)—हटाने। (पा० प० ६१-२)।

**टापौ**—(पा० प० १३०-१६)।

**टालै**—(पा० सा० १६-१५-१)।

**टालौं**—दूर करूँ, हटाऊँ। उ० कित एक टालौं मालि। (सा० ४६-२१-नो० ३८)।

**टिकुटी**—सं० स्त्री० (हि० तिकली)—नाचने घूमने वाली तिकुली वन गई। (सं० त्रिकाष्ठ वा हि० तीन+काठ से टिकठी)—कपड़ा फैलाने के लिए बना दो या तीन लकड़ियों का ढाँचा। उ० टिकुटी भई कांन्ह कै कारणि। (प० ७७-११)।

**टिकै**—क्रि० अ० (सं० स्थित+कृ, हि० टिकना)—ठहरै, अड़ै, जमै। उ० पाव न टिकै पील का, लोगनि लादे बैल। (सा० १४-७-२)।

**टिपके**—सं० पु० (हि० टपक)—बूंद। (पा० सा० २२-५-१)।

**टिरी**—क्रि० अ० (सं० टलन, हि० टलना, टरना)—टलगई, दूर हो गई। उ० संसारी कै अचल टिरी। (प०३७०-६)।

**टीका**—सं० पु० (सं० तिलक, प्रा० टिक्क)—ललाट पर राख, चंदन, रोली आदि का लगाया जाने वाला तिलक। (पा० प० १४३-३)।

**टीकि**—(पा० प० १६५-३)।

**टीबै**—सं० पु० (हि० टीला)—ढूहे पर, भीटे पर। उ० ऊंचै टीबै मछ वसत है। (प० १७६-३)।

**टुक**—वि० क्रि० वि० ( सं० स्तोक )—थोड़ा,जरा, तनिक, जरा भी, तनिक भी। उ० मांहि पड़ै टुक लूंण। (सा० २२-१२-१)। (प० २५७-६)।

**टुकटुक**—दे० 'टगटग'। (पा० सा० १६-११-१)।

**टुटै**—क्रि० अ० (सं० त्रुट, हि० टूटना)—रुक जाने पर, सिलसिला वंद हो जाने पर। उ० ज्यूं जल टूटै मंछली। (सा० २६-५-२)।

**टूकटूक**—क्रि० वि० ( सं० स्तोक, हि० टूक)—टुकड़े-टुकड़े। उ० कवीर मारूं मन कूं। टूकटूक ह्वै जाइ। (सा० १३-५-१)।

**टुकौं**—सं० पु० ( हि० टूक से टूका )—भिक्षा, भीख का टुकड़ा। खैहैं टूकौं टेरी रे। (प० ८५-६)।

**टूटा**—क्रि० अ० (सं० त्रुट)— टूट गया। (पा० प० ५२-३)।

**टूटि**—(हि० टूटना से)—टूटकर, अलग होकर। उ० माया मोह थैं टूटि। (सा० ४७-३-१)।

**टूटी**—वि० ( हि० टूटना से )—भग्न, पस्त। उ० टूटी घर की छांनि। (सा० ३०-१०-१)।

**टूटै**—क्रि० अ० (हि० टूटना)—छूट जाता है। उ० तव लग टूटै रांम सनेह। (प० २१-२)।

**टूटैगी**—टुकड़े-टुकड़े हो जायगी, खंडित हो जायगी। उ० टूटैगी कहुं लागि। (सा० ३३-८-२)।

**टूलै**—अनुकरणात्मक, टालना-टूलना। (पा० सा० १६-१५-१)।

**टेक**—सं० स्त्री० (हि० टिकना)—आश्रय, अवलम्ब। उ० पकरी टेक कवीर भगति की। (प० ५६-८)।

**टेढ़**—वि० (सं० तिरस्)—टेढ़ी, वक्र। (पा० प० ४४-२)।

**टेढ़े**—क्रि० वि० ( सं० तिरस् )—टेढ़े। (पा० प० ६६-१)।

**टेढ़ौ**—वि० (सं० तिरस्)—झुका हुआ। उ० घर जाजरौ वलींडौ टेढ़ौ। (प० २२-२)।

**टेरै**—क्रि० स० (हि० टेर+ना, प्रत्यय)—हाँक लगाती है, पुकारती है। उ० ठाढ़ी भाइ कराड़ै टेरै। (प० १५१-२)।

**टेसू**—सं० पु० ( सं० किंशुक )—पलाश, ढाक। (सा० १२-८-२)।

**टोकणीं**—सं० स्त्री० ( हि० टोकनी )—वटलोही, देगची अथवा पीतल का जल-पात्र विशेष। उ० कवीर तप्टा टोकणीं, लीए फिरै सुभाइ। (सा० १७-५-१)।

**टोकनीं**—(पा० सा० २१-२५-१)।

**टोटीं**—सं० स्त्री० ( सं० तुंड )—नली। (पा० प० १६७ ५)।

**टोप**—सं० पु० (हि० तोपना—ढांकना)—सिर की रक्षा के लिए लड़ाई में पहनने की टोपी उ० ररा करि टोप ममां करि वखतर। (प० ३५०-३)।

**टोपी**—स्त्री० (पा० प० १४३-३)।

# ठ

**ठऊवां**—सं० पु० (सं० स्थान, प्रा० ठान हिं० ठाँव)—जगह पर। उ० जीव सीव करि एकैं ठऊवां (र० १-११)।

**ठकुराई**—सं० स्त्री० (हि० ठाकुर)—आधिपत्य, प्रधानता। उ० तहां काकी ठकुराई। (प० ५८-६)।

**ठकोरी**—सं०स्त्री० (हि० टेकना, ठेकना +औरी (प्रत्यय)—सहारा देने की

लकड़ी साधुओं की वैरागिनी ।( सा० ३५-१६-नो०-२१) ।

**ठग**—सं० पु० ( सं० स्थग )—धोखा देकर धन लूटने वाला । उ० जग हट-वाड़ा स्वाद ठग । (सा० १६-१-१) ।

**ठगत**—क्रि० स० (हि० ठग)—ठगत है, धोखा देकर माल लूटता है । (प० प० १३९-१) ।

**ठगाइ**—क्रि० अ० ( हि० ठगना से ठगाना)—ठगा जाय । उ० जिनि लाइ जनम ठगाइ । (सा० १६-१-२) ।

**ठगाइये**—हानि सहना चाहिये, ठगा जाना चाहिए । उ० कबीर आप ठगाइये और न ठगिये जाइ । (सा० ४५-८-१) ।

**ठगिये**—क्रि० स०—धोखा दीजिए, भुलावे में डालिए । (सा० ५४-८-१) ।

**ठग्यां**—क्रि० वि०—ठगे जाने पर, ठगने पर । उ० आप ठग्यां सुख ऊपजै । (सा० ४५-८-२) ।

**ठग्यौ**—वि०—ठगा हुआ, प्रतारित । उ० रह्यौ ठग्यौं सौ वैसै । (प० १३३-८) ।

**ठगिनि**—सं० स्त्री० (हि० ठग)—लुटेरिन, धोखा देकर लूटने वाली स्त्री । (पा० प० १६३-१) ।

**ठगौरी**—सं० स्त्री० (हि० ठग+वौरी)—जादू, मोहन मंत्र । उ० हरि ठग जगकौं ठगौरी लाइ । (प० ८९-१) ।

**ठठकी**—क्रि० अ० (सं० स्थेण्ट+करण, हि० ठिठकना)—स्तंभित होकर, क्रिया शून्य होकर । उ० संत की ठठकी फिरै बिचारी । (प० ३७०-५) ।

**ठठाइ**—क्रि० स० (अनुकरणात्मक ठक-ठक से हि० ठठानो)—टोंक दिया, पीट दिया, जोर से घुसेड़ दिया । उ० फल सौ दीयौ ठठाइ । (प० १३-८) ।

**ठमकायैं**—क्रि० स० (सं० स्तंभ, हि० थम+करना, ठमकना)—चलते-चलते रोक देने से, बजाने से । उ० कहा भयौ बिछुवा ठमकायैं । (प० १३९-४) ।

**ठमूकड़ा**—सं० पु० (सं० स्तंभ, हि० थम +करना, ठमकना )—अचानक की रुकावट, ठिठकाव । उ० अहरणि रह्या ठमूकड़ा, जब उठि चले लुहार । ( सा० ४६-२१-२) ।

**ठयऊ**—सं० पु० ( सं० स्थल )—जगह, स्थान । (बी० र० ३-१) ।

**ठहर**—सं० पु० ( सं० स्थल )—जगह, स्थान । (बी० र० १-३) ।

**ठहरांनीं**—क्रि० अ० (सं० स्थैर्य+ना प्रत्यय)—रुक गई, थक गई । उ० पवन थक्यो गुड़िया ठहरांन । ( प० ९१-४) ।

**ठहराइ**—क्रि० स० ( हि० ठहराना )—स्थिर कर दो, टिका दो, थम सकती, ठहर सकती । उ० राई ना ठहराइ । (सा० १४-८-१) ।

**ठांइ**—सं० स्त्री० (सं० स्थान, प्रा० ठाम अय० ठाउँ, हि० ठाँव )—स्थान तक, ठिकाने तक । उ० अमड़ेगे उस ठांइ । (सा० ८-५-१) ।

**ठांई**—उ० फारि बुनी दस ठांई हो । (प० ५०-७) ।

**ठायेंठांइ**—क्रि० वि० (हि० ठाँयँ ठाँयँ)—जगह-जगह, हर कहीं । उ० आनंद ठायें ठांइ । (सा० ३०-२-१) ।

**ठाँव**—सं० पु० (सं० स्थान, प्रा० ठांम, अप० ठाउँ, हि० ठाँव )—ठिकाना, जगह । उ० कहु पांडे सुचि कवन ठाँव । (प० २५१-१) ।

**ठांउं**—(पा० प० १९२-१)

**ठांऊं**—(पा० र० १०-२) ।

**ठांम**—(पा० र० २-५) ।

**ठाउँ** - उ० नहीं राम बिन ठाउँ । (सा० २ २०-२) ।

**ठांवैं ठाउँ**—क्रि० वि० (हि० ठाँवैं, ठाँवैं)—जगह, जहाँ न तहाँ । उ० पहली काच कबीर था, फिरता ठांवैं ठाउँ । (सा० ५०-८-२) ।

ठाकुर—सं० पु० (सं० टक्कुर)—स्वामी, मालिक। उ० सो ठाकुर हम दास। (प० १८-६)।

ठाकुरु—(पा० प० ३०-३)।

ठाटनि—सं०स्त्री० (सं० स्थान)—सजावट, ठाट। (पा० सा० १५-८५-१)।

ठाटिए—क्रि० स० (सं० स्थातृ, हि० ठाट)—बनाना, निर्मित करना। (पा० सा० १५-८५-१)।

ठाढ़ा—वि० (सं० स्थातृ)—खड़ा, दण्डायमान होकर। उ० ठाँढ़ सिंह चरावैं गाई। (प० ११-१)।

ठाढ़ी—स्त्री०—प्रत्यक्ष, खड़ी-खड़ी। उ० ठाढ़ी करे पुकार। (सा० ४६-१०-१)।

ठाढ़े—खड़े। (पा० प० १५५-६)।

ठाढ़ो—खड़े होकर। (बी० र० २४-७)।

ठाढ़ौ—खड़ा। (पा० प० ४५-१)।

ठानी—क्रि० स० (सं० अनुष्ठान, हि० ठानना)—अनुष्ठित किया, छेड़ दी, आरम्भ कर दी। (बी० र० ४-३)।

ठाम—दे० 'ठाँव'। उ० गिरूँ त नाहीं ठाम। (सा० २-२९-२)।

ठाहर—सं० पु० (सं० स्थल, हिं० ठहर)-स्थान, जगह। उ० बिन ठाहर नगर बसाया। (प० २८२-७)।

ठाहर लाइ—मुहावरा—डेरा डाल, रोक रख। उ० सकै तौ ठाहर लाई। (१२-३६-१)।

ठाहरि—जगह, स्थान। (पा० प० १४२-१)।

ठाहरै—क्रि० अ० (हि० ठहरना से)—ठहरता है। उ० बिरला कोई ठाहरै। (सा० २६-१-२)।

ठिठकी—क्रि० अ० (सं० स्थित)—स्तंभित रह गई। (पा० प० १६२-६)।

ठीकदे—मुहावरा (हि० ठीक+देना)—जोड़ निकाल कर, योगफल निश्चित करके। उ० चार लाप अरु असी ठीक दे। (प० १०८-४)।

ठीकरी—सं० स्त्री० (हि० टुकड़ा का अल्प रूप)—मिट्टी के बर्तन का छोटा फूटा टुकड़ा। (सा० १२-६-नो०-७)।

ठेलिया—क्रि० स० (हि० टलना)—हटा दिया, धक्का दिया। उ० अंधै अंधा ठेलिया। (स० १-१५-२)।

ठोकि—क्रि० स० (अनुकरणात्मक ठकठक से टोंकना)—आघात पहुंचा कर। (पा० सा० १५-३०-२)।

ठोकि—उ० मूड़ ठोकि लै बाहरि जायौ। (प० ६५-४)।

ठोकि बजाइ—मुहावरा—परीक्षा करके, भली भांति देख-भाल करके। उ० देखे ठोकि बजाइ। (सा० ३७-१०-२)।

ठोली—क्रि०वि०—योंहीं, आसानी से ही, दिल्लगी में। (देशज)—दुश्चरित्र या रखेली स्त्री। उ० च्यंतामणि क्यूं पाइए ठोली। (प० ३३४-४)।

ठौर—सं० पु० (सं० स्थान, प्रा० ठान, हि० ठाँव)—स्थान, ठिकाना। उ० जा कारणि मैं जाइ था, सोई पाई ठौर। (सा० ५-३७-१)।

ठौरी—सं० पु० (सं० स्थान, प्रा० ठान, हि० ठाँव, ठौर)—जगह पर, वहीं पर, वहीं। उ० चलत अचल भइ ठौरी (प० ३०३-३)।

## ड

डंगा—सं० पु० (सं० दंडक)—बेत का मजबूत छड़ी, मोटा डंडा। उ० जीवत पित्रहि मारहि डंगा। (प० ३५६-३)।

डंड—सं० पु० (सं० दंड)—डंडा, गदा। उ० जंम का डंड मूंड मैं लागै। (प० ३५१-४)।

**डंडा**—(पा० प० १४३-५)।

**डंडुं**—(पा० प० ६५-८)।

**डंडूल**—सं० पु० (सं० द्वंद्व, हि० द्वंद)—दुविधा, संशय। उ० हिरदै बहै डंडूल। (सा० २४-१-१)।

**डंहके**—क्रि० स० (हि० डाका)—छल करना, धोखा करना, ठगना। (पा० प० १६४-७)।

**डऊवा**—सं० पु० (देश० डौआ) - काठ का चमचा, काठ की डांड़ी की बड़ी करछी। उ० भांड चलवनां डऊवा हो राम। (प० २०-५)।

**डगडग**—सं० पु० (हि० डांकना)—कदम-कदम पर। उ० डग-डग रोटी पग पग नीर। (स० ६८-६)।

**डगमग**—सं० पु० (हि० डग + मग)—थरथराहट या अनिश्चय, द्वैधी भाव। उ० डगमग छाड़ि दे मन वौरा। (प० १२६-१)।

**डर**—सं० पु० (सं० दर)—भय, त्रास, शंका। उ० यहु डर नाहीं मुझ। (सा० ११-७-१)।

**डरही**—डर ही। (पा० चौ०र० १८-१)।

**डरउं**—क्रि० अ० (हि० डर)—डरता हूँ। (पा० प० १३५-३)।

**डरता**—डरता हुआ। (पा० सा० ३०-२५-२)।

**डरपत रहू**—डरते रहो, भय खाओ। उ० सुबहा डरपत रहु मेरे भाई। (प० ६७-१)

**डरपता**—डरता था, भयभीत होता था। (पा० सा० २-४४-२)।

**डरपती**—डरती थी, भयभीत होती थी। उ० मड़ हट देख्यां दुरपती, चौड़ै दीन्हीं जालि। (सा० ४६-१६-२)।

**डरपनां**—डरना, आशंका करना। (पा० सा० १४-१-२)।

**डरपै**—डरता है। (पा० प० ५८-४)।

**डरांनां**—डरते हैं। (पा० प० १५६-४)।

**डरांनैं**—डरते हुए। (पा० प० १६७-२)।

**डराइये**—डरिये, डरना चाहिए। उ० मरनैं कहा डराइये। (सा० ४५-१२-२)।

**डराई**—डरता है। उ० ताथैं तन न डराई। (प० ३४१-१)।

**डराते रहिये**—डरते रहना चाहिए। उ० तिनथैं सदा डराते रहिये। (प० १४४-२)

**डरिअै**—डरता है। (पा० प० ८२-२)।

**डरी**—डर गई। (पा० प० २-५)।

**डरूं**—डरता हूँ। (पा० सा० ७-६-१)।

**डरै**—डरते हो। उ० कबीर तूं काहे डरै। (सा० ३५-१२-१)।

**डरौं**—डरता हूँ, भय खाता हूँ, भयभीत होता हूँ। उ० भारी कहौं त बहु डरौं। (सा० ८-१-१)।

**डरराइ**—क्रि० स० (हि० डराना से)—भयभीत करती है, डराती है। उ० औलोती डरराइ। (प० २२-२)।

**डराई देत**—डराती है। उ० तोही डराई देत बिलाई। (प० ६७-१)।

**डराऊं**—भय दिखलाता हूँ, भयभीत करता हूँ। उ० आप न डरौं न और डराऊं।

**डरावउं**—डराता हूं, भय दिखलाता हूँ। (पा० प० १०७-८)।

**डरियां**—सं० स्त्री० (सं० दारु)—डाल, शाखा। उ० बंबूर की डरियां बनसी लैहूँ। (प० १७७-६)।

**डसिये**—क्रि० स० (सं० दंशन)—डस जाय। उ० गहौं त डसिये बांह। (सा० ३-४३-२)।

**डसिले**—काट लिया है, डस लिया है। उ० संसार भुवंगम डसिले काया। (प० ८३-३)।

**डसिहै**—डस जाय। (पा०सा० २-११-२)।

**डसी**—ज़हरीले दांतों से काट खाती है। उ० बिना भुवंगम डसी दुनियांई। (र० ४-६६)।

**डसे**—डस लेती है। उ० डसे भुवंगम बिन उजियारी। (र० ४-६७)।

डस्यौ—डस लिया। (पा० प० ३६-५)।

डहकाये—क्रि० अ० (सं० दस अथवा सं० दस्यु)—छला, धोखे में आकर हानि सहा हुआ। उ० ताथ जनमि जनमि डहकाये। (प० १२-२)।

डहके—धोखा खा गए। उ० इन ग्रिह मन डहके सर्वहिन के। (प० ८५-३)।

डहडही—वि० (अनु०)—हरी-भरी, लहलहाती हुई, ताजी। उ० जे काटौं तौ डहडही। (सा० ५८-३-१)।

डांइणि—सं० स्त्री० (सं० डाकिनी)—भूतनी, चुड़ैल, माया। उ० संक्या डांइणि वसै सरीरा। (प० १८२-५)।

डांइन—उ० डांइन डारै सुनहां डोरै। (प० ६-३)।

डांइनि—उ० इक डांइनि मेरे मत मैं वसै रे। (प० २३६-३)।

डांइन्य—उ० या डाइन्य के लरिका पांच रे। (प० २३६-४)।

डांडि—सं० स्त्री० (सं० डंड, हि० डाँड)—लकीर, तिलक। उ० तौ जनमत तीनि डांडि किन सारै। (प० ४१-२)।

डांडी—सं० स्त्री० (हि० डांड)—(१) तराजू की डंडी। उ० विन डांडी विन पालड़ै, तोलै मब संसार। (सा० ३८-८-२)।
(२) टहनी, पतली शाखा। उ० मगरी तजौं प्रीति पार्यें सूं, डांडी देहु लगाइ। (प० २२-३)।

डाकणीं—सं० स्त्री० (सं० डाकिनी)—डाइन, चुड़ैल। उ० कबीर माया डाकणीं। (सा० १६-२१-१)।

डाकिनीं—(पा० सा० ३१-८-१)।

डागल—सं० स्त्री० (हि० डग, डगर, डागरि)—मार्ग, अथवा वालू के ढेरों पर रास्ता। उ० डागल उपरि दौड़णां, सुख नींदड़ी न सोइ। (सा० १२-५६-१)।

डाबर—सं० पु० (सं० दभ्र)—तलैया, पोखरी। (पा० सा० १६-७-२)।

डाबरड़ा—तलैया। (सा० ४६-१६-नो० ३०)।

डाबरि—तलैया। (सा० ४६-१६-नो० ३१)।

डाबरियां—(पा० सा० १६-१०-२)।

डार—सं० स्त्री० (सं० दारु)—डाल, शाखा। उ० बहुरि न लागै डार। (सा० १२-३४-२)।

डारा—(पा० प० १५२-३)।

डारि—(पा० प० १२३-१०)।

डारी—(पा० प० ३८-५)।

डाल—उ० कांमीं डाल न भून्न। (सा० २०-१७-२)।

डाला—(पा० प० १७५-८)।

डारउं—क्रि० स० (हि० डालना)—डाल दूं। (पा० प० २३-५)।

डारा—डाल दिया। (पा०प० १६५-२)।

डारिरह्या—(हि०डालना + रहना)—फेंक रहा है, उड़ा रहा है। उ० डारि रह्या सिरि पेह। (सा० ६-५-२)।

डारी—फेंक दी. छोड़ दी। उ० डारी खाँड़ पटकि करि। (सा० ३-२२-१)।

डारें—डालते हैं। (पा० प० १८६-४)।

डारै—(१) परित्याग कर देने, छोड़ देने से, डालने से, डालती है। उ० डांइन डारै सुनहां डोरै। (प० ६-३)।
(२) लगाने से, लपेटने से। उ० कागज डारै गाता। (प० ८८-४)।

डारै—डाल दो। (पा०सा० २२-७-२)।

डार्‌या—फेंक दिया। उ० डार्‌या सिर पैं वोझ। (सा० २०-४-२)।

डार्‌यां—(पा० प० २२-३)।

डाव—(१) सं० पु० (हि० दांव)—दांव। उ० लालच खेल्या डाव। (सा० १-१-१६)।
(२) (सं० प्रत्य० दा (दाच्) हि०दांव)–

(पा० र० १८-१)।

**त्रिनकै**—सं० पु० (सं० तृण)—तिनका। (पा० प० ६२-५)।

**त्रिपुरारी**—सं० पु० (सं०)–शिव। (वी० र० १-१)।

**त्रिबिध**—वि० (सं० त्रिविध)–तीन प्रकार का। (पा० सा० ३१-२१-१)।

**त्रिविघि**—दे० 'त्रिबिध'। तीन प्रकार का। उ० त्रिगुण त्रिविध तलपत तिमरातन, तंती तंत मिलांनों। (प० १६८-३)।

**त्रिवेणी**—सं० स्त्री० (स०)–इड़ा, पिंगला और सुषुम्ना, इन तीनों नाड़ियों का संगम स्थान। जो दशमद्वार के निकट है। उ० त्रिवेणी मनाह न्हवाइए, सुरति मिलै जौ हाथि रे। (प० ४-११)।

**त्रिभुवन**—सं० पु० (स०)—तीनों लोक। (पा० प० ५६-२)।

**त्रिभुवनराइ**—सं० पु० ( हि० त्रिभुवन राय)—संसार का स्वामी। उ० अनि न कथा तनि आचरी, हिरदै त्रिभुवन राइ। (सा० ५-२६-२)।

**त्रिलोक**—सं० पु० (सं०)—तीनों लोक। उ० हरि को नांउ तत त्रिलोक सार, लै लीन भये जे उतरे पार। (प० ३८०-१)

**त्रिविध**—दे० 'त्रिबिध'। तीन प्रकार का। उ० माया तरवर त्रिविध का, साखा दुख संताप। (सा० १६-२०-१)।

**त्रिषा**—दे० 'त्रिखा'। तृषा। उ० पावक कह्यां पाव जे दाझै, जल कहि त्रिषा बुझाई। (प० ४०-३)।

**त्रिषावंत**—दे० 'त्रिखावंत'। उ० जो त्रिषावंत होइगा, तो पीवेगा झप मारि। (सा० ३७-७-२)।

**त्रिष्णां**—दे० 'तिसनां'। तृष्णा। उ० काम क्रोध त्रिष्णां तजै, ताहि मिलै भगवान। (सा० ३-३०-२)।

**त्रिसनां**—दे० 'तिसनां'। (पा० प० ५०-३)।

**त्रिस्नांन**—सं० पु० (सं० त्रि+स्नांन)—तीन स्नान। उ० अखंड मंडिल मंडित मंड, त्रिस्नांन करै त्रीखंड। (प० ३२८-४)।

**त्री**—वि० (स० त्रि)—तीन। (पा० प० १३०-७)।

**त्री अस्थांन**—सं० पु० (सं० त्रिस्थान)—स्वर्ग, मर्त्य और पाताल तीनों स्थान। उ० त्री अस्थांन अंतर मृग छाला, गगन मंडल सींगी वाजै। (प० १५३-२)।

**त्रीखंड**—सं० पु० (सं० त्रि+खड)–तीनों खंड। उ० अखंड मंडिल मडित मंड, त्रिस्नांन करै त्रीखंड। (प० ३२८-४)।

**त्रीया**—सं० स्त्री० (सं० स्त्री०, हि० त्रिया)–स्त्री, औरत। उ० त्रीया त्रिष्णां पापणीं, तासु प्रीति न जोड़ि। (सा० १६-१४-१)।

**त्रेता**—सं० पु० (सं०)—त्रेतायुग। (पा० प० १४३-५)।

**त्रेपग**—सं० पु० (सं० त्रिपग)–तीन पग। उ० एक पग दोइ पग त्रे पग, संधें संधि मिलाई। (प० २०-६)।

**त्रै**—वि० (सं० त्रय)—तीन। (पा० चौ० र० १-१)।

# थ

**थंभ**—सं० पु० (सं० स्तम्भ)—खंभा। उ० काया मंदिर मनसा थंभ। (प० ३६२-२)।

**थंभा**—खंभा। उ० माटी का चित्र पवन का थंभा। (प० २४६-७)।

**थंभै**—क्रि० अ० (स० स्तंभन)—रोक पाते हैं। उ० विरला थंभै वाग। (सा० २०-१५-१)।

**थामैं**—(पा० सा० ३०-१६-६)।

**थई**—क्रि० अ० (हि० होना)—हो गई

उ० लीर लीर लोई थई। (सा० २६-३-२)।

थकहित—क्रि० अ० (सं० स्तंभ या स्था+कृ, प्रा० थक्कन, हि० थकना)—मंद पड़ने पर। उ० थकहित प्रेम ताजनैं मारूँ। (प० २५-३)।

थकां—क्रि० अ० (हि० थकना से)—दौड़-धूप करके। उ० दिवस थकां सांई मिलौं। (सा० १३-१३-२)।

थका—थक गया। (पा० सा० ८-५-२)।

थकित—वि० (हि० थकना)—शिथिल। उ० थकित भया मैं हारचा। (प० २१६-१०)।

थर—सं० स्त्री० (सं० स्तर)—तह, परत। उ० द्वै थर चढ़ि गयौ रांड कौ करहा। (प० ७६-४)। [टि० 'थुर' पाठ होने पर स्कन्ध वा शाखा]

थरहर—सं० स्त्री० (अनु० थरथर)—कँपकँपी, जो डर के कारण हो। (पा० प० ७०-३)।

थरहरी—( हि० थरथराना )—कँपकँपी, जो डर के कारण हो। उ० थरहरी थूंनी परचौ मंदर। (प० ३१४-२)।

थल—सं०पु० (सं०स्थल)—सूखी धरती। उ० दाझै जल थल झील। (सा० ५१-१-१)।

थलि—(पा० चौ० र० २२-२)।

थलियांह—सं० स्त्री० (सं० स्थली)—वनस्थली में। (सा० ४८-१-नो०२)।

थली—सं० स्त्री० (सं० स्थली)—वनस्थली, परती जमीन। (सा० १२-५४-नो०-७०)।

थांघी—सं० पु० (हि० थाह से)—सहारा, आधार। (पा० सा० ६-३-१)।

थांन—सं०पु०(सं० स्थान)—जगह। उ० अरु दूजा महि थांन जी। (प० ३०-३)।

थानक—जगह (पा० चौ० ७-२२-२)।

थांनां—स्थान पर, जगह पर। (पा०प० ५९-६)।

थांभह—सं० पु० (सं० स्तम्भ) थंभा (पा० चौ० र० २२-२)।

थांहि—क्रि० अ० ( हि० होना से ) होते जा रहे हैं, पड़ते जा रहे हैं। (सा० ४६-९-नो०-१३)। [तु० दे० चो केरे पांन ज्यूं दिन दिन पीली था ('ढोला मारूरा दूहा,' दू० ४०३) ]

था—क्रि० अ० (सं० स्था से)—रहा उ० पीछैं लागा जाइ था। (सा० १ ११-१)।

थी—स्त्री०। (पा० सा० २-४१-१)।

थे—बहुवचन रूप। (पा० प० ५०-७)

थौ—क्रि० अ० (सं० स्था)—था। उ० तब यदु नंद कहां थौ रे। (प० ४८-२)

थाकि—(१) सं० स्त्री० (हि० रटना) पूर्व की स्थिति। उ० बाकी रही थाकि। (सा० ६-१-१)।
(२) क्रि० अ० (सं० स्था+कृ, प्रा थक्कन, हि० थकना से)—हैरान होकर हार कर। उ० सब मुनिजन बैठे थाकि (सा० १४-९-१)।

थाकी—हारी, थकी। (पा०प० ८८-४)

थाके—रुक गये। उ० सुरनर थाके मुनि जनां, जहाँ न कोई जाइ। (सा० १४ १०-१)।

थाकौ—थक गया, हार गया। (पा प० १५४-३)।

थाघी—सं० पु० ( हि० थाह से ) सहारा, आधार। उ० जाके थाघी न कोइ। (सा० ४१-११-१)।

थाना—सं० पु० (सं० स्थान, हि० थान —अड्डा। (बी० र० १८-३)। नरतन जगह, स्थान। (बी० र० ४४-२)।

थापणि—सं० (सं० स्थापन)—प्रतिष्ठ बैठने का कार्य। उ० थापणि पाई थि भई। (सा० १-२९-१)।

थापनि—(पा० सा० १-११-१)।

**थापहु**—क्रि० सं० (सं० स्थापन, हि० थापना)—स्थापित करो। ( पा० प० १६१-५ )।

**थापि**—स्थापित करके। उ० आया थापि अवर कौ निंदैं। (प० २५३-५)।

**थारी**—सं० स्त्री० (सं० स्थाली)—बटलोई, थाली, वड़ी तश्तरी। उ० आप कटोरा आपैं थारी। (प० ३३१-३)।

**थाल**—पु०—थाल, वड़ी थाली। (सा० ४६-३०-नो०-५१)।

**थारौ**—सर्व० (हि० तिहारा, तिहारो)—तुम्हारा। (र० १-पादटि०-२४) (पा० चौ० र० ३२-२)।

**थावर**—सं० (?)—शनिश्चर, शनिवार। उ० थावर थिर करि घट मैं सोइ। (प० ३६२-१४)।

**थासी**—क्रि० अ० (?)—ठहरा। उ० पड़सी काया गढ़ माटी थासी। (प० २४७-२)।

**थाह**—सं० स्त्री० (सं० स्था)—पता, भेद, अंत। उ० थाहत थाह न आवई। (सा० ७-२-२)।

**थाहत**—क्रि० स० (हि० थाह से)—पता लगाते-लगाते। उ० थाहत थाह न आवई। (सा० ७-२-२)।

**थिति**—सं० (सं० स्थिति)—ठहराव, रक्षा। उ०थापणि पाई थिति भई, सतगुर दीन्हीं धीर। (सा० १-२६-१)।

**थिर**—वि० ( सं० स्थिर) —निश्चित, शांत। उ० थिति पाई मन थिर भया। (सा० ५-२६-१)।

**थिरथिर**—स्थायी, टिकाऊ। उ० थिर थिर कांम करंत। (सा० ४६-३०-१)।

**थिरु**—स्थायी। (पा० प० ५५-५)।

**थिरहु**—वि० (सं० स्थिर )—स्थायी। उ० साच सोई जे थिरहु रहाई। (र० ३-१०१)।

**थूंनि**—सं० स्त्री० (सं० स्थूण, हि० थूनी) —सहारे का खंभा। (पा०प० ५२-३)।

**थूंनी**—उ० हिति चल की द्वै थूंनीं गिरांनीं। (प० १६-३)।

**थैं**—प्रत्यय (प्रा०सुंतो, हि० से)–से। उ० आगैं थैं सतगुर मिल्या।(सा० १-११-२)

**थैं**—से। उ० आप आप थै जानियैं। (र० ३-५६)।

**थोड़ा**—वि० (सं० स्तोक, पा० थोअ+ड़ा (प्रत्यय )—जरा सा, तनिक। उ० कबीर थोड़ा जीवणां। (सा० १२-५-१)।

**थोरा**—छोटा। (सा० ३१-२२-१)।

**थोरी**—थोड़ी, जरा-सी। उ० थोरी भगति वहुत अहंकारा। (प० ३४३-३)

**थोरै**—थोड़े। (पा० चौ० र० २२-२)।

**थोथरा**—वि० (हि० थोथा, देश०)–व्यर्थ का। उ० जप तप दीसैं थोथरा, तीरथ व्रत बेसास। (सा० २३-८-१)।

**थोथरे**—व्यर्थ के, नि:सार, निकम्मा। उ० सबै पिछोड़े थोथरे, एक विनां वेसास। (सा० ३५-१६-२)।

**थोथी**—कुंठित, निकम्मी, खाली। उ० विन सर थोथी मालि।(सा० ४-२-१)।

# द

**दंग**—सं० पु० (फा०)—आश्चर्य, भय। (सा० ३३-७-नो०-८)।

**दंत**—सं० पु० (सं०)—दांत। उ० जे हंसि वोलौं और सौं, तौं नील रँगाऊँ दंत। (सा० ११-१-२)।

**दइहौ**—दे० 'दैंहौ'। दोगे। (पा० प० ५४-२)।

**दई (१)**—क्रि०स०(सं०दान, हि० देना) –दी। उ० दीपक दीया तेल भरि, वाती दई अघट्ट। (सा० १-१२-१)।

**दई** (२)—सं० पु० (सं० दैव)—दैव, भाग्य, विधाता, ईश्वर, प्रारब्ध । उ० जब दफतर देखैंगा दई, तब ह्वैगा कौंण हवाल । (सा० २२-८-२) ।

**दखिन**—वि० (सं० दक्षिण)-दक्षिण दिशा की ओर । उ० दखिन कूंट जब सुनहां भूंका, तब हम सुगन विचारा । ( प० २०-२) ।

**दगधे**—क्रि० अ० (सं० दग्ध+ना (प्रत्यय))—जल गये । उ० प्रगटी जोति कपाटि खोलि दिये, दगधे जंम दुख द्वारा । (प० २६७-५) ।

**दगध्या**—क्रि० स० (सं० दग्ध+ना प्रत्य०)—कष्ट पहुँचाया । उ० छापा तिलक बनाइ करि, दगध्या लोक अनेक । (सा० २४-१६-२) ।

**दत्ता**—सं० पु० (सं० दत्तात्रेय)—दत्तात्रेय ऋषि । (बी० र० ५४-४) ।

**दफतर**—सं० पु० ( फा० दफ्तर )—सविस्तार वृत्तान्त । उ० जब दफतर देखैंगा दई, तब ह्वैगा कौंण हवाल । (सा० २२-८-२) ।

**दफतरि**—सविस्तार वृत्तान्त । (पा० सा० २१-५-२) ।

**दमकरह्नु**—मुहा० दे० 'दमकरै' । ( पा० प० ८७-४) ।

**दमकरै**—फा० मुहा० । तपावैं, गर्म करे। उ० टुक दमकरारी जे करै, हाजिरां सूर खुदाइ । (प० २५७-६) ।

**दमांमां**—दे० 'दमामा' । ( पा० सा० १४-२६-१) ।

**दमामा**—सं० पु० ( फा० )—नगाड़ा, डंका । उ० ढोल दमामा दुड़बड़ी, सहनाई संगि भेरि । (सा० १२-३-१) ।

**दमोदर**—सं० पु० (सं० दामोदर )—श्रीकृष्ण, विष्णु, भगवान । उ० तुम्ह कृपाल दयाल दमोदर, भगत-बछल भौहारी । (प० १६१-८) ।

**दया**—सं० स्त्री (सं०)—करुणा, रहम । उ० मतिवै राम दया करैं, बरसि बुझावैं अगिग । (सा० ३-११-२) ।

**दयाल**—वि० (सं० दयालु)—दया करने वाला, कृपालु, ईश्वर । उ० दरसन भया दयाल का, मूल भई सुख सौड़ि । (सा० ५-४८-२) ।

**दयालु**—दया करने वाला । (पा० प० ३६-१०) ।

**दर** (१)—सं० पु० (फा०)—मकान के अन्दर का भाग । (पा० प० ८०-५) ।

**दर** (२)—वि० (सं०)—किंचित्, जरा-सा । उ० आपन करता भये कुलाला, बहु विधि सिद्धि रची दर हाला । (र० ५-५८) ।

**दरगह**—सं० स्त्री० (फा० दरगाह)—दरबार, कचहरी । उ० घणीं सहैगा सासनां, जम की दरगह माहिं । (सा० १३-१७-२) ।

**दरद**—सं० पु० ( फा० दर्द )—पीड़ा, व्यथा । (पा० प० ३६-७) ।

**दरपन**—सं० पु० (सं० दर्पण)—आइना, शीशा । उ० जब दरपन लागै काई, तब दरसन किया न जाई । (प० २६२-७) ।

**दरब**—सं० पु० (सं० द्रव्य)—धन । उ० (बी० र० १३-१) ।

**दरबांनीं**—सं० पु० (फा० दरबान)—ड्योढ़ीदार, द्वारपाल । उ० कांम किवाड़ दुख सुख दरबांनीं, पाप पुंनि दरवाजा । (प० ३५६-२) ।

**दरबार**—सं० पु० (फा०)—राज सभा, कचहरी । उ० नौ ग्रह कोटि ठाढ़े दरबार धरमराइ पौली प्रतिहार । (प० ३४०-५) ।

**दरबारि**—दे० 'दरबार' । दरबार में । (पा० प० ४५-१) ।

**दरबारी**—सं० पु० (फा०)—दरबार में बैठने वाला । (पा० प० ४१-६) ।

**दरबी**—सं० स्त्री० (सं० दर्वी)—कल-

छूल, पीना। (बी० र० ३२-१)।

**दरबेसा**—सं० पु० (फा० दरवेश)—फ़क़ीर, साधु। (बी० र० ४६-१)।

**दरबो**—दे० 'दरबौ'। दया करो। उ० दरबो नहीं कांइ तुम्ह नाहा, तुम्ह बिछ़रे में वहु दुख चाहा। (र० ४-१०)।

**दरमांदा**—सं० पु० (फा० दरमांद:)—दु:खित, दीन, असहाय। (पा० प० ४५-१)।

**दरवाजा**—सं०पु०(फा०)—द्वार, मुहाने। उ० कांम किवाड़ दुख सुख दरबांनीं, पाप पुंनि दरवाजा। (प० ३५९-२)।

**दरवाजे**—उ० नव दरवाजे दसूं दुवार, बूझि रे ग्यांनी ग्यांन बिचार। (प० ४२-३)।

**दरवेस**—दे० 'दरवेसा'। फ़क़ीर, साधु। उ० पीरां मुरीदां काजियां, मुलां अरू दरवेस। (र० २५७-३)।

**दरवै**—क्रि० अ० (सं० द्रवण, हि० द्रवना)—पसीजती है, दयार्द्र होती है। उ० कौली घाल्यां बीडरि चालै, ज्यूं घेरों त्यूं दरवै। (प० १५२-४)।

**दरवौ**—दया करो। उ० जे तुम्ह दरवौ तौ पूरि जन पावैं। (र० ३-५१)।

**दरस**—सं० पु० (सं० दर्शन)—रूप, छवि। (पा० प० ४७-५)।

**दरसन**—सं० पु० (सं० दर्शन)—(१) साक्षात्कार, मिलन। उ० दरसन समि का कीजिये, जौ गुन नहिं होत समांन। (प० २८-६)।

(२) देखा-देखी, देखना। उ० मूवां पीछैं देहुगे, सो दरसन किहि क़ाम। (सा० ३-७-२)।

**दरसा**—क्रि० अ० (सं० दर्शन)—दिखाई पड़ा। (पा० प० १-८)।

**दरसैं**—दिखाई पड़ती है। (पा० प० १४५-४)।

**दराज**—क्रि० वि० (फा०)—बहुत अधिक। उ० मिस्त हुसकां दो जगां, दुंदर दराज दिवाल। (प० २५८-३)।

**दरार**—सं० स्त्री०(सं० दर)—कटाव, शिगाफ। उ० मेरैं मन मैं पड़ि गई, ऐसी एक दरार। (सा० ३७-१-१)।

**दरि**—सं० पु० (फा० दर)—द्वार पर, कचहरी में। उ० चढ़ि मसीति एकै कहै, दरि क्यूं साचा होइ। (सा० २२-६-२)।

**दरिगह**—दे० 'दरगह'। दरबार। उ० दरिगह तेरी सांईयां, नांम हरू मन होइ। (सा० ३८-३-२)।

**दरिया**—सं० पु० (फा०)—समुद्र, जलाशय। उ० सचुपाया सुखऊ पनां, अरु दिल दरिया पूरि। (सा० ५-२६-१)।

**दरियाव**—दे०'दरिया'। (पा०प० १-६)।

**दरी-बल**—सं० पु० (सं० दाड़िम)—अनार। उ० मोरै आगनि दाप दरीवल, कहै कबीर समझाई। (प० १७७-८)।

**दरीबैं**—सं० पु० (?)—पान का बाजार। उ० मनवां जाइ दरीबैं बैठा मगन भया रसि लागा। (प० ७०-५)।

**दरोगां**—सं० पु० (फा० दरोगा)—निगरानी रखने वाला, दरोगा। उ० दरोगां वकि वकि हूंहि खुसियां, बे-अकलि वकहि पुमांहि। (प० २५७-७)।

**दरोगु**—दे०'दरोगां'। (पा०प० ८७-५)।

**दल**—सं० पु० (सं०)—फूल की पंखड़ी, अंश। उ० अष्ट कंवल दल भींतरा, तहां श्री रङ्ग केलि कराइ रे। (प० ४-५)।

**दलाली**—सं० स्त्री० (फा०)—दलाल को मिलने वाला द्रव्य। उ० है कोई सत सहज सुख उपजै, जाकौं जप तप देउ दलाली। (प० १५५-१)।

**दलिद्र**—सं० पु० (सं० दारिद्र्य)—दरिद्रता, कगाली। उ० एकै लहरि समंद की, दुख दलिद्र सब जाइ (सा० ३५-१८-२)।

**दवासूं**—सं० स्त्री० (सं० दव)—वन की आग के समान। उ० अंगि उघाड़ै

लागिया, कई दवासूं फूटि। ( सा० १-८-२)।

**दवासौं**—(पा० सा० १-२३-२)।

**दष्या**—सं० स्त्री० (सं० दशा)—जीवन की किसी भी अवस्था में। उ० तिन की दष्या मुकति नहीं, कोटि नरक फल होइ। (सा० २२-१३-२)।

**दस**—वि० (सं० दश)—दस की सख्या। उ० कबीर पटण कारिवां, पंच चोर दस द्वार। (सा० १२-७-१)।

**दसगज**—यौ०—( दस+गज )—थोड़ी-सी। उ० नवगज दस गज गज उगनींसा, पुरिया एक तनाई। (प० १९३-२)।

**दसदिन**--मुहा०—कुछ ही दिन। उ० कबीर नौबति आपणीं दिन दस लेहु बजाइ। (सा० १२-१-१)।

**दसद्वार**—यौ०—(दस+द्वार) दस दर-वाजे अर्थात इंद्रियां। उ० कबीर पटण कारिवां, पंच चोर दस द्वार। ( सा० १२-७-१)।

**दस लाखा**—(सं०दश, लक्ष)—दस लाख, अनेक। (बी० र० १-१२)।

**दसएँ**—दे० 'दसवैं'। (पा० सा० २९-१-१)।

**दसन**—सं०पु०(सं० दशन)—दांत। उ० नैंन नासिका जिनि हरि सिरजे, दसन बसन बिधि काया। (प० २६१-७)।

**दसमीं**—सं० स्त्री० ( सं० दशमी )—महीने की दसवीं तिथि। उ० नौंमी नेम दसमीं करि संजम, एकादसी जागरणां। (प० २५०-७)।

**दसवां द्वारा**—सं० पु० (सं० दशम् द्वार) —ब्रह्मांड में, ब्रह्मरंध्र में। उ० दसवां द्वारा देहुरा, तामैं जोति पिछांणि। (सा० २३-१०-२)।

**दसवैं**—वि० (सं० दशम्, हि० दसवां)-दसवें। उ० भगति दुवारा संकड़ा, राई दसवैं भाइ। (सा० १३-२६-१)।

**दसवैं द्वारि**—यौ०—दशम द्वार में, ब्रह्मरंध्र में। उ० दसवैं द्वारि लागि गई तारी, दूरि गवन आवन भयौ भारी। (प० २७३-३)।

**दससैंसूत्र**—यौ०(दससौ+सूत्र)—दस सौ नाड़ियाँ। उ० दससैंसूत्र की पुरिया पूरी, चंद सूर दोइ साखी। (प० २८८-२)।

**दसहुँ**—वि० (सं० दश)—दसों। (पा० सा० ३-२२-२)।

**दसहूँ**—दसों। (पा० प० १५२-१०)।

**दसा**—सं० स्त्री० (सं० दशा)—अवस्था, स्थिति, हालत। उ० जाता है सो जांण दे, तेरी दसा न जाइ।(सा० ३७-६-१)।

**दसूंदुवार**—सं० पु० (सं० दशद्वार)—दसों इंद्रियां। उ० नव दरवाजे दसूं दुवार, बूझि रे ग्यांनी ग्यांन विचार। (प० ४२-३)।

**दसूंदुवार**—दस इंद्रिय, दस छिद्र, २ कान, २ आँख, २ नाक, १ मुख, १ लिंग, १ गुदा, १ ब्रह्मरंध्र। उ० काल कंठ तैं गहैगा, रूंधै दसूं दुवार। (सा० २-२६-२)।

**दसौं**—दे० 'दसहुँ'। दसों। ( पा० प० १२९-२)।

**दस्तगीरी**—सं० स्त्री० (फा०)—मदद, सहायता, सहारा। उ० महल माल अजीज औरति, कोई दस्तगीरी क्यूं नांहि। (प० २५७-२)।

**दह (१)**—वि० (फा०)—दस। उ० काहे रे मन दह दिसि धावै। (प० ८७-१)।

**दह (२)**—सं० स्त्री० ( सं० दहन )—ज्वाला, धधक। उ० देखत हीं दह मैं पड़े, दई किसा कौं दोस। (सा० ५७-३-२)।

**दह (३)**—सं० पु० (सं० ह्रद)—गड्ढा, नदी का गहरा स्थान। उ० कोइ एक अथिर मन बस्या, दह मैं पड़ी बहोड़ि। (सा० १३-२४-२)।

**दहिड़िया**—सं० स्त्री० (हि० दही+हंडी, दहेंडी)–दही रखने का मिट्टी का बर्तन।

उ० एक दहिड़िया दही जमायौ, दुसरी परि गई साई रे। (प० ७६-७)।

**दही**—सं० पु० ( सं० दधि )—खटाई के द्वारा जमाया हुआ दूध। उ० एक दहिड़िया दही जमायौ, दुसरी परि गई साई रे। (प० ७६-७)।

**दहुं**—दे० 'दहूं' (१)। दोनों। उ० दहुं कै वीचि समाधियां, तहां काल न पासैं आइ रे। (प० ४-४)।

**दहूं** (१)—वि० (हि० दो+ऊ)—दोनों, इड़ा व पिंगला नामक नाड़ियों ने। उ० सूर समांणां चंद मैं, दहूं किया घर एक। (सा० ५-१०-१)।

**दहूं** (२)—वि० ( हि० दो )—दो। उ० दिन दहूं चहूं कै कारणैं, जैसैं सैंवल फूले। (प० १६०-१)।

**दहूं चहूं**—मुहा०—दो चार, अल्प, थोड़े से। (प० १६०-१)।

**दहूठां**—सं० पु० ( हि० दो+ठाँव )—दोनों स्थानों पर। उ० तुरक मसीति दे हुरै हिंदू, दहूठां रांम खुदाई। (प० ५८-५)।

**दहेंड़ियां**—दे० 'दहिड़िया'। (पा० प० ७६-७)।

**दांइम**—दे० 'दाइम'। (प० ३२३-७)।

**दांत**—सं० पु० (सं० दंत)—दांत। उ० दांत उपाड़ौं पापणीं, जे संतौं नेड़ी जाइ। (सा० १६-२१-२)।

**दांन**—सं० पु० (सं० दान)—पुण्यार्थ दिया हुआ वस्त्रादि। उ० द्वादसी दांन पुनि की वेलां, सर्व पाप छयौ करणां। (प० २५०-८)।

**दांमिनि**—सं० स्त्री० (सं० दामिनी)—बिजली, विद्युत। उ० दादुर दांमिनि पवनां पूरी। (र० ३-२२)।

**दांव**—दे० 'दाव'। (पा० सा० १-३३-२)।

**दांहिणैं**—वि० (सं० दक्षिण)—बायां का उलटा। दाहिना। उ० अनवावैं लौहा दांहिणैं, वोवैं सु लुणतां होइ। (सा० ३४-२-२)।

**दाइम**—सं० पु० (?)—कर चुकाने वाले। (पा० प० ८७-८)।

**दाउ**—दे० 'दाव'। (पा०सा० १४-२६-२)।

**दाझणां**—क्रि० अ० (सं० दाहन, हि० दाझना)—संतप्त होता रहता, जलना। उ० आठ पहर का दाझणां, मोपें सह्या न जाइ। (सा० ३-३५-२)।

**दाझत**—जलता है, संतप्त होता है। उ० जा बन में क्रीला करी, दाझत है बन सोइ। (सा० ४-८-२)।

**दाझनां**—जलना। (पा०सा० २-४०-२)।

**दाझनि**—जलता है। (पा० सा० २१-३२-२)।

**दाझन**—सं० स्त्री० (सं० दहन)—जलन। (पा० सा० ४-७-१)।

**दाझ्या**—क्रि० स० (हि० दाझना से)—जलाया। (पा० सा० २-५०-१)।

**दाझै**—जलावैं। उ० आगि कह्यां दाझै नहीं, जे नहीं चंपै पाइ। (सा० ३३-२-१)।

**दाढ़ी**—सं० स्त्री० ( सं० दाढ़िका )—ठुड्डी और दाढ़ पर के वाल। (पा० प० १३१-८)।

**दाता**—सं० पु० (स०)—देने वाला। उ० वो है दाता मुकति का, वो सुमिरावै नांम। (सा० २८-४-२)।

**दातात्रेय**—सं० पु० (सं० दत्तात्रेय)—प्रसिद्ध योगीश्वर, जो विष्णु के २४ अवतारों में से एक हैं और जो अनसूया के गर्भ से उत्पन्न थे। (वी० र० ८-४)।

**दाति**—सं० (सं० दांति)—इन्द्रिय निग्रह। उ० सतगुरु सवाँन को सगा, सोधी सई न दाति। (सा० १-१-१)।

**दाते**—दे० 'दाता'। देने वाला। (पा० प० ४२-७)।

**दादि**—सं० स्त्री० (फा० दाद)—इंसाफ, न्याय। उ० बुरो दिवांन दादि नहिं

लागै, इक वांधै इक मारै हो रांम । (प० २२२-८) ।

**दादुर**—सं०पु०(सं० दर्दुर)—मेंढक । उ० ज्यू दादुर सुरसुरी जल भीतरि, हरि विन मुकति न होई । (प० ३४६-५) ।

**दादुरि**—दे० 'दादुर' । उ० एकनि दादुरि खाये पंच भवंगा । (प० १६०-३) ।

**दादुल**—दे०'दादुर' । (पा०प० १३७-७) ।

**दादा**—सं० पु० (सं० तात)—पितामह, पिता का पिता । (पा० प० १५८-६) ।

**दाध**—सं० स्त्री० (सं० दाह)–ताप, दाह, जलन । उ० दाध वली ता सव दुःखी सुखी न देखौं कोइ । (सा० ५१-३-१) ।

**दाधा**—क्रि० स० (सं० दग्ध)—जला हुआ, जल गया । उ० गुर दाधा चेला जल्या, विरहा लागी आगि । (सा० ४-७-१) ।

**दाधी**—दग्ध की हुई । उ० दाधी देह न पालवै, सतगुर गया लगाय । (सा० ४-६-२) ।

**दाधें**—जलाये जाने पर । उ० विष के दाधें विष नहीं भावै, जरत जरत सुख गसार पावै । (र० ४-७८) ।

**दाधे**—(पा० र० १८-६) ।

**दामिनि**—दे० 'दांमिनि' । ( पा० र० १३-५) ।

**दाविये**—क्रि० स० (सं० दमन, हि० दवाना)—दवाइये, रोकिये । उ० जतन जतन करि दाविये, तऊ उजाला होइ । (सा० २६-१६-२) ।

**दाया**—दे० 'दया' । (पा० प० ३६-१) ।

**दार**—सं० पु० (सं० दारु)–काठ, लकड़ी । उ० जारै दार अग्नि समि करई । (र० ४-६०) ।

**दारन**—वि०(सं० दारुण)–कठिन, भीषण, दुःसह । उ० अरु दुख दारन व्यापै तेरी माया । (प० ८३-४) ।

**दारुन**—दे० 'दारन' । भीषण । (पा० प० ४३-१) ।

**दालिद**—सं० पु० (सं० दरिद्र)—निर्धन मनुष्य, कंगाल आदमी । उ० रांम जपत दालिद भला, टूटी घर की छांनि । (सा० ३०-१०-१) ।

**दाव**—सं० पु० ( हि० दाँव )—उपाय, युक्ति । उ० सतगुर दाव वताइया, खेलै दास कवीर । (सा० १-३२-२) ।

**दावा**—सं० पु० (अ०)—स्वत्व, हक, अधिकार । उ० दावा किसही का नहीं, विन विलाइति वड़ राज । (सा० ३५-१३-२) ।

**दावैं**—स्वत्व में ही । उ० दावैं दाभण होत है, निरदावैं निसंक । (सा० ३७-६-१) ।

**दावानल**—सं० पु० (सं०)—दावाग्नि, वन की आग । उ० दावानल अति जरैं विकारा, माया मोह रोकि ले जारा । (र० ३-६२) ।

**दावानेस**—यौ० (दावा + नेस्त)—दावा नहीं, वश नहीं । उ० कवीर पनह खुदाइ की, रह दिगर दावानेस । (प० २५८-१०) ।

**दास**—सं० पु० (सं०)—सेवक, भगवान का भक्त । उ० साहिव सेवा मांहि हैं, वे परवांही दास । (सा० ५-२-२) ।

**दासनि**—दासों । (पा० सा० १६-१४-१) ।

**दासा**—सं० पु० (सं०)—(१) सेवक । (२) शूद्र । (वी० र० २७-७) ।

**दासि**—सं० पु० (सं० दास)–दास, भक्त । उ० एक भेक ह्वै मिलि रह्या, दासि कवीरा रांम । (सा० २१-३-२) ।

**दासी**—सं०स्त्री० (सं०)–टहलुनी, लौंडी । उ० माया दासी संत की, ऊंभी देइ असीस । (सा० १६-१०-१) ।

**दासु**—दे० 'दास' । (पा० प० ४२-८) ।

**दाह**—सं० पु० (सं०)—आग, अशान्ति । (वी० र० १२-५) ।

**दाहिनैं**—दे० 'दांहिणैं'। दाहिना। (पा० प० १९९-७)।

**दिआ**—दे० 'दीवा'। दीपक, चिराग। (पा०प० ६९-३)।

**दिए**—क्रि० स० (हि० देना से)—दिया। उ० पंच चोर संगि लाइ दिए हैं। (प० ३०८-४)।

**दिखलाइ**—क्रि० स० (हि० दिखलाना)—दिखला दो, ज्ञान करा दो। उ० कै विरहणि कूं मीच दे, कै आपा दिखलाइ। (सा० ३-३५-१)।

**दिखलाइए**—दिखलाया जाए। (पा० सा० २५-२३-१)।

**दिखलांवहिंगे**—दिखाएंगे। उ० जैसैं जलहि तरंग तरगनीं, ऐसैं हम दिखलां-वहिंगे। (प० १५०-७)।

**दिखलावहिंगे**—दिखाएंगे। (पा०प० ५७-७)।

**दिखाइ**—क्रि० स० (हि० दिखाना)—दिखला। (पा० सा० ४-२१-२)।

**दिखाई**—दिखला दी। उ० कहि कबीर परचा भया, गुरू दिखाई वाट। (सा० ५-६-२)।

**दिखावणहार**—वि०(हि० दिखावनहार)-दिखाने वाला। उ० लोचन अनँत उघाड़िया, अनँत दिखावणहार।(सा० १-३-२)

**दिखावनहार**—(पा० सा० १-१३-२)।

**दिखावौ**—क्रि० स० (हि० दिखाना)—दिखला दो। (पा० प० ४७-५)।

**दिगर**—सं० स्त्री० (हि० देर)—विलम्ब। उ० कबीर पनह खुदाइ की, रह दिगर दावानेस। (प० २५८-१०)।

**दिज**—सं० पु० (सं० द्विज)—ब्राह्मण। उ० इनकै पूरब दिसा देव दिज पूजा, ग्यारसि गंग दिवाजा। (प० ५८-४)।

**दिठ**—सं० स्त्री० (सं० दृष्टि)—अवलोकन। उ० जे दिठ ग्यांन न ऊपजैं, तौ अहटि रहै जिनि कोइ रे। (प० ५-१०)।

**दिठियार**—वि० (हि० दीठ)-देखनेवाला, आँख वाला। (वी० र० ४२-४)।

**दिढ़**—वि०(स०दृढ़) (१) गहरी, प्रगाढ़। उ० घाइल ही घाइल मिलैं, तब रांम भगति दिढ़ होइ। (सा० ४३-११-२)। (२) मजबूती के साथ, निश्चय करके। उ० तज बांवैं दांहिणैं विकार, हरि पद दिढ़ करि गहिये। (प० १३३-९)।

**दिढ़ाइ**—दे०'दिढाई'। (पा०प० ११०-८)।

**दिढाई**—क्रि० स० (सं० दृढ़+आना (प्रत्य०)—दृढ़ किया, निश्चित कर दिया। उ० रांम नांम कहि भगति दिढाई। (र० २-१५)।

**दिढाया**—दृढ़ किया। उ० तत मत सब ओषद माया, केवल रांम कबीर दिढाया। (प० ३६९-८)।

**दिढावै**—दृढ करता है। उ० विषई विषै दिढावै गावै। (प० १३८-३)।

**दिन**—सं० पु० (सं०)—समय, दिन। उ० बहुतक दिन विछुरें भये, तेरी औसेरि आवै मोहिरे। (प० ५-२)।

**दिन दिन**—मुहा०, क्रि० वि०—प्रतिदिन, नित्यशः, सदा। उ० त्रिष्णां सींची नां बुझै, दिन दिन बधती जाइ। (सा० १६-१५-१)।

**दिनन की**—दिनों से। उ० बहुत दिनन की जोवती, वाट तुम्हारी राम। (सा० ३-६-१)।

**दिनां**—दिन। उ० दिनां चारि के सुरङ्ग फूल। (प० ३८८-४)।

**दिनु**—दिन। (पा० प० ७०-१)।

**दिनकार**—सं० पु० (सं० दिनकर)—सूर्य। (वी० र० ४३-७)।

**दिन न राति**—मुहा०—कभी नहीं। उ० जे जन विछूटे राम सूँ, ते दिन मिले न राति। (सा० ३-३-२)।

**दिनराति**—क्रि० वि० (हि० दिन+रात) —सर्वदा। उ० तेल घट्या बाती बुझी, (व) सोवैंगा दिन राति।(सा० २-१०-२)।

**दिपंती**—क्रि० अ० (सं० दीप्ति)—प्रकाशित करती हुई। (पा० प० ९२-३)।

**दिवाड़**—सं० पु० (फा० दयार)—प्रदेश, प्रांत। (सा० १७-११-नो० १४)।

**दियऊ**—क्रि० स० (हि० देना)—दिया। (बी० र० २७-५)।

**दिया**—लगाया, धारण किया। उ० जन कबीर मस्तक दिया, सोभा अधिक अपार। (सा० २-३-२)।

**दियौ**—दिया। (पा० प० १३६-३)।

**दिल**—सं० पु० (फा०)—कलेजा। उ० सतगुरु के सदकै करूं, दिल अपणीं का साछ। (सा० १-५-१)।

**दिलदार**—वि० (फा०)—उदार। उ० तू सकल गह गरा, सफ सफा दिलदार दीदार। (र० १-१)।

**दिलहर**—वि० (फा० दिलवर)—प्यारा, प्रिय। उ० रे दिल खोजि दिलहर खोजि, नां परि परेसांनी मांहि। (प० २५७-१)।

**दिलाई**—क्रि० स० (हि० देना)—दी, दिलाई। उ० बाबा आदम पै नजरि दिलाई, नबी मिस्त बनेरी पाई। (प० ३३९-६)।

**दिलि**—दे० 'दिल'। (पा० प० १७७-१२)।

**दिलै**—दे० 'दिल'। दिल ही। उ० दिल ही खोजि दिलै दिल भींतरि, इहां रांम रहिमांनां। (प० २५९-१२)।

**दिवस**—सं० पु० (सं०)—दिन में ही, जीवन में ही। उ० दिवस थकां सांई मिलौं, पीछैं पड़िहै राति। (सा० १३-१३-२)।

**दिवसउ**—दिवस और। (पा०प० ७२-३)।

**दिवांन**—सं०पु० (अ० दीवांन)—वजीर, मंत्री। उ० बुरो दिवांन दादि नहिं लागै, इक बांधै इक मारै हो रांम। (प० २२२-८)।

**दिवांनपनां**—सं० पु० (फा० दीवाना से दीवानापन)—पागलपन। उ० हड़ हड़ हड़ हड़ हसती है, दिवांनपनां क्या करती है। (प० १०६-१)।

**दिवांनां**—वि० (फा० दीवाना)—पागल, विक्षिप्त। (पा० प० ४२-५)।

**दिवांनां**—पागल, सिड़ी। उ० निरभै भया कछू नहीं व्यापै, कहै कबीर दिवांना। (प० ५५-८)।

**दिवांनीं**—सं० स्त्री० (फा० दीवाना की स्त्री० रूप)—पागल। (पा० प० १६-३)।

**दिवांनी**—पागल। उ० मीर मुहकम सेर दिवांनी, जंगल केर वजीनां। (प० १०६-४)।

**दिवाजा**—सं० पु० (सं० दीपार्चन)—आरती। उ० इनकै पूरब दिसा देस देव दिज पूजा, ग्यारसि गंग दिवाजा। (प० ५८-४)।

**दिवानि**—सं० पु० (अ० दीवान)—दरबार में, राजसभा में। उ० पूणैं बैसि रषाइए, परगट होइ दिवानि। (सा० २०-६-२)।

**दिवाल**—सं० स्त्री० (हि० दीवार)—दीवार, बाधा। उ० मिस्त हुसकां दो जगां, दुंदर दराज दिवाल। (प० २५८-३)।

**दिष्टि**—(१) वि० (सं० दृष्ट)—देखा हुआ। उ० अति आतुर ऊदै किया, तऊ दिष्टि नहिं मंद। (सा० १-१८-२)। (२) क्रि० स० (सं० दृश)—देखकर। उ० दीपक दिष्टि पतंग ज्यूं पड़ता पूरी जांणि। (सा० १-१९-२)।

**दिसा**—सं० स्त्री० (सं० दिशा)—ओर, तरफ। उ० सिव सकती दिसि कौण जु जोवै, पछिम दिसा उठै धूरि। (सा० ५-४६-१)।

**दिसावरां**—सं० पु० (स० देश+अपर)—अन्य देश, विदेश। उ० पंषी चले दिसावरां, बिरषा सुफल फलंत। (सा०

४७-७-२) ।

**दिसावरि**—(पा० प० १५१-३) ।

**दिसि**—सं० स्त्री० (सं० दिशा)—ओर, दिशा । उ० सिव सकती दिसि कौण जु जोवै, पछिम दिसा उठै धूरि । (सा० ५-४६-१) ।

**दिसिहीं**—दिशाओं में, ओर । उ० आछै रहै ठौर नही छाड़ै, दह दिसिहीं फिरि आवै । (प० १५६-४) ।

**दिस्टि**—दे० 'दिष्टि' । (पा०प० १३३-२) ।

**दीजै**—क्रि० स० (हि० देना)—दीजिए । (पा० प० ४५-२) ।

**दीठ**—क्रि० स० (सं० दृश्, हि० देखना) —देखा हुआ, देखा है । उ० मैं का जांणौं राम कूं, नैंनूं कबहुँ न दीठ । (सा० ८-१-२) ।

**दीठा** (१)—देखा । उ० पति सँगि जागी सुंदरी, कौतिग दीठा तेणि । (सा० ५-१-२) ।

**दीठा** (२)—वि०(सं० दृष्ट)—देखा हुआ, पाया । उ० इस मन कौं बिसमल करौं, दीठा करौं अदीम । (सा० १३-६-१) ।

**दीदार**—(१) सं० पु० (फा०)—दर्शन, साक्षात्कार । उ० देहु दीदार विकार दूरि करि, तब मेरा मन मानै । (प० ३०८-८) ।

(२) वि० (फा०)—दर्शनीय, देखने योग्य । उ० तू सकल गहगरा, सफ सफा दिलदार दीदार । (र० १-१) ।

**दीदै**—सं० स्त्री० (फा० दीदा)—दृष्टि, नजर । उ० फाटै दीदै मैं फिरौं,नजरि न आवै कोइ । (सा० २९-१७-१) ।

**दीन** (१)—सं० पु० (अ०)—मत, धर्म, विश्वास । उ० दीन गँवाया दुनी सौं, दुनी न चाली साथि ।(सा० १२-४३-१) ।

**दीन** (२)—क्रि० स० (हि० देना से)— देते हुए । उ० राम नाम जांणैं नहीं, आये टापा दीन । (सा० १२-२४-२) ।

**दीन** (३)—वि० (सं०)—दुःखित, विनीत । उ० रांमहि थोड़ा जांण करि, दुनियाँ आगैं दीन । (सा० १६-१८-१) ।

**दीनदयाल**—वि० (सं०)—दीनों पर कृपा करने वाला । (पा० प० ४०-६) ।

**दीनां**—क्रि० स० (हि० देना)—दिया । उ० एकनि दीनां पाट पटंबर, एकनि सेज निवारा । (प० १०५-४) ।

**दीनीं**—दी । उ० एकनि दीनीं गरै गूदरी, एकनि सेज पियारा । (प० १०५-५) ।

**दीनु**—दिया ।(पा० प० १५६-६) ।

**दीन्हाँ**—दिया । उ० चेतनि चौकी बैसि-करि, सतगुरु दीन्हाँ धीर । (सा० १-२३-१) ।

**दीन्हां**—दिया । (पा० प० ६-६) ।

**दीन्हीं**—दिया । उ० थापणि पाई थिति भई, सतगुर दीन्हीं धीर । (सा० १-२९-१) ।

**दीन्हें**—देने से । (पा० सा० १४-४०-१) ।

**दीनांनाथ**—सं० पु० (सं० दीन+नाथ) —ईश्वर, स्वामी । (पा० प० ४३-७) ।

**दीप** (१)—सं० पु० (सं० द्वीप)— भूखंड । (बी० र० २७-१) ।

**दीप** (२)—दे० 'दीपक' । (पा० प० १३०-९) ।

**दीपक**—सं० पु० (सं०)—दी, चिराग । उ० आगै थै सतगुर मिल्या, दीपक दीया हाथि । (सा० १-११-२) ।

**दीपकु**—दीया, चिराग । (पा० प० १९६-६) ।

**दीयां**—क्रि० स० (हि० देना से)—देने से । उ० मन दीयां मन पाइए, मन बिन मन नहीं होइ । (सा० १३-९-१) ।

**दीया**—दीया । उ० दीपक दीया तेल भरि, बाती दई अघट्ट । (सा० १-१२-१)

**दीयैं**—दिये, देने से । उ० का काजल स्यंदूर कै दीयैं । (प० १३९-५) ।

**दीयौ**—दिया, बनाया । उ० जीव जीभ मुख तास दीयौ । (सा० ३५-१-२) ।

दीरघ—वि० (सं० दीर्घ)—ऊँचा बड़ा। उ० जगत गुर अनहद कींगरी वाजै, तहाँ दीरघ नाद ल्यौ लागै। (प० १५३-१)।

दीवटी—सं० स्त्री० (सं० दीपस्थ, प्रा० दीवडु, हि० दीवट)—दीवाघर, चिराग-दान। उ० थावर थिर करि घट मैं सोइ, जोति दीवटी मेल्है जोइ। (प० ३६२-१४)।

दीवांन—सं० पु० (अ० दीवान)—दरबार, राजसभा। उ० उस चंगे दीवांन मैं, पला न पकड़ै कोई। (सा० २२-२२)।

दीवा—सं० पु० (सं० दीपक)—दीया, चिराग। उ० मंदिर मांहि फड़कती दीवा कैसी जोति। (सा० ४६-१७-१)।

दीवै—दीपक में। उ० कबीर निरभै राम जपि, जब लग दीवै वाति। (सा० २-१०-१)।

दीवान—दे० 'दीवांन'। (पा० सा० २१-२-२)।

दीसंत—क्रि०स०(हि० दीसना से)—दीख पड़ते हैं। उ० कबीर हरि का भांवता थैं दूरैं दीसंत। (सा० २९-३-१)।

दीसहीं—क्रि० स० (हि० दीसना से)—दिखलाई पड़ते हैं। उ० रवि के उदै न दीसहीं बँधै न जल की पोट। (सा० १७-१७-२)।

दीसैं—दे० 'दीसै'। (पा० प० ८-४)।

दीसै—दिखलाई पड़ते हैं। उ० करता दीसै कीरतन, ऊँचा करि करि तूंड। (सा० १८-५-१)।

दुंदर—सं० पु० (सं० द्वंद्व)—अशांति, झगड़ा। उ० भिस्त हुसकां दो जगां, दुंदर दराज दिवाल। (प० २५८-३)।

दुआरि—दे० 'दुवार'। दरवाजा। (पा० सा० १९-५-१)।

दुइ—वि० (सं० द्वि से)—दो। (पा० प० २१-५)।

दुकांन—सं० स्त्री० (फा०)—सौदा विकने का स्थान। उ० तहुआं एक दुकांन रच्यो है निराकार व्रत साजै। (प० १५३-३)।

दुक्ख—दे० 'दुख'। कष्ट। उ० कबीर सूता क्या करै, उठि न रोवै दुक्ख। (सा० २-१३-१)।

दुख—सं० पु० (सं० दुःख)—कष्ट, दुरवस्था। उ० पूरें सूं परचा भया, सब दुख मेल्या दूरि। (सा० १-३५-१)।

दुखड़ियां—क्रि० अ० (सं० दुख)—दुख रही हैं। उ० अंपड़ियाँ प्रेम कसाइयाँ, लोग जांणैं दुखड़ियां। (सा० ३-२५-१)।

दुखनिकंदनां—वि० (सं० दुःख+निकंदन)—पाप, कष्ट नष्ट करने वाले। उ० कहैं कबीर दुख भंजनां, करौ दया तुरत दुख निकंदनां। (प० ११६-५)।

दुखभंजना—वि० (सं० दुःख+भंजन)—दुख दूर करने वाले। उ० कहै कबीर दुखभंजनां, करौ दया तुरत दुख निकंदनां। (प० ११६-५)।

दुखयादि—सं० पु० (सं० दुःख+आदि)—दुःख इत्यादि। उ० जिनि यहु सुपिनां फुर करि जांनां, और सबै दुखयादि न आंनां। (र० ३-५८)।

दुखवौ—क्रि० स० (सं० दुःख)—कष्ट पहुँचाओ। (पा० सा० ४-१६-१)।

दुखहि—सं०पु० (सं० दुःख)—दुख को। (पा० र० १७-२)।

दुखां—सं० पु० (सं० दुःख)—दुःखों। (पा० सा० १६-३१-१)।

दुखावै—क्रि० स० (सं० दुःख)—कष्ट पहुँचावे। (पा० प० ३५-४)।

दुखिइनि—वि०(हि०दुखिया)—पीड़ितों ने। उ० ये ले जारे वै ले गाड़े, इनि दुखिइनि दोऊ घर छाड़े। (प० १०३-५)।

दुखित—वि० (सं० दुःखित)—पीड़ित क्लेशित। (पा० प० १९७-४)।

**दुखिया**—वि० (हि० दुख+इया (प्रत्य०) —दीन, पीड़ित । उ० दुखिया दास कबीर है, जागै अरु रोवै । (सा० ३-४५-२) ।

**दुखी**—वि० (सं० दुःखित)—कष्ट में, पीड़ित । उ० कहै कबीर एक बुधि बिचारी, बालक दुखी दुखी महतारी । (प० १११-५) ।

**दुखु**—दे० 'दुख' । (पा० प० ४३-७) ।

**दुचिते**—वि० (हि० दो+चित)—अस्थिर चित्त । (पा० प० ५२-३) ।

**दुड़बड़ी**—सं० स्त्री० (प्रा० दडि—एक प्रकार का बाजा)—एक प्रकार का बाजा । उ० ढोल दमामा दुड़बड़ी, सहनाई संगि भेरि । (सा० १२-३-१) ।

**दुतिअ**—दे० 'दुतीय' । (पा०प० ६७-८) ।

**दुतीय**—वि० (सं० द्वितीय)—दूसरी की । (बी० र० २७-५) ।

**दुनियां**—दे०'दुनिया'। (पा०प० ७९-६) ।

**दुनिया**—सं० स्त्री० (अ०)—संसार, जगत । उ० दुनिया के धोखैं मुवा, चलै जु कुल की कांणि । (सा० १२-४६-१) ।

**दुनियाई**—सं० स्त्री० (अ० दुनिया+ई (प्रत्य०)—संसार । उ० सबद अतीत का मरम न जानैं, भ्रमि भूली दुनियाई । (प० ३६-६) ।

**दुनीं**—सं० स्त्री० (अ० दुनिया)—संसार, जगत । उ० कहै कबीर सुंनि पंडित गुंनी, रूप मूवा सब देखै दुनीं । (प० ४५-३) ।

**दुपहरी**—सं०स्त्री०) हि० दो+पहर)—दोपहर की । उ० नर जांणैं अमर मेरी काया घर घर बात दुपहरी छाया । (प० १०४-१) ।

**दुबारां**—सं० पु० (सं० द्वार)—दरवाजे पर । उ० राज दुबारां जौं फिरे, ज्यूं हरिहाई गाइ । (सा० १७-६-२) ।

**दुबिधा**—दे० 'दुबिध्या' । (पा० प० १२३-२) ।

**दुबिध्या**—सं० स्त्री० (सं० द्विविधा)—अनिश्चय, संशय । उ० माया कै मदि चेति न देख्या, दुबिध्या मांहि एक नहीं पेख्या । (प० ३६९-३) ।

**दुमनां**—वि० (हि० दो+मन)—दो मन का, द्वैधी भाव में पड़ा हुआ । उ० दुमनां ह्वै जिनि चित्त डुलावा, करि छिटके थैं थाह न पावा । (र० बा०-२७) ।

**दुरगंध**—सं० स्त्री० (सं० दुर्गन्ध)—बुरी महक । उ० अंध दुरगंध सहै दुख त्रासा । (र०४-७९) ।

**दुरगंधि**—दे० 'दुरगंध' । बुरी गंध । उ० नऊं दुवार नरक धरि मूं दे, तू दुरगंधि को बैढौ रे । (प० ३११-२) ।

**दुरगा**—दे० 'दुर्गा' । (पा०प० १५५-४) ।

**दुरत**—क्रि० अ० (हि० दूर से)—छिपे, ओझल होवे । (पा० प० १८-३) ।

**दुरबल**—वि० (सं० दुर्बल)—दुबला पतला । उ० कबीर मन मृतक भया, दुरबल भया सरीर । (सा० ४१-२-१) ।

**दुरमति**—सं० स्त्री० (सं० दुर्मति)—दुर्बुद्धि । उ० दुरमति दूरि गंवाइसी, देसी सुमति बताइ । (सा० २८-२-२) ।

**दुरलभ**—दे०' दुर्लभ' । कठिन, दुष्कर । उ० ईस कहै मैं ध्यांन न जांनूं, दुरलभ निज पद मोहीं । (प० ३६-३) ।

**दुरस**—वि० (फा० दुरुस्त)—ठीक, अच्छी दशा में । उ०सो हिंदू सो मुसलमांन, जिसका दुरस रहै ईमांन । (प० ३५५-३) ।

**दुराई**—क्रि० स० (हि० दूर से दुराना) —छिपाता है । उ० अनेक जतन करि गाड़ि दुराई, काहू सांची काहू खाई । (प० १-१-३) ।

**दुराचारी**—वि० (सं० दुराचारिन्)—बुरे आचरण करने वाला । उ० दुरा-

चारी वैश्नौं बुरा, हरिजन तहाँ न जाइ। (सा० ४२-२-२)।

**दुरासनि**—वि० स्त्री० (सं० दुराशय)—खोटी, बुरी नीयत वाली। उ० मेरौ हार हिरानौं मैं लजाऊँ, सास दुरासनि पीव डराऊँ। (प० ३७८-१)।

**दुरिजन**—सं० पु० (सं० दुर्जन)—खोटे मनुष्य। उ० मैं वासा मोई किया, दुरिजन काढ़े दूरि। (सा० २४-२६-१)।

**दुरि दुरि करैं**—अव्य० (हि० दुर दुर+करना)—तिरस्कारपूर्वक हटावे या भगावे। उ० तो तो करैं त वाहुड़ौं, दुरि दुरि करै तो जाउँ। (सा० ११-१५-१)।

**दुरुस**—दे० 'दुरस'। दुरुस्त, ठीक। (पा० प० १७२-४)।

**दुर्गा**—सं० स्त्री० (सं०)—दुर्ग नामक दैत्य को मारने वाली देवी, आदि शक्ति। उ० दुर्गा कोटि जाकै मरदन करैं। (प० ३४०-३)।

**दुर्लभ**—वि० (सं०)—दुष्प्राप्य, अनोखा। उ० कहौ संतौ क्यूँ पाइये, दुर्लभ हरि दीदार। (सा० २-२७-२)।

**दुलंभ**—दे० 'दुर्लभ'। (पा० सा० १४-३३-२)।

**दुलभ**—दे० 'दुर्लभ'। उ० कबीर पीवण दुलभ है, माँगै सीस कलाल। (सा० ६-२-२)।

**दुलहा**—सं० पु० (सं० दुर्लभ)—पति, स्वामी। (पा०प० १५-२)।

**दुलहाई**—सं० स्त्री० (हि० दूल्हा+आई (प्रत्य०)—विवाह के गीत, मंगलगान। (बी०र०३६-४)।

**दुलहिनीं**—सं० स्त्री० (हि० दूल्हा से दुलहन)—नई वहू, नई व्याही हुई स्त्री, अर्थात् अपने दायित्व को समझने वाली वालाएँ। उ० दुलहिनीं गावहु मंगलचार। (प० १-१)।

**दुलीचा**—सं० पु० (देश०)—गलीचा, कालीन। (सा० ३५-१२ नो १५)।

**दुवादस**—क्रि० (सं० द्वादश)—बारह। उ० तहां दुवादस खोजि ले, जनम होत नहीं मींच रे। (प० ४-८)।

**दुवार**—सं० पु० (सं० द्वार)—मार्ग, आवरण, दर्वाजा। उ० सुरति निरति परचा भया, तव खूले स्यंम दुवार। (सा० ५-२२-२)।

**दुवारा**—दे० 'दुवार'। मार्ग, रास्ता, दर्वाजा। उ० भगति दुवारा संकड़ा, राई दसवैं भाइ। (सा० १३-२६-१)।

**दुविधा**—दे० 'दुविधा'। उ० मुख तौ तौपरि देखिए, जे मन की दुविधा जाइ। (सा० १३-८-२)।

**दुसमन**—सं० पु० (फा० दुश्मन)—शत्रु, वैरी। उ० पंजर जसि करद दुसमन, मुरद करि पैमाल। (प० २५८-२)।

**दुसर सयान**—चौ०—द्वैतवादी लोग। (बी० र० ३६-२)।

**दुसरी**—वि० (हि० दूसरा)-दूसरी। उ० एक दहिड़िया दही जमाऔ, दुसरी परि गई साईं रे। (प० ७६-७)।

**दुसरैं**—दूसरी वात है कि। उ० इक त्रिषावंत दुसरैं रवि तपई, दह दिसि ज्वाला चहुँ दिसि जरई (र० ४-८०)।

**दुह**—वि० (सं० द्वि०, हि० दो)—दो, दोनों। उ० कहै कबीर सो जीवता, दुह मैं कदे न जाइ। (सा० ३१-७-२)।

**दुहाई**—सं० स्त्री० (सं० द्वि=दो+आह्वाय=पुकार) —शपथ, सौगंद। (प० ५-नो ५)।

**दुहागनि**—सं० स्त्री० (हि० दुहागी)—विधवा, अभागिन। उ० जो हाँ से ही हरि मिलैं, तौ नहीं दुहागनि कोइ। (सा० ३-२९-२)।

**दुहागिनि**—दे० 'दुहागनि'। (पा० सा० २-३८-२)।

**दुहिये**—क्रि० स० (हि० दुहना)—दुही

जाती है। उ० पंचवरन दस दुहिये गाइ, एक दूध देखौ पतिआइ। ( प० ५३-३)।

दुहुदुहु—वि० ( हि० दो-दो )—दोनों। उ० दुहुदुहु अंग सूँ लागि करि, डूबत है संसार। (सा० ३१-१-२)।

दुहूँ—क्रि० (हि० दो)—दोनों से। उ० दुहूं चूकां रीता पड़ै, ताकूं वार न पार। (सा० ३४-६-२)।

दुहूंधां—क्रि० वि० ( ? )—दोनों ओर। उ० आवत जांत दुहूंधां लूटे, सर्व तत हरि लीन्हां रे।(प० ३६६-२)।

दुहूधां-दे० 'दुहूंधां'। (पा०प० १०२-२)।

दुहेरा—दे० दुहेला'। (पा० प० ११-४)।

दुहेला—वि० ( सं० दुर्हेला )—कठिन, दु:खदायी, दु:साध्य। उ० उड़ि पड़ै जब आंखि मैं, खरा दुहेला होइ। (सा० ५४-६-२)।

दुहेली—कठिन। उ० भरति दुहेली रांम की, नहिं कायर का कांम। (सा० ४५-२४-१)।

दूंणी--सं० स्त्री० (हि० दूना से)—डींग या शेखी में। (र० १-टि०५२)।

दूंदर—दे० 'दुंदर'। झगड़ालू। उ० दीन गरीबी दीन कौं, दूंदर कौं अभिमान। (सा० ४१-१२-१)।

दूखड़ियांह—दे० 'दुखड़ियां'। (पा०सा० २-२३-१)।

दूखा—सं० पु० (सं० दु:ख)—दुख में। (पा०सा० १७-२-२)।

दूज—स०स्त्री० (सं० द्वितीय, प्रा० दुइय, दुइज)—द्वैतभाव, दूसरी बातें। उ० पंच पयादा पाड़ि ले, दूरि करै सब दूज। (सा० ४५-३-२)।

दूजा—वि० (सं० द्वितीय, प्रा० दुइय, दुइज)—दूसरा, भिन्न। उ० सिर ऊपरि आरा सहै, तऊ न दूजा होइ। (सा० २६-४-२)।

दूजि—दे० 'दूज'। द्वैतभाव। (पा०सा० १४-१०-२)।

दूजी—दे० 'दूज'। स्त्री० रूप। दूसरी, भिन्न। उ० आसा एक जु राम की दूजी आस निरास। (सा० ११-११-१)।

दूजै—दूसरे। (पा० प० ६८-६)।

दूणां—वि० (हि० दूना)—दूना। उ० झूठे कौं झूठा मिलै, दूणां वधै सनेह। (सा० २२-१७-१)।

दूणी—दूनी। उ० कै लै दूणी कालिमां, भावै सौ मणं सावण लाइ। (सा० ४२-३,२)।

दूध—सं०पु० (सं० दुग्ध)—दूध। उ०जौ परि दूध तिवास का, ऊकटि हूवा आक। (सा० ३७-२-२)।

दूधा—दूध। (पा० र० १०-८)।

दूधै—दूध। (पा० सा० ५-१२-१)।

दूनां—दे० 'दूणां'। (पा०प० ६०-५)।

दूनीं—दे० 'दूणी'।(पा०सा० १८-८-२)।

दून्यूं—वि०। (हि० दो+नों (प्रत्य०))। —दोनों। उ० अंधै अँधा ठेलिया दून्यूं कूप पड़ंत। (सा० १-१५-२)।

दूवरी—दे०'दूवली'। (पा०प० १६-३-१)।

दूवली—वि० ( सं० दुर्वल )—पतली, कमजोर। (सा० ४६-२१-नो० ३८)।

दूभर—वि०। ( सं० दुर्भर )—दु:साध्य, कठिन। उ० दूभर पनियां भर्‌या न जाई। (प० १४०-१)।

दूरंतर—क्रि०वि०। (सं० दूर)—फासले पर। (प० ७-४)।

दूर—क्रि० वि०। ( सं० )—फासले पर, दूरी पर। उ० ससिहर सूर दूर।

दूरंतर—लागी जोग जुग तारी। (प० ७-४)।

दूरहि—फासले से, दूर से। ( पा० सा० ४-२६-१)।

दूरि—अलग, वहुत अन्तर पर। उ० कहै कवीर दूरि करि, आतम अदिष्टि काल।

(सा० १५-१-२)।

दूरैं—फासले से, दूर से। उ० कबीर हरि का भांवता दूरैं कैं दीसंत। (सा० २९-३-१)।

दूरी—सं० स्त्री० (सं०दूर+ई (प्रत्य०)। —फासला, अन्तर। (पा०प० ६९-७)।

दूलह—दे० 'दुलहा'। वर। उ० पूरि सुहाग भयौ बिन दूलह, चौक कैं रंगि धर्‍यौ सगौ भाई। (प० २२६-६)।

दूवा—सं० स्त्री० (अ० दुआ)-आशीर्वाद, असीस। उ० दाइय दूवा करद बजावैं, मैं क्या करूं भिखारी। (प० ३२३-७)।

दूषा—क्रि० अ० (हि० दुखना)—दर्द करता है, पीड़ित होता है। उ० सरि मारे ते सदा सुखारे, अनमारे ते दूषा। (प० १७५-६)।

दूष्या—क्रि० स० (सं० दूषण से)—कलंकित कया, दोष लगाया। उ० पष छाड़ै निरपष रहै, सबद न दूष्या जाइ। (सा० ३९-३-२)।

दूसर—वि० (हि० दूसरा)-अपर, अन्य। (पा० प० ८७-९)।

दूहै—क्रि०स० (सं०दोहन)—दूध निकालता है। उ० बछरा दूहै तीन्यूं सांझ। (प० ८०-२)।

दृष्टि—दे० 'द्रिष्टि'। दृष्टि। (पा० प० १६२-८)।

दे—क्रि० सा० (सं० दान, हि०,देना)—देकर। उ० कसणी दे कंचन किया, ताइ लिया ततसार। (सा०१-२८-२)।

देइ—देती है। (पा०प०३४-७)।

देइहौं—दूंगा। (पा० प० ९१-६)।

देई—देती, दे सकता है। उ० मुखि कड़ियाली कुमति की, कहण न देई राम। (सा० १६-४-२)।

देउं—दूं, देऊँ। उ० नां तुझ देखन देउं। (सा० ११-२-२)।

देणां—देना। उ० लेखा देणां सोहरा, जे दिल सांचा होइ। (सा० २२-२-१)।

देत—देते हुए। (पा०प० ४५-६)।

देती(वार)—देते (समय)। उ० खरी विगूचनि होइगी, लेखा देती वार। (सा० २२-१-२)।

देदे—दो। उ० जबहीं चालै पीठि दे, अंकुस दे दे फेरि। (सा० १३-१९-२)।

देन—देना। (पा० सा० १५-९-२)।

देनां—देना। (पा०सा० २१-२-१)।

देवा—दिया जाएगा। उ० हैं वर ऊपरि छत्र सिरि, ते भी देवा खड़। (सा० १२-११-२)।

देवे (कौं)—देने के लिए। उ० राम कै पटं तरैं, देवे कौं कुछ नांहि। (सा० १-४-१)।

देवैं (१)-देवे। उ० ज्यूं हरि राखै त्यूं रहौं, जो देवैं सो खाउँ। (सा०११-१५-२)।

देसी—देगी। उ० देवलि देवलि धाहड़ी, देसी ऊगे सूरि। (सा०३-४४-२)।

देहीं—देते हैं। (पा०प० १६७-४)।

देही—देते हैं। उ० आपण देही चखा पानी, ताहि निदैं जिनि गंगा आंनी। (प० १४४-३)।

देहु—दो। उ० ताकि संगति राम जी सुपिनैं ही जिनि देहु। (सा०२८-९-२)।

देहुगे—दोगे। उ० मूवां पीछैं देहुगे, सो दरसन किति काम। (सा० ३-७-२)।

दैंहि—देते हैं। उ० दैंहि पईसा व्याज कौं, लेखाँ करतां जाइ। (सा० १७-७-२)।

दैं—देकर। (पा० प० १९-२)।

दैंण—देना। उ० जीव पड़्या बहुलूटि मैं, जागै तौ लैण न दैंण।(सा०१२-२२-२)।

दैहूं—दूंगा। उ० अब तोहि जान न दैहूं राम पियारे। (प० ३-१)

दैहौ—दोगे। उ० सो बैकुंठ कहौ धूं कैसा, करि पसाव मोहि दैहौ। (प० ५२-२)।

द्यौं—देऊं। उ० बलिहारी गुर आपणैं,

द्यौं हाड़ी कै वार। (सा० १-२-१)।

**देउ**—दे० 'देव'। (पा०प० १८७-२)।

**देख**—क्रि० स० (सं० दृश, प्रा० देक्खइ, हि० देखना से)—देखता है। (पा०प० १५७-६)।

**देखउं**—देखूं। (पा० प० १८६-२)।

**देखत**—देखत ही देखते। उ० कबीर देखत दिन गया निस भी देखत जाइ। (सा० ३-३४-१)।

**देखन** (देउं)—देखने। उ० नां हौं देखौं और कूं, नां तुझ देखने देउं। (सा० ११-२-२)।

**देखहु**—देखो। उ० अचिरज एक देखहु संसारा। (प० १४५-३)।

**देखा**—देख लिया, देखा। उ० अचंभा देखा रे भाई। (प० ११-१)।

**देखि**—देखकर। उ० माया मोहे अर्थ देखि करि, काहै कूं गरबांनां। (प० ५५-७)।

**देखिअै**—देखिए। (पा० प० ७८-३)।

**देखिया**—देखा। उ० एक अचंभा देखिया, बिटिया जायी बाप। (प० १३-४)।

**देखिहु**—देखा। उ० मरघट घाट खैंचि करि राखे, वह देखिहु हंस अकेलौ। (प० २४१-८)।

**देखी**—देखी। उ० कहै कबीर गुर दिया पलीता, सो फल विरलै देखी। (प० ८-८)।

**देखु**—देख। (पा० प० ६३-११)।

**देखें(हीं)**—देखते ही। उ० देखें हीं तन प्रजलैं, परस्यां ह्वै पैमाल। (सा० २०-१२-२)।

**देखै**—देखता है, देखेगा। उ० काहे न देखै जागि (सा० २-१२-१); बहुरि न देखै आइ। (सा० १२-१-२)।

**देखै ही**—देखते ही। उ० देखै ही कैं विष चढ़ै, खायें सू मरि जाइ।

**देखौं**—देखूं, देख सकूं, दर्शन करूं। उ० नां हौं देखौं और कूं नां तुझ देखन देउं। (सा० ११-२-२)।

**देखौ**—देखो, समझो, विचारो। उ० देखौ कर्म कबीर का, कछु पूरब जनम का लेख। (सा० ५-१२-१)।

**देख्यत**—देखते ही। (प० २६७-७)।

**देख्या**—देखा। उ० मेरा देख्या जरजरा, (तब) ऊतरि पड़े फरंकि। (सा० १-२५-२)।

**देख्या ही**—देखने का ही। उ० कहिबे कूं सोभा नहीं, देख्या ही परवान। (सा० ५-३-२)।

**देख्यौ**—देखा। उ० अपने पुरिख मुख कबहूं न देख्यौ, सती होत समझी समझाई। (प० २२६-७)।

**देबी**—दे० 'देवी'। (पा० प० १२३-७)

**देरी**—सं० स्त्री० (फा० देर)—विलम्ब, अतिकाल। उ० कहै कबीर करुणांमय किया, देरी गलियाँ बहु बिस्तारा। (प० २६७-६)।

**देव**—सं० पु० (सं०) (१) देवता। उ० नींव बिहूंणां देहुरा, देह बिहूंणां देव। (सा० ५-४१-१)।
(२) वैश्य। (बी० र० २७-७)।

**देवकी**—सं० स्त्री० (सं०)—वसुदेव की स्त्री तथा श्री कृष्ण की माता। (पा० प० १५८-६)।

**देवतनि**—सं० पु० (सं० देवता)—देवताओं पर। (प० २५०-नो०-१५०)।

**देवता**—सं० पु० (सं०)—देवता, दिव्य पुरुष। उ० जिनि मानिषतैं देवता, करत न लागी वार। (सा० १-२-२)।

**देवन**—दे० 'देव'। देवताओं। (पा० प० ३३-५)।

**देवर**—सं० पु० (सं०)—पति का छोटा भाई। उ० खाया देवर खाया जेठ, सब खाया सुसर का पेट। (प० २२७-४)।

**देवल**—सं० पु० (सं० देवालय)—देव मंदिर। उ० देवल मांहैं देहुरी, तिल जेहै बिसतार। (सा० ३-४४-२)। (सा० ५-४२-१) और (६-७-२)।

देवाधिदेव—सं० पु० (सं०)—महादेव, देवताओं के स्वामी। उ० महापुरुष देवाधिदेव, नरस्यंध प्रकट कियौ भगति भेष। (प० ३७९-११)।

देवी—सं० स्त्री० (सं०)—देवपत्नी, दुर्गा आदि देवी। उ० देवलि जाऊँ तौ देवी देखौं, तीरथि जांऊं त पाणीं। (प० १९७-३)।

देवै (२)—सं० स्त्री० (सं० देवकी)—वसुदेव की स्त्री तथा श्रीकृष्ण की माता। उ० देवै कूख न औतरि आवा, ना जसवै ले गोद खिलावा। (र०बा०५२)।

देषण—क्रि० स० (हि० देखना)—देखने के लिए। उ० आया था संसार मैं देषण कौं बहुरूप। (सा० ५-२४-१)।

देषणां—देखा। उ० हिरदा भीतरि आरसी, मुख देषणां न जाइ। (सा० १३-८-१)।

देषौं—देखूँ। उ० सेजैं रहूँ नैंन नहीं देषों। (प० २३०-३)। (पाठान्तर—देखौं)।

देस—सं० पु० (सं० देश)—(१)अवस्था, स्थिति। उ० पांणी पीया चंच विन, भूलि गया यहु देस। (सा० ५-२०-२)। (२) स्थान, प्रदेश। उ० कौंण देस कहाँ आइया, कहु क्यूँ जांण्यां जाइ। (सा० १४-१-१)।

देसड़ैं—सं० पु० (सं० देश)—स्थान पर, प्रान्त में, भूभाग में। उ० चली कबीर तिहि देसड़ैं जहाँ वैद विधाता होइ। (सा० ४७-१-२)।

देह—सं० स्त्री० (सं०)—शरीर, तन। उ० दाधी देह न पालवै, सतगुर गया लगाय। (सा० ४-६-२)।

देहड़ी—सं० स्त्री० (सं० देह)—मानव शरीर। (सा० १२-नो०-५९)।

देहरा—दे० 'देहुरा'। देवालय। (पा० मा० ९-१३-१)।

देहरि—दे०'देहली'। (पा०प० ६८-७)।

देहरी—दे० 'देहली'। (पा०प० १००-३)।

देहली—सं० स्त्री० (सं०)—दहलीज, देहरी। उ० देहली लग तेरी मिहरी सगी रे, फलसा लग सगी माइ। (प० ३१५-३)।

देहा—दे० 'देह'। शरीर। (पा० प० ९८-१)।

देहियां—दे० 'देह'। शरीर। (पा० प० ९६-२)।

देहीं—दे० 'देहीं'। शरीर। (पा० प० ६३-३)।

देही—सं० स्त्री० (सं० देह)—शरीर। उ० देही माटी बोलै पवनां, बूझि रे ग्यानी मूवा स कौनां। (प० ४२-४)।

देहुरा—सं० पु० (सं० दे०+हि० घर)—देवघर, देवालय। उ० नींव बिहूँणां देहुरा, देह बिहूँणां देव।(सा० ५-४१-१)

देहुरी—सं० स्त्री० (हि० देहली)—दहलीज, देहरी। उ० देवल माँहैं देहुरी तिल जेहै विसतार। (सा० ५-४२-१)।

देहुरै—दहलीज पर। उ० कबीर दुनियाँ देहुरै, सींस नवांवण जाइ। (सा० २३-११-१)।

दोइ—वि० (सं० द्वि०, हि० दो)—दो, भिन्न-भिन्न। उ० जे सोऊं तौ दोइ जणां, जागूँ तौ एक। (सा० १२-२३-२)। उ० कहै कबीर ते क्यूँ मिलैं, जब लग दोइ सरीर। (सा० ५-२५-२)।

दोई—वि० (हि० दो)—दोनों। (पा० र० १०-५)।

दोउ—दे० 'दोऊ'। (पा०,प० ३२-३)।

दोऊ—वि० (हि० दो से)—दोनों। उ० एक कनक अरु कांमनी, दोऊ अगनि की झाल। (सा० २०-१२-१)।

दोख—सं० पु० (स० दोष)—अवगुण, ऐब। उ० दोख पराये देख करि चल्या हसंत हसंत। (सा० ५४-२-१)।

दोजक—दे० 'दोजग'। नरक, (पा० प० १९६-२)।

दोजग—सं० पु० (फा० दोजख)—

नरक । उ० दोइ कहैं तिनहीं कौ दोजग, जिन नांहिन पहिचांनां । ( प० ५५-२) ।

**दोद्धा**—वि० (?)—कठिन । उ० स्वांमी हूंणा सोहरा, दोद्धा हूंणां दास । (सा० १७-३-१) ।

**दोनउं**—दे० दोनिउं । (पा० सा० २०-३-२) ।

**दोनां**—सं०पु० (सं० दमनक, हि० दौना) —दवना नामक पौधे की पत्तियाँ । उ० दोनां मरवा चंपक फूला, तामैं जीव' वसैं कर तूला । (र० ५-५२) ।

**दोनिउं**—वि० (हि० दोनों से)—दोनों । (पा० प० १०-१२) ।

**दोनौं**—वि० (हि० दो+नौ (प्रत्य०)— दोनों । (पा० सा० १-१७-२) ।

**दोन्यूं**—दे० 'दोनौं' । दोनों । (पा० सा० १-६-२) ।

**दोवटीं**—सं० स्त्री० (हि० दो+मिट्टी, दोमट)—वह भूमि जिसकी मिट्टी में कुछ बालू भी मिली हो । उ० पांच गज दोवटी मांगी, चूंन लीयौ सांनि । (प० ३१४-४) ।

**दोवर**—वि० (हि० दो+हरा=दोहरा)- दोहरा, दुगुना । उ० क्यूं लीजैं गढ़ वंका भाई, दोवर कोट अरु तेवड़ खाई । (प० ३५६-१)

**दोष**—सं० पु० (सं०द्वेष)—घृणा, द्वेष, शत्रुता । उ० राग दोष दहूं मैं एकन भापि, कदाचि ऊपजैं तौ चिता न रापि । (प० १०७-३) ।

**दोस**—सं० पु० (सं० दोष)—अवगुण । (पा० प० ४७-३) ।

**दोसत**—दे० 'दोस्त' । मित्र, साथी । उ० एक ज दोसत हम किया, जिस गलि लाल कवाइ । (सा० १३-११-१) ।

**दोसर**—वि० (हि० दो)—अन्य, ऊपर । (पा० चौं० र० ८-१) ।

**दोस्त**—सं० पु० (फा०)—मित्र, साथी । (पा० प० ६६-१) ।

**दोहाई**—दे०'दुहाई' । (पा०प० ५६-८) ।

**दौं**—सं० स्त्री० (सं० दव, हि० दौ)— आग, जलन । उ० हिरदा भीतरि दौं बलै, धूवां न प्रगट होइ । (सा० ४-३-१) ।

**दौड़णां**—क्रि० स० ( सं० धौरण, हि० धौरना)—दौड़ना । उ० डागल उपरी दौड़णां, सुख नींदड़ी न सोइ । (सा० १२-५६-१) ।

**दौड़ी**—क्रि० अ० (हि० दौड़ना से)— दौड़ गई, छा गई । उ० जीलक दौड़ी सांइयां, लोग कहै पिंड रोग । (सा० २६-१०-१) ।

**दौनां**—दे० 'दोनां' । दवना नामक पौधे की पत्तियाँ । (पा० र० ६-४) ।

**दौरना**—दे० 'दौड़णां' । दौड़ना । (पा० सा० १५-६३-१) ।

**दौराऊं**—क्रि० स० ( हि० दौड़ना )— हांकूं, दौड़ाऊं । उ० दे मुहरा लगाम पहिराऊं, सिकली जीन गगन दौराऊँ । (प० २५-२) ।

**दौरावउं**—दे० 'दौराऊँ' । दौड़ाऊँ । (पा० प० ८१-३) ।

**दौरि**—क्रि० अ० (हि० दौड़ना से)— दौड़ जा । (पा० सा० १५-६६-२) ।

**दौहनै**—वि० (हि० दुहुन)—दोनों को ही । उ० दुहु कात्यां विचि जीव है, दौहनै संती सीष । (सा० ३४-५-२) ।

**द्यौंहड़े**—सं० पु० (सं० देव+घर)— देवालय, मानव-शरीर । उ० पुनै पाये द्यौंहड़े, ओछी ठौर न खोइ । (सा० १२-५६-२) ।

**द्यौस**—सं० पु० (सं० दिवस)—दिन । (पा० सा० १५-३८-२) ।

**द्यौहड़ा**—सं०पु०(हि० दिवस+डा)—दिन की अवधि । (सा० ५४-७-नो०-८) ।

**द्रपन**—सं० पु० (स० दर्पण)—आइना, स्वच्छ दर्पण । उ० सवद मसकला फेरि करि, देह द्रपन करै सोइ । (सा० ४०-३-२) ।

**द्रुगम**—वि० ( सं० दुर्गम )—दुस्तर, कठिन । (पा०प० १३०-३) ।

**द्वादस**—वि० (सं० द्वादश)—बारह । उ० नवतन द्वादश लागी आगी । (प० ६४-५) ।

**द्वादस आगी**—सं० स्त्री०–द्वादश गंध द्रव्यों से बनी धूप की अग्नि (इसमें १२ पदार्थ इस प्रकार होते हैं—गुग्गुल, चंदन, तेजपात, कुट, अगर, केसर, जायफल, कपूर, जटामासी, नागरमोथ, नज और खस) । (प० ६४-५) ।

**द्वादस कूंवा**—बारह मात्रा-प्राणरूपी बारह कुएँ । उ० द्वादस कूंवा एक बन माली, उलटा नीर चलावै । (प० २१४-३) ।

**द्वादसगम**—बारह अंगुल प्राण-पथ । उ० द्वादसगम के अंतरा तहां अमृत कौं ग्रास । (प० १८-५) ।

**द्वादस दल**—बारह दल वाला अनाहत चक्र । उ० द्वादस दल अभिअंतरि म्यंत तहाँ प्रभू पाइसि करिलै च्यंत । (प० ३२८-११) ।

**द्वादसी**—सं० स्त्री० (सं० द्वादशी)—किसी पक्ष की बारहवीं तिथि । उ० द्वादसी भ्रमें लप चौरासी, गर्भवास आवै सदा मरै । (पा० १८३-६) ।

**द्वापर**—सं० पु० (सं०)—चार युगों में से तीसरा युग । पुराणों से यह युग ८६४००० वर्ष का माना गया है । (पा० प० १४३-६) ।

**द्वार**—सं० पु० (सं०)—दरवाजा, इंद्रियों का द्वार । उ० नहीं ग्रिह द्वार कछू नहीं तहियां, रचनहार पुनि नांहीं । ( प० ३२-५) ।

**द्वारा**—दे० 'द्वार' । दरवाजा । उ० बैसि परहड़ी द्वारा मुंदावौ, ल्यांवों पूत घेरी । (प० २२-५) ।

**द्वारामती**—सं० स्त्री० (सं० द्वारावती)–द्वारिका । उ० द्वारामती सरीर न छाड़ जगननाथ ले प्यंड नगाड़ा । (र० बा० ५७) ।

**द्वारावती**—दे० *'द्वारामती' द्वारिका ।* (पा० र० ३-८) ।

**द्वारि**—दे० 'द्वार' । दरवाजा । उ० मन भंजन करि दसवैं द्वारि, गंगा संधि विचारि । (प० ३२६-४) ।

**द्वारिका**—सं० स्त्री० (सं०)—प्र तीर्थ स्थान । उ० मन मथुरा ८ द्वारिका, काया कासी जांणि । (स० २३-१०-१) ।

**द्वारैं**—दे० द्वार' । द्वार पर । (पा० प० ३३-२) ।

**द्वै**—वि० (सं० द्वि, हि० दो)—दो । उ न छाड़ै सूरिवां, झूझै द्वै दल मांहि (सा० ४५-१०-१) ।

**द्वैदीन**—यौ० (सं० द्वै + अ० दीन) दो धर्म, हिन्दू धर्म और मुस्लिम धर्म उ० मन मुसले की जुगति न जानैं मति भूलै द्वै दीन बखांनैं । (र० ५-२४)

**द्वैसुर**—दो सुर, इड़ा और पिंगला नाड़ी उ० सो सुलितांन जु द्वैसुर तानैं, बाह जाता भीतरि आनैं । (प० ३३०-६) ।

## ध

**धंध**—(१) सं० पु० (सं० धनधान्य, हि० धंधा)–उद्यम, काम-काज । उ० धंध बंध कीन्ह बहु तेरा । (र० ३-१४) ।
(२) सं० स्त्री० (सं० धूम+अंध)—वह अंधेरा जो हवा में मिली धूल कारण हो । उ० रांम बिनां सं धंध कुहेरा । (प० ३१७-१) ।

**धंधा**—सं० पु० ( सं० धनधान्य )

उद्यम, कामकाज का द्वन्द्व। उ० धंधा ही में मरि गया, वाहर हुई न बंब। (सा० १२-३३-२)।

धंधै—उ० जिनि धंधै मैं ध्याया नहीं। (सा० १२-२१-२)।

धंन—दे० 'धन' (२)। (प० ६६-४)।

धंनि—वि० (सं० धन्य)—सुकृती, प्रशंसा के योग्य। (पा० प० ५-६)।

धंसै—दे०'धसै'। (पा०सा० ३-१६-२)।

धका—सं० पु० (सं० ढक्क्, हि० धक्का)—(१) धक्का, झोंका। (पा० सा० १५-८६-२)।

(२) विपत्ति, आफत। (पा० सा० २०-२-२)।

धज—(१) सं० स्त्री० (हि० धज्जी से)—चिथड़े, टुकड़े-टुकड़े। उ० फाड़ि फुटोला धज करौ। (सा० ३-४१-१)।

(२) सं० स्त्री० (सं० ध्वज)—ध्वजा, पताका। उ० कोटी धज साह हस्ती वंध राजा। (प० ६६-३)।

धजा—स ० स्त्री० (सं० ध्वज)—ध्वजा, पताका। उ० काया देवल मन धजा बिषै लहरि फहराइ। (सा० १३-२८-१)

धड़—सं० पु० (सं० धर)—सिर व हाथ, पैर छोडकर शरीर का शेष भाग। उ० धड़ सूली सिर कंगुरै, तऊन बिसारौं तुझ। (सा० ४५-२६-२)।

धणहीना—वि० (सं० धनहीन)—निर्धन, गरीव। (सा० ५२-२-नो० ३)।

धणीं—सं०पु० (सं०धनिन्, हि० धनी)—पति, स्वामी। उ० तेज पुंज पारस धणीं, नैनू रहा समाइ। (सा० ५-३८-२)।

धनीं—उ० सिर परि साहिब रांम धनीं। (प० ६६-२)।

धन—(१) सं० स्त्री० (सं० धनी)—वधू, युवती। उ० धन मैली पिव ऊजला लागि न सकौं पाइ। (सा० ५-३६-२)।

(२) सं०पु० (सं०)—सम्पत्ति, दौलत। उ० साइ मूवे धन संचते, सो उवरे जे खाइ। (सा० १६-१२-२)।

धनक—सं० पु० (सं० धनु)—धनुष, कमान। उ० ध्यांन धनक जोग करम, ग्यांग वांन सांधा। (प० २१०-४)।

धनकि—धनुष। उ० उलटै धनकि पारधी मार्‌यो, यहु अचिरज कोइ बूझै। (प० १६२-८)।

धना—सं० स्त्री० (सं० धनिका, हि० धनिया)—स्त्री० भार्या। (बी० र० ५५-१)।

धनि—वि० (सं० धन्य)—कृतार्थ, प्रशंसा-योग्य, सुकृती। उ० कबीर धनि ते सुंदरी। (सा० ३०-७-१)।

धन्नि—धन्य। (पा० प० ११-५)।

धनिक—सं० पु० (सं०)—धनी मनुष्य। (पा० प० १७६-८)।

धनु—दे० 'धनक'। (पा० प० ११८-१०)।

धनुख—दे०'धनक'। (पा०प० १२१-४)

धनुहड़ी—धनुष। दे० 'धनक'। (पा० सा० १३-३-२)।

धनुहीं—धनुषहीं। दे० 'धनक'। (पा० प० १२४-५)।

धब—सं० पु० (धनु० धप)—हानि, धब्बा। उ० धव लोटै ही फाटी। (प० २५३-६)।

धरंम—दे० 'धरम'। (पा० स० २१-२६-१)।

धर—स० पु० (सं०) धरती, जमीन, धरणी। उ० त्रिस्नां छांनि परी धर ऊपरि। (प० १६-४)।

(२) पाताल, अधोलोक। (बी० र० ७-४)।

धरई—क्रि० स० (सं० धारण)—रखता है। (पा० चौ० र० ८-१)।

धरण—क्रि० स० (सं०)—लेने को, धरने को। उ० नांव धरण कौं तोहीं। (प० ३६-४)।

**धरणि**—सं० स्त्री० (सं०)—पृथ्वी। उ० धरणि महारस खावा। (प० १६२-६)।

**धरणींधरा**—सं० पु० (सं० धरणिधर)—शेष नाग। उ० ताकौ वार न पावै धरणींधरा। (प० ३२८-५)।

**धरनींधरा**—(पा० प० १३०-८)।

**धरती**—सं० स्त्री०। (सं० धरित्री)—पृथ्वी, जमीन। उ० धरती गगन पवन नहीं होता। (सा० ५-२८-१)।

**धरनि**—(१) सं० पु० (सं० धारण)—हठ, टेक, धारणा। उ० अब की धरनि धरी जा दिन थैं। (प० २२६-४)।
(२) सं० स्त्री० (सं० धरणी)—पृथ्वी। (बी० र० ७-४)।

**धरनीं**—वि० (हि० धरना)—धरने वाली। उ० मुई नारि सुरति बहु धरनीं। (प० ४६-३)।

**धरम**—सं० पु० (सं० धर्म)—धर्म, वेदादि विहित विधान। उ० जीव वधत अरु धरम कहत हौ। (प० ३६-७)।

**धरमां**—(पा० र० ८-१)।

**धरमु**—(पा० प० १६१-५)।

**धर्म**—(पा० सा० १५-३३-१)।

**धरमराज्य**—सं० पु० (सं० धर्मराज)—यमराज। (बी० र० २१-५)।

**धर्मराइ**—यमराज। उ० तौ धर्मराइ सूँ तूटै। (प० १०८-५)।

**धरहिं**—क्रि० स० (हि० धरना)—रखते हैं। (पा० सा० १५-२८-२)।

**धरा**—रक्खा। (पा० सा० १६-२०-१)।

**धरावा**—रखाता है। (पा०र० १०-४)।

**धरावै**—रखावैं, निश्चित करे। उ० नांव धरावैं सेत। (सा० २३-७-२)।

**धरि**—पकड़। उ० धरि करि सूधी मूठि। (सा० १-८-१)।

**धरिए**—रखिए। (पा० र० ४-७)।

**धरिअै**—रखिए। (पा० प० १०५-६)।

**धरिया**—लगाया, धारण किया, रखा। उ० जब मन धरिया ध्यान। (सा० ५-३२-१)।

**धरिये**—रखिये। उ० काकर धरिये नांव। (र० ५-१२)।

**धरिहौ**—देखोगे। (पा० प० १८१-६)।

**धरी**—रखी। उ० छींकै धरी चहोड़ि। (सा० १३-२४-१)।

**धरे**—धारण करने, रखने। (पा० सा० १६-६-२)।

**धरैं**—रखते हैं। (पा० प० १४६-६)।

**धरै**—रखे। उ० जिहि जिहि डाली पग धरै। (सा० ३८-१०-२)।

**धरौं**—रखूं। (पा० प० ४-२)।

**धरौ**—रखूं। (पा० प० १२३-११)।

**धरौगे**—लोगे, रखोगे। उ० नांव धरौगे कौंण। (सा० १-१४-२)।

**धसैं**—क्रि० अ० (हि० धँसना)—धीरे-धीरे अन्दर घुसते हैं, पुनर्जन्म लेते रहते हैं। उ० कलपत बिंद धसैं तिहिं द्वारा। (र० ५-५४)।

**धसै**—घुसे, अन्दर जाए। उ० जब लग धसै न आभ। (सा० २-२१-२)।

**धवंती**—वि० (सं० धमन, हि० धमना)—चलती हुई, धौंकी जाने वाली। उ० धवणि धवंती रहि गई। (सा० ४६-२१-१)।

**धवणि**—सं० स्त्री० (सं० धमनी, हि० धवनी)—लोहारों की धौंकनी। उ० धवणि धवंती रहि गई। (सा० ४६-२१-१)।

**धाइ**—क्रि० अ० (सं० धावन)—दौड़कर, बेचैन होकर। उ० पंथी बूझै धाइ। (सा० ३-५-१)।

**धाऊं**—दौडूं। (पा० प० ३५-६)।

**धागा**—सं० पु० (हि० तागा)—डोरा, बटा हुआ सूत। उ० संतौ धागा टूटा गगन विनसि गया। (प० ३२-१)।

**न्हावै**—स्नान करता है। (पा० प० ८४-३)।

# प

**पंक**—सं० पु० (सं०)—कीचड़, कीच। उ० रांम नांव नौका गह्या, तब पाणीं पंक न लग्ग। (सा० ५०-१०-२)।

**पंकज**—सं० पु० (सं०)—कमल। (पा० प० ३०-४)।

**पंख (१)**—सं० पु० (सं० पक्षी, हि० पंखी)—पक्षी। उ० सुत सरीर धन प्रग्रह कबीर, जीये रे तर्वर पंखबियार। (र० ३-१०६)।

**पंख (२)**—सं० पु० (सं० पक्ष, हि० पांख)—पर। (पा० प० १-३)।

**पंखा**—दे० 'पंख'। (पा० प० ११६-७)।

**पंखि**—दे० 'पंखी' (पा० प० ५५-४)।

**पंखी**—दे० 'पंखि'। (पा० प० १०८-७)

**पंखेरू**—सं० पु० (सं० पक्षालु, प्रा० पक्खाहु)—पक्षी, चिड़िया। उ० जैसे तरवर वसत पंखेरू, दिवस चारि के वासी। (प० २५३-४)।

**पंखेरूवा**—पक्षी। उ० जम के चर चहुँ दिसि फिरि लागे, हंस पंखेरूवा अब कहाँ जांइवे। (र० ३-६४)।

**पंगी**—वि० (सं० पंगु)—लँगड़ी। (पा० प० १-७)

**पंगुड़ा**—सं० पु० (सं० पोगंड)—पाँच से १० वर्ष तक की अवस्था का बालक। उ० किसकी ममां चचा पुंनि किसका, किसका पंगुड़ा कोई। (प० १०२-३)।

**पंगुरनी**—सं० स्त्री० (सं० पंगु)—एक प्रकार का वात रोग जो मनुष्य के पैर में जाँघों में होता है, जिससे रोगी के पैर सिकुड़ जाते हैं। उ० चल अचल पांइन पंगुरनी, मधु करि ज्यूं लेहि अधरनीं। (र० ४-६७)।

**पंगुरा**—दे० 'पंगुड़ा'। बच्चों। उ० कहै कबीर अलह का पंगुरा, साचे सूँ मन लावौ। (प० २४६-६)।

**पंगुल**—वि० (सं० पंगु)—लंगड़ा। उ० पाऊँ थैं पंगुल भया, सतगुर मार्‍या बाण। (सा० १-१०-२)।

**पंगुला**—दे०'पंगुल'। (पा०पा० १५७-७)।

**पंच (१)**—वि० (सं०)—चार से एक अधिक। (पा० प० ३६-४)।

**पंच कुटंब**—यौ० पाँच कुटब मिलि झूझन लागे, बाजत सबद संघेरैं। (प० ६-४)।

**पंच चोर**—यौ०—मनुष्य के ज्ञान रूपी धन को हरने वाले पाँच दोष। उ० कबीर पटण कारिवां पंच चोर दस द्वार। (सा० १२-७-१)।

**पंच तत्त**—यौ०—पाँच तत्व, पंच भूत। उ० काया कसूँ कमांण ज्यूं, पंचतत्त करि बांण। (सा० १३-३०-१)।

**पंच पंषुरिया**—यौ०—फूलों का दल। उ० पंच पंषुरिया एक ससीरा, कृष्ण कवल दल भवर कबीरा। (प० १०४-५)

**पंचपरांनी**—यौ०—पाँच प्राणी। उ० करगहि एकविनांनी, ता भींतरि पंच परांनीं। (प० २८६-३)।

**पंचपहरवा**—यौ०—पाँचौं संतरी अर्थात् इंद्रियाँ। उ० पंच पहरवा सोइ गये हैं, बस तैं जागण लागी। (प० २३-५)।

**पंचपीर**—यौ० पाँच पैगम्बर। उ० मन मसीति मैं किनहूं न जांनां, पंचपीर मालिम भगवांनां। (प० २५६-४)।

**पंचबैल**—यौ०—पाँच बैल। उ० पंच बैल जब सूध चलाऊं, राम जेवरिया जोरूँ। (प० ३८६-६)।

**पंच सखी**—औ० पाँच सखियाँ। उ० पंच सखी मिलिहैं सुजांन, चलहु तजई ये त्रिवेणी न्हान। (प० ३७८-४)।

**पंचसँगी**—यौ० पाँच साथी, पाँचों इंद्रियाँ (ज्ञान की)। उ० पंच सँगी पिव पिव करैं, छठा जु सुमिरे मंन। (सा० २-७-१)।

**पंच सुवटा**—यौ० पंच शुक, पाँच प्राण। उ० पंच सुवटा आइ बैंठे, उदै भई वनराइ। (प० २८०-८)।

**पंच**—(२) सं० पु० (सं०)—पाँचों इंद्रियाँ। उ० मन न मारचा मन करि सके न पंच प्रहारि। (सा० १३-१५-१)।

**पंचनि**—पंचेन्द्रियों ने। उ० इन पंचनि मिलि लूटी हूँ, कुसंग आहि वदेसा। (प० १४-२)।

**पंचाननि**—सं० पु० (सं० पंचानन)—सिंह। उ० तूं विन पंचाननि श्री मुरारि। (प० ३८५-२)।

**पंचूं**—वि० (सं० पंच, हि० पाँच)—पाँचों। उ० पंचूं लरिका पटिक करि, रहै रांम ल्यौ लाइ। (सा० ४३-४-२)।

**पंचूं पुरी**—सं० स्त्री० (यौ०)—पाँचों पुरियाँ, पाँच तन्मात्राएँ। उ० गुरमुखि कलमा ग्यांन मुखि छुरी, हुई हलाल पंचूं पुरी। (प० २५६-३)।

**पंचैं**—दे० 'पंचूं'। (पा० प० १२९-४)।

**पंजर**—सं० पु० (सं०)—(१) शरीर। उ० कबीर पीर पिरावनीं, पंजर पीड़ न जाइ। (सा० ३-१३-१)।
(२) पिंजड़ा। उ० चतुराई सूवै पढ़ी, सोई पंजर माँहि। (सा० १७-१४-१)।

**पंजरि**—शरीर में। (पा०सा० ९-७-१)।

**पंड**—सं०पु० (सं० पिंड)—शरीर, मांस-पिंड। उ० प्रांण पंड कौं तजि चलै, मूवा कहैं सब कोइ। (सा० १५-२-१)।

**पंडा**—सं०पु० (सं० पंडित, प्रा० पंडिअ)—पुजारी। (पा० प० १६३-४)।

**पंडिआ**—दे० 'पंडा'। (पा०प० १३३-३)।

**पंडित**—सं० पु० (सं०)—धर्मोपदेशक, ब्राह्मण। उ० पंडित वाद वदंते भूठा। (प० ४०-१)।

**पंडिता**—दे० 'पंडित'। बुद्धिमान लोग, पंडित व्यक्ति। उ० उतर दषिण के पंडित, रहे विचारि विचारि। (सा० ४-५-२)।

**पंथ**—सं० पु० (सं० पथ)—(१) मार्ग। उ० लंबा मारग दूरि घर विकट पंथ वहु भार। (सा० २-२७-१)।
(२) चाल, रीति, व्यवस्था। उ० सायर उतरौ पंथ संवारौ, बुरा न किसी का करणां। (प० १०२-११)।

**पंथ सिरि**—सं०पु० (हि० पंथ+सिर)—राह के किनारे या राह की छोर पर। उ० विरहनि ऊभी पंथ सिरि, पंथी बूझै धाइ। (सा० ३-५-१)।

**पंथां**—दे० 'पंथ' (१)—मार्ग। (पा० सा० १५-५३-२)।

**पंथा**—दे० 'पंथ' (१)। मार्ग। (पा०र० १६-१)।

**पंथी**—सं० पु० (सं० पथिन्)—राही, वटोही, पथिक। उ० पंथी ऊभी पंथ सिरि, वुगचा वाँध्या पूठि। (सा० ४६-२२-१)।

**पंथूं**—सं० पु० (सं० पथ)—रास्ते से, मार्ग से। उ० जिनि पंथूं तुझ चालणां, सोई पंथ सँवारि। (सा० १२-१४-२)।

**पंन**—सं० पु० (सं० पर्ण, प्रा० पण्ण)—पत्ता, ताम्बूल। उ० चंदन भागां गुण करै, जैसे चोली पंन। (सा० ३७-३-१)।

**पंप**—दे० 'पंख' (२)। पर। उ० मापी गुड़ मैं गहि रही, पंप रही लपटाइ। (सा० २५-६-१)।

**पंषि**—सं० पु० (सं० पक्षी)—प्राण, सुरति। उ० पंषि उड़ानीं गगन कूं, प्यंड रह्या परदेस। (सा० ५-२०-१)।

**पंषी**—सं० पु० (सं० पक्षी, प्रा० पक्खी)—चिड़िया। उ० दौं लागी साइर जल्या, पंषी बैठे आइ। (सा० ४-६-१)।

**पंपेरू**—दे० 'पंखेरू'। उ० पसु पंपेरू जीव जंत, तिनकी गाडि किसी ग्रंथ। (सा० ३५-६-२)।

**पइअँ**—दे० 'पइहै'। पाएगा। (पा० प० ७७-१)।

**पइहै**—क्रि० स० (हि० पाना)—पाएगा, भोगेगा। उ० जो जस करिहै सो तस राजा रांम निसई। (प० २००-२)।

**पईयत**—पाया जाता। उ० जोपै सुख पईयत इन मांही। (प० ८७-५)।

**पईसा**—सं०पु० (सं० पाद या पणाश)—पैसा। (पा० सा० २१-१६-२)।

**पउढ़े**—क्रि०अ० (सं० प्रलोठन)—लेटे, विद्यमान हैं। (पा० प० १३०-६)।

**पऊवा**—सं० पु० (सं०पाद, प्रा० पाय, हि०पाव)—पउला, पैर मे पहनने का वग़ैरा। उ० तांना लीन्हा बांना लीन्हां, लीन्हें गोड के पऊवा। (प० २०-४)।

**पकड़ा**—क्रि०स०(सं०प्रकृष्ठ, प्रा०पक्कढ़)—ग्रहण किया। (पा०सा० १-३३-१)।

**पकड़ि**—पकड़ कर। (पा० प० ४-६)।

**पकड़िया**—ग्रहण किया। (पा० सा० २४-१२-१)।

**पकड़ै**—धरे, गहे, पकड़े। उ०पूँछ ज पकड़ै भेद की, उतर्‌या चाहै पार। (सा० १७-२०-२)।

**पकड़्या**—ग्रहण किया। उ० पासा पकड़्या प्रेम का सारी किया सरीर। (सा० १-३२-१)।

**पकड़ावौ**—क्रि० स० (सं० प्र कृष्ठ से)—पकड़ाओ। (पा० सा० १५-८६-१)।

**पकरि**—दे० 'पकडि'। पकडकर, वश में आकर। उ० सकति से नेह पकरि करि सुनति, यहु न बदूं रे भाई। (प० ५६-३)

**पकरी**—पकड़कर। (पा० प० १७८-१०)

**पकरैं**—गहें। उ० कर पकरैं अंकरी गिनैं, मन धावै चहुं वोर। (सा० २४-२-१)।

**पकरै**—गहै। (पा० प० ६०-६)।

**पकर्‌यौ**—पकड़ा। (पा० प० २५-१०)।

**पकाए**—क्रि० स० (हि० पकना से)—आंच द्वारा तैयार किये। (पा०प० ११४-१)।

**पकाया**—तैयार किया। उ० अंन जूठा पांनी पुनि जूठा, जूठे वैठि पकाया। (प० २५१-५)।

**पकाये**—तैयार किये। उ० हरि के बारे वडे पकाये, जिनि जारे तिनि पाये। (प० १२-१)।

**पख**—सं० पु० (सं० पक्ष)—पहलू, भेदभाव। उ० आदि अनंत उभै पख निरमल द्रिष्टि न देख्या जाई। (प० १५७-१२)।

**पखा**—पहलू। (पा० सा० २०-७-१)।

**पखी**—पहलू (पा० सा० २०-७-१)।

**पखांन**—दे० 'पषांण'। पत्थर। (पा०सा० २६-२१-२)।

**पखारै**—दे० 'पषालै'। धोवै। (पा० प० ३-४)।

**पखिआरी**—दे० 'पचिहारी'। (पा० प० १६२-६)।

**पखेरुवा**—सं० पु० (हि०पखेरू)—चिड़िया, पक्षी, प्राण। (सा० ४६-१४-नो० २१)।

**पग**—सं० पु० (सं० पदक, प्रा० पअक)—पैर, पाँव। (सा० १२-६१-२)।

**पगपग**—कदम-कदम पर। उ०देस मालवा गहर गंभीर, डग डग रोटी पग पग नीर। (प० ६८-६)।

**पगां**—पैरों के। (पा० प० १७६-६)।

**पगु**—पैर। (पा० प० ८१-२)।

**पगड़ा**—सं०पु० (सं० प्रकट, प्रा० पगड़ = प्रकाश, प्रभात)—प्रातःकाल या सूर्योदय का समय, यात्रा आरम्भ करने का समय। (सा० १२-६२-नो० ८४)।

**पगरा**—दे० 'पगड़ा'। (पा० सा० ११-४-१)।

**पगरी**—सं०स्त्री० (सं० पटक)—पगड़ी। (पा० प० ४४-२)।

**पचास**—वि० (सं० पंचाशत)—चालीस और दस। उ० स्वामी हूवा सीत का, पैका कार पचास (सा० १७-४-१)।

**पचि**—क्रि० अ० (सं० पचन)—क्षीण होकर। उ० अति अभिमाँन वदत नहीं काहू, वहुत लोग पचि हारे। (प० ३६६-४)।

**पचिमरै**—मुहा० जी तोड़ मेहनत करना, हैरान होना। उ० का पचिमरै निगोड़ी वौरी। (प० १३६-८)।

**पचिहारी**—मुहा० थकी-हारी। उ० पीछैं लागी फिरै पचिहारी संत की ठठकी फिरै विचारी। (प० ३३०-५)।

**पचीस**—वि० (सं० पंचविंशति)—वीस और पाँच। उ० नाइक एक वनिजारे पंच, वैल पचीस को संग साथ। (प० ३८३-२)।

**पचीसौं**—पचीसों। (पा० प० २-४)।

**पचे**—वि० (सं० पंच मे)—पाँचवें। (सा० १२-१३-नो०-१८)।

**पच्छिम**—दे० 'पछिम'। (पा० प० १७७-११)।

**पछताइ**—क्रि० अ० (हि० पछताव)—पीछे से दुःखी होता है, पश्चात्ताप करता है। (पा० सा० २६-११-२)।

**पछताय**—पश्चात्ताप करता है। उ० करता था तौ क्यूं रह्या, अव करि क्यूं पछताय। (सा० १३-२७-१)।

**पछांणीं**—सं० स्त्री० (सं० प्रत्यभिज्ञान)—पहचानने का भाव। उ० जहाँ नहीं जहाँ नहीं तहाँ कछू जाणी, जहाँ नहीं तहाँ लेहु पछांणीं। (प० ३२६-२)।

**पछांनां**—क्रि० स० (हि० पहचानना)—पहचाना। (पा० चौ० र० ८-१)।

**पछांनि**—पहचानना। (पा०चौ०र० ४१-१)।

**पछांनैं**—पहचानता है। (पा० प० १६०-६)।

**पछाड़ा**—दे० 'पछाड़्या' (पा० प० १६१-६)।

**पछाड़िलै**—क्रि० स० (हि० पछाड़ी)—अधिकार जमा लो। उ० यहु मन पटकि पछाड़िलै, सव आपा मिटि जाइ। (सा० ४७-४-१)।

**पछाड़्या**—पटक दिया। उ० अरथ करतां मिसर पछाड़्या, तूंट फिरै मै मंती। (प० १८७-६)।

**पछितांनां**—क्रि० अ० (हि० पछताना से)—पश्चात्ताप करना। (पा० प० ८३-४)।

**पछिताइगा**—पश्चात्ताप करेगा। उ० वेगि छाड़ि पछिताइगा, ह्वै है मूरति भंग। (सा० २०-६-२)।

**पछिताई**—पछताकर। (पा०प० १६४-८)।

**पछितानौं**—पश्चात्ताप करना। उ० तीस वरस कै रांम न सुमिर्यौ। फिरि पछितानौं विरध भयौ। (प० २४३-४)।

**पछिताया**—पश्चात्ताप किया। (पा० प० १४७-५)।

**पछितावै**—पछताता है। उ० तव देवल ज्यूं ध्रज आछै, पड़ियां पछितावै पाछै। (प० २६६-६)।

**पछिताहु**—पछताओगे। (पा०प० ६३-८)

**पछिताहुगे**—पछताओगे। उ० पीछैं ही पछिताहुगे, यहु तन जैहै छूटि। (सा० २-२५-२)।

**पछिम**—सं० पु० (सं० पश्चिम)—वह दिशा जिसमें सूर्य अस्त होता है। उ० सिव सकती दिसि कौण जु जोवै, पछिम दिसा उठै धूरि। (सा० ५-४६-१)।

**पछेला**—क्रि० स० (हि० पिछाड़ी+ना प्रत्य०)—पीछे डालना। उ० कहै कवीर उन गुर की कृपा थैं, तिनि सव भरिम पछेला। (प० ३१६-८)।

**पछेवड़ा**—दे० 'पछेवरा'। उ० दिल मंदिर मैं पैसि करि, तांणि पछेवड़ा सोइ। (सा० ३५-३-२)।

**पछेवरा**—सं० पु० (सं० पक्षपट, प्रा० पच्छवड़)—पिछौरा, चादर। उ०वो छन हमरै एक पछेवरा, लोक बोलै इकताई हो। (प० ५०-६)।

**पछोड़े**—क्रि० स० (सं० प्रक्षालन)—फटकना। (पा० सा० ३२-३-२)।

**पछोरि**—दे० 'पछोड़' । पछोड़ कर, फटक कर। (पा० सा० १७-७-१)।

**पटंतर**—सं० पु० (सं० पट्ट+तल)—बराबर। उ०तास पटंतर नां तुलै, हरिजन की पनिहारि। (सा० ३०-५-२)।

**पटंतरै**—बराबरी में, समता में। उ० राम नाम कै पटंतरै, देबे कौं कुछ नांहि। (सा० १-४-१)।

**पटंबर**—सं० पु० (सं० पाट+अंवर)—रेशमी कपड़ा। उ० एकनि दीनां पाट पटंबर, एकनि सेज निवारा। (प० १०५-४)।

**पट**—सं० पु० (सं०)—पर्दा, आवरण। उ० जा दिन कृतम नां हुता, होता हट न पट। (सा० ५-२८-१)।

**पटकि**—क्रि० स० (हि० पटकना से)—पटककर। उ० यहु मन पटकि पछाड़ि लैं, सब आपा मिटि जाइ। (सा० ४७-४-१)।

**पटकि करि**—पटक कर। उ० डारी खाँड़ पटकि करि, अंतरि रोस उपाइ। (सा० ३-३२-१)।

**पटकै**—पटकता है। (पा० प० ७४-५)।

**पटण**—दे० 'पटन' । उ० कबीर पटण कारिवां पंच चोर दस द्वार। (सा० १२-७-१)।

**पटताला**—सं० पु० (सं० पट्ट+ताल)—मृदंग का एक ताल। उ० बिनहीं तालां ताल बजावै, बिन मंदल पटताला। (प० १५६-५)।

**पटन**—सं० पु० (सं० पट्टन)—बड़ा नगर। उ० ए पुर पटन ए गली बहुरि न देखै आइ। (सा० १२-१-२)।

**पटम**—वि० (हि० पटपटाना)—भूख से पटपटाकर अंधा हुआ। उ० जीव कै मनि भावै नहीं, पटम की में क्या होइ। (सा० २४-२३-२)।

**पटल**—सं० पु० (सं०)—आवरण, पर्दा। उ० दरसन देखत यहु फल भया, नैंनां पटल दूरि है गया। (प० ३६५-३)।

**पटिक करि**—क्रि० स० (सं० पतन+करण)—नीचे डालकर, गिराकर। उ० पंचूं लारिका पटिक करिं, रहै रांम ल्यौ लाइ। (सा० ४३-४-२)।

**पटिया**—दे० 'पाटी'। (पा०प० २६-४)।

**पटै**—सं० पु० (सं० पट्ट, हि० पटा)—अधिकार-पत्र में, पट्टे में। उ० ब्रह्म गियांनी अधिक धियांनीं, जम कै पटैं लिखावा। (प० २६४-६)।

**पट्टन**—दे०'पटन' । बड़ा बाजार, नगर। (पा० सा० ४-४-१)।

**पठएँ**—क्रि० स० (सं० प्रस्थान, प्रा० पट्ठाव, हि० पठाना)—भेजने। (पा० प० ५३-४)।

**पठए**—भेजने। उ० पठए न जांऊं आवा नहीं आंऊं, सहजि रहूं हरि आई हो। (प० ५०-५)।

**पठ्यौ**—भेजा। (पा० प० ८६-५)।

**पठवौं**—भेजूं। उ० जेठी धीय सासरै पठवौं, ग्यूं बहुरि न आवै फेरी। (प० २२-६)।

**पठाइये**—भेजिए, उ०इतथैं सवै पठाइये, भार लदाइ लदाइ। (सा० १४-२-२)।

**पठाउँ**—भेजूं। उ० लेखणि करूँ करंक की लिखि लिखि राम पठाउँ। (सा० ३-१२-२)।

**पठाता**—भेजता है। उ० जे जाता ते कौंण पठाता, रहता ते किन राख्या। (प० १७४-११)।

**पठावै**—भेजे। (पा० प० १५७-६)।

**पड़ंत**—क्रि०अ० (सं० पतन, प्रा० पड़न)

—पड़ते हैं। उ० अंधै अंधा ठेलिया, दून्यूं कूप पड़ंत। (सा० १-१५-२)।

**पड़गा**—क्रि० अ० (हिं० पड़ना)—पड़ गया। (सा० १७-१५-नो० २१)।

**पड़तां**—पड़ते समय, पड़ने पर। उ० अणी सुहेली सेल की, पड़तां लेइ उसास। (सा० ३६-१-१)।

**पड़ता**—टूट पड़ा। उ० दीपक दिष्टि पतंग ज्यूं, पड़ता पूरी जांणि। (सा० १-१६-२)।

**पड़न**—पड़ने का, प्रवेश करने का। उ० अब कै ग्यांन गयंद चढ़ि, खेत पड़न का जोग। (सा० ४५-८-२)।

**पड़सी**—पड़ेगी। उ० कूड़ वड़ाई बूड़सी, भारी पड़सी काल्हि। (सा० १२-५२-२)

**पड़ा**—पड़ा। (पा० सा० १-२०-२)।

**पड़ि**—पड़कर। (पा० सा० ६-३२-२)।

**पड़िया**—पड़ती है। उ० औरों कौं प्रमोधतां, मुख मैं पड़िया रेत। (सा० १७-१५-२)।

**पड़ी**—पड़ गई, छा गई, फैल गई। उ० अंपड़ियां झांई पड़ी,पंथ निहारि निहारि। (सा० ३-२२-१)।

**पड़े**—पड़ गए। उ० कुसलहि कुसल करंत जग खींना, पड़े काल भी पासी। (प० ३६६-६)।

**पडेंगे**—पड़ जायेंगे। (पा० सा० १६-३६-२)।

**पड़ै**—पड़ता है। (पा० सा० ६३-६)।

**पड़्या**—पहुँचा, पड़ा। उ० लागत ही मैं मिल गया, पड़्या कलेजै छेक। (सा० १-७-२)।

**पड़दा**—सं० पु० (फा० परदा)—ओट, आवरण। उ० पड़दा खोखि मिलै हरि ताकूं, जांया अरथहि बूझै। (प० १५७-११)।

**पढंतां**—क्रि० स० (सं० पठन)—पढ़ते हुए। उ० वेद पढंतां ब्राह्मण मारा, सेवा करतां स्वामीं। (प० १८७-५)।

**पढंता**—पढ़ते हुए। (पा० प० १६१-५)।

**पढ़उँ**—पढ़ूं। (पा० प० १६०-३)।

**पढ़त**—पढ़ते हुए। उ० पढ़त पढ़त केते दिन बीते, गति एकै नहीं जांनैं। (प० ५६-२)।

**पढ़न**—पढ़ने। उ० मोहि और पढ़न सूं कौन कांम। (प० ३७६-२)।

**पढ़ा**—पढ़ लिया। (पा०सा० २१-३४-१)

**पढ़ि**—पढ़कर। उ० कुरांना कतेवां अस पढ़ि पढ़ि, फिकरिया नहीं जाइ। (प० २५७-५)।

**पढ़िएं**—दे० 'पढ़िये'। (पा०प० ७२-६)।

**पढ़िबा**—पढ़ना। उ० मैं जांन्यूं पढ़िबौ भलौ, पढ़िवा थैं भलौ जोग। (सा० १६-१-१)।

**पढ़िवौ**—पढ़ना। (सा० १६-१-१)।

**पढ़िये**—पढ़िए। उ० का पढ़िये का गुनियें का वेद पुराना सूंनियें। (प० २६२-८)।

**पढ़ी**—पढ़ली, पढ़ी। उ० चतुराई सूवै पढ़ी, सोई पंजर मांहि। (सा० १७-१४-१)।

**पढ़ूं**—पढ़लूं। उ० विद्या न पढ़ूं वाद नहीं जांनूं। (प० १४७-५)।

**पढ़ें**—पढ़ना। उ० वेद पढ़ें पढ़ि पंडित मूये, रूप भूले मूई नारी (प० ३१७-८)

**पढ़े**—पढ़ना। (पा० प० ८५-५)।

**पढ़ैं**—पढ़े, पठन करे (पा०प० १४६-६)।

**पढ़ै**—पढ़े, पठन करे। उ० एकै अपिर जीव का, पढ़ै सु पंडित होइ। (सा० १६-४-२)।

**पढ्या**—पढ़ा। उ० कबीर पढ़िबा दूरि करि, आथि पढ्या संसार। (सा० १६-३-१)।

**पढ़नसाल**—सं० स्त्री० (सं० पाठशाला)—पढ़ने का स्थान। उ० प्रहलाद पधारे पढ़नसाल, संग सखा लीयें बहुत बाल।

(प० ३७६-३) ।

**पढ़ाइ करि**—क्रि० स० (सं० पठन से)—पढ़ा कर भी । उ० चारिउं वेद पढ़ाइ करि, हरि सूं न लाया हेत । (सा० १७-६-१) ।

**पढ़ाई**—पढ़ा दी । (पा० र० ७-३) ।

**पढ़ाए**—पढ़ने के लिए भजे । (पा० प० २६-३) ।

**पढ़ावसि**—पढ़ाता है । (पा० प० २६-४)

**पढ़ावा**—पढ़ा दिया । (पा० र० ६-१) ।

**पढ़ावै**—पढ़ाता है । उ० मोहि कहा पढ़ावै आलजाल, मेरी पाती मैं लिखि दे श्री गोपाल । (प० ३७६-४) ।

**पढ़िया**—वि० (सं० पठित)—पढ़े हुए, विद्वान । उ० जाइ पूछौ गोविंद पढ़िया पंडिता, तेरां कौन गुरू कौन चेला । (प० १५८-१) ।

**पणि**—अव्य० (हि० पर, परन्तु)—किन्तु, फिर भी । उ० टूटै पणि छूटै नहीं, भई ज वाचा बंध । (सा० १६-२६-२) ।

**पणिहारा**—दे० 'पनिहार । पानी भरने वाले । (प० ३४०-११) ।

**पतँग**—सं० पु० (सं० पतंग)—भुनगा । उ० माया दीपक नर पतँग भ्रमि भ्रमि इवैं पड़ंत । (सा० १-२०-१) ।

**पतंग**—दे० 'पतँग' । (सा० २५-५-नो० ६) ।

**पतगा**—दे० 'पतँग' । (पा० र० ११-६)

**पतड़ा**—सं० पु० (सं० पत्र+ड़ा)—पटरा, पत्र । (पा० सा० २५-२०-२) ।

**पतला**—वि० ( सं० पात्रट )—झीना, हलका । उ० पुहुप बास थैं पतला, ऐसा तत अनूप । (सा० ३६-४-२) ।

**पताल**—दे० 'पतालि' । ( पा० प० ११७-४) ।

**पतालि**—सं०पु० (सं० पताल)—पाताल. नीचे । उ० कंकर कूई पतालि पनियां, सूनैं बूंदि बिकाई रे । (प० ७६-५) ।

**पति** (१)—सं० पु० (सं०)—स्वामी, मालिक, गुरु । उ० पति सँगि जागी सुन्दरी, कौतिग दीठा तेणि । (सा० ५-१-२) ।

**पति** (२)—सं० स्त्री० (हि० पत)—लज्जा, आवरू, इज्जत । उ० वीनती एक राँम सुनि थांरी, अवन बचाइ राखि पति मांरी । (प० ७८-१) ।

**पतिअइअै**—दे० 'पतिअइये' । (पा० प० २६-५) ।

**पतिअइये**—क्रि० स० (सं० प्रत्यय+हि० आना)—विश्वास किया जाए । उ० कहें सुनें कैसैं पतिअइये, जबलग तहाँ आप नही जइये । (प० २४-४) ।

**पतिआइ**—दे० 'पतियाइ' । (प० ५३-३)

**पतिआरा**—सं० पु० (सं० प्रत्यय, प्रा० पत्तिआव)—विश्वास । (पा०प०८०-५)।

**पतित**—वि० (सं०)—गिरा हुआ, नीति भ्रष्ट । उ० अजामेल गज गनिका, पतित करम कीन्हाँ । (प० ३२०-५) ।

**पतिताई**—क्रि०स० (सं० प्रत्यय+आना)-मान गई, पति बना लिया । उ० नांनां रंगैं भांवरि फेरी, गाँठि जोरि पतिताई। (प० २२६-५) ।

**पतिबरता**—दे० 'पतिव्रता' । (पा० सा० ११-८-२) ।

**पतिव्रता**—(१) वि० (सं०) साध्वी स्त्री। उ० जौ पैं पतिव्रता ह्वै नारी । (प० १३६-६) ।

(२) सं० स्त्री० (स०)—सती, साध्वी । उ० पतिव्रता नाँगी रहै, तो उसही पुरिस कौं लाज । (सा० ११-१७-२) ।

**पतियांना**—क्रि० स० ( सं० प्रत्यय )—विश्वास किया । (पा० प० ७२-११) ।

**पतियाइ**—क्रि० स० (स० प्रत्यय+हि० आना)—विश्वास करता है, मानता है। उ० दीठा है तौ कस कहूँ, कह्यां न को पतियाइ । (सा० ८-२-१) ।

**पतियाई**—मान गई । (पा० प० १०६-५(

**पतियांना**—दे०'पतनियनां'। (प० २६२-११)।

**पतियारा**—दे० 'पतिआरा'। विश्वास, प्रतीति। उ० तीनि बेर पतियारा लीन्हां, मन कठोर अजहूँ न पतीनां। (प० ३६५-८)।

**पतीजै**—क्रि० अ० (हिं० प्रतीत+ना प्रत्य०)—भरोसा किया जाए। उ० पतियानां जौ न पतीजै, अंधै कूँ का कीजै। (प० २६२-११)।

**पतीनां**—क्रि० स० (हिं० प्रतीत+ना)—विश्वास किया। उ० मन कठोर अजहूँ न पतीनाँ। (प० ३६५-८)।

**पतीनैं**—(पा० प० ८४-४)।

**पत्रा**—सं० पु० (स० पत्र)—पत्रा। (पा० प० ११६-६)।

**पत्याइ**—दे० 'पतियाइ'। मानता। उ० अकथ कहांणीं प्रम कीं, कह्यां न को पत्याइ। (सा० ४१-१०-२)।

**पत्र**—सं०पु०(सं०)—पत्ता। उ० साखा पत्र कछू नहीं वाकै, अष्ट गगन मुख वागा। (प० १६५-३)।

**पथिन**—सं० पु० (सं० पथिन्)—यात्री। उ० जे नहीं उपज्या धरनि सरीरा, ताकै पथिन सीच्या नीरा। (र० ५-४)।

**पद**—सं० पु० (सं०)—(१) गीत, भजन। उ० पद गांये लैं लीन ह्वैं, कटी न संसै पास। (सा० ३५-१६-१)।
(२) दर्जे पर। उ० इंहि पद नरहरि भेटिये, तूँ छाड़ि कपट अभिमांन रे। (प० ५-६)।

**पदहि**—पद को। (पा० प० ११०-११)।

**पदहि**—पद को। उ० कहै कबीर सो पंडित ग्याता, जो या पदहि बिचारै। (प० १३-११)।

**पदु**—पद, दर्जा। (पा० प० ३२-६)।

**पदपंक्यजा**—चौ० ( पद+पंकज )—कमल-चरणों के। उ० कहै कबीर पद-पक्यजा, अब नेड़ां चरण निवास जी। (प० ३०-८)।

**पदवी**—सं० स्त्री० (सं०)—ओहदा, दर्जा। उ० नीच पावैं ऊँच पदवी, बजाते नीसान। (प० ३०१-२)।

**पदारथ**—सं० पु० (सं० पदार्थ)—वस्तु। उ० पाइ पदारथ पेलि करि, कंकर लीया हाथि। (सा० ४८-१-१)।

**पदारथु**—वस्तु। (पा० सा० १८-४-१)।

**पदुम**—सं० पु० (सं० पद्म)—कमल का फूल। (पा० सा० २६-१७-२)।

**पनच**—सं० स्त्री० (सं० पतंचिका)—धनुष की डोरी, प्रत्यंचा। (पा० प० १२४-५)।

**पनह**—सं० स्त्री० (फा० पनाह)—शरण, ठिकाना। उ० कबीर पनह खुदाइ की, रह दिगर दावानेस। (प० २५८-१०)।

**पनि**—वि० (हिं० अपनी से)—अपनी, निज की। उ० पाड़ोसनि पनि भई विरांनीं, मांहि हुई घर घालैं। (प० ८१-५)।

**पनिआं**—दे० 'पनियां'। पानी। (पा०प० १३७-२)।

**पनियां**—सं० पु० (हिं० पानी)—पानी। कंकर कूंई पतालि पनियां, सूनैं बूंद बिकाई रे। (प० ७६-५)।

**पनिहार**—सं० पु० (हिं० पानी+हारा प्रत्य०)—पानी भरने वाला। (पा० प० १५५-८)।

**पनिहारि**—सं० स्त्री० (हिं० पानी+हारा प्रत्य०)—पानी भरनेवाली, नौकरानी। उ० तास पटंतर नां तुलैं, हरिजन की पनिहारि। (सा० ३०-५-२)।

**पनिहारी**—दे० 'पनिहारि'। पानी भरने वाली, पनहारिन। उ० कैसैं नीर भरै पनिहारी। (प० १४०-४)।

**पपिहा**—दे० 'पपीहा'। (पा० सा० २-४८-२)।

**पपीलका**—सं० स्त्री० (सं० पिपीलिका)—चींटी। उ० पाव न टिकै पपीलका, लोगनि लादे बैल। (सा० १४-७-२)।

**पपीहा**—सं० पु० (देश०)—चातक नामक पक्षी। उ० पपीहा ज्यूँ पिव पिव करौं, कबरु मिलहुगे राम। (सा० ३-२४-२)

**पमाँवहीं**—क्रि० अ० (हि० पवाड़ा)—डींग मारते हैं। उ० कायर बहुत पमाँवहीं, बहकि न बोलै सूर। (सा० ४५-१४-१)

**पमावहीं**—दे० 'पमाँवहीं'। (पा० सा० ४५-१४-१)।

**पयंप्या**—क्रि० स० (हि० प्रजल्प)—कहा। उ० पंच सखी मिलि पवन पयंप्या, वाड़ीं पाणी मेल्ही। (प० १६३-६)।

**पयंबर**—दे० 'पैंकंबर'। धर्म-प्रवर्त्तक। (पा० प० १६४-७)।

**पयांनां**—सं० पु० (सं० प्रमाण)—रवानगी उ० उदया सूर निस किया पयांनां, सोवत थैं जब जागा। (प० ६-६)।

**पयादा**—सं० पु० (फा० प्यादा)—(१) पदाति, पैदल, शतरंज की प्यादा नामक गोट। उ० पंच पयादा पाड़ि ले, दूरि करै सब दूज। (सा० ४५-३-२)।
(२) दूतों को। (सा० ४५-३-नो०)।

**पयादौ**—पैदल, हरकारा। उ० सात सूत मिलि बनिज कीन्ह, कर्म पयादौ संग लीन्ह। (प० ३८३-४)।

**पयाना**—सं० पु० (सं० प्रयाण)—गमन, यात्रा, रवानगीं। दे० 'पयांनां'। उ० कबीर चित्त चमंकिया, किया पयाना दूरि। (सा० २२-३-१)।

**पयारा**—सं० पु० (सं० पयाल)—पुआल, धान, कोदों आदि के सूखे डंठल जिसके दाने झाड़ लिए गए हों। उ० एकनि दीनीं गरै गूदरी, एकनि सेज पयारा। (प० १०५-५)।

**परंत**—क्रि० अ० (हि० पड़ना)—गिरता है, पड़ता है। (पा० सा० १-६-२)।

**पर**—सं० पु० (सं०)—शत्रु, वैरी, दूसरा। उ० आपा पर संमि चीन्हिये, दीसै सरब समांन। (प० ५-५)।

**परअपबादहि**—दे० 'पर अपवाद'। पर-निंदा। (पा० प० ४०-५)।

**परअपवाद**—सं० पु० (सं० परापवाद)—परनिंदा। उ० कांम क्रोध मोह मद मछर, पर-अपवाद न सुणियें। (प० २५३-७)।

**परअपवादैं**—परनिंदा। उ० परनिंदा परधन परदारा, परअपवादैं सूरा। (प० १९१-४)।

**परआत्म**—दे० 'परमातम'। (सा० ३२-३-२)।

**परई**—दे० 'पड़ी' (पा० चौ० र० २७-२)।

**परउपगारी**—सं० पु० (सं० परोपकार से)। परोपकारी। उ० है कोइ ऐसा पर उपगारी, हरि सूं कहै सुनाइ रे। (प० ३०७-६)।

**परकास**—सं पु० (सं० प्रकाश)—दीप्ति, आलोक। उ० जाकै सूरिज कोटि करै परकास, कोटि महादेव गिरि कविलास। (प० ३४०-२)।

**परकासा**—दे० 'प्रकासा'। (पा० र० १८-४)।

**परकासै**—दे० 'प्रकासिया'। (पा० प० ११२-२)।

**परकीरति**—सं० स्त्री० (सं० प्रकृति)—स्वभाव। उ० तौ करि त्राहि चेति जा अंधा, तरि परकीरति भजि चरन गोब्यंदा। (र० २-२८)।

**परख**—सं० स्त्री० (सं० परीक्षा)—जाँच, परीक्षा। (पा० सा० १८-५-२)।

**परखनहारे**—सं० पु० (सं० परीक्षा से)—परखने वाले। (पा० सा० १८-२-२)।

**परखानां**—क्रि० स० (हि० परखना से)—परीक्षा करवाना। उ० खरा न खोटा नां परखानां। (प० २३४-५)।

**परखि**—क्रि० स० ( सं० परीक्षण )—

परखकर। (पा० सा० ९-४१-२)।

**परगट**—वि० (सं० प्रकट)—प्रत्यक्ष, जाहिर। उ० पूर्णं वैसि खाइए, परगट होइ दिवानि। (सा० २०-६-२)।

**परगास**—दे० 'परकास'। (पा० प० १३०-३)।

**परगासु**—दे० 'परकास'। (पा० प० ८०-६)।

**परचा**—सं० पु० (सं० परिचय)—जान-पहचान, ज्ञान। उ० कहि कबीर परचा भया गुरू दिखाई बाट। (सा० ५-६-२)।

**परचै**—पहचान से, जानकारी से। उ० अपनैं परचै लागी तारी, अपन पै आप समांनां। (प० ६-१७)।

**परचौ**—परिचय। (पा०चौ० र० १६-२)।

**परजरै**—दे० 'प्रजलै'। (पा० सा० ३०-१०-२)।

**परजला**—दे० 'प्रजल्या'। (पा० सा० २-५२-१)।

**परजली**—दे० 'प्रजल्या'। (पा० सा० २-५१-१)।

**परजा**—सं० स्त्री० (सं० प्रजा)—रियाया। उ० राजा परजा जिस रुचै, सिर दे सो ले जाइ। (सा० ४५-२१-२)।

**परजारी**—दे० 'प्रजारी'। जला दी। उ० यहु रस तौ सब फीका भया, ब्रह्म अगनि परजारी रे। (प० ७१-३)।

**परजारै**—जला दे। (पा० प० १२८-५)।

**परजाली**—जला दी। (पा० प० २५-८)।

**परणऊं**—क्रि० स० (सं० परिणयन, हि० परणना)—विवाह कर लिया। उ० बिन रजांनि परणाऊँ परसोतम, कहि कबीर रंगि राता। (प० १५३-८)।

**परत**—दे० 'परति'। तह। (पा० प० ५८-८)।

**परतखि**—दे० 'प्रतषि'। प्रत्यक्ष। (पा० सा० ३०-३-१)।

**परताप**—सं० पु० (सं० प्रताप)—महत्व, प्रभुत्व। उ० नर कै साथि सूवा हरि बोलैं, हरि परताप न जानै। (प०४०-५)।

**परति**—सं० स्त्री० (सं० पत्र, हि० पत्तर) तह। उ० हरत इहाँ ही हारिया, परति पड़ी मुखि धूल। (सा० १२-३२-२)।

**परतीति**—सं० स्त्री० (सं० प्रतीति)—ज्ञान, विश्वास। उ० मनि परतीति न ऊपजै, तौ राति दिवस मिलि गाइ। (सा० ३३-६-२)।

**परदा**—दे० 'पड़दा'। पर्दा। (पा० सा० २०-२-२)।

**परदास**—सं० पु० (हि०)—दासों का भी दास। उ० कबीर चेरा संत का, दासनि का परदास। (सा० ४१-१३-१)

**परदेस**—सं० पु० (सं० परदेश)—पराया देश, विदेश, पराये संसार में। उ० नां जाणौं कहां मारिसी, कै घरि कै परदेस। (सा० १२-१२-२)।

**परदेसी**—वि० (सं० परदेशी)—विदेशी, अपरिचित। उ० मैं परदेसी काहि पुकारौं, इहां नहीं को मेरा। (प० १०२-५)।

**परधा**—दे० 'प्रधा'। (पा० सा० १५३ ५४-२)।

**परन**—दे० 'पड़न'। (पा० सा० १४-२७-२)।

**परनारी**—सं० स्त्री० (सं० पर+नारी)-परस्त्री। उ० परनारी परसुन्दरी, विरला बंचै कोइ। (सा० २०-४-१)।

**परनीं**—सं० स्त्री० (सं० परिणिता)—विवाहिता। उ० नां हूं परनीं नां हूं क्वारी' पूत जन्यूं द्यौ हारी। (प० २३१-२)।

**परपंच**—सं० पु० (सं० प्रपंच)—बखेड़ा, जंजाल, सांसारिक व्यवहार। उ० निवरति कै निवहै नहीं, परवति परपंच माहिं। (सा० १६-२७-२)।

**परपूरन**—वि० (सं० परिपूर्ण)—सफल, सिद्ध। उ० या कांमनां करौ परपूरन, समरथ हौ रांम राइ। (प० ३०६-४)।

बत—सं० पु० (सं० पर्वत)—पहाड़।
० राई थैं परवत करैं, परबत राई
ंहि। (सा० ३८-१२-२)।

बति परबति—पर्वत-पर्वत पर, हर
हीं। उ० परवति परबति मैं फिर्या,
न गवाये रोइ। (सा० ३-४०-१)।

वसि—वि० (स० परवश) - पराधीन।
० सवै पियारे राम के वैठे परवसि
इ। (सा० ४३-६-२)।

बोधि—क्रि० स० (सं० प्रबोधन)—
ानोपदेश करते-करते। उ० जग पर-
ाधि होत नर खाली, करते उदर
पाया। (प० १७०-३)।

भाति—सं० पु० (सं० प्रभात)—प्रात:
ाल, सवेरे। उ० एक दिनां छिप
ाहिंगे, तारे ज्यूं परभाति। (सा०
६-१४-२)।

ाव—सं० पु० (सं० प्रभाव)-असर।
० भगति जात्र पर भाव न जइयौ, हरि
चरन निवासा। (प० २३५-८)।

—वि० (सं०)—सबसे बढ़ा चढ़ा,
्यधिक। उ० सूरा होइ सु परम पद
वैं, कीट पतंग होइ सव जरिया।
० १५८-८)।

जोति—सं० स्त्री०—ब्रह्म ज्ञान। उ०
गा भ्रम दसौं दिस सुझ्या, परम
ोति प्रकासा। (प० ६-४)।

ल—सं० पु० (सं० परिमल)—
ास, उत्तम गंध। उ० रूप विन नारी
प विन परमल, विन नीरैं सरवर
रेया। (प० १५८-६)।

ानंद—सं० पु० (सं० परमानंद)—
ानंद, आनन्द स्वरूप ब्रह्म। उ० कव
रहूँ कव देखिहूँ, पूरन परमांनंद।
ा० ४५-१३-२)।

ानंदा—ब्रह्म। उ० कहै कवीर चरन
हि बंदा, घर मैं धर दे परमांनंदा।
० ७६-४)।

ातम—सं० पु० (सं० परमात्मन्)—
ईश्वर। (पा० सा० २७-२-२)।

परमानंद—दे० 'परमांनंद'। ब्रह्म। (पा०
सा० १४१-५)।

परमारथ—सं० पु० (सं० परमार्थ)—
मोक्ष, सारवस्तु। उ० कहत सुनत सुख
ऊपजै, अरु परमारथ होइ। (र० ३-
४७)।

परमिति—दे० 'प्रमिति'। सीमा। (पा०
प० २६-३)।

परमेसुर—सं० पु० (सं० परमेश्वर)—
परमातमा। उ० धरि परमेसुर पांहुणां,
सुणौं सनेही दास। (सा० ११-१८-१)।

परमोधतां—क्रि० स० (सं० प्रबोधन, हि०
परबोधना)—ज्ञानोपदेश करते-करते,
सचेत करते-करते। उ० औरूं कौं
परमोधतां, गया मुहरकां मांहि। (सा०
१७-१३-२)।

परमोधि—सचेत कर। (पा० सा० ३०-
२१-२)।

परमोधिए—दे० 'प्रमोधि ले'। (पा० सा०
१-५-२)।

परलै— सं० पु० (सं० प्रलय)—नाश।
(पा० प० १६५-६)।

परवरै—क्रि० स० (फा० परवरदिगार)–
परवरिश करता है। उ० लख चौरासी
रब परवरै, सोइ करीम जे एती करै।
(प० ३२७-५)।

परवर्ति—वि० (सं० प्रवृत्त)—रत, लगा
हुआ, नियुक्त। उ० निवरति कै निबहै
नहीं, परवर्ति परपंच मांहि। (सा०
१६-२७-२)।

परवांन—सं० पु० (सं० प्रमाण)—(१)
सीमा, हद। उ० जिन लोइनि मन मोहिया
ते लोइन परवांन। (प० २८-३)।

परवान—दे० 'परवांन'। (१) पूर्णता,
सीमा। उ० धीरैं धीरैं पावदे, पहुँचैंगे
परवान। (सा० ८-४-२)।
(२) प्रमाण, अंदाज। उ० कहिवे कूं

सोभा नहीं, देख्या ही परवान। (सा० ५-३-२)।

**परवाना**—प्रमाण। (र० १-टि० २५)।

**परखिये**—क्रि० स० (सं० परीक्षण, प्रा० परीक्खण, हि० परखना)—समझिये, पहचानिये, परखिये। उ० सूरा तबही परपिये, लड़े धणीं कै हेत। (सा० ४५-६-१)।

**परसंग**—दे० 'प्रसंग'। (पा० प० ४०-६)।

**परस**—सं० पु० (सं० स्पर्श)—छूना। (पा० प० १७६-७)।

**परसत**—क्रि० स० (सं० स्पर्शन)—छूता, है, स्पर्श करता है। (पा०प० ३४-२)।

**परसती**—वि० (सं० स्पर्श)—स्पर्श करता हुआ, काम में लाता हुआ। उ० पाँचू राखै परसती, सहज कहीजै सोइ। (सा० २१-२-२)।

**परसरांम**—सं० पु० (सं० परशुराम)—जमदग्नि ऋषि के पुत्र और ईश्वर के छठें अवतार। उ० वद्री वैस्य ध्यांन नहीं लावा, परसरांम ह्वै खत्रीन सतावा। (र० वा० ५६)।

**परसादं**—सं० पु० (सं० प्रसाद)—प्रसाद, अनुग्रह। उ० कहै कवीर मैं पूरा पाया, भया रांम परसादं। (प० २८१-६)।

**परसादा**—प्रसाद। (पा० प० ५०-८)।

**परसादि**—दे० 'प्रसादि'। प्रसाद। (पा० १३४-२)।

**परसुन्दरी**—सं० स्त्री० ( सं० पर+सुन्दरी)—पर स्त्री। उ० पर नारी पर सुन्दरी, विरला वंचै कोई। (सा० २०-४-१)।

**परसैं**—क्रि० स० (सं० स्पर्शन)—छूते हैं। उ० जोगी जती तपी संन्यासी, मठ देवल वसि परसैं कासी। (प० २६०-२)

**परसोतम**—सं० पु० (सं० पुरुषोत्तम)—भगवान। उ० विनर जांनि परणऊं परसोतम, कहि कवीर रंगि राता। (प० १५३-८)।

**परस्यां**—क्रि०स०(सं०स्पर्शन)—स्पर्श करने से। उ० देखें ही तन प्रजलै, परस्यां ह्वै पैमाल। (सा० २०-१२-२)।

**परहड़ी**—स० स्त्री० (सं० परिहार)—पशुओं के चारागाह में, परती में। उ० वैसि परहड़ी द्वारा मुंदावौं, ल्यावौं पूत घर घेरी। (प० २२-५)।

**परहर्या**—क्रि०अ० (सं० परिहरण, हि० परिहरना)—त्याग दिया, छोड़ दिया। उ० जो रस गासो परहर्या, विड़राता प्यारे। (प० १६०-३)।

**परहरैं**—छोड़े, त्यागे। उ० ताहि न कवहूँ परहरै, पलक न छाड़ै पास। (सा० ५२-३-२)।

**परहि**—क्रि० अ० (सं० पतन, प्रा० पड़न, हि० पड़ना)—गिरता है। (पा० प० १६६-६)।

**परहु**—गिरो, फंसो। इत मन मंदिर रहौ नित चोपै, कहै कवीर परहु मति घोपै। (प० ३-५)।

**परांइनि**—वि० (हि० पड़ना से)—पड़ने वाली। उ० सापत कै यहु प्यउ परांइनि हमारी द्रिष्टि परैं जैसैं डांइनि। (प० ३७०-७)।

**परांण**—सं० पु० (सं० प्राण)—श्वास, जीवन, जान। उ० वेगि मिलौ तुम आइ करि, नहीं तर तजौं परांण। (सा० ५२ १-२)।

**परांन**—दे० 'परांण'। प्राण। (पा० प० १५५-१६)।

**परा**—दे० 'पड्या'। पड़ गया। (पा० सा० १-६-२)।

**पराई**—वि० (सं० पर)—दूसरे की, विरानी। उ० रासि पराइ रापतां, खाया घर का खेत। (सा० १७-१५-१)।

**पराए**—दूसरे का। (सा० १२-३२-नो० ४२)।

**परान**—दे० 'परांण'। प्राण, शरीर की

वायु। उ० माया रस माया कर जांन, माया कारनि तजै परान। (प० ८४-४)।

**ाराना**—प्राण। (र० १-टि० ३५)।

**ारि**—(१) अव्य० (सं० परंतु)—किन्तु, लेकिन। उ० बूड़े थे परि ऊबरे, गुर की लहरि चमंकि। (सा० १-२५-१)।
(२) प्रत्य० (सं० उपरि)—ऊपर। उ० तेरे सिर परि जम खड़ा, खरच कदे कर खाइ (सा० २-१४-२)।

**ारिगौ**—क्रि० अ० (सं० पतन)—पड़ गया। (पा० सा० ३३-६-१)।

**ारिघरि**—सं० पु० (हि० परघर)—दूसरे का घर। (सा० १२-५७-नो०)।

**रिपूरता**—वि० (सं० परिपूरित)—लबालब, खूब भरा हुआ। उ० जद सर जल परिपूरता, चात्रिग चितह उदास। (प० ११६-२)।

**रिमल**—दे० 'परमल'। परिमल, सुगंध। उ० राजा रांम कवन रंगैं जैसैं परिमल पुहप संगैं। (प० १६७-१)।

**रिया**—दे० 'पड़्या'। पड़ गया। (पा० सा० ३३-५-२)।

**रिलोक**—सं० पु० (सं० परलोक)—दूसरा लोक, विदेश। उ० देस भला परिलोक बिरांनां। (प० २३४-११)।

**रिवार**—सं० पु० (सं०)-परिजन-समूह, आश्रित वर्ग। उ० चंदन वास भेदै नहीं, जाल्या सभ परिवार। (सा० ५५-११-२)।

**रिखणहारे**—वि० (हि० परखना से)—ारखने वाले। उ० परिषणहारे वाहिरा, कौड़ी बदलै जाइ। (सा० ४८-२-२)।

**रेहरि**—क्रि० अ० (सं० परिहरण)—छोड़कर। (पा० प० ८-५)।

**रेहरिया**—छोड़ दिया। (पा० र० १८-२)।

**रेहरी**—छोड़ दी। (पा० प० १२३-२)

**परिहरु**—छोड़ो। (पा० प० ७७-४)।

**परिहरै**—छोड़ता है। (पा० सा० ११-१४-२)।

**परिहै**—क्रि० अ० (सं० पतन)—पड़ेगी। (पा० सा० १५-३८-२)।

**परी**—क्रि० अ० (सं० पतन से)—पड़ गई। उ० त्रिस्नां छानि परी पर ऊपरि, कुबुधि का भांडा फूटा। (प० १६-४)।

**परें**—पड़े। उ० प्यंड परें जींव जैसे जहाँ, जीवन ही ले राखौ तहाँ। (प० ३२६-११)।

**परे**—पड़े। (पा० प० १०५-८)।

**परैं**—पड़ते हैं। दे० 'पड़ै'। (पा० सा० २-३०-२)।

**परै**—पड़ती है। उ० हमारी द्रिष्टि परै जैसैं डांइनि। (प० ३७०-७)।

**परैगी**—पड़ेगी। (पा० सा० २१-१५-२)।

**परौ**—पड़ जाए। उ० बजर परौं इहि मथुरा नगरी, कान्ह पियासा जाई रे। (प० ७६-६)।

**परीति**—सं० पु० (सं० प्रीति)—अनुराग, प्रेम। उ० एक ज पीड़ परीति की, रहीं कलेजा खाइ। (सा० ३-१३-२)।

**परेसांनीं**—सं० स्त्री० (फा० परेशानी)—बहुत अधिक घबराहट। उ० रे दिल खोजि दिलहर खोजि, नां परि परेसांनीं मांहि। (प० २५७-१)।

**परेसानीं**—दे० 'परेसांनी'। (पा० प० ८७-१)।

**परोसा**—दे० 'परोस्या'। (पा० प० १९२-६)।

**परोस्या**—क्रि० स० (सं० परिवेषण, हि० परोसना)—परसा, दिया। उ० जूठी कड़छी अन परोस्या, जूठे जूठा खाया। (प० २५१-६)।

**पर्चा**—दे० 'परचा'। परिचय। उ० साहिब सूं पर्चा नहीं, ए जांहिगें किस ठौर। (सा० १४-४-२)।

**परयुं**—क्रि० वि० (सं० अव्य० परश्वः)—परसों। उ० काल्हि परयुं भवैं लेटणाँ, ऊपरी जामैं घास। (सा० १२-१०-२)।

**पलंग**—सं० पु० (सं० पल्यंक, हि० पलँग)—पलंग, पर्यंक। (पा० प० ६५-५)।

**पल**—सं० पु० (सं०)—समय का एक छोटा अंश। उ० कोटि कर्म पल मैं करै, बहु मन विपिया स्वादि। (सा० १३-१८-१)।

**पलक**—सं० स्त्री० (सं० पल+क)—क्षण में, क्षण भर में। उ० ताहि न कबहूँ परहरै, पलक न छाड़ै पास। (सा० ५२-३-२)।

**पलट**—क्रि० अ० (सं० प्रलोठन, हि० पलटना)—बदल गया। (पा० प० ६८-४)।

**पलटि**—पलट कर, बदल कर। (पा० सा० १५-३६-१)।

**पलटै**—उलट जाए। उ० जब लग गगन जोति नहीं पलटै। (प० २०२-३)।

**पलट्या**—बदल गया। उ० वरियाँ बीती बल गया, बरन पलटन और (सा० ४६-२५-१)।

**पलांणियाँ**—क्रि० स० (हि० पलान+ना प्रत्य०)—उस पर पलान कस दिया, धावा करने के लिए तैयार किया। उ० कबीर तुरीं पलांणियाँ, चाबक लीया हाथि। (सा० १३-१३-१)।

**पलांन**—दे० 'पलांनि'। (पा० प० ४-३)

**पलांनि**—सं० पु० (सं० पल्याण)—गद्दी। उ० बैसंदर पोपरी हांडी, चाल्यौ लादि पलांनि। (प० ३१४-५)।

**पलांनियां**—दे० 'पलांणियाँ' (पा० सा० १५-३८-१)।

**पला**—सं० पु० (सं० पटल)—पल्ला, आँचल। उ० उस चंगे दीवांन मैं, पला न पकड़ै कोइ। (सा० २२-२-२)।

**पलास**—सं० पु० (सं० पलाश)—पलास का वृक्ष, टेसू, ढाक। उ० टेसू फूले दिवस चारि, खंखर भई पलास। (सा० १२-८-२)।

**पलीता**—सं० पु० (फा० फतील:)—वत्ती के आकार का वह कागज जिस पर कोई मंत्र लिखा हो और जिसकी धूनी प्रेतग्रस्त को दी जाए। उ० कहै कबीर गुर दिया पलीता, सो फल विरलै देखी। (प० ८-८)।

**पलेटी**—वि० (हि० लपेटना से)—लपेटी हुई। उ० कब लग राखौं हे सखी रुई आगि। (सा० १२-६०-२)।

**पल्लव**—सं० पु० (सं०)—पत्ते। उ० ते तौ आहि अनंद सरूपा, गुन पल्लव विस्तार अनूपा। (र० ७-३)।

**पवन**—सं० पु० (सं०)—वायु, हवा। उ० धरती गगन पवन नहीं होता, नहीं तो या नहीं तारा। (सा० ५-२७-१)।

**पवनां**—वायु से, हवा से भी। उ० पवनां वेगि उतावला, सो दोसत कबीरै कीन्ह। (सा० १३-१२-२)।

**पप**—सं० पु० (सं० पक्ष)—पक्ष, लगाव, सम्बन्ध। उ० पप ले बूडी पृथमीं, झूठी कुल की लार। (सा० २४-२१-१)।

**पपनियां**—सं० पु० (हि० पखावज से)—पखावज बजाने वाले व्यक्ति। उ० गये पपनियां उभरी बाजी, को काहू कै आवै। (प० ६२-८)।

**पपां**—सं० पु० (सं० पक्ष)—पाख, १५ दिनों का समय। उ० उरध पाव अरध सीस, वीस पपां इम रपियौ। (सा० ३५-१-३)।

**पपांण**—सं० पु० (सं० पाषाण)—पत्थर, शिला। उ० फाटा फटक पपांण ज्यूँ, मिल्या न दूजी बार। (सा० ३७-१-२)।

**पपालि**—क्रि० स० (सं० प्रक्षालन, हि० पखारना)—धोओ। उ० कबीर कुसमल झड़ैं, कांई मांहि लौ अंग पपालि रे। (प० ३६१-८)।

पालै—धोवै, साफ करता है। उ० रे नर कहा पषालै काया, सो तन चीन्हि जहां थैं आया। (प० २७६-३)।

रि—क्रि० स० (सं० प्रसारण, हि० पसारना)—फैलाकर। (सा० ४८-१-तो० ३)।

रयौ—क्रि० अ० (सं० प्रसारण, हि० पसरना)—फैला हुआ। उ० जब हंस पवन ल्यौ खेलै, पसरयो हाटिक जब मेलै। (प० २६६-१५)।

ाउ—दे० 'पसाव'। कृपा। (पा० प० १४-२)।

ार—सं० पु० (सं० प्रसार)—काम-धंधा। (पा० प० १११-१०)।

ारा (१)—सं० पु० (सं० प्रसार)—काम-धंधा। उ० छांड़ि पसारा रांम कहि बौरे कहै कबीर समझाई। (प० १६३-६)।

ारा (२)—सं पु० (हि० पइस)—प्रवेश, पहुँच। उ० लरके परके सब जागत हैं, हम धरि चोर पसारा हो रांम। (प० २०-३)।

ारि—क्रि० स० (सं० पसारण)—फैलाकर। उ० एक दिनां भी सो वणां, बैं पाँव पसारि। (सा० २-११-२)।

ाव—सं० पु० (सं० प्रसाद, प्रा० पसाव)—कृपा, अनुग्रह। उ० सो बैकुंठ कहाँ कैसा, करि पसाव मोहि दै हौ। (प० २-२)।

—सं० पु० (सं० पशु)—(१) साधारण प्राणी के जीव। उ० इहि औसरि चेत्या नहीं, पसु ज्यूं पाली देह। (सा० १२-०-१)।

) जानवर। उ० पसु पंषेरू जीव ा, तिनकी गाडि किसा ग्रंथ। (सा० -६-२)।

ा—सं० पु० (सं० पशु)—लोगूल। विशिष्ट चतुष्पद जंतु। उ० जब लग ा नीच करि जांनां, ते पसूवा मूले भ्रंम जांनां। (प० ६६-५)।

पसू—दे० 'पसु'। जानवर। उ० दिन प्रति पसू करै हरि हाई। (प० १३६-३)

पहजन—क्रि० अ० (प्रा० प्रवज्जण)—मानने को। उ० तुलह न तोली गहि न मापी, पहजन सेर अढ़ाई। (प० १६३-४)।

पहनाम—सं० पु० (?)—पारिभाषिक नाम। उ० पहनांम परदा ईत आतस, जहर जंगम जाल। (प० २५८-४)।

पहर—सं० पु० (सं० प्रहर)—समय, एक दिन का चतुर्थांश। उ० चारि पहर निस मोरा, जैसें तरवर पंखि बसेरा। (प० १०३-३)।

पहरइया—सं० पु० (सं० प्रहरी)—पहरेदार। उ० मूसा खेवट नाव बिलइया, मींडक सोवै साँप पहरइया। (प० ८०-४)।

पहरि—क्रि० स० (सं० परिधान)—पहन कर, धारण कर। उ० विषै कर्म की कंचुली, पहरि हुआ नर नाग। (सा० २०-२१-१)।

पहरि करि—पहन कर। उ० उजल कपड़ा पहरि करि, पान सुपारी खांहि। (सा० १२-५४-१)।

पहरिया—सं० पु० (सं० प्रहरी)—पहरा देने वाले। उ० चहूँ दिसि बैठे चारि पहरिया, जागत मुसि गये मोर नगरिया। (प० २७३-४)।

पहरुआ—पहरेदार। (पा० प० ८०-५)।

पहरैं—क्रि० स० (हि० पहनना)—पहने, धारण करे। उ० माला पहरैं मनमुषी, ताथैं कछू न होइ (सा० २४-३-१)।

पहर्‌यां—पहने। उ० माला पहर्‌यां हरि मिलै, तौ अरहर कै गलि देष। (सा० २४-६-२)।

पहरै—सं० पु० (हि० पहर, पहरा)—नियुक्ति पर, चौकी पर, पहरे पर। उ० कोइ एक राखै सावधान, चेतनि पहरै

जांगि। (सा० ३४-१०-१)।

**पहला**—अ० (सं० प्रथम)—पहलादी। उ० अवहि रुपहला दिन (५५-६-२)।

**पहली**—अव्य० (सं० प्रथम, प्रा० पहिली)—पहले आरम्भ में। उ० सुख मांगै दुख पहली आवै, तायै सुख मांग्या नहीं आवै)। प० ८२-३)।

**पहा**—सं० पु० (सं० पथ, हि० पाहा)—बीच का रास्ता, मेंड। उ० जागहु रे नर सोवहु कहा, जम वटपारैं रूंधैं पहा। (प० ३५१-१)।

**पहाड़ी**—सं० स्त्री० (हि० पहाड़+ई (प्रत्य०)—पहाड़ पर। उ० वन कै ससै समंद घर कीया मंछा वसै पहाड़ी। (प० १०-३)।

**पहार**—दे० 'प्रहार'। (पा० प० २६-७)

**पहि**—अव्य० (हि० पास)—पास। (पा० प० ८६-८)।

**पहिचांनां**—क्रि० स० (हि० पहचान से)—समझ लिया, जान लिया। उ० जब कैं मोर तोर पहिचांनां। (प० ६६-२)।

**पहिचांनैं** पहचानता है। (पा० चौ० र० ३३-१)।

**पहचानिए**—समझिए। (पा० सा० १५-१७-१)।

**पहिरवा**—सं० पु० (हि० पहनावा)—पहनावा, पोशाक। उ० वाकुल वसतर किता पहिरवा, का तप वन खंडिरासा। (प० ८८-३)।

**पहिरहिं**—क्रि० स० (हि० पहनना)—पहनते हैं। (पा० सा० १५-२६-१)।

**पहिरांऊं**—क्रि० स० (हि० पहनना)—पहना दूं, चढ़ा दूं। उ० दे० मुहरा लगाय पहिरांऊं, सिकली जीन गगन दौराऊं। (प० २५-२)।

**पहिराऊँ**—पहनाऊं। उ० फाड़ि फुटोला धज करौं, कामलड़ी पहिराऊँ। (सा० ३-४१-१)।

**पहिरावऊं**—पहनाऊँ। (पा० प० ८१-३)।

**पहिरा**—क्रि० स० (हि० पहनना)—पहना। (पा० प० १४३-६)।

**पहिरि**—पहन कर। (पा० प० १७-४)।

**पहिरी**—पहन ली। (पा० प० १७५-५)।

**पहिरे**—पहनने से। (पा० सा० २५-१०-२)।

**पहिला**—अव्य० (हि० पहला)—आरम्भ में। (पा० सा० २२-६-२)।

**पहिली**—आरम्भ में ही, पहले ही। उ० काल्हि जुकाटां भाजिसी, पहिली क्यूं न खडाउं। (सा० ५०-१-२)।

**पहिले**—पहले। (पा० र० २-१)।

**पहिलैं**—पहले ही। (पा० प० ११०-१२)

**पहूंती**—दे० 'पहूंची'। पहुंचा। (प० १३७-३)।

**पहुंचा**—क्रि० अ० (सं० प्रभूत, प्रा० पहूच+ना (प्रत्य०)—प्राप्त किया, पहुंच गया। (पा० प० १९५-१४)।

**पहूंची**—पहुंच पाई। (पा० प० १७४-४)

**पहुंचैंगे**—प्राप्त कर लेंगे। उ० पहुंचैंगे तव कहैंगे, ऊमडेंगे उस ठांइ। (सा० ८-५-१)।

**पहुंचौगे**—पहुंच जाओगे। (पा० सा० १०-१२-२)।

**पहुंची**—हो गई, पहुंच गई। (पा० सा० ११-४-१)।

**पहुंचै**—पहुंच जाए। (पा० सा० १६-२६-२)।

**पहुप**—सं० पु० (सं० पुष्प)—फूल। उ० पहुप विन एक तरवर फलिया, विन कर तूर वजाया। (प० ६-१)।

**पहूंती**—दे० 'पहुंची'। उपस्थित हुई। उ० जे जम आगैं ऊवरौं, तो जुरा पहूंती आइ। (सा० ४६-८-२)।

**पांइन**—सं० पु० (सं० पाद, हि० पाँव)—पैर। उ० विन हाथनि पांइन विन

कांननि, विन लोचन जग सूझै। (प० १५६-२)।

ाउं—पैर के। (पा० प० ११६-३)।

ाऊं (१)—पैर। उ० बांझ का पूत बाप बिन जाया, बिन पांऊं तरवरि चढ़िया। (प० १५८-३)।

ाँऊं—क्रि० स० (हि० पाना)—पाता, प्राप्त कर पाता। उ० सो बूटी पाँऊँ नहीं, जातैं जीवनि होइ। (सा० ३-४०-२)।

ाऊं—प्राप्त करूँ। (प० ११८-२)।

ाँच—वि० (सं० पंच)—चार और एक। उ० पांच कहार का मरम न जांनां। (प० ६०-५)।

ाचउ—पाँचों। (पा० प० ५-३)।

ाँचू—पांच। उ० पाँचू राखैं परसती, सहज कहीं जै सोई। (सा० २१-२-२)।

ाँचों—पाँच। उ० इंद्र सरीखे गये नर कोड़ी, पाँचो पांडौं सरिषी जोड़ी। (प० २४७-३)।

ाँचौं—पाँच। (पा०प० २-४)।

ाँचौ—पाँच। (पा० प० ५६-६)।

ांडल—सं० पु० (सं० पांडर)—कुंद का फूल। उ० पांडल पंजर मन भवर, अरथ अनूपम वास। (सा० ३५-१६-१)

ाँडे—सं० पु० (सं० पंडित)—धर्मोपदेशक। उ० वेद पुरांन पढ़त अस पांडे, खर चंदन जैसैं मारा। (प० ३६-३)।

ांडौं—सं० पु० (सं० पांडव)—युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव। उ० इंद्र सरीखे मर गये नर कोड़ी, पांचों पांडौं सरिषी जोड़ी। (प० २४७-३)।

ांण—सं० पु० (पाण)—दाँव, बाजी, वश। उ० चित चर्णूं मैं चुमि रह्या तहाँ नहीं काल का पांण। (सा० ४७-५-२)।

ांणति—सं० स्त्री० (सं० प्रज्ञप्ति, प्रा० पण्णति)—उपाय, युक्ति। उ० चंद सूर दोऊ पांणति करिहैं, गुरमुषि बीज विचारी। (प० २१४-८)।

पांणतिहारी—वि० (सं० प्रज्ञप्ति, प्रा० पण्णति+हि० हारी (प्रत्य०)—उपाय करने वाली। उ० कबहू न सोवै काज संवारे, पांणतिहारी माती। (प० २१६-४)।

पांणियां—सं० पु० (सं० पानीय)—पानी, जल, शुद्ध चेतन। उ० लूंण बिलगा पांणियां, पांणीं लूंण विलग। (सा० ५-१६-२)।

पांणीं—दे० 'पांणियां'। पानी। (सा० ५-१६-२)।

पाँति—सं० स्त्री० (सं० पंक्ति)—बिरादरी पाँत। उ० जाति पाँति कुल सब मिटे नाँव धरौगे कौंण। (सा० १-१४-२)।

पांति—(पा० प० १-४)।

पांत्य—बिरादरी। उ० नांतिहि जाति पांत्य कुल लीका, नांतिहि छोति पवित्र नहीं सींचा। (र० वा०-६४)।

पांन (१)—सं० पु० (सं० पान)—सफलता। उ० जुलहै तनि बुनि पांन न पावल, फारि बुनी दस ठांई हो। (प० ५०-७)।

पांन (२)—सं० पु० (सं० पर्ण, प्रा० पण्ण)—पत्ता। उ० सूकित पाँन परत तरवर थैं, उलटि न तरवरि आवैं। (प० ३६७-४)।

पांनहीं—सं० स्त्री० (सं० उपानह, हि० पनही)—जूता। (पा० सा० ४-१३-२)।

पांनां—दे० 'प्रांनां'। (पा० र० २-२)।

पांनियां—दे० पनियां। पानी। (पा० प० १३१-५)।

पांनीं—सं० पु० (हि० पानी)—जल। (पा० प० ३४-४)।

पांनौं—पानी, जल। (पा० सा० २२-७-१)।

पाँव—सं० पु० (सं० पाद, प्रा० पाव)—पैर। उ० एक दिनां भी सोवणां, लंबे

पाँव पमारि। (सा० २-११-२)।

**पांवड़ै**—दे० 'पाइडै'। रकाव। (पा० प० ८१-२)।

**पांवरी**—सं० स्त्री० (हि० पाँव + री)—खड़ाऊँ। (पा० प० १४३-५)।

**पांवां**—सं० पु० (सं० पाद, प्रा० पाव)—पैर। (पा० सा० १-१२-२)।

**पांषां**—सं० पु० (सं० पक्ष, हि० पांख)—पर, पंख। उ० देव बिन देहुरा पत्र बिन पूजा, बिन पांषां भवर बिलंबिया। (प० १५८-७)।

**पांसा**—दे० 'पासा'। (पा० सा० १६-६-२)।

**पांहण**—सं० पु० (सं० पाषाण, प्रा० पाहाण)—पत्थर। उ० पांहण केरा पूतला, करि पूजैं करतार। (सा० २३-१-१)।

**पांहनि**—दे० 'पांहणि'। पत्थर द्वारा। उ० पांहनि बोई पृथमीं, पंडित पाड़ी बाट। (सा० २३-२-२)।

**पांहुणां**—सं० पु० (सं० प्राघूर्ण)—अतिथि, पाहुन, मेहमान। उ० घरि परमेसुर पाँहुणां, सुणों सनेही दास। (सा० ११-१८-१)।

**पांहुनडौ**—दे० 'पांहुणां'। मेहमान, पाहुन। उ० भयौ रे मन पांहुनडौ दिन चारि। (प० ३१३-१)।

**पाइं**—दे० 'पाइ' (१) पैर। (पा० प० १-३)।

**पाइ (१)**—सं० पु० (सं० पाद, हि० पाय)—पैर। उ० पाइ पदारथ पेलि करि, कंकर लीया हाथि। (सा० ४८-१-१)।

**पाइ (२)**—क्रि० स० (हि० पाना)—प्राप्त की। उ० कहै कबीर संसा नहीं, भगति मुकति गति पाइ रे। (प० ५-१८)।

**पाइए**—पाया जा सकता है। उ० हँसि हँसि कंत न पाइए, जिनि पाया तिनि रोइ। (सा० ३-२६-१)।

**पाइअै**—प्राप्त हो। (पा० प० ८२-१)।

**पाइबो**—प्राप्त कर लूंगा। उ० अब मैं पाइबौ रे पाइबो ब्रह्म गियान। (प० ६-१)।

**पाइबौ**—प्राप्त करूँगा। (प० ६-१)।

**पाइया**—प्राप्त किया। (पा०प० ३४-६)

**पाइये**—पाया जा सकता है। उ० कहौ संतौ क्यूं पाइये, दुर्लभ हरि दीदार। (सा० २-२७-२)।

**पाइसि**—*पाओगे। उ० द्वादस दल अभि-*अंतरि म्यंत, तहां प्रभू पाइसि करि लै च्यंत। (प० ३२८-११)।

**पाई (१)**—प्राप्त की, पा लिया। उ० थापणि पाई थिति भई, सतगुर दीन्हीं धीर। (सा० १-२६-१)।

**पाईया**—प्राप्त किया। उ० रतन निराला पाईया, जगत ढंढौल्या बादि। (सा० ५-३३-२)।

**पाए**—प्राप्त किया। (पा० प० ६-२)।

**पाया**—पा लिया। उ० आई सूति कबीर की पाया राम रतन। (सा० २-७-२)।

**पाये**—प्राप्त किया। उ० बहुत दिनन थै मैं प्रीतम पाये। (प० २-१)।

**पायौ**—प्राप्त किया। उ० उपपति ब्यंद भयौ जा दिन थैं, कबहूं सच नहीं पायौ। (प० ३०८-३)।

**पावई**—प्राप्त कर पाते हैं, पाते हैं। उ० मुनि जन महल न पावई, तहाँ किया बिश्राम। (सा० ५-११-२)।

**पावउं**—प्राप्त करूँ। (पा० प० १८९-५)।

**पावल**—पाते हैं। (पा० प० ५३-६)।

**पावहि**—पाते हैं। (पा० सा० ११-२-२)।

**पावहिंगे**—प्राप्त करेंगे। उ० तब हम रांमहि पावहिंगे। (प० १५०-२)।

**पावहीं**—पाते हैं। (पा० सा० ६-२१-२)।

वहु—प्राप्त करो। (पा० प० १२८-२)

वा—प्राप्त किया। उ० कहै कबीर मन ानहि मिलावा, अमर भये सुख सागर ावा। (प० ४३-५)।

वैं—पाते, ग्रहण करते। उ० उहु मार्ग ावैं नहीं, भूलि पड़े इस मांहि। (सा० १४-१-२)।

वै—प्राप्त कर ले, पा सकता है। उ० ाहनिसि हरि ध्यावै नहीं, क्यूं पावै ुलभ जोग। (सा० २-२८-२)।

वौं—प्राप्त करूँ। (पा० प० ८-३)।

हीं—पाते हैं। (प० प० ३३-५)।

इक—सं० पु० (सं० पादातिक)—ादल सिपाही। उ० पाइक पंच पुहमि ाकै प्रकटै, सो क्यूं कहिये दूरा। (प० १६१-६)।

इडै—सं० पु० (हि० पाँव+रा)—ाकाव जिस पर घोड़े की सवारी के ामय पाँव रखते हैं। उ० अपनें बिचारि ासवारी कीजै सहज कै पाइडै पाव जब ाीजै। (प० २५-१)।

इल—सं० स्त्री० (हि० पाय+ल)—ायल, नूपुर, पाजेब। उ० का चूरा ाइल झमकायें, कहा भयौ बिछुवा ामकायें। (प० १३६-३)।

ई (२)—सं० स्त्री० (सं० पाद)—किसी एक ही निश्चित घेरे में चलने या नाचने की क्रिया अथवा जुलाहों की टिकठी। उ० ऐसै पाई पर बिथुराई, त्यूं रस बांनि बनायौ री, माई को बीनैं। (प० १६-५)।

उ—दे० 'पाँव'। पैर। (पा० प० १८७-५)।

ाऊँथैं—सं० पु० (सं० पाद)—पैर से। उ० पाऊँ थैं पंगुल भया, सतगुर मारचा बाण। (सा० १-१०-२)।

ाकंपाक—वि० (फा० पाक)—सर्वथा शुद्ध। (पा० प० ८७-६)।

ाक—वि० (फा०)—पवित्र, शुद्ध। उ० दिल नहीं पाक पाक नही चीन्हां, उसदा षोज न जांनां। (प० ६२-६)।

**पाकड़ि**—क्रि० स० (हि० पकड़ना से)—पकड़कर। उ० तिहिं धेन थैं इंछ्या पूगी, पकड़ि खूंटै बांधी रे। (प० १५२-५)।

**पाकडै**—पकड़े। उ० देखा देखी पाकड़ै, जाइ अपरचै छूटि। (सा० २६-१-१)।

**पाका**—क्रि० स० (हि० पकाना से)—पका हुआ, पकाया हुआ। उ० पाका कलस कुँभार का, बहुरि न चढ़ई चाकि। (सा० ६-१-२)।

**पाखंड**—दे० 'पाषंड'। ढोंग। (पा० प० ६६-४)।

**पाखर**—दे०'पाषर'। (पा०प० ११६-४)

**पाखांन**—सं० पु० (सं० पाषाण)—पत्थर। (पा० प० १७६-८)।

**पाग**—सं० स्त्री० (हि० पगड़ी)—पगड़ी। उ० टेढ़ी पाग बडजूरा, जरि भए भसम कौ कूरा। (प० २६४-३)।

**पागा**—दे० 'पाग'। पगड़ी। उ० जा सिरि रचि बांधत पागा, ता सिरि चंच सँवारत कागा। (प० २६५-४)।

**पाछां**—क्रि० वि० (हि० पीछा)—पीछा। (सा० १६-१४-२)।

**पाछां पडै**—(मुहा०)-तंग कर देती है। उ० पैंड़ी चढ़ि पाछां पड़ै, लागै मोटी खोड़ि। (सा० १६-१४-२)।

**पाछैं**—पीछे। (पा० सा० १-१४-१)।

**पाट**—सं० पु० (सं० पट्ट, पाट)—शहतीर जो कुएँ के मुँह पर पानी निकालने वाले के खड़े होने के लिए रखा जाता है। उ० द्वै थर चढि गयौ रांड कौ करहा, मनह पाट की सैली रे। (प० ७६-४)।

**पाटन**—सं० स्त्री० (हि० पाटना)-छत, ऊपर की मंजिल। उ० तन पाटन मैं कीन्ह पसारा, मांगि मांगि रस पीवै विचारा। (प० ७३-४)।

**पाट पटंवर**—सं०पु० (सं० पट्ट, पाटंवर)—रेशमी वस्त्र। उ० एकनि दीनां पाट पटंवर, एकनि सेज निवारा (प० १०५-४)।

**पाटी में**—सं० स्त्री० (सं० पाट)—तख्ती पटिया में। उ० मेरी पाटी मैं लिखि दे श्री गोपाल। (प० ३७९-४)।

**पाटै**—सं० पु० (सं० पट्ट, पाट)—तख्त, सिंहासन। उ० ठाकुर ले पाटै पौढावा, भोग लगाइ अरु आपै खावा। (र० चौ० २९)।

**पाटौं**—क्रि० स० (हि० पाटना)—भर दूं, समतल कर दूं। उ० सायर फोडि नीर मुकलाऊं, कुंवा सिला दे पाटौं (प० १९६-४)।

**पाठ**—सं० पु० (सं०)—पढ़ना। उ० अंजन विद्या पाठ पुरांन, अंजन फोकट कथहि गियांन। (प० ३३६-५)।

**पाडल**—सं० पु० (सं० पाटल)—फूल विशेष का पौधा। (सा० ११-११-नो० १२)।

**पाड़िये**—क्रि० स० (हि० पाटना या पड़ना)—डाला जाए, फेंका जाए। उ० कत कत की सालि पाड़िये, गल वल सहर अनंत। (सा० ३७-५-२)।

**पाड़िले**—गिरादे, जीतले। उ० पंच पयादा पाड़िले, दूरि करै सब दूज। (सा० ४५-३-२)।

**पाड़ी** (१)—डाल दी। उ० पांहनि बोई पृथमीं, पंडित पाड़ी वाट। (सा० २३-२-२)।

**पाड़ैगा**—गिरा देगा। (पा० सा० १५-८३-२)।

**पाड़ी**—क्रि० अ० (सं० पतन, प्रा० पड़न, हि० पड़ना)—पड़गई। उ० सतगुर मिल्या त का भया, जे, मन पाड़ी मोल। (सा० १-२४-१)।

**पाड़ै**—क्रि० अ० (सं० पारय)—समर्थ होता है, सकता है। उ० आंसा पास पंड नहीं पाड़ै, यौं मन सुंनि न लूटै। (प० १७९-५)।

**पाड़ोसनि**—सं० स्त्री० (हि० पड़ोस+ई प्रत्य०)—प्रतिवासी। उ० पाड़ोसनि पनि भई विरांनी मांहि हुई घर घालैं। (प० ८१-५)।

**पाड़ोसी**—सं० पु० (हि० पड़ोस+ई)—प्रतिवेशी, हमसाया। उ० पाड़ोसी जूं रूसणां, तिल तिल सुख की हांणि। (सा० १७-१२-१)।

**पांणीं मांहैं**—सं० पु० (सं० पानीय)—जलमें। उ० पाणीं मांहैं प्रजली, भई अप्रवल आगि। (सा० ४-९-१)।

**पात**—सं० पु० (सं० पत्र)—पत्ता। उ० द्विवस चारि की है पति साही, ज्यूं वनि हरियल पात। (प० ४००-४)।

**पातग**—सं० पु० (सं० पातक)—पाप। उ० एकही वात रहै दस मासा, सूतग पातग एकै आसा। (र० चौ०-३)।

**पातरा**—दे० 'पातला'। (पा० सा० २९-३-१)।

**पातला**—वि० (सं० पात्रट, प्रा० पात्तड़, हि० पतला)—तरल, पतला। उ० पांणी हीं तैं पातला, धूंवाँ ही तैं भीण। (सा० १३-१२-१)।

**पाताल**—सं० पु० (सं०)—अधोलोक। उ० सद पांणीं पाताल का, काढ़ि कबीरा पीव। (सा० ५०-५-१)।

**पातालि**—पाताल। (पा० प० १५६-३)।

**पाताले**—पाताल में। उ० आकासे मुखि औंधा कुवां, पाताले पनिहारि। (सा० ५-४५-१)।

**पातालै**—पाताल में। (पा० सा० ९-३८-१)।

**पातिग**—दे० 'पातग'। पाप, गुनाह। उ० नां तिहि सूतिग पातिग जातिग, नां तिहि माइ न देव कथा पिक। (र० वा० ६२)।

**पातिव्रत**—सं० पु० (सं० पातिव्रत)—

तीत्व। (पा० प० १७६-६)।

तसाह—सं० पु० (फा० पादशाह)—
ादशाह। उ० जोटि कटक गढ तोरि
ातिसाह, खेलि चल्यौ एक खेला।
ा० ३१६-४)।

ी—स० स्त्री० (सं० पत्र, हि०
त्रा)—छोटा पत्रा। उ० मांहैं पाती
ांहि जल, मांहैं पूजण हार। (सा०
-४२-२)।

—पत्ते। (पा० सा० ६-६-२)।

पातौं—पत्ते-पत्ते। उ० डाली डाली
फिरौं, पातौं पातौं दुख। (सा०
८-११-२)।

र—सं०पु० (सं०प्रस्तर, प्रा० पत्थर)—
थर। उ० साधू प्रतषि देव हैं, नहीं
ाथर सू कांम। (सा० २३-५-२)।

—सं० पु० (हि० पानी)—जल।
० अंन पान जहाँ जरै, तहां तैं अनल
चषियौ। (सा० ३५-१-४)।

सुपारी—यौ० (पान+सुपारी)—
बूल के कीड़े। उ० उजल कपड़ा
ुरि करि पान सुपारी खांहि। (सा०
२-५४-१)।

—सं० पु० (सं०)—गुनाह, दुष्कृत,
धर्म। उ० रांम कह्यां थैं जलि मरै,
ो पूरि बला पाप। (सा० २०-२२-२)

ाणीं (१)—सं० स्त्री० (सं० पापिनी)
र, नृशंस पातकिन। उ० कबीर माया
ापणीं फंध ले वैठी हाटि। (सा० १६-
-१)।

पणीं (२)—वि० (सं० पापिनी)—
ूर। उ० तैं पापणीं सबै संघारे, काकौ
ाज संवारचौ। (प० २६६-७)।

पिनीं—(पा० सा० १५-८४-२)।

पी—वि० (सं० पापिन्)—पात की।
उ० तुम्ह समांनि दाता नहीं, हम से
ाहीं पापी। (प० १७८-१०)।

रं—दे० 'पार'। (पा० प० ११५-१०)

**पार**—सं० पु० (स०)—दूसरी ओर।
उ० पैंली पार के पारधी, ताकी धुनहीं
पिनच नहीं रे (प० २१२-५)।

**पारधियां**—दे० 'पारधी'। शिकारी।
(सा० ४२-१-नो०-१)।

**पारधी**—सं० पु० (सं० परिधान)—
शिकारी, वहेलिया। उ० रोहै मृग
ससा वन घेरैं, पारधी बाँण न मेलैं।
(प० ६-५)।

**पारधी पनौं**—सं० पु० (हि०)-तीरन्दाज
उ० पारधी पनौं जे साधै कोई, अध
खाधा सा राखै सोई। (प० ३५३-४)।

**पारबती**—सं० स्त्री० (सं० पार्वती)—
उमा, शिवा। (पा० प० १०३-३)।

**पारब्रम्ह**—सं० पु० (सं० परब्रह्म)—
निर्गुण, निरुपाधि ब्रह्म। उ० पारब्रह्म
के तेज का, कैसा है उनमान। (सा०
५-३-१)।

**पारब्रह्म**—(पा० प० १५५-१४)।

**पारषू**—वि० (सं० परीक्षक, हि०
पारिख)—गुण-दोष देखने वाला। उ०
कबीर जुलाहा भया पारषू, अनभै
उतरचा पार। (सा० ५-४७-२)।

**पारस (१)**—सं० पु० (सं० स्पर्श)—
स्पर्शमणि, पारस पत्थर। उ० पाथर
घाटा लोह सब, रतवर पारस कौणें
काम। (सा० ३-८-२)।

**पारस (२)**—वि० (सं० स्पर्श)—उत्तम,
नीरोग, चंगा। उ० कबीर सुपनैं रैनिकै,
पारस जीभ मैं छेक। (सा० १२-२३-१)।

**पारा**—दे० 'पार'। दूसरा छोर। उ०
तन मन डस्यौ भुजंग भामिनी, लहरी
वार पारा। (प० ३०८-५)।

**पारि**—दे० 'पार'। दूसरे किनारे। उ०
सवल सनेहीं हरि मिले, तव उतरे पारि
कवीर। (सा० ५०-६-२)।

**पारिखू**—दे० 'पारिषू'। परीक्षक। (पा०
सा० १८-१-२)।

**पारिख**—सं० स्त्री० (सं० परीक्षा, प्रा० परिभव, हि० परख)—पहचान, जाँच। उ० नां सो भारी नां सो हलवा, ताकी पारिख लषै न कोई। (प० १६६-४)।

**पारिखू**—दे० 'पारखू'। परीक्षक। उ० जवर मिलैगा पारिखू, तव हीरां की साटि। (सा० ४६-३-२)।

**पारी**—सं० स्त्री० (सं०)—हाथी के पैर की रस्सी में। उ० पांच किसानां भाजि गये हैं, जीवधर वांध्यौ पारी हो रांम। (प० २२२-१०)।

**पारोसनि**—दे० 'पाड़ोसनि'। उ० तौका पारोसनि कैं हुलराये। (प० १३६-२)।

**पालड़ै**—सं० पु० (सं० पटल, हि० पलड़ा) —तराजू का पल्ला, तुलापट। उ० विन डांडी विन पालड़ै, तोलै सव संसार। (सा० ३८-८-३)।

**पालरै**—दे०'पालड़ै'। (पा०सा० ८-१०-२)।

**पालवै**—क्रि० अ० (सं० पल्लव+ना)—पल्लवित होता है। उ० दाधी देह न पालवै, सतगुर गया लगाय। (सा० ४-६-२)।

**पाला**—सं० पु० (सं० प्रालेय)—तुषार, चेतन, जीव। उ० पाला गलि पांणी भया ढुलि मिलिया उस कूलि। (सा० ५-१८-२)।

**पालि**—सं० स्त्री० (सं०)—पानी को रोकने वाला वाँध। उ० सूकै सरवर पालि वँधावै, लुणै खेत हठि वाड़ि करै। (प० २४३-५)।

**पाली**—क्रि० स० (हि० पालना से)—रक्षा की, वचाई, भरण-पोपण की। उ० इहि औसरि चेत्या नहीं, पसु ज्यूं पाली देह। (सा० १२-३०-१)।

**पाल्यो**—रक्षा की, पाली। उ० राम नाम जाण्यां नहीं, पाल्यो कटक कुटुंव। (सा० १२-३३-१)।

**पाव**—सं० पु० (सं० पाद)—(१) पैर। उ० पावक कह्यां पाव जे दाझै, जल कहि त्रिपा बुझाई। (प० ४०-३)। (२) चतुर्थांश, चार छटांक का मान। उ० अढाई मैं जे पाव घटै तो करकस करै वजहाई। (प० १६३-५)।

**पावक**—सं० पु० (सं०)—आग। उ० दीपक पावक आंणिया, तेल भी आंण्या संग। (सा० ४-१-१)।

**पावढौ**—सं०पु० (हि० पावटा)—पावटा, जो क्यारियों को ठीक से भरने के लिए ढाला जाता है, पैट। उ० त्रिकुटी चढचौ पावढौ ढारै, अरध उरध की क्यारी। (प० २१४-७)।

**पावस**—सं० स्त्री० (सं० प्रावृष, प्रा० पाउस)—वर्षा काल, वरसात। उ० वासी पावस पड़ि मुए, विषै विलंवे जीव। (सा० ५०-५-२)।

**पावां**—दे० 'पाँव'। पैर। (पा० सा० २३-३-१)।

**पाखंड**—सं०पु० (सं०)—ढोंग, आडम्वर। उ० रोड़ा ह्वै रहौ वाट का, तजि पाषंड अभिमान। (सा० ४१-१४-१)।

**पाषंड**—दे० 'पाषँड'। ढोंग। उ० छह दरसन छ्यांनवै पाषंड, आकुल किनहूं न जांनां। (प० ३४-४)।

**पाषर**—सं० स्त्री० (सं० प्रक्षर, प्रा० पक्खर)—राल चढाये हुए टाट से वनी पोशाक, लोहे की झूल, जिरह-वख्तर। उ० कवीर मूँडठ करमियाँ, नष सिष पाषर ज्यांह। (सा० ५५-५-१)।

**पाषें सूं**—सं०पु० (सं० पक्ष, हि० पाख)—दीवार का ऊँचा भाग। उ० मगरी तजौं प्रीति पाषें सूं, डांडी देहु लगाइ। (प० २२-३)।

**पाषैं**—अव्य० (?)—विना। उ० चरन पाषैं निरतिकरि, जिभ्या विनां गुंण गाइ। (प० २८०-२)।

**पासंग**—सं० पु० (फा०)—पसंगा। उ० सीस काटि पासंग दिया, जीव सर भरि

ीन्ह । (सा० ४५-२२-१) ।

ा (१)—सं० पु० (सं० पाश)—फंदा, धन । उ० जे कुछ चितवैं राम बिन, ोइ काल की पास । (सा० २-६-२) ।

ा (२)—सं० पु० (सं० पार्श्व)—ाकटता । उ० षट रस भोजन भगति रि, ज्यूं कदे न छाड़ै पास । (सा० ११-८-२) ।

ा—सं० पु० (सं० पाशक, प्रा० सा)—चौसर के खेल का एक अंग । ० पासा पकड़्या प्रेम का, सारी किया रीर । (सा० १-३२-१) ।

ारु—सं० पु० (सं० प्रसार)—फैलाव, ़ार । (पा० प० ६७-६) ।

स—(१) सं०स्त्री० (सं० पांशु)—पाँस । ० पासि बिनंठा कप्पड़ा, क्या करै चारी चोल । (सा० १-२४-२) ।

ा (२)—सं० पु० (सं० पार्श्व)—र, तरफ । उ० माया जल थलि माया कासि, माया व्यापि चहुँ पासि । (प० ़-६) ।

गयां—क्रि०अ० (हि० पास जाना)—ा जाने पर । उ० कै हरि आयां जिसी, कै हरि ही पासि गयां । (सा० ६-२) ।

—दे० 'पास' (१) । पाश, फंदा । कुसलहि कुसल करत जग खींना, काल भौ पासी । (प० ३६६-६) ।

—अव्य० (सं० पार्श्व)—पास में, धकार में । उ० नारि नसावैं तीनि ा, जाना पासैं होइ । (सा० २०-१०- ।

ा—सं० पु० (सं० पाषाण, प्रा० ़ाण)—पत्थर । (पा०प० १८६-४) ।

ाहुं—पत्थर से भी । (पा०प० १३६- ।

न—पत्थर । (पा०सा० २६-२-२) ।

ां—यौ० अव्य० (सं० पार्श्व, प्रा० पाह)—पास गया । (सा० ४८-१-नो०३)।

**पाहुणां**—सं० पु० (सं० प्राघूर्ण)-अतिथि । उ० सूनें घर का पाहुणां, ज्यूं आया त्यूं जाव । (सा० २-१८-२) ।

**पाहुनां**—दे० 'पाहुणां' । अतिथि । (पा० प० ३३-१) ।

**पाहुनें**—अतिथि । (पा० प० ५-४) ।

**पिंगला**—दे० 'प्यंगुला' । नाड़ी-विशेष । (पा० प० ११३-४) ।

**पिंगुला**—दे०'पिंगला' (पा०प० १२७-४)।

**पिंजर**—सं० पु० (सं० पंजर)—शरीर, देह । उ० पिंजर प्रेम प्रकासिया, जाग्या जोग अनंत । (सा० ५-१३-१) ।

**पिंजरु**—पिंजर । (पा० प० ६-४) ।

**पिंड**—सं० पु० (सं०)—पके हुए चावल आदि का गोल लोंदा जो श्राद्ध में पितरों को अर्पित किया जाता है । दे० 'प्यंड' (पा० प० ६२-३) ।

(२) शरीर । (पा० प० ११३-३) ।

**पिंडि**—शरीर । (पा० प० १३०-१३) ।

**पिंडु**—शरीर । (पा० प० ४०-२) ।

**पिंडरोग**—सं० पु० (सं०)—ऐसा रोग जिसने शरीर में घर किया हो । उ० पीलक दौड़ी सांइयां, लोग कहै पिंडरोग । (सा० २६-१०-१) ।

**पिआएँ**—दे० 'पिलांये' (पा०प० १६८-४)

**पिआरी**—दे० 'पियारा' का स्त्री० रूप । (पा० प० १३५-३) ।

**पिआला**—सं० पु० (फा० प्याला)—छोटा कटोरा । (पा० प० १३३-७) । दे० 'पियाला' ।

**पिउ**—दे० 'पीव' । (पा० प० ११-१) ।

**पिउरिया**—दे०'पिउ' । (पा०प० १३६-१)

**पिऊँ**—दे०'पीऊँ'। पीता हुआ । (पा०सा० २-४४-२) ।

**पिऊंगा**—पान करूँगा । (पा०प० १६३-२)।

**पिअै**—पीता है । (पा० सा० १४-३४-२)।

**पिचकारी**—सं० स्त्री० (हि० पिचकना से)—नलदार यंत्र जिसका व्यवहार जल फैंकने के लिए किया जाता है। (पा० प० १४४-३)।

**पिछांणि**—सं० स्त्री० (सं० प्रत्यभिज्ञान)—पहचान। उ० हथ लेवा हौंसैं लिया, मुसकाल पड़ी पिछांणि। (सा० २४-२४-२)।

**पिछांनि**—दे० 'पिछानि'। (पा० प० १२३-३)।

**पिछाना**—क्रि० स० (हि० पहचान)—समझा। (र० १-टि० १३)।

**पिछानिलेइ**—क्रि० स० (हि० पहचान)—पहचान ले। उ० ऐसा कोई नां मिलै, हम कौं लेइ पिछानि। (सा० ४३-२-१)।

**पिछै**—दे० 'पीछैं'। बाद में। (पा० प० ११६-३)।

**पिछोड़े**—सं० पु० (सं० पक्षपट, प्रा० पच्छवड, हिं० पिछौरा)—रक्षार्थ ऊपर से डाली हुई ओट। उ० सबै पिछोड़े थोथरे, एक विनां वे सास (सा० ३५-१९-३)। अथवा

क्रि० स० (सं० प्रक्षालन)—पछोड़ना, फटकना। (सा० ३५-१९-२)।

**पिछौरा**—दे० 'पिछोड़े'। (पा० सा० ३२-४-२)।

**पिटारै**—सं० पु० (सं० पिटक, हि० पिटारा)—बाँस, वेंत आदि का बना ढकनेदार पात्र। उ० सापनि एक पिटारैं जागे। (प० ८३-५)।

**पितंबर**—वि० (सं० पीतांवर)—पीले वस्त्र वाला। उ० नां वो वारा व्याह वराता, पीत पितंवर स्यांम न राता। (र० वा०-४५)।

**पिता**—सं० पु० (सं० पितृ)—पिता। (प० ४००-७)।

**पित्र**—सं०पु० (सं० पितृ)—पिता। उ० जीवत पित्र कूं अन न ख्वांवैं, मूंवां पाछैं प्यंड भरावें। (प० ३५६-४)।

**पित्रहि**—पिता को। उ० जीवत पित्रहि मारहि डंगा। (प० ३५६-३)।

**पिनच**—दे० 'पनच'। प्रत्यंचा। उ० पैली पार के पारधी, ताकी धुनहीं पिनच नहीं रे। (प० २१२-५)।

**पिपीलिका**—दे० 'पपीलका'। चींटी। (पा० सा० १०-२-२)।

**पिय**—दे० 'पीव'। प्रिय, पति। (पा०प० ६-४)।

**पियहि**—पति को। उ० नां जानौं को पियहि पियारी। (प० ११८-३)।

**पियन**—क्रि० स० (हि० पीना से)—पीने। (पा० सा० ३३-६-२)।

**पिया (१)**—पी लिया। उ० कवीर हरि रस यौं पिया, वाकी रही न थाकि (सा० ६-१-१)।

**पिया (२)**—दे० 'पिय'। प्रिय, पति (पा० प० १७-१)।

**पियाइ**—क्रि० स० (सं० पान)—पिलाकर। (पा० प० १६४-५)।

**पियाइए**—पिलाइए। (पा० सा० ५-१२-१)।

**पियावत**—पिलाते। (पा० सा० १५-१२-१)।

**पियावहु**—पिलाओ। (पा० सा० १२-१०-२)।

**पिलांये**—पान कराने। उ० का विसहर कौ दूध पिलांये। (प० २२-२)।

**पिलावत**—पिलाते, पान कराते। उ० नीर पिलावत क्या फिरै, सायर घर घर वारि। (सा० ३७-७-१)।

**पियादें**—दे० 'पयादा'। (पा० सा० १४-१०-२)।

**पियारा**—वि० (सं० प्रिय)—प्रेम पात्र, प्रिय। उ० संसा खूटा सुख भया मिल्या पियारा कंत। (सा० ५-१३-२)।

**पियारी**—प्यारी। उ० नां जानौं को

पयहि पियारी। (प० ११८-३)।

पयारे—उ० भिस्त न मेरे चाहिये, वाझ पियारे तुझ। (सा० ११-७-२)।

पयारो—उ० पूर पियारो पिता कौं, गौहनि लागा धाइ। (सा० ३-३१-१)।

पयारियां—वि० (सं० प्रिय)—प्यारी, सखियाँ, साथिनें। उ० झूलें पंच पियारियाँ, तहां झूलैं जीय मोर। (प० १८-४)।

प्याला—सं० पु० (फा० प्याला)—छोटा कटोरा। उ० अब तौ एक अनूपम बात भई, भवन पियाला साजा। (प० १५३-६)।

प्यालै—उ० प्रेम पियालै पीवन लागे, सोवत नागिनी जागी। (प० ७४-८)।

प्यासं—हु० 'पियास' (पा०प० ११५-७)

प्यास—सं० स्त्री० (सं० पिपासा)—तृषा, प्यास। उ० कवीर सीप समंद की, रटै पियास पियास। (सा० ११-५-१)।

प्यासा—वि० (सं०पिपासित)—तृषित। उ० बजर परौ इहि मथुरा नगरीं, कान्ह पेयासा जाई रे। (प० ७६-६)।

पृथिमी—दे० 'पृथमी'। पृथ्वी। (पा० सा० २५-१६-१)।

पृथी—दे० 'पृथी'। (पा० प० ५७-३)।

पिरानीं—क्रि० अ० (सं० पीड़न, हि० पिराना)—दुखने लगी, दर्द करने लगी। उ० कऊवा उड़ावत मेरी बहियां पिरानीं। (प० ३६०-४)।

पिरावनीं—क्रि० स० (हि० पिरावना)—दुखाने वाली। उ० कबीर पीर पिरावनीं पंजर पीड़ न जाइ। (सा० ३-१३-१)।

प्रीति—दे० 'प्रीति'। (पा० सा० २-३-२)।

प्रेम—दे० 'प्रेम'। (पा०सा० २४-६-१)

पिव—सं० पु० (सं० प्रिय)—स्वामी, पति। उ० धन मैली पिव ऊजला, लागि सकौं पाइ। (सा० ५-३६-२)।

पिवैं—क्रि० स० (हि० पीना से)—पिये, पान करे। (पा० प० ३८-५)।

पिवै—पिये। उ० सिर सौं पै सोई पिवै, नहीं तो पिया न जाइ। (सा० ६-३-२)।

पी—पान किया। (पा०सा० ३१-२५-२)।

पीआ—पी लिया। (पा० प० ५५-१)।

पीऊं—पान करूँ। उ० डरता पाणीं ना पीऊं, मति वै धोये जाहिं। (सा० ५०-७-२)।

पीएँ—पान करने से। (पा० चौ० र० ३३-२)।

पींड—दे० 'पेड़'। (पा० प० १०८-३)।

पीउ—दे० 'पिव'। पति। (पा० प० ७०-३)।

पीछैं—अव्य० (हि० पीछा)—पीठ की ओर, बाद में, पश्चात। उ० कबीर आरणि पैसि करि, पीछैं रहै सु सूर। (सा० ४५-५-१)।

पीजै—क्रि० स० (हि० पीना से)—पान करे। (पा० प० १४६-२)।

पीटै—क्रि० स० (सं० पीड़न, हि० पीटना)—बजावै, मारै। उ० ताली पीटै सिर धुनैं, मीठै बोई माइ। (सा० २५-६-१)।

पीठिदे—(मुहा०)—विमुख होकर, मुँह मोड़कर। उ० जवहीं चालै पीठि दे, अंकुस दे दे फेरि। (सा० १३-१९-२)।

पीठिदै—मुँह मोड़कर। (पा० सा० २९-१६-२)

पीड़—सं० स्त्री० (सं० पीड़ा)—व्यथा, वेदना। उ० एक ज पीड़ परीति की, रही कलेजा खाइ। (सा० ३-१३-२)।

पीत—वि० (सं०)—पीला। उ० अबरन बरन स्यांम नहीं पीत, हाहु जाइ न गावै गीत। (प० ३२८-८)।

पीतल—दे० 'पीतलि'। (पा० सा० २१-१८-१)।

पीतलि—सं० पु० (सं० पित्तल)—पीतल

नामक धातु। उ० राम नांम चीन्हैं नहीं, पीतलि ही कै चाह। (सा० १७-५-२)।

**पीपल**—सं० पु० (सं० पिप्पल)—पीपल का पेड़। (सा० १२-२४-नो०-३२)।

**पीयरी**—वि० (सं० पीत)—पीली। उ० कबीर हरदी पीयरी, चूना ऊजल माह। (सा० ३१-६-१)।

**पीया**—क्रि० स० (हि० पीना से)—पान किया। उ० पाँणी पीया चंच विन, भूलि गया यहु देस। (सा० ५-२०-२)।

**पीर** (१)—सं० पु० (सं० पीड़ा)—दुःख। उ० कबीर पीर पिरावनीं, पंजर पीड़ न जाइ। (सा० ३-१३-१)।

**पीर** (२) सं० पु० (फा०)—सिद्ध, धर्म-गुरु। उ० मीरां मुझ मैं क्या खता, मुखां न बोलै पीर। (सा० ५६-६-२)।

**पीरां**—धर्मगुरु। उ०पीरां मुरीदां काजियां, मुलां अरू दरवेस। (प० २५७-३)।

**पीरौं**—क्रि० स० (सं० पीड़न, हि० पेरना)—नष्ट भ्रष्ट कर दूँ। उ० पाप पुंनि दोऊ पीरौं। (प० ३८६-५)।

**पीलक**—सं० स्त्री० (सं० पीत)—पियराई, पीलापन। उ० पीलक दौड़ी सांइयां, लोग कहै पिंड रोग। (सा० २६-१०-१)।

**पीला**—वि० (सं० पीत)—पीतवर्ण, निस्तेज, कांतिहीन। उ० तंबोली के पान ज्यूं, दिन दिन पीला होइ। (सा० २६-६-२)।

**पीव**—सं० पु० (सं० प्रिय)-पति, स्वामी। उ० एकै अषिर पीव का, पढ़ै सु पंडित होई। (सा० १६-४-२)।

**पीवण**—क्रि० स० (हि० पीना से)—पीना। उ० कबीर पीवण दुलभ है, मांगै सीस कलाल। (सा० ६-२-२)।

**पीवत**—पीते समय। उ० राम रसाइन प्रेम रस, पीवत अधिक रसाल। (सा० ६-२-१)।

**पीवन**—पीना। (पा० सा० १४-३३-२)।

**पीवहिं**—पीते हैं। (पा० प० १०६-३)।

**पीवें**—पीते हैं। उ० पंडित भए सरावगी पाणी पीवें छांणि। (सा० १७-१२-२)।

**पीवेगा**—ग्रहण करेगा, पान करेगा। उ० जो जिवावंत होइगा, तो जीवेगा झप मारि। (सा० ३७-७-२)।

**पीवैं**—पीता है। उ० कासी कांठैं घर करैं, पीवैं निर्मल नीर। (सा० १७-१६-१)।

**पीवै**—पीता है। उ० ता का पाँणि को हंसा पीवै, विरला आदि विचारि। (सा० ५-४५-२)।

**पीवनहारा**—सं०पु० (हि० पीना+हारा)—पीने वाला। (पा० प० ५६-४)।

**पीसि**—क्रि० स० (सं० पेपण, पीसना)-कुचलो, चूर्ण करो। उ० मैं मंता मन मारि रे, नांन्हां करि पीसि। (सा० १३-२०-१)।

**पीहर**—दे० 'पीहरि'। (पा०प० १६०-७

**पीहरि**—सं० पु० (सं० पितृ+गृह)—नैहर, मायका। उ० पीहरि जाँऊँ न रहूँ सासुरैं, पुरषहि अंगि न लांऊं। (प० २३१-६)।

**पुंगरा**—दे० 'पंगुड़ा'। (पा० प० १७७-१४)।

**पुंज**—सं० पु० (सं०)—समूह, ढेर। उ० कबीर अंतर प्रजल्या, प्रगट्या विरहा पुंज। (सा० ३-१-२)।

**पुंनि** (१)—दे० 'पुन्नि'। पुण्य। उ० कांम किवाड़ दुख सुख दरवांनीं, पाप पुंनि दरवाजा। (प० ३५६-२)।

**पुंनि** (२)—दे० 'पुनि'। फिर। (प० ३२-३)।

**पुकार**—सं० स्त्री० (हि० पुकारना)—दुहाई, टेर। उ० रात दिवस कैं कूकणैं, (मत) कबहूं लगैं पुकार। (सा० २-१६-२)।

**पुकारतें**—क्रि० स० (सं०प्र०+ क्रुश, हि० पुकारना)—चिल्लाते। (पा० सा० ३३-६-१)।

**पुकारन**—पुकारने के लिए। (पा० र० ३८-३)।

**पुकारि-पुकारि**—नाम ले-लेकर, चिल्लाते-चिल्लाते। उ० जीभड़ियां छाला पड़्या, राम पुकारि पुकारि। (सा० ३-२२-२)।

**पुकारिया**—पुकारता। उ० सारा बहुत पुकारिया, पीड़ पुकारै और (सा० ४०-८-१)।

**पुकारी**—पुकार कर (पा०प० १७०-१)।

**पुकारे**—पुकारता है। उ० अहेड़ी दौं लाइया, मृग पुकारे रोइ। (सा० ४-८-१)।

**पुकारै**—चिल्लाता है, पुकारता है। उ० पड़्या पुकारै व्रिछ तरि, आजि मरै कै काल्हि। (सा० ४-२-२)।

**पुजादा**—सं० पु० (सं० पूजा+कारी, पुजारी)—पूजा करने वाला। उ० पूजि पुजारा ले गया, दे मूरति कै मुहि छार (प० १६८-८)।

**पुटोला**—सं० पु० (सं० पटोला, हि० पटोर)—रेशमी कपड़ा। उ० फाड़ि पुटोला धज करौं, कामलड़ी पहिराउँ। (सा० ३-४१-१)। दे० 'फुटोला'।

**पुड़**—सं० पु० (हिं० पुट=नारि का पुटों को)—पुट। उ० दोइ पुड़ जोड़ि निगाई माठी, चुंया महा रस भारी। (प० ७२-५)।

**पुड़िया**—दे० 'पुड़ी'। (पा० सा० १५-४-१)।

**पुड़ी**—सं० स्त्री० (सं० पुटिका, प्रा० पुड़िया)—पुड़िया। उ० कबीर धूलि सकेलि करि, पुड़ी ज बाँधी एह। (सा० १२-२०-१)।

**पुतला**—सं० पु० (सं० पुत्रक, पुत्तल)—क्रीड़ा के लिए बनी मूर्त्ति। उ० मन रे तन कागद का पुतला। (प० ६२-१)।

**पुतिहाई**—क्रि० स० (सं० प्लुत, प्रा० पुत+ना)—चुपड़ते गए, चढ़ाते गए। उ० पाई पाई तूं पुतिहाई, पाई की, तुरियां बेचि खाई री, माई को वीनैं। (प० १६-३)।

**पुनरपि**—क्रि० वि० (सं०)—फिर भी, दुबारा। उ० जुरायण भ्रम भाजिया पुनरपि जनम निवारि रे। (प० ४-१६)

**पुनि**—क्रि० वि० (सं० पुनः)—फिर। (पा० प० ११३-५)।

**पुनिम**—सं० स्त्री० (सं० पूर्णिमा)—पूनो। उ० पुनिम विमल ससि मास वसंता, दरसन जोति मिले भगवंता। (र० ४-१०२)।

**पुनैं**—दे० 'पुन्नि'। 'पुण्य'। उ० पुनैं पाये द्यौं हड़े, ओछी ठौर न खोइ। (स १२-५६-२)।

**पुन्नि**—सं० पु० (सं० 'पुण्य')—सुकृत, सुकर्म। उ० अनेक जुग जे पुन्नि करैं, नहीं राम बिन ठाउँ। (सा० २-२०-२)।

**पुनैं**—दे० 'पुन्नि'। 'पुण्य'। (पा० सा० १५-६३-२)।

**पुन्य**—दे० 'पुन्नि'। पुण्य। उ० जहाँ कबीरा बंदिगी; (तहां) पाप पुन्य नहीं छोति। (सा० ५-४-२)।

**पुर**—सं० पु० (सं०)—नगर, शहर। उ० एपुर पटन एगली, बहुरि न देखै आइ (सा० १२-१-२)।

**पुरई**—क्रि० स० (हि० पूरना)—पूरी की, पुजा दी। उ० अबिनासी मोहि ले चल्या, पुरई मेरी आस। (सा० ५०-२-२)।

**पुरख**—सं० पु० (पुरुष)—मर्द। (पा० प० २६-११)।

**पुरखहि**—पुरुष को। (पा० प० १६०-६)।

**पुरखोतम**—दे० 'परसोतम'। (पा० प० १३३-६)।

**पुरभि**—क्रि० स० (अनु०)—पुलभना।

(पा० सा० २१-४-२)।

**पुरपटण**—सं० पु० (सं० पुर+ हि० पाटन )—नगर, परमपद। उ० कहै कबीर अगम पुर पटण प्रगटि पुरातन जारे। (प० १६८-८)।

**पुरया**—दे० 'पुरई'। पूर दिया। उ० अमृत कूंपी साँचा पुरया, मेरी त्रिष्णां भागी रे। (प० ७१-६)।

**पुरवन**—पुजाने वाला। उ० मन वंछित सव पुरवन काजा। (प० ३५८-४)।

**पुरवैं**—पूरा करता है, पुजावैं। (सा० ११-११-नो०-१२)।

**पुरर्षाहि**—दे० 'पुरखहि'। (प० २३१-६)।

**पुरांन**—सं० पु० (सं० पुराण)—हिन्दुओं के विभिन्न पुराण। उ० वेद पुरांन पढ़त अस पांडे, खर चंदन जैसें भारा। (प० ३६-३)।

**पुरांनां**–दे० 'पुराना'। (पा०प० ५०-४)।

**पुरांने**—दे० 'पुराने'। पुराना। (प० ३८८-६)।

**पुरा**—वि० (सं० पूर्ण, हि० पूरा)—भरपूर, पूर्ण। उ० थाहत थाह न आवई तूं पुरा रहिमांन। (सा० ७-२-२)दे०'पूरा'।

**पुरातन**—सं० पु० (सं०)—विष्णु। उ० कहै कबीर अगम पुरपटण प्रगटि पुरातन जारे। (प० १६८-८)।

**पुराना**—वि० ( सं० पुराण )—जीर्णशीर्ण। उ० काम चोलनां भया पुराना, मोपैं होइ न आना। (प० २८१-५)।

**पुरानें**—प्राचीन । (पा०प०-७५-७)।

**पुरिख**—दे० 'पुरख'। पुरुष। (पा० प० ५-८)।

**पुरिखां**—पुरुष। (पा० प० १२२-१२)।

**पुरिखा**—पुरुष, मर्द। उ० आप कटोरा आपैं थारी, आपैं पुरिखा आपैं नारी। (प० ३३१-३)।

**पुरिजापुरिजाह्वै पडैं**—(मुहा०)–खंड-खंड हो जाए। उ० पुरिजा पुरिजा ह्वै पडैं, तऊ न छाड़ै खेत। (सा० ४५-६-२)।

**पुरिया**—सं० स्त्री० (हि० पुटी)—पुटी, साड़ी, इंद्रिय संघात रूप ताना। उ० नव गज दस गज गज उगनींसा, पुरिया एक तनाई। (प० १६३-२)।

**पुरिष**—सं० पु० (सं० पुरुष)—स्वामी, पति। उ० कहैं कबीर हम व्याहि चले हैं, पुरिष एक अविनासो। (प० १-८)।

**पुरिस**—दे० 'पुरिष'। आत्मा। उ० अविगत पुरिस की गति लखी न जाइ, दास कबीर अगह रहे ल्यो लाई। (र० १-२४)।

**पुरिसां**—सं०पु० ( सं० पुरुष )—पूर्वज लोग। उ० धरती उलटि अकासहि ग्रासै यहु पुरिसां की वांणीं। (प० १६२-१६)

**पुरुख**—दे० 'पुरिष'। पुरुष। ( पा० प० १४५-५)।

**पुरुब**—वि० (सं० पूर्व)–पिछला, पुराना। (पा० प० ४६-३)।

**पुसतक**—सं०स्त्री० (सं० पुस्तक)–पोथी, पुस्तक। उ० कबीर पढ़िवा दूरि करि, पुसतक देइ वहाइ। (सा० १६-२-१)।

**पुसतग**–दे० 'पुसतक'। पोथी। (पा०सा० ३३-१-१)।

**पुहमि**—सं०स्त्री० (सं० भूमि)—पृथ्वी। उ० प्रथमे गगन कि पुहमि प्रथमे प्रभू, प्रथमे पवन कि पांणीं। (प० १६४-३)।

**पुहप**—सं०पु० (सं० पुष्प)—फूल। उ० पुहुप वास थैं पतला, ऐसा तत अनूप। (सा० ३६-४-२)।

**पूंगरा**—दे० 'पंगुड़ा'। (पा० सा० १६-३२-२)।

**पूंछ**—सं० स्त्री० (सं० पुच्छ)—पूंछ। (पा० सा० २१-२८-२)।

**पूंजी**—सं० स्त्री० (सं० पुंज)—मूलधन, संचित धन। उ० पूंजी बितड़ि बंदि लै दैहै, तब कहै कौन कै छूटै। (प० १०८-६)।

**पूजी**—क्रि० स० (सं० पूरण, हि० पूरना)—पूरा किया, सिद्ध किया। उ० सांई संगि साध नहीं पूरी, गयौ जोबन, सुपिनां की नांई। (प० २२६-२)।

**पूछहिंगे**—क्रि० स० (सं० पृच्छण, हि० पूछना)—पूछेंगे। उ० कबीर सांईं तौ मिलहिंगे, पूछहिंगे कुसलात। (सा० ५६-१-१)।

**पूछहु**—पूछो। (पा० प० १६१-६)।

**पूछें**—पूछने पर। (पा० प० १६६-८)।

**पूछै**—पूछता है। (पा० सा० ८-१४-१)।

**पूछौं**—पूछता हूँ। उ० हौं तोहि पूछौं हे सखी, जीवत क्यूं न मराइ। (सा० ४५-३८-१)।

**पूछौ**—पूछ लो। उ० जाइ पूछौ गोबिन्द पढ़िया पंडिता, तेरां कौंन गुरू कौंन चेला। (प० १५८-१)।

**पूजउं**—क्रि० स० (सं० पूजन, हि० पूजना)—पूजा करूँ। (पा०प० १८६-४)।

**पूजते**—पूजते होते। उ० हम भी पांहन पूजते होते रन के रोझ। (सा० २३-४-१)।

**पूजणहार**—सं० पु० (सं० पूजन+हि० हार)—पूजने वाला, पुजेरी। उ० मांहैं पाती मांहि जल, मांहैं पूजणहार। (सा० ५-४२-२)।

**पूजन**—सं० पु० (सं०)—पूजा की क्रिया, आराधना। (पा० प० ६७-१०)।

**पूजनहार**—दे० 'पूजणहार'। (पा० सा० ६-१४-२)।

**पूजहु**—पूजो। (पा० प० ८४-१)।

**पूजा**—सं० स्त्री० (सं०)—अर्चना, आराधना। उ० पापी पूजा बैंसि करि, भषैं मांस मद दोइ। (सा० २२-१३-१)।

**पूजि**—पूजकर। उ० सकल बरण इकत्र ह्वै सकति पूजिनि लिखांहि। (सा० २२-१४-१)।

**पूजिए**—पूजा जाए। उ० पांहन कु का पूजिए, जे जनम न देई जाब। (सा० २३-३-१)।

**पूजी**—पूजा की। (पा० प० १०६-२)।

**पूजें**—पूजने से। (पा० प० १८६-४)।

**पूजेला**—सं०पु० (सं० पूजिल)—देवता। उ० आपैं मंत्र आपैं मंत्रेला, आपैं पूजै आप पूजेला। (र० बा० ७३)।

**पूजैं**—पूजते हैं। उ० पांहण केरा पूतला, करि पूजैं करतार। (सा० २३-१-१)।

**पूजै**—पूजता है। उ० कोई न पूजै वांसूं प्रांनां, आदि अंति वो किनहूँ न जांनां। (र० बा० २)।

**पूजौं**—पूजा करूँ। उ० पूज्या देव बहुरि नहीं पूजौं, न्हाये उदिक न नांउं (प० ६-१३)।

**पूजौ**—पूजा करो। (पा० प० ७३-७)।

**पूज्या**—वि० (हि० पूजना)—पूजित, पूजा जाने वाला। उ० पूज्या देव बहुरि नहीं पूजौं, न्हाये उदिक न नांउं। (प० ६-१३)।

**पूठिदे**—सं० स्त्री० (सं० पृष्ठ)—पीठ दे, विमुख हो। उ० माया हमसौं यौं कह्या, तू मति दे रे पूठि। (सा० १६-२६-१)।

**पूत** (१)—सं० पु० (सं० पुत्र)—बेटा, लड़का। उ० बेस्वां केरा पूत ज्यूं, कहै कौन सूं बाप। (सा० २-२२-२)।

**पूत** (२)—वि० (सं०)—पवित्र, शुद्ध। उ० पंडित चारि बेद गुंण गावा, आदि अंति करि पूत कहावा। (र० १-१६)।

**पूतरा**—दे० 'पूतला'। (पा० सा० १६-१४-१)।

**पूतरी**—दे० 'पुतली'। (पा०सा० ७-२-१)

**पूतला**—स० पु० (सं० पुत्त, पुत्तल)—पत्थरादि का बना पुरुषाकार ढाँचा। उ० पांहण केरा पूतला, करि पूजैं करतार। (सा० २३-१-१)।

**पूतली**—सं० स्त्री० (हि० पुतला)—आँख की पुतली। उ० ज्यूं नैंनूं मैं पूतलीं,

त्यूं खालिक घट मांहि। (सा० ५३-६-१)

**पूता**—दे० 'पूत' (१)। पुत्र। (पा० प० १४०-५)।

**पूति**—दे० 'पूत' (१)। पुत्र। (पा० प० ११८-८)।

**पूनीं**—सं० स्त्री० (सं० पिंजिका)—धुनी हुई रुई की वह वत्ती जो चर्खे पर सूत कातने के लिए तैयार की जाती है। उ० जहां सूत कपास न पूनीं, तहाँ वसै इक मूनीं। (प० ३१-४)।

**पूर**—दे० 'पूरा'। पूर्ण। (पा०प० ६३-३)

**पूरण**—वि० (सं० पूर्ण)—पूरा। उ० भांडा घड़ि जिनि मुदिया, सोई पूरण जोग। (सा० ३५-२-२)।

**पूरणहारा**—वि०(सं० पूर्ण + हि०हारा)—पूरा करने वाला। उ० कहै कवीर सुनहूं री माई, पूरणहारा त्रिभुवन राई। (प० २१-४)।

**पूरन**—दे० 'पूरण'। अखंडित, पूरा। उ० कव मरिहूँ कव देखिहूँ, पूरन परमानंद। (सा० ४५-१३-३)।

**पूरनहारा**—ते० 'पूरणहारा'। (पा० प० १२-५)।

**पूरब**—वि० (सं० पूर्व)—पहले का। उ० देखौ कर्म कवीर का, कछु पूरव जनम का लेख। (सा० ५-१२-१)।

**पूरवला**—वि० (सं० पूर्व + ला)—पूर्व जन्म का। उ० मन का च्यंता तव भया कछू पूरवला लेख। (सा० ५-१०-२)।

**पूरवी**—वि० (सं० पूर्वीय)—पूरव की। (सा० ४६-३-नो०-५)।

**पूरा**—वि० (सं० पूर्ण)—भरपूर, पूर्ण। उ० पूरा किया विसाहुणां, वहुरि न आँवौं हट्ट। (सा० १-१२-२)।

**पूरि**—क्रि० स० (सं० पूरण)—मर गया। उ० सचु पाया सुख ऊपनां, अरु दिल दरिया पूरि। (सा० ५-२६-१)।

**पूरिरह्या**—मर रहा हूँ। उ० विचकै वासै रमि रह्या, काल रह्या सर पूरि। (सा० ४६-२३-२)।

**पूरिया**—क्रि० अ०—व्याप्त हो गया, मर गया। उ० ए सकल व्रह्मंड तैं पूरिया, अरु दूजा महि थांन जी। (प० ३०-३)।

**पूर्‌या**—क्रि० अ०—पूर्ण होना, व्याप्त होना। उ० कहै कवीर व्यंदहु नरा, ज्यूँ जल पूर्‌या सकल रस। (सा० ३३-६-६)।

**पूरिन**—दे० 'पूरण'। पूर्ण। (पा० प० १५०-४)।

**पूरिबला**—दे० 'पूरवला'। पूर्व जन्म का। उ० रांम कह्यां थैं जलिमरै, को पूरिवला पाप। (सा० २०-२२-२)।

**पूरी**—वि० (सं० पूर्ण)—पूर्ण। उ० दीपक दिष्टि पतंग ज्यूँ, पड़ता पूरी जांणि। (सा० १-१६-२)।

**पूरे**—पूर्ण, परमेश्वर। उ० पूरे सूँ परचा भया, सव दुख मेल्या दूरि। (सा० १-३५-१)।

**पूरेकी**—सं० पु० (सं० पूर्ण)—भगवान विष्णु। उ० पूरेकी पूरी द्रिष्टि, पूरा करि देखै। (प० १८१-७)।

**पृथमीं**—सं० स्त्री० (सं० पृथ्वी)—जमीन, पृथ्वी। उ० पांहनि वोई पृथमीं, पंडित पाड़ी वाट। (सा० २३-२-२)।

**पृथी**—सं० स्त्री० (सं० पृथ्वी)—पृथ्वी। उ० पृथी का गुण पांणी सोष्या, पांनीं तेज मिलांवहिगे। (प० १५०-३)।

**पेखनुं**—क्रि० स० (सं० प्रेक्षण)—देखूं। (पा० प० १३५-२)।

**पेखनां**—देखना। (पा० सा० १५-४-२)।

**पेखा**—देखा। (पा० प० ४८-५)।

**पेखि**—देखकर। (पा० प० १२२-१०)।

**पेखिए**—देखिए। (पा० र० ४-७)।

**पेखै**—देखता है। (पा० प० ६७-५)।

**पेट**—सं० पु० (सं० पेट = थैला)—उदर। उ० सर अपसर समझै नहीं, पेट भरण

सूँ काज। (सा० २६-७-२)।

**पेड़**—(१) दे० 'पेट'। उ० जैसी उपजै पेड़ सूं तैसी निवहै ओरि। (सा० ३४-७(१)।

(२) सं० पु० (?)—वृक्ष। उ० सींचौ पेड़ पीवैं सब डारी। (प० ११४-८)।

**पेड़ा**—सं० पु० (सं० पिंड)—पेड़ा नाम की मिठाई। उ० पेड़ा रोटी खाइ करि, गला कटावै कौंण। (सा० २२-१२-२)।

**पैणें**—दे० 'पिंड'। शरीर में। उ० औधूत जोगी आतमां, कांई पेणैं संजीम न्हाहि रे। (प० ३६१-६)।

**पेतां**—सं० पु० (?) सम्भवत: पाएंता। (सा० १२-५६-नो०-७६।

**पेरा**—सं० पु० (हि० पेला)—आक्रमण, धावा। उ० सिरि प्रवार्या जंम का पेरा। (प० ३१७-२)।

**पेलि**—क्रि० स० (सं० पीड़न, हि० पेरना)—दबाकर रस निकालना, कष्ट देना। (पा० सा० २४-६-२)।

**पेलै**—पेलता है। (पा० सा० १७६-६)।

**पेषणां**—सं० पु० (सं० प्रेक्षण, प्रा० पेक्खण, हि० देखना)—दृश्य। उ० दिवस चारि का पेषणां, विनस जाइगा काल्हि। (सा० १२-१६-२)।

**पेषनां**—दृश्य। उ० नटवर पेषि पेषनां पेषै, अनहद वेन वजावै। (प० १६२-१४)।

**पेषि**—देखकर। (प० १६२-१४)।

**पेषै**—देखता है। (प० १६२-१४)।

**पेस**—क्रि० वि० (फा० पेश)—सामने, आगे, सम्मुख। उ० दंभ चु बूंदनि बूंद खालिक, गरक हम तुम पेस। (प० २५८-६)।

**पैं**—अव्य० (सं० पर, हि० पै)—अवश्य, निश्चय, पास। उ० जिहि तुम्ह तारौ सोपैं तिरई, कहै कबीर नांतर बांध्यौ मरई। (प० ४७-६)।

**पैंड़ा**—सं०पु० (हि० पांय + ड़ा)—रास्ता, मार्ग। (पा०प० १४४-६)।

**पैंड़ी**—स्त्री०—मार्ग। उ० पैंड़ी चढ़ि पाछां पड़ैं, लागैं मोटी खोड़ि। (सा० १६-१४-२)।

**पैंड़े**—रास्ता। उ० तव पैंडे लागा हरि फिरैं कहत कबीर कबीर। (सा० ४१-२-२)।

**पैंडै**—रास्ते में, मार्ग में। उ० जहि पैंडै पंडित गए, दुनियाँ परी बहीर। (सा० ३१-५-१)।

**पैंषड़ा**—सं० पु० (हि० पांय + कड़ा)—पैकड़ा, पैर का कड़ा, वेड़ी। उ० मेरी पग का पैंषड़ा, मेरी गल की पास (सा० १२-६१-२)।

**पैं**—दे० 'पैं'। (पा०प० ११-४)।

**पैकंबर**—सं०पु० (फा० पैगम्बर)—धर्म-प्रवर्तक। उ० इनकै काजी मुलां पीर पैकंबर, रोजा पछिम निवाजा। (प० ५८-३)।

**पैकाकार**—सं० पु० (फा० पैकार)—छोटा व्यापारी, फुटकर रोजगारी। उ० स्वांमीं हूवा सीत का, पैकाकार पचास। (सा० १७-४-१)।

**पैका पैका**—सं० पु० (फा० पैकार)—थोड़ी-थोड़ी रकम, पैसा-पैसा। उ० पैका पैका जोड़तां, जुड़िसी लाष करोड़ि। (सा० ३४-७-२)।

**पैगंबर**—दे० 'पैकंबर'। धर्म प्रवर्तक। (पा० प० ४२-३)।

**पैठि**—दे० 'पैसि'। घुसकर। (पा० सा० २-२-१)।

**पैदा**—वि० (फा०)—उत्पन्न, प्रकट। उ० सुर नर मुनि जन पीर अवलिया, मीरां पैदा कीन्हां रे। (प० ३६६-५)।

**पैमाल**—वि० (फा० पामाल)—मलना, रौंदना, नष्ट, चौपट। उ० पंजर जसि करद दुसमन, मुरद करि पैमाल। (प० २५८-२)।

**पैली**—वि० (स०पर+हि० ला (प्रत्य०)-अंत के। उ० पैली पार के पारधी, ताकी धुनहीं पिनच नहीं रे। (प० २१२-५)।

**पैसी**—क्रि० अ० (सं० प्रविश, प्रा० पइस)—घुसकर, प्रवेश करके। उ० भगति मुकति निज ग्यान मैं, पैसि न सकई कोइ। (सा० २०-१०-२)।

**पैसीले**—प्रवेश किया (पा०प० ११५-५)।

**पैसे**—घुसे। उ० सीस उतारै हाथि करि, सो पैसे घर मांहि। (सा० ४५-१९-२)।

**पैसै**—घुसे। (पा० सा० १४-३१-२)।

**पोई**—क्रि० स० (सं० प्रोत, प्रा० पोइअ, पोय+ना)—पिरोई, गूंथी। उ० हरि मोत्यां की माल है, पोई काचै तागि। (सा० ३३-८-१)।

**पोख**—दे० 'पोष' (पा०सा० १६-३७-१)।

**पोच**—वि० (फा० पूच)—क्षुद्र, निकृष्ट। उ० भले रे पोच अकुल कुलवंता, गुणी निरगुणीं धनं नींधनवंता। (र० ३-५)।

**पोट**—सं० स्त्री० (सं०)—गठरी, पोटली, समूह। उ० रवि कै उदै न दीसहीं, वंधै न जल की पोट। (सा० १७-१७-२)।

**पोटली**—सं० स्त्री० (सं० पोटलिका)—छोटी गठरी। उ० सीस चढांयें पोटली, ले जात न देष्या कोइ। (सा० १६-१३-२)।

**पोटि**—दे० 'पोट'। गठरी। (पा० प० २३-७)।

**पोतनहारी**—सं० स्त्री० (हि० पोतना+हारी)—कपड़े की गीली तह चढ़ाने वाला। उ० मूंदे मदन सहज धुनि उपजी, सुखमन पोतनहारी। (प० १५५-६)।

**पोती**—क्रि० स० (सं० प्लुत, प्रा० पुत+ना, हि० पोतना)—गीली तह चढ़ाई। उ० माटी सूं माटी ले पोती, लागी कहौ कहां धूं छोती। (र० चौ० २३)।

**पोथी**—सं० स्त्री० (सं० पुस्तिका, प्रा० पोत्थिआ)—पुस्तक। उ० पोथी पढ़ि पढ़ि जग मुआ, पंडित भया न कोइ। (सा० १९-४-१)।

**पोयी**—क्रि०स० (सं० प्रोत, प्रा० पोइअ, हि० पोयना)—पिरोया है। उ० उन मोतियन मैं नीर-पोयी, पवन अंवर धोइ। (प० २८०-४)।

**पोष**—सं० पु० (सं०)—पोषण, पुष्टि, संतोष। (सा० ४६-१४-नो० २१)।

**पौंडै**—क्रि० अ० (हि० पैरना, तैरना)-तैरता है। (पा० प० ३४-६)।

**पौणा**—वि० (सं० पाद+ऊन, प्रा० पाओन)—तीन चौथाई। (सा० ४६-१८-नो० २७)।

**पौढावा**—क्रि० स० (हि० पौढ़ाना)—लेटा दिया, सुला दिया। उ० ठाकुर ले पाटै पौढावा, भोग लगाय अरु आपै खावा। (र० चौ० २९)।

**पौनें**—दे० 'पौंणा'। तीन-चौथाई। (पा० सा० १६-१२-२)।

**पौलि**—सं० स्त्री० (सं० प्रतोली, प्रा० पओली)—ड्योढ़ी। उ० ऊँचा मंदर धौ लहर, माँटी चित्री पौलि। (सा० ४६-१८-१)।

**पौली**—दे० 'पौलि'। ड्योढ़ी। उ० नौ ग्रह कोटि ठाढे दरवार, धरयधाइ पौली प्रतिहार। (प० ३४०-५)।

**प्यंगुला**—सं० स्त्री० (सं० पिंगला)—पिंगला नाम की नाड़ी। उ० इला प्यंगुला सुषमन नांहीं, ए गुण कहां समांहीं। (प० ३२-४)।

**प्यंजर**—सं० पु० (सं० पंजर)—शरीर, देह। उ० प्यंजर प्रेम प्रकासिया, अंतरि भया उजास। (सा० ५-१४-१)।

**प्यंड**—सं०पु० (सं० पिंड)—शरीर, देह। उ० पंषि उडानीं गगन कूं, प्यंड रह्या परदेस। (सा० ४-२०-१)।

**प्यंडर**—वि० (सं० पांडुर)—पीला। उ० प्यंडर केस कुसुम भये धौला, सेत पलटि गई वांनीं। (प० ४०१-८)।

**प्यारा**—दे० पियारा'। (पा०प० ६-४)।

**प्यारी**—दे० 'पियारी'। (पा०प० २-३)।

**प्यारे**--दे० 'पियारे' (पा०प० १५-१०)।

**प्यालै**--सं० पु० (फा०)--प्याले। उ० कबीर प्यालै प्रेम कै, भरि भरि पीवै रसाल। (सा० १२-४६-२)।

**प्यास**—सं० स्त्री० ( सं० पिपासा )-- तृष्णा, प्यास। उ० तन मन जोबन भरि पिया, प्यास न मिटी सरीर। (सा० ७-१-२)।

**प्यासे**--वि० (सं० पिपासित)—प्यासा, तृषित। उ० ज्यूं कामीं कौं काम पियारा ज्यूँ प्यासे कूँ नीर रे। (प० ३०७-५)।

**प्रकार**—सं० पु० (सं०)—भेद, किस्म। (पा० प० १८०-३)।

**प्रकारा**—दे० 'प्रकार'। भेद। उ० नहीं तन नहीं मन नहीं अहंकारा, नही सत-रज तम तीनि प्रकारा। (प० ३८-३)।

**प्रकास**—सं० पु० (सं० प्रकाश)–ज्योति, आलोक। (पा० र० १८-५)।

**प्रकासा**—क्रि० अ० (सं० प्रकाशन)— प्रकाशित हुई, फैल गई। उ० भागा भ्रम दसौं किस सुझ्या, परम जोति प्रकासा। (प० ६-४)।

**प्रकासिया**—विकसित हुआ, प्रकाशित हुआ। उ० अंतरि कवल प्रकासिया, ब्रह्म वास तहाँ होइ। (सा० ५-७-१)।

**प्रकासी**—प्रकाशित हुआ। (पा० सा० १-१६-१)।

**प्रकासै**—प्रकाशित होता है। उ० नवग्रिह मारि रोगिया बैठे, जल मैं ब्यंब प्रकासै। (प० १६२-४)।

**प्रकास्या**—प्रगट हुआ। उ०ग्यान प्रकास्या गुर मिल्या, सो जिनि बीसरि जाइ। (सा० १-१३-१)।

**प्रगट**—वि० (सं० प्रकट)—उत्पन्न। उ० जिनि नर हरि अठरांइ, उदिकंथैं पंड प्रगट कियौ। (सा० ३५-१-१)।

**प्रगटहोइ**—क्रि० अ० (सं० प्रकटन)— प्रगट होता है। हिरदा भीतरि दौं वलै, धूवां न प्रगट होइ। (सा० ४-३-१)।

**प्रगटा**—प्रगट हुआ। (पा० प० ८५-२)।

**प्रगटे**—प्रगट हुए। (पा० प० १४६-८)।

**प्रगटै**—प्रगट होता है। (पा० सा० २५-२-२)।

**प्रगट्या**—प्रगट हुआ। उ० सिरि प्रगट्या जंम का पेरा। (प० ३१७-२)।

**प्रगट्यौ**—प्रगट हुई। उ० खंभा मैं प्रगट्यौ गिलारि, हरनाकस मार्‌यौ नख बिदारि। (प० ३७६-१०)।

**प्रगासा**—दे० 'प्रकास'। प्रकाश। ( पा० प० ५२-६)।

**प्रग्रह**—सं० पु० (सं० परिग्रह)—धनादि का संग्रह, परिवार। सुत सरीर धन प्रग्रह कबीर, जीये रे तर्वर पंख बसियार (र० ३-१०६)।

**प्रघर**—सं० पु० (सं० परगृह)—दूसरे का घर। उ० इत प्रघर उतघर, वणजण आये हाट। (सा० १२-५७-१)।

**प्रजली**—क्रि० अ० (सं० प्रज्वलित)— भली भाँति जल उठी। उ० पाणी माँहैं प्रजली, भई अप्रबल आगि। (सा० ४-६-१)।

**प्रजलै**—प्रज्वलित हो। उ० देखें ही तन प्रजलै, परस्याँ ह्वै पैमाल। (सा० २०-१२-२)।

**प्रजल्या**—जल उठा। उ० कबीर अंतर प्रजल्या, प्रगट्या विरहा पुंज। (सा० ३-१-२)।

**प्रजारी**—क्रि० स० (सं० प्र०+हि० जारना)—जला दी। उ० प्रगट प्रकास ग्यांन गुरगमि थैं, ब्रह्म अगनि प्रजारी। (प० ७-३)।

**प्रतखि**—वि० (सं० प्रत्यक्ष)—जो सामने हो। (पा० प० १८७-१०)।

**प्रतषि**—दे० 'प्रतखि'। प्रत्यक्ष। उ०

साधु प्रतपि देव हैं, नहीं पाथर सू कांम। (सा० २३-५-२)।

**प्रताप**—सं० पु० (सं०)—पौरुष। (पा० प० ७३-३)।

**प्रतिपारा**—दे० 'प्रतिपाल'। रक्षा। उ० सो क्यूं न करै जन की प्रतिपारा। (प० ११४-६)।

**प्रतिपारैं**—क्रि० स० (सं० प्रतिपालन)—रक्षा करना, पालन करना। (पा० र० ८-२)।

**प्रतिपाल**—सं० पु० (सं०)—रक्षा। उ० रांम विना कोई न करैं प्रतिपाल। (र० २-३३)।

**प्रतिपालन**—दे० 'प्रतिपाल'। रक्षा, पालन। उ० कृष्ण कृपाल कबीर कहि, हम प्रतिपालन क्यों करैं। (सा० ३५-१-६)।

**प्रतिपाली**—दे०। 'प्रतिपाल'। रक्षा। (पा० र० १०-३)।

**प्रतिंबिब**—सं० पु० (सं० प्रतिबिम्ब)—छाया, झलक। (पा० प० १३२-६)।

**प्रतिव्यंब**—दे० 'प्रतिबिंब'। छाया, झलक। उ० ज्यूं जल मैं प्रतिव्यंब त्यूं सकल रांमहिं जांणीजै। (सा० ३३-६-४)।

**प्रतिहार**—सं० पु० (सं०)—द्वारपाल। उ० नौग्रह कोटि ठाढे दरवार, धरमराइ पौली प्रतिहार। (प० ३४०-५)।

**प्रतीति**—सं० स्त्री० (सं०)—दृढ़ विश्वास। उ० मन प्रतीति न प्रेम रस, नां इस तन मैं ढंग। (सा० ११-१६-१)।

**प्रधांन**—सं० पु० (सं० प्रधान)—मुखिया। उ० क्रोध प्रधांन लोभ वड़ दूंदर, मन मैं वासी राजा। (प० ३५६-३)।

**प्रधा**—वि० (हि० परधा)—अपराद्धं। अथवा आधा का आधा। उ० आधा प्रधा ऊबरै, चेति सकै तौ चेति। (सा० १२-१५-२)।

**प्रफुलित**—वि० (सं० प्रफुल्लित)—प्रसन्न। उ० प्रफुलित आनन्द मैं, गोव्यंद गुंण गावै। (प० ३६३-४)।

**प्रभु**—सं०पु० (सं०)—स्वामी, भगवान। (पा०प० २६-७)।

**प्रभू**—दे० 'प्रभु'। स्वामी। उ० विन च्यंता च्यंता करै, इहै प्रभू की वांणि। (सा० ३५-५-२)।

**प्रमिति**—सं० स्त्री० (सं० परिमिति)—सीमा, नाप। उ० जोजन एक प्रमिति नहीं जांनैं, वातनि हीं वैकुंठ वपानैं। (प० २४-२)।

**प्रमोधतां**—क्रि० स० (सं० प्रवोधन)—प्रवोधता हुआ, सचेत करता हुआ। उ० औरां कौं प्रमोधतां, मुख मैं पड़िया रेत। (सा० १७-१५-२)।

**प्रमोधि**—सचेत करे। उ० कुवधि न जाई जीव की, भावै स्यंभ कहौ प्रवोधि। (सा० २०-१६-२)।

**प्रमोधै**—ज्ञानोपदेश करे। उ० फिरि प्रमोधै आंन कौं, आपण समझै नांहि। (सा० १७-१४-२)।

**प्रलै**—सं० पु० (सं० प्रलय)—नाश। उ० एक राम के नांव विन, जदि तदि प्रलै जाइ। (सा० १२-३८-२)।

**प्रलै काल**—प्रलय का समय। उ० प्रलै काल कहूं कितेक भाप, गये इंद्र से अगिणत लाप। (प० ३५-३)।

**प्रवांनां**—सं० पु० (सं० प्रमाण)—दृढ़ धारणा। उ० जीवत कछू न कीया प्रवांनां, मूपा मरम को काकर जांनां। (प० १३१-४)।

**प्रवालै**—सं० पु० (सं० प्रवाल)—मूंगे में, विद्रुम। उ० रतन प्रवालै परम जोति, ता अंतरि अंतरि लागे मोति। (प० ३७८-३)।

**प्रसंग**—सं० पु० (सं०)—विषय, बात। उ० सतगुर हम सूं रीझि करि एक कह्या प्रसंग। (सा० १-३३-१)।

**प्रसाद**—सं०पु० (सं०)—कृपा, अनुग्रह।

उ० सतगुर के प्रसाद थैं, सहज सील मतसार। (सा० ४०-२-२)।

सादि—कृपा से। उ० अगम् कथैं हूँ रह्या, सतगुर के प्रसादि। (सा० ३१-६-१)।

ह्लाद—सं० पु० ( सं० प्रहलाद )—प्रसिद्ध भक्त, जो दैत्यराज हिरण्य-कशिपु का पुत्र था। (पा० प० २६-३)।

हिलाद—प्रह्लाद। (प० ३३-४)।

हारी—वि० ( सं० प्रहारिन् )—मारने वाला। (पा० र० ७-६)।

ांण—सं० पु० (सं० प्राण)—प्राण वायु, जीव। उ० प्रांण पंड कौं तजि चलै, मूवा कहैं सब कोइ। (सा० १५-२-१)।

ांणी—सं० पु० (सं० प्राणिन्)—प्राण-धारी मनुष्य, जीव। उ० सो प्रांणीं काहै चलै, भूठे जग की लार। (सा० २२-१६-२)।

ांन—दे० 'प्रांण'। (पा० प० १५-१०)।

ांननाथ—सं० पु० (सं० प्राणनाथ)—प्रियतम, प्रिय व्यक्ति। उ० प्रांननाथ जग जीवनाँ, दुरलभ रांम पियार। (र० ३-१०५)।

ांनां—दे० 'प्रांणी'। जीवधारी, मनुय। उ० कोई न पूजै वाँसूँ नाँ, अणदि अंति वो किनहूं न जांनां। (र०वा०२)।

ांनी—दे० 'प्रांणीं'। (पा०प० ६०-१)।

ान—दे० 'प्रांण'। जीव। उ० प्रान गये ले वाहरि जारा। (प० ६३-४)।

प्रिथमीं—सं० स्त्री० (सं० पृथ्वी)-भूतल। उ० अरु प्रिथमीं का रोम उपारैं, देखत जीव कोटि संघारैं। (र० ५-५३)।

प्रिथिमीं—दे० 'प्रिथमीं'। पृथ्वी। (पा० प० ६-५)।

प्रीतड़ी—सं० स्त्री० (सं० प्रीति)—प्रेम, स्नेह। उ० कबीर प्रीतड़ी तौ तुझसौं, बहु गुण वाले कंत। (सा० ११-१-१)।

प्रीतम—सं० पु० (सं० प्रियतम)—पति, स्वामी। वहुत दिनन थैं मैं प्रीतम पाये। (प० २-१)।

प्रीतिड़ी—दे० 'प्रीतड़ी'। (सा० १२-१८-२)।

प्रीति—सं० स्त्री० (सं०)—प्रेम। उ० एक जुवाह्या प्रीति सूं, भीतरि रह्या शरीर। (सा० १-६-२)।

प्रेत—सं० पु० (सं०)—मरा हुआ व्यक्ति, मृतक प्राणी। उ० मूयें पीछैं लेहु लेहु करि, प्रेत रहन क्यूं दीनूं। (प० २४१-३)।

प्रेम—सं० पु० ( सं० )—भक्ति। उ० पासा पकड़्या प्रेम का, सारी किया सरीर। (सा० १-३२-१)।

प्रेमी—सं० पु० (सं० प्रेमिन्)—चाहने वाला, आशिक। उ० प्रेमी कौं प्रेमीं मिलै, तव सब विप अमृत होइ। (सा० ४३-१२-२)।

प्रेमी—दे० 'प्रेमी'। चाहने वाला। उ० प्रेमी ढूंढ़त मैं फिरौं, प्रेमीं मिलै न कोई। (सा० ४३-१२-१)।

# फ

फंक—सं० स्त्री० (सं० पर्पदी, हि० फांक)—पतली झिल्ली। (पा० चौ० र० २७-२)।

फंफ—(र० २-नो०-५१)।

फंद—सं० पु० (सं० पाश या वंध, हि० फंदा)—वंधन, वंध, फाँस। (पा० प० ६४-७)।

फंदा—(पा० प० १६६-२)।

फंदिया—क्रि० स० (हि० फंदना)—फँदे में फँसाना। (पा० सा० ३१-१-२)।

फंदै—फंदे में, वंधन में। (पा० सा० ३१-१-२)।

**फंध**—जाल, फाँस। उ० कबीर माया पापणीं, फंध ले बैठी हाटि। (सा० १६-२-१)।

**फंधा**—फाँस, फंदा। उ० राम बिनां जंम मेलै फंधा। (प० १२८-२)।

**फंधै**—फंदे में। **फंधै पड़्या**—फंस गया। उ० सब जग तौ फँधै पड़्या। (सा० १६-२-२)।

**फकीरा**—सं० पु० (अ० फ़क़ीर)—साधु, भिखमंगा। उ० कहै कबीरा दास फकीरा (प० ५८-६)।

**फगुवा**—सं० पु० (हि० फागुन)—फगुआ खेलने के उपलक्ष में दिया जाने वाला उपहार। (पा० प० १४४-६)।

**फटक**—सं० पु० (सं० स्फटिक, पा० फटिक)—बिल्लौर पत्थर, स्फटिक। उ० सींधव नीर कबीर मिल्यौ है, फटक न मिलै परवान। (प० २८-७)।

**फटकि**-क्रि० स० (अनु० फट से फटकना)-कूड़ा-कर्कट निकालकर, परख कर। (सा० ३२-१-नो०-२)।

**फटा**—क्रि० स० (हि० फाड़ना से)—फट गया। (पा० सा० १६-१५-२)।

**फटि**—क्रि० अ० (हि० फाड़ना का अकर्मक रूप)-फूटना या नष्ट होना। (पा० प० ६५-५)।

**फटिक**—दे० 'फटक'। (पा० सा० २६-२१-२)।

**फफ**—दे० 'फंफ'। (र० १-नो०-५१)।

**फरंकि**—क्रि० अ० (अ० फर्क)—अलग हो कर। उ० मेरा देख्या जरजरा,(तव) ऊतरि पड़े फरंकि। (सा० १-२५-२)।

**फर**—दे० 'फल'। (पा० प० १५७-३)।

**फरराइ**—दे० 'फहराइ'। उ० छत्र धजा फरराइ। (सा० ३०-४-१)।

**फरुफरिया**—क्रि० स० ( अनु० फड़-फड़ाना)—हिलना। (पा०प० ११२-६)।

**फरे**—क्रि० अ० (सं० फलन)—फलयुक्त होना। (पा० प० १८०-४)।

**फलंत**—क्रि० अ० (सं० फलन)—फल देता है, फल लाता है। उ० तरवर तास विलंविए, वारह मास फलंत। (सा० ४७-६-१)।

**फल**—सं० पु० (सं०)—(१) परिणाम, नतीजा। उ० पाया फल संम्रथ्थ। (सा० ५-३४-१)।
(२) लाभ। उ० सो तैसे फल खाइ। (सा० २६-७-२)।

**फलसा**—सं० पु० (अ० फर्श)—देहरी की सीमा तक। उ० फलसा लग सगी भाइ। (प० ३१५-३)।

**फलिया**—क्रि० अ० (सं० फलन, हि० फलना)—फल लाया, फल दिया। उ० पहुप विना एक तरवर फलिया। (प० ६-६)।

**फले**—फल लाये। उ० विष अमृत फल फले अनेक (प० ३८-४)।

**फलै**-फलता है। (पा० सा० १५-१४-२)।

**फहराइ**—क्रि० अ० (सं० प्रसरण, हि० फहराना, फरराना)—फहराती है। उ० विषै लहरि फहराइ। (सा० १३-२८-१)

**फांकै**—क्रि० स० (हि० फंकी)—वस्तु को दूर से मुँह में डालना, फाँकना। (पा० प० १६७-३)।

**फांगुण**—सं० पु० (सं० फाल्गुन)-फागुन का महीना। (सा० ४६-६-नो० १३)।

**फांदिया**—क्रि० स० (सं० फणन, हि० फाँदना )—कूद कर लाँघना। उ० कागिल गर फाँदिया, वटेरै बाज जीता। (प० १६०-६)।

**फांस**—सं० स्त्री० (सं० पाश)—वंधन, फंदा। (पा० प० ६७-६)।

**फांसी**—(पा० प० ५८-५)।

**फांसि**—क्रि० स० (हि० फाँस से)—पाश में वाँधना। (पा० प० १६३-२)।

**फाग**—सं० पु० (हि० फागुन)—होली

का उतसव। (पा० प० १४४-८)।

ाटा—क्रि० अ० ( हि० फाड़ना का अकर्मक रूप )—फटा हुआ, खंडित हुआ। उ० फाटा फटक पषांण ज्यूं, मिल्या न दूजी वार। (सा० ३७-१-२)।

ाटि—फटकर। (पा० सा० २२-५-२)।

ाटिसी—फट जाएगा, जीर्णशीर्ण हो जाएगा। उ० जो पहर्‌या सो फाटिसी। (सा० ४६-१२-१)।

ाटै—फाड़े, खोले, खोलकर। उ० फाटै दीदै मैं फिरौं, (सा० २९-१७-१)।

ाटा (मन)—(मुहा०)—विरक्ति हुई। (सा० ३७-२-१)।

ाड़ि—क्रि० स० (सं० स्फाटन, हि० फाटना)—चीरकर, फाड़कर। उ० फाड़ि फुटोला धज करौं। (सा० ३-४१-१)।

ारि—उ० फारि वुनी दस ठांई हो। (प० ५०-७)।

ारै—फाड़ता है (पा०चौ०र० २७-२)।

ावी—क्रि० अ० (सं० प्रभवन)—सुन्दर लगना, भला लगना। उ० कहै कबीर फावी मतिवारी। (प० ७३-५)।

फकरि—सं० स्त्री० (अ० फिक्र)—चिंता, सोच। उ० फिकरिया नहीं जाइ। (प० २५७-५)।

फकरु—(पा० प० ८७-३)।

फकिर—(पा०प० ८७-८)।

फरंत—क्रि० अ० ( हि० फिरना )—घूमना, विचरण करना। (पा० सा० ४-२६-२)।

फिरत—घूमते। उ० फिरत फिरत सब चरन तुरानैं। (र० ३-३-१)।

फिरता—फिरता था, चक्कर लगाता था। उ० फिरता ठांवैं ठाउं (सा० ५०-८-२)।

फिरहि—फिरते हैं। (पा० प० १५५-७)।

फिरहिंगे—चलेंगे, घूमेंगे। (सा० १२-१३ नो० १८)।

फिरहु—फिरते हो। (पा० प० ६८-१)।

फिरा—घूमा-फिरा, चक्कर लगाया। उ० कबीर वन वन मैं फिरा। (सा० २८-५-१)।

फिरिया—घूमा। (पा० र० ३-४)।

फिरौं—घूमता हूँ। (पा० ५८-६)।

फिरु—घूमो। (पा० प० ८७-१)।

फिरूं—घूमूं। (पा० सा० ५-१०-१)।

फिरैं—घूमते हैं। (पा० प० १७४-३)।

फिरैं—घूमते हैं, फिरते हैं। उ० वहुतैं फिरैं अचेत। (सा० २४-४-१)।

फिरै—फिरता है। (पा०प० ६४-४)।

फिरौं—घूमता हूँ, चक्कर लगाता हूं। उ० फाटै दीदै मैं फिरौं। (सा० २९-१७-१)।

फिरौ—घूमते हो। (पा० सा० १६-७-२)।

फिरया—घूमा, चक्कर लगाया। उ० परवति परवति मैं फिरया। (सा० ३-४०-१)।

फिर्‌यौं—फिरा हूँ। (पा० प० १४३-६)।

फिर—क्रि० वि० (हि० फिरना)—एक-वार और, पुनः। (सा० १३-२-१)।

फिरि—उपरांत, पीछे, दोवारा। उ० ज्वाला तैं फिर जल भया। (सा० ५-३१-२)।

फिरकिड़ी—सं० स्त्री० (अ० फिरका)—जाति, जत्था। (पा० सा० ४-३३-१)।

फिरिकड़ी—जाति। (सा० २९-२८-११-नो० १२)।

फिरांया—क्रि० स० (हि० फेरना से)—फेरने से। उ० जाहि फिरांयां हदि मिलै, सो भया काठ की ठौर। (सा० २४-२-२)।

फिरायां—(पा० सा० २५-७-२)।

फिरावै—क्रि० स० (हि० फिराना)—घुमाता है, फेरता है। उ० मन न फिरावै आपणां, कहा फिरावै मोहि। (सा० २४-५-२)।

**फिल**—क्रि० अ० (हि० फिरना)—फिर जाते हैं, बदल जाते हैं। उ० कोटि करम फिल पलक मैं। (सा० २-१६-२)।

**फिलादि**—सं० स्त्री० (अ० फरियाद)—हाय, वेदनासूचक शब्द। (सा० १३-३०-नो० ३५)।

**फीका**—वि० (सं० अपक्व, प्रा०अपिक्क)—स्वादहीन, नीरस। उ० यहु रस तौ सब फीका भया, ब्रह्म अगनि परजारी रे। (प० ७१-३)।

**फीकी**—नीरस। उ० माल मनीं करि फीकी। (प० २५५-७)।

**फीकौ**—अरुचिकर, स्वादहीन। उ० फल फीकौ तनि ताप। (सा० १६-२०-२)।

**फुंनिगा**—सं० पु० ( सं० फणिन् )—साँप। उ० फुंनिगा कैसैं गरड़ भषत हैं। (प० १४५-२)।

**फुनिगा**—(पा० प० १६६-२)।

**फुकि गई**—क्रि० स० (ह० फूंकना से)—भस्म हो गई, जलती है। (सा० ५८-६-नो० ७)।

**फुटि**—दे०'फूटि'। (पा०सा० १५-५६-२)

**फुटोला**—सं० पु० (सं० पटोल)—रेशमी वस्त्र। उ० फाड़ि फुटोला धज करौं। (सा० ३-४१-१)।

**फुनफुनी**—अव्य० ( सं० पुनः पुनः )—बार-बार, अनेक बार। उ० हरि भगति बिनां दुख फुनफुनी। (प० २६-५)।

**फुनि**—अव्य० (सं० पुनः)—फिर, और, इसके साथ ही।

**फुर**—वि० (हि० फुरना)—सत्य, सच्चा। उ० जिनि यहु सुपिनां फुर करि जांनां। (र० ३-५८)।

**फुरमाइस**—सं० स्त्री० (फा० फरमाइश)—आज्ञा, जो कोई वस्तु लाने के लिए दी जाय। उ० वहु तक भाँति करै फुरमाइस। (प० ३१६-२)।

**फुरमाई**—क्रि० स० (फा० फरमान से हि० फुरमाना)—आज्ञा दी, कहा था, कही हुई। उ० किनि फुरमाई गाइ। (सा० २६-२१-२)।

**फुरमाया**—(पा० प० १८४-३)।

**फूंक**—क्रि० स० (हि० फूंकना)—फूंक कर। (पा० सा० १-५-२)।

**फूक**—फूंककर। उ० ज्यूं वंसि वजाई फूक। (सा० १-२१-२)।

**फूटमफूट**—दे० 'फूटिमफूट'। (पा० सा० २-५-१)।

**फूटा**—वि० (हि० फूटना)—भग्न, टूटा हुआ। उ० फूटा, नग ज्यूँ जोड़ि मन, संधे संधि मिलाइ। (सा० २-३१-२)।

**फूटे**—भग्न। (पा० प० ६६-५)।

**फूटि**—क्रि० अ० (सं० स्फुटन, प्रा० फुडन)—व्याप्त हो गई, फैल गई। उ० गई दवा सूं फूटि। (सा० १-८-२)।

**फूटि गया**—भग्न हो गया, खंड-खंड हो गया। उ० ढवका लगा फूटि गया। (सा० १२-३६-२)।

**फूटी**—वाहर निकल कर फैली, व्याप्त हो गई। उ० बांणी फूटी वास। (सा० ५-१४-२)।

**फूटे**—खंड-खंड हो गए। (पा० सा० १५-२७-१)।

**फूटै**—फूटता है, टूटता है। (पा० प० १८-२)।

**फूटिमफूटि**—क्रि० अ० (सं० स्फुटन, प्रा० फुडन)—एकदम नितांत टूट-फूट गया। (सा० ४-४-१)।

**फूल**—सं० पु० (सं० फुल्ल)—फूल, पुष्प। उ० कवल ज फूल्या फूल बिन, को निरषै, निज दास। (सा० ५-५-२)।

**फूलनि**—फूलों, पुष्पों। (पा० प० १४१-४)।

**फूलां**—फूलों के। उ० बिन फूलां फल लागा। (प० १६५-२)।

**फूला**—क्रि० अ० (सं०√फुल्ल)—गर्व

करना, इतराना। (पा० प० ६३-४)।

ूलि—इतराकर, गर्व करके। (पा० प० १७०-३)।

ूलिये—गर्व करना चाहिए, इतराना चाहिए। उ० गंदी देही देखि न फूलिये। (प० २६-४)।

ूली—खिली हुई (पा०सा० १६-३४-२)।

ूले—विकसित, प्रस्फुटित हुए। उ० टेसू फूले दिवस चारि, खंखर भये पलास। (सा० १२-८-२)।

ूलै—फूलता है, पुष्पित होता है। उ० तव यहु फूलै सव वनराइ। (प० ३४६-६)।

ूल्या—विकसित हुआ। उ० कवल ज फूल्या फूल विन। (सा० ५-५-२)।

ूल्या फिरै—(मुहा०)—गर्व करता हुआ घूमा करता है, घमंड में रहता है। उ० कवीर मन फूल्या फिरै। (सा० १७-२१-१)।

ूल्यो—पुष्पित हुआ। उ० विन फूलनि फूल्यो रे अकास। (प० १२१-१५)।

ूल्या-फल्यौ—(मुहा०) सम्पन्न अथवा उन्नतिशील है। उ० फूल्यौ फल्यौ अगाध (सा० ३२-४-१)।

ूस—सं० पु० (सं० तुष, प्रा० भूस, फूस)—सूखी हुई लंबी घास, खर। उ० फूस क जोड़ा दूरि करि, ज्यूं वहुरि न लागै लाइ। (सा० ४५-३६-२)।

ेरतां—क्रि० स० (सं० प्रेरणा, प्रा० फेरन, हि० फेरना)—घुमाते-घुमाते। उ० मन माला कौं फेरतां, जग उजियारा सोइ। (प्रा० २४-३-२)।

ेरा—सं० पु० (हि० फेरना)—आवागमन, वार-वार आना-जाना। उ० वहुरि न करिहै फेरा। (प० ६२-४)।

ेरि—(१) क्रि० वि० (हि० फिर)—दोवारा, फिर से, पुनः-पुनः। उ० जिहि मुखि रामन ऊचरे, तिहि मुख फेरि कहाइ। (सा० २-२३-२)।

(२) क्रि० स० (सं० प्रेरणा, प्रा० पेरन, हि० फेरना)—घुमाओ, लौटाओ। उ० अंकुस दे दे फेरि। (सा० १३-१६-२)।

**फेरि राखै**—(मुहा०)—वापस कर सके, लौटाले। उ० है कोइ राखै फेरि। (सा० १२-३-२)।

**फेरी** (१)—सं० स्त्री० (सं० प्रेरणा, प्रा० पेरन, हि० फेरना)—(१) घुमाव, भाँवरी। उ० वारी फेरी वलि गई। (सा० २-६-२)।

(२) भिक्षार्थ वरावर आना। उ० जोगी फेरी फिल करौ, यौं विननां वैं सूति। (सा० १३-३-२)।

**फेरी** (२)—क्रि० स० (सं० प्रेरणा, प्रा० पेरन, हि० फेरना)—घुमाई। उ० नानां रंगैं भांवरि फेरी। (प० २२६-५)।

**फेरू**—सं० पु० (हि० फेरना)—चक्कर। उ० चौरासी लख लीया फेरू। (र० ३-७६)।

**फेरें**—क्रि० स० (सं० प्रेरण), प्रा० पेरन, हि० फेरना)—फेरने (पा० सा० २५-११-१)।

**फेरै**—फेरता है। (पा०सा० २५-२२-१)।

**फोकट**—वि० (हि० फोक)—तुच्छ, व्यर्थ। उ० ग्यान विना फोकट अवधूत। (प० १२६-४)।

**फोकटवाजी**—सं० स्त्री० (हि० फोकट+वाजी)—व्यर्थ का प्रपंच। उ०रांम विनां सव फोकट वाजी। (प० १४२-४-)।

**फोड़ै**—क्रि० स० (सं० स्फोटन, प्रा० फोडन, हि० फोड़ना)—आघात पहुँचावे, पीटै। उ० सिर फोड़ै सूझै नहीं, को आगिला अभाग। (सा० २०-२१-२)।

**फोरि**—भग्न करके। उ० सव घर फोरि विलूंटा खायौ। (प० ८१-३)।

**फोरी**—फोड़ कर, नष्ट करके। (पा० प० १६५-५)।

**फोरे**—फोड़ने से भी। (पा० प० १८-२)।

**फोरैं**—फोड़े, पीटे। (पा० सा० ३०-२२-२)।

**फौज**—सं० स्त्री० (अ० फौज)—सेना, लशकर। उ० छूटी फौज आंनि गढ़ घेरचौ। (प० ६६-७)।

# ब

**बं**—सं० पु० (सं० वन)—जंगल या जलाशय। उ० रात्यूं रूंनी बिरहनी, ज्यूं बंचीकूं कुंज। (सा० ३-१-१)।

**बंकनालि**—सं० स्त्री० (सं० वंकनाल)—त्रिकुटी और सहस्रदल के मध्य का छोटा मार्ग। उ० बंकनालि के अंतरै, पछिम दिसा की बाट। (प० ४-६)।

**बंका**—वि० (सं० वंक)—टेढ़ा, तिरछा। उ० क्यूं लीजै गढ़ बंका भाई, दोवर, कोट अरु तेवड़ खाई। (प० ३५६-१)।

**बंग**—दे० 'बांग'। उ० पढ़िले काजी बंग निवाजा। (प० ६१-१)।

**बंचै**—क्रि० अ० (सं० वंचन, हि० बचना)—अलग रह सकते हैं। उ० मांगण मरण समान है, बिरला बंचै कोइ। (सा० ३५-१५-१)।

**बंछित**—वि० (सं० वांछित)—इच्छित। उ० झूठे केरी संगति त्यागौ, मन बंछित फल पावौ। (प० २४६-७)।

**बंझा**—सं० स्त्री० (सं० वंध्य)—बाँझ। उ० चपि बिन दिवस जिसी हैं संझा, ब्यावन पीर न जानैं बंझा। (प० २८५-३)।

**बंद**—सं० पु० (फा० या सं० बंध)—जोड़, बंध। (र० १-टि०५३)।

**बंदहिं**—जोड़ को। (पा०चौ०र० २८-१)

**बंदहि**—जोड़ को। (र० १-टि-५३)।

**बंदगि**—दे० 'बंदिगी'। (पा० चौ० र० २८-१)।

**बंदगी**—दे० 'बंदिगी'। (पा० चौ० र० २८-२)।

**बंदन**—सं० पु० (सं० वंदन)—पूजा, प्रणाम। उ० कुंजर पोट वहु बंदन करै, अजहूं न सूझै काजी अंधरै। (प० ३६५-७)।

**बंदा**—सं० पु० (फा०)—सेवक, दास। उ० मोहि भरोसा इष्ट का, बंदा नरकि न जाइ। (सा० ३५-११-२)।

**बंदे कौं**—सेवक को। उ० अब की बेर बकसि बंदे कौं, सब खत करौं नबेरा। (प० २२२-१२)।

**बंदै**—सेवक। (पा० प० १७७-२)।

**बंदि**—सं० स्त्री० (सं० वंदिन्)—कैद में, कारावास में। उ० पूंजी बितड़ि बंदि लै दैहै, तब कहै कौन कै छूटै। (प० १०८-६)।

**बंदिग**—दे० 'बंदिगी'। (र० १-टि० ५४)।

**बंदिगी**—सं० स्त्री० (फा० बंदगी)—आराधना, सेवा। उ० जहाँ कबीरा बंदिगी, (तहां) पाप पुन्य नहीं छोति। (सा० ५-४-२)।

**बंदीवान**—सं० पु० (सं० वंदिन्)—कैदी। (सा० ५२-३-नो० ६)।

**बंध (१)**—सं० पु० (सं० बंधु)—भाई। उ० देवी न देवा पूजा नहीं जाप, भाइ न बंध माइ नहीं बाप। (प० ३२६-६)।

**बंध (२)**—सं० पु० (सं० बंध)—बंधन। (पा० प० १-६)।

**बँधते**—क्रि०अ० (सं०बंधन, हि०बंधना)—बाँधे जाते थे, बद्ध होते थे। उ० जिनके नौबति बाजती, मैंगल बँधते बारि। (सा० १२-२-१)।

**बँधते**—(पा० सा० १५-४२-१)।

**बंधन**—सं० पु० (सं० बंधन)—बंधन।

उ० बाबा करहु कृपा जन मारगि लावो, ज्यूं भव बंधन छूटै। (प० १७६-१)।

धना—उलझन, बंधन। उ० जहाँ-जहाँ कलपै तहाँ-तहाँ बंधनां। (प० ८७-३)।

धव—सं०पु० (सं० बांधव)—भाई-बंधु, नातेदार। उ० नांउ मेरे बंधव नांव मेरे भाई, अंत बिरियां नांव सहाई। (प० ३३३-४)।

धा—क्रि०अ० (सं० बंधन)—बँधा हुआ है। (पा० प० १५२-२)।

धाइ—क्रि० स० (सं० बंधन से)—बाँध कर। (पा० सा० २१-१६-१)।

धाइया—बाँधा जाता है। उ० आपहिं आप बँधाइया, द्वै लोचन मरहिं पियास रे। (प० ५-४)।

धाइया—बाँधा जाता है, बंधन में आ जाता है। (पा० प० १०-४)।

धायौ—बंधा लिया है। उ० कहै कबीर कोई आप बंधायौ, ज्यूं नलनीं का सूवा। (प० २४१-१०)।

धावा—बंधन में आ गया है। (पा० चौ० र० १२-२)।

धावै—बँधाए। उ० सूकै सरवर पालि बंधावै, लुणै खेत हठि बाड़ि करै। (प० २४३-५)।

धया—बँधा है। (पा०सा० १५-२५-१)

बहावसी—वहा देगी। (पा० सा० ४-२२-२)।

बहियां (१)—सं० स्त्री० (सं० बाहु, हि० बाँह)—भुजा, बाँह। उ० कऊवा उड़ावत मेरी बहियाँ पिरानीं। (प० ३६०-४)।

बहियां (२)—सं० स्त्री० (सं० बद्ध, हि० बही)—बहीखाता। उ० नव बहियां दस गौनि आदि, कसनि बहत्तरि लागे ताहि। (प० ३८३-३)।

बहिरा—दे० 'बहरा'। सुनने के अयोग्य। (पा० सा० २६-३-१)।

बहीर परी—अव्य० (सं० बहिस्)—बाहर हो गई, निकल पड़ी, चल पड़ी। उ० जहि पैंडे पंडित गए, दुनियाँ परी बहीर। (सा० ३१-५-१)।

बहु—वि० (सं०)—बहुत। उ० लंबा मारग दूरि घर, बिकट पंथ बहु भार। (सा० २-२७-१)।

बहुड़े—क्रि० अ० (सं० प्रघूर्णन, प्रा० पदोलन)—लौटे, वापस आए। उ० गए ते बहुड़े नहीं, कुसल कहै को आइ। (सा० १४-६-२)।

बहुत—वि० (सं० बहुतर)—अनेक। उ० बहुत दिनन थैं मैं प्रीतम पाये। (प० २-१)।

बहुतक—वि० (सं० बहुतर, हि० बहुत +एक)—बहुत से। उ० मनवां तौ अधर बस्या, बहुतक झीणां होइ। (सा० १३-१४-१)।

बहुतज—दे० 'बहुतक'। बहुतेरे, बहुत से। उ० कबीर कलियुग आइकरि, कीये बहुतज मीत। (सा० ११-१३-१)।

बहुतेणि—क्रि० वि० (हि० बहुत+एरा)—बहुतेरा, बहुत परिमाण में। उ० नलनी सायर घर किया, दौ लागी बहुतेणि। (सा० १६-२२-१)।

बहुतेरा—दे० 'बहुतेणि'। बहुत अधिक। (पा० र० १४-३)।

बहुतैं—दे० 'बहुतक'। बहुत से। (पा० र० १७-४)।

बहुतै—बहुत से। (पा० सा० ११-२-१)।

बांच्या—बच पाता है।(पा०प० ८४-७)।

बांछिऐ—क्रि०स० (सं० वांछा)—इच्छा करो। (पा० प० ८२-२)।

बांझ—(१) सं० स्त्री०—(सं० बंध्या)—निःसंतान स्त्री। उ० ससा सींग की धूनहड़ी, रमैं बाँझ का पूत। (सा० ५८-४-२)।

(२) वि०—(सं० वंध्या)—बच्चा न देने

वाली। उ० वैल वियाइ गाइ भई वांझ, वछरा दूहै तीन्यूं सांझ। (प० ८०-२)।

**वांटि**—क्रि० स० (सं० वितरण)—बाँट कर। (पा०र० १४-४)।

**वांटैं**—हिस्सा लगा कर देता है। उ० निपजी मै साझी घणां, वांटै नहीं कवीर। (सा० १-३०-२)।

**वांटी**—(१) सं०स्त्री० (देश० वाँड़ी)–छोटी लाठी, छड़ी। उ० आवैंगे जम के घालैंगे वाँटी। (प० ३२२-५)।

**वांटी**—(२) वाँटकर। दे० 'वाँटि'। (प० ३२२-५)।

**वांण**—सं० पु० (सं० वाण)—तीर, शर। उ० भागां ही छूटैं नहीं, भरि भरि मारै वांण। (सा० १६-६-२)।

**वांणि**—सं० स्त्री० (हि० वनना से)—स्वभाव, आदत, अभ्यास। उ० मन क मतै न चालिये, छाडि जीव की वांणि। (सा० १३-१-१)।

**वांणियां**—सं०पु० (सं० वणिक)—वनिया, व्यापारी। उ० साँई मेरा वांणियां, सहजि करै व्यौपार। (सा० ३८-८-१)।

**वांणी**—सं० स्त्री० (सं० वाणी)—वोली, वचन, शब्द। उ० मुख कसतूरी महमहीं, वांणी फूटी वास। (सा० ५-१४-२)।

**वांधउं**—क्रि० स० (सं० वंधन)—वाँध दूं। (प० प० २२-२)।

**वांधत**—वाँधते हैं। (पा० ६२-४)।

**वांधल**—वाँधा था। (पा० प० १०३-४)।

**वांधहु**—वाँधो। (पा० प० १२८-२)।

**वांधा**—वाँधा हुआ है। उ० चित तरउवा पवन षेदा, सहज मूल वांधा। (प० २१०-३)।

**वाँधि**—वाँधकर। उ० कहा अपराध संत ही कीन्हां, वांधि पोट कुंजर कूं दीन्हां। (प० ३६५-६)।

**वाँधी**—वाँधी हुई है। उ० कवीर धूलि सकेलि करि, पुड़ीया वाँधी एह। (सा० १२-२०-१)।

**वांधी**—वाँधी हुई। उ० गाडर आंणीं ऊन कूँ, वांधी चरैं कपास। (सा० १७-३-२)।

**वांधैं**—वाँधता है। उ० है हजूरि क्या दूरि वतावै दुंदर वांधैं सुन्दर पावै (प०३३०-१)।

**वांधे**—वँधा हुआ। उ० एकै हरि का नाँव विन, वांधे जमपुरि जांहि। (सा० १२-५४-२)।

**वांधै**—वाँधता है। (पा० प० १६५-३)।

**वांधौं**—वाँधूं। उ० सोधन मेरे हरि का नांउ, गांठि न वांधौं वेचि न खांउं। (प० ३३३-१)।

**वांधौ**—वाँधो। उ० रांम नांम लिखि मेरा वांधौ, कहै उपदेस कवीर। (प० २५०-१०)।

**वांध्या**—वाँधा हुआ, वद्ध होकर। उ० दोइ अषिर गुरु वाहिरा, वांध्या जमपुरि जाइ। (सा० १७-११-२)।

**वांध्यौ**—वाँध लिया। उ० पांच किसानां भाजि गये हैं, जीवधर वांध्यौ पारी हो रांम। (प० २२२-१०)।

**वांधना**—वि० (सं० वामन)—वौना, छोटे डील का। उ० चंदन होसी वांधना, नींव न कहसी कोइ। (सा० २८-१-२)।

**वांन**—दे० 'वाँण'। तीर। (पा० प० १२१-४)।

**वांनां** (१)—दे० 'वांण'। तीर। उ० जा नहीं लागे सूरजि के वांनां, सो मोहि आंनि देहु को दांनां। (र० ५-५)।

**वांनां** (२)—सं० पु० (सं० वर्णक)—पहनावा, पोशाक। (पा० प० १३७-६)।

**वांनि**—दे० 'वांणि'। आदत, स्वभाव। (प० ३९७-६)।

**वांनियां**—दे० 'वांणियां'। (पा० प० ९३-१)।

**वांनीं**—दे० 'वांणी'। (पा० प० १७-५)।

**वांनी**—सं० स्त्री० (सं० वर्ण)—आभा, रंग। उ० बादल वांनी राम घन उनयां, बरिषै अमृत धारा। (प० १५१-३)।

**वांबि**—सं० स्त्री० (सं० वाल्मीक)—बांबी, साँप के बिल। उ० मूसा पैठा वांबि मैं, लारै सापणि धाई। (प० १६१-३)।

**बाँवी**—दे० 'वांवि'। (सा० २०-२३-नो० २७)।

**बांबी**—(पा० ३४-१३)।

**बांभण**—दे० 'वांम्हण'। ब्राह्मण जाति का। उ० सापत बांभण मतिमिलै, बैसनों मिलै चँडाल। (सा० ३०-६-१)।

**बांमन**—दे० 'वाह्मण'। ब्राह्मण। उ० जेतू बांमन बमनीं जाया। (प० ४१-७)

**बांम्हण**—सं० पु० (सं० ब्राह्मण)—ब्राह्मण जाति का मनुष्य। उ० सुइ पीवै बांह्मण मतवाला, फल लगा बिन वाड़ी। (प० १०-४)।

**ब्रांम्हन**—दे० 'वांम्हण'(पा०प० १६६-१)।

**बांवन (१)**—वि० (सं० द्वि पंचाशत, पा० द्विपण्णासा, प्रा० विवण्णा)—बावन की संख्या। उ० बांवन आषिर सोधि करि, ररै भमैं चित लाइ। (सा० १६-२—२)।

**बांवन (२)**—सं० पु० (सं० वामन)—विष्णु का वामनावतार। उ० बांवन होय नहीं बलि छलिया, धरनी वेद ले न उधरिया। (र० वा० ५४)।

**बांवरिया**—सं० पु० (हि० बाबुल)—पिता। (पा० प० ६४-७)।

**बांवैं**—क्रि० वि० (सं० वाम, हि० बाँया)-बाईं तरफ। उ० फल बांवै फल दाहिनैं, फलहि माँहि व्योहार। (सा० ३८-७-१)।

**बहुरता**—(१) क्रि०अ० (सं० प्रघूर्णन, प्रा० पहोलन)—लौट आया। (पा० सा० १२-२६-१)।

(२) वि० (हि० बहु+रत)—बहुत अधिक अनुरक्त। उ० आया अण आया भया, जे बहुरता संसार। (सा० १२-२६-१)।

**बहुरि**—क्रि० वि० (हि० बहुरना)-फिर, इसके उपरांत। उ० पाका कलस कुमार का, बहुरि न चढ़ई चाकि। (सा० ६-१-१)।

**बहुरिया**—सं० स्त्री० (सं० वधूटी, प्रा० वहूड़िया)—नई बहू। उ० हरि मेरा पीव मैं हरि की बहुरिया। (प० ११७-३)।

**बहुरे**—दे० 'बहुड़े'। लौटे। (पा० सा० १०-१-२)।

**बहू**—सं० स्त्रीं० (सं० वधू)—पत्नी, वधू। उ० सुवधी कैं घरि लुवधी आयौ, आन बहू कै माइ। (प० १३-७)।

**बहोड़ि**—अव्य० (हि० बहोर)—फिर, दूसरी बार। उ० काया हाँड़ी काठ की, नाऊँ चढ़ै बहोड़ि। (सा० १२-३१-२)।

**बहोड़िलेहु**—क्रि० स० (हि० बहोरना से)—लौटा लो। उ० कबीर यहु तन जात है, सकै तौ लेहु बहोड़ि। (सा० १२-३७-१)।

**बहोरि (१)**—दे० 'बहोड़ि'। फिर। (पा० सा० १५-१८-२)।

**बहोरि (२)**—दे० 'बहोड़िलेहु'। लौटा लो। (पा० सा० १५-२१-१)।

**बांका**—वि० (सं० वंक)—अत्यन्त साहसी, वीर, बहादुर। उ० कहै कबीर यहु बास विकट अति, ग्यांन गुरू ले बांका। (प० १५५-८)।

**बांग**—सं०स्त्री० (फा०)—पुकार, अजान। (पा० प० १२६-१)।

**बांच**—दे० 'बाछ'। वांच्छा। (पा० सा० १-२०-२)।

**बांचिहौ**—क्रि० स० (सं० वाचन)—पढ़ो, वांचो। (पा० प० १५२-१)।

**बांचु**—कहो। (पा० प० ६७-१)।

**बांचै**—क्रि० अ० (हि० बचना)—बच पाता है। (पा० सा० ३०-१७-१)।

**बांस**—दे० 'बास'। (पा०सा० २२-८-२)।

**बांसि**—सं० पु० (सं० वंश)—बांस

(पा० सा० १-५-२)।

**बांह**—सं० स्त्री० ( सं० बाहु )—भुजा, हाथ। उ० जे छांड़ौं तौ डूबिहौं, गहौं त डसिये बांह। (सा० ३-४३-२)।

**बांहण लगा**—क्रि० स० (सं० वहन से)—चलाने लगा, फेंकने लगा। उ० सतगुरु लई कमांण करि, बांहण लागा तीर। (सा० १-६-१)।

**बांहणहारा**—वि० ( हि० वाहना से )—चलाने वाले, फेंकने वाले। उ० बांहणहारा जाणि है, कै जांणैं जिस लाग। ( सा० ४५-१५-२)।

**बांहणीं**—सं० स्त्री० (सं० वाहिनी)—सवारी या सेना। उ० हस्ती, घोड़ा, बैल बांहणीं, संग्रह किया घणेरा ( प० २३८-७)।

**बांहदे**—सं० स्त्री०(सं० बाहु)—हाथ देती है, सहायता पहुँचाती है। उ० कबीर माया जिनि मिलै, सौबरियां दे बांह। (सा० १६-३१-१)।

**बांहि**—सं० स्त्री० (सं० बाहु)–भुजा को, हाथ को। (पा० सा० २-११-२)।

**बांहीं**—भुजा को। (पा० प० १४६-५)।

**बांही**—क्रि० स० ( सं० वहन, हि० वाहना)—बोया हुआ। उ० रांम नांम करि बोंहड़ा, बांही बीज अघाइ। (सा० ३५-४-१)।

**बांह्मण**—सं० पु० ( सं० ब्राह्मण)—ब्राह्मण जाति। उ० बांह्मण गुरू जगत का, साधू का गुरु नाहिं। (सा० १७-१०-१)।

**बांह्मन**—दे०'बांह्मण' (पा०प०१६०-५)।

**बांह्मनि**—स्त्री० ब्राह्मणी। (पा०प० १६० -५)।

**बाइक**—सं० पु० (सं० वाचक)—बुनने, बोलने वाला। उ० मन फाटा बाइक बुरै, मिटी सगाई साक। (सा० ३७-२-१)।

**बाई**—सं० स्त्री० (सं० वायु)—बेसुध करने वाला वायु-दोष। उ० झूठी अनभै बिस्तरी, सब थोथी बाई। (प० १५६-६)।

**बाकस**—सं० पु० (हि० बक्कस)—बासी या सड़ा हुआ मांस। उ० बाकस ले चमरां कूं दीन्हीं, तुचा रंगाइ करौती कीन्हीं। (र० चौ० १७)।

**बाकुल**—सं०पु० (सं० वल्कल)—वल्कल। उ० बाकुल बसतर किता पहिरवा, का तप बनखंडि बासा। (प० ८८-३)।

**बाकी**—वि० (अ० बाक़ी)–शेष, अवशेष। उ० कबीर हरि रस यौं पिया, बाकी रही न थाकि। (सा० ६-१-१)।

**बाग**—सं० स्त्रीं० (सं० वल्गा)—लगाम। उ० नारी कुंड नरक का, बिरला थंभै बाग। (सा० २०-१५-१)।

**बागड़**—सं० पु० (देश०)—नदी किनारे की वह भूमि जहाँ तक नदी का पानी कभी पहुँचता ही नहीं। उ० बागड़ देस लूवन का घर है। (प० ६८-१)।

**बागा** (१)—क्रि० अ० ( सं० वाक् )—बोला, गूँजा। उ० कहै कबीर जिय संसा नांहीं, सबद अनाहद बागा (प० ७०-६)।

**बागा** (२)—क्रि० अ० (सं० वल्ग)—गमन करता है। उ० दीपक बिन जोति जोति बिन दीपक, हद बिन अनाहद सबद बागा। (प० १५८-६)।

**बागि**—दे० 'बाग'। लगाम। (पा० सा० ३०-१६-१)।

**बागे**—(सं० वाक्) बजता है, बोलता है। (पा० सा० ६-३६-२)।

**बागुल**—सं० पु० (सं० बाल्डालिक = चमगादड़)। उ० ते बिधना बागुल रचे, रहे अरध मुखि झूलि। (सा० १२-२८-१)।

**बाघ**—सं०पु० (सं० व्याघ्र)—बाघ। उ० मैं मेरी करि बहुत बिगूतें, बिषैं बाघ जग खाया। (प० १६२-८)।

आंऊंगा। (प० ३१-१)।

**भौ सागर**—सं० पु० (सं० भव-सागर)–समुद्र रूपी संसार, माया। उ० भैला पाया श्रम सौं, भौ सागर के मांहि। (सा० ३-४३-१)।

**भौहारी**—वि० (सं० भवहारिन्)–आवागमन छुड़ाने वाला। उ० तुम्ह कृपाल दयाल दमोदर, भगत बछल भौ-हारी। (प० १६१-८)।

**भ्यंन**—वि० (सं० भिन्न)–अलग, अन्य। उ० भ्रिग्री कीट भ्यंन नहीं कीन्हा। (र० २-४३)।

**भ्रंमत**—क्रि०अ० (सं० भ्रम से)–घूम-घूम कर, भटक कर। (पा०प० १५४-३)।

**भ्रमत**–उ० भौ भ्रमत अनेक जन्म गया। (पा० ११६-३)।

**भ्रंमि**—सं० पु० (सं० भ्रम)–धोखे में, भ्रम में। उ० भ्रंमि भूले नर आवैं जाहीं। (र० २-२४)।

**भ्रंमियां**—क्रि० अ० (सं० भ्रम)–धोखा खाया, भूल गये। उ० थाली मुला भ्रंमियां, चल्या दुनीं कै साथि। (सा० २२-७-१)।

**भ्रंम्यौ**—दे० 'भ्रम्य'। घूमा फिरा।(सा० ५३-६-१)।

**भ्रम**—सं० पु० (सं०भ्रम)–धोखा। (पा० प० ५२-२)।

**भ्रमजार**—भ्रमजाल। (पा०र० १६-८)।

**भ्रमनां**—क्रि० अ० (सं० भ्रमण)–घूमना। (पा० प० १०१-७)।

**भ्रमि भ्रमि**—क्रि० अ० (सं० भ्रम से)—भटक-भटक कर। उ० माया दीपक नर पतँग, भ्रमि भ्रमि इवैं पड़ंत। (सा० १-२०-१)।

**भ्रमु**—दे० 'भ्रम'। (पा०प० १६०-४)।

**भ्रमे**—क्रि० अ० (सं० भ्रमण)—घूमे। (पा० प० २०-७)।

**भ्रम्य**—क्रि० अ० (सं० भ्रमण, हि० भ्रमना)—घूम-फिर कर। उ० भ्रम्य भूलि परचौ भव सागर, कछू न बसाइ बसोधरा। (प० ११६-४)।

**भ्रांति**—सं० स्त्री० (सं०)—भ्रम से, धोखे से, भूल से। उ० हरि दासनि की भ्रांति करि, केवल जमपुरि जांहि। (सा० २२-१४-२)।

**भ्रिग**—सं०पु० (सं० भृङ्ग)—भौंरा, एक कीड़ा। (पा० प० १-२)।

**भ्रिगी**—सं० स्त्री० (सं० भृंगी)–बिलनी नामक कीड़ा, जो और कीड़ों को भी अपने समान बना लेता है। उ० चोखा रांम नांम मनि लीन्हां, भ्रिगी कीट भ्यंन नहीं कीन्हां। (र० २-४३)।

**भ्रिग**—दे० 'भ्रिग'। कीड़ा-विशेष। उ० व्यंद भाव भ्रिग तत जंत्रक, सकल सुख सुखकारी। (प० १७२-३)।

**भ्वैं**—सं० स्त्री० (सं० भूमि, हि० भुई)–भूमि, पृथ्वी, जमीन पर। उ० काल्हि परचूं भ्वैं लेटणां, ऊपरि जामैं घास। (सा० १२-१०-२)।

# म

**मंगल**—सं० पु० (सं०)—मंगलगान, उत्सवों पर गाए जाने वाले गाने। उ० उंदरी बपुरी मंगल गावैं, कछू न एक आनंद सुनावै। (पा० १२-६)।

**मंगलाचार**—सं० पु० (सं०)–मंगलाचरण, किसी शुभ कार्य के आरम्भ में उसकी निर्विघ्न समाप्ति के लिए की जाने वाली ईश्वर प्रार्थना। उ० दुलहिनी गावहु मंगलचार। (प० १-१)।

**मंगलवार**—सं० पु० (सं०)—मंगल के

दिन। उ० मंगलवार ल्यौ मांहींत, पंच-लोक की छाड़ौ रीत। (प० ३६२-६)।

**मंगाऊं**—क्रि० स० (हि० माँगना से)—मँगवाता हूँ। (पा० प० ४-६)।

**मंगावै**—मँगवाओ। उ० कहै कबीर रघुनाथ सू, मतिर मंगावै मोहि। (सा० ३५-१५-२)।

**मंछ**—सं० पु० (सं० मत्स्य)—मछली। उ० वहती सलिता रहि गई, मंछ रहे जल त्यागि। (सा० ४-६-२)।

**मंछर**—सं० पु० (सं० मत्सर)—डाह, जलन। उ० काम क्रोध मोह मद मंछर, काटि काटि कस दीन्हां। (प० १५५-४)

**मंछला**—सं० पु० (सं० मत्स्य)—मीन, मछली। उ० वार समंद में मंछला केता वहि वहि जाँहि। (सा० २०-५-२)।

**मंछी**—सं० स्त्री० (सं० मत्स्य, प्रा० मच्छ)—मछली, कुंडलिनी। उ० देखि कवीरा जागि, मंछी रूपां चढ़ि गई। (सा० ४-१०-२)।

**मंजत**—दे० 'मांजत'। (प० २६२-६)।

**मंजन**—सं० पु० (सं० मज्जन)—स्नान। उ० त्रिवेंणी विभूति करैं मन मंजन, जन कवीर प्रभू अलप निरंजन। (प० २०४-४)।

**मंजन करै**—क्रि० स० (सं० मज्जन+करना)—माँजते हो, साफ करते हो। उ० मंजन क्या करै, कपड़ धोइये धोइ। (सा० १२-५३-१)।

**मंजन्य**—सं० पु० (सं० मज्जन)—स्नान। उ० जल कै मंजन्य जो गति होई, मैंनां नित ही न्हावै। (प० ३४५-२)।

**मंजसि**—दे० 'मांजसि'। (पा० २७७-१)।

**मंजार**—सं० स्त्री० (सं० मार्जार)—बिल्ली। (पा० प० ६-४)।

**मंजारी**—दे० 'मंजार'। बिल्ली। उ० या मंजारी मुगध न मानैं, सब दुनियां डहकाई। (प० ६७-३)।

**मंजूरी**—सं० स्त्री० (फा० मजदूरी)—मजदूरी। उ० अनत नांव गिनि लई मंजूरी, हिरदा कवंल मैं राखी। (प० २८८-३)।

**मंजूसा**—सं० पु० (सं० मंजूषा)—मुद्रा, पत्थर। उ० मूंड़ मुड़ाइ फूलिका वैठे, काननि पहरि मंजूसा। (प० १३४-३)।

**मंझ**—वि० (सं० मंद)—मूर्ख, अज्ञानी। उ० वगुला मंझ न जांणई, हंस चुणे चुणि खाइ। (सा० ४६-२-२)।

**मंझधारा**—सं० स्त्री० (सं० मध्य+धारा)-वीच धार में। (पा०प० ३-६)।

**मंझा**—वि० (सं० मध्य, पा० मज्झ)—वीच, मध्य। उ० पंच चोर गढ़ मंझा, गढ लूटैं दिवसर संझा। (प० २६२-२)

**मंझारं**—दे० 'मंझारि'। मध्य। (पा० प० ११५-५)।

**मंझारि**—अव्य० (सं० मध्य, पा० मज्झ, हि० मांझ)—में, वीच, मध्य। उ० कांमणि काली नागणीं, तीन्यूं लोक मँझारि। (सा० २०-१-१)।

**मंझि**—वि० (सं० मध्य, प्रा० मज्झ)—मध्य के, वीच के। उ० मांइ विड़ाणी बाप विड़, हम भी मंझि विड़ांह। (सा० १२-५६-१)।

**मंझैं**—मध्य में। उ० सोलह मंझैं पवन झकोरैं, आकासे फल फलिया। (प० १६६-६)।

**मंझै**—मध्य में। (पा० प० ११२-६)।

**मंड**—दे० 'मंडन'। (पा० प० १३०-७)।

**मंडन**—सं० पु० (सं०)—सजाना, सँवारना, वनाना। (पा० प० १७६-३)।

**मंडप**—सं० पु० (सं०)—चंदोवा, शामियाना। उ० पंच जनां मिलि मंडप छायौ, तीनि जनां मिलि लगन लिखाई। (प० २२६-३)।

**मंडल**—सं० पु० (सं०)—सारा मंडल, नक्षत्र प्रदेश। उ० जिहि सर मंडल

भेदिया, सोसर लागा कान। (सा० ५-२१-२)।

**मंडलि**—दे० 'मंडल'। (प० ४११-४)।

**मंडलिया**—सं० स्त्री० (सं० मंडली)—समाज, गोष्ठी, जमाअत। उ० सवथैं नींकी संत मंडलिया, हरि भगतिन कौ मेरौ रे। (प० ८५-५)।

**मँडाण**—सं० पु० ( हि० मढ़ी )—बड़ी कोठरी, कमरा। उ० कवीर थोड़ा जीवणां, माड़े वहुत मँडाण। (सा० १२-५-१)।

**मंडान**—दे० 'मँड़ाण'। (पा० सा० १५-४३-१)।

**मंडित**—वि० (सं०)—भरा हुआ, सजाया हुआ। (पा० प० १३०-७)।

**मंत (१)**—सं० स्त्री० (सं०)—परामर्श, सलाह। उ० कवीर राम भजइ लै, जिभ्या सौं करि मंत। (सा० २-३०-१)।

**मंत (२)**—दे० 'मंत्र'। गायत्री आदि वैदिक वाक्य, मंत्र। (पा०प० १०१-४)।

**मंत्र**—सं० पु० (सं०)—प्रभावोत्पादक वैदिक वाक्य। उ० विरह भुवंगम तन बसैं, मंत्र न लागै कोइ। (सा० ३-१८-१)।

**मंत्रेला**—वि० (सं० मंत्रिल)—जिसके निमित्त मंत्र पढ़ा जाए। उ० आपैं मंत्र आपैं मंत्रेला, आपैं पूजै आप पूजेला। (र० वा०-७३)।

**मंद**—वि० (सं०)—मूर्ख, शिथिल। उ० अति आतुर ऊदै किया तऊ दिष्टि नहीं मंद। (सा० १-१८-२)।

**मंदर**—दे० 'मंदिर'। मकान, मंदिर। उ० ऊँचा मंदर धौलहर, माँटी चित्री पौलि। (सा० ४६-१८-१)।

**मंदरिया**—दे० 'मंदला'। एक प्रकार का वाजा। (पा० प० ५०-२)।

**मंदला**—सं० पु० (सं० मंडल, हि० मंदरा)—एक प्रकार का वाजा। उ० सुंनि मंडल में मंदला वाजै, तहाँ मेरा मन नाचै। (प० ७२-७)।

**मंदलिया**—दे० 'मंदला'। मंदला बजाने वाला। उ० धौल मंदलिया वैल रबावी, कऊवा ताल बजावै। (प० १२-३)।

**मंदांनीं**—क्रि० अ० (सं० मंद+आना (प्रत्य०)—कम पड़ गई। उ० गया क्रोध मन भया जु पावस, कांम पियास मंदांनीं। (प० ४०१-९)।

**मंदा**—दे० 'मंद'। खराब। उ० कौन भला कौन मंदा। (प० ५१-४)।

**मंदिर**—सं० पु० (सं०)—घर, मकान, मंदिर। उ० बाहरि रहे ते ऊबरे, भीगे मंदिर माँहि। (सा० १६-२३-२)।

**मंदिल**—दे० 'मंदिर'। कबीर सब जग हँढ़िया, मंदिल कंधि चढ़ाइ। (सा० ३७-१०-१)।

**मंदे**—दे० 'मंद'। निकृष्ट, खराब। (पा० प० १८५-४)।

**मंन**—दे० 'मन'। चित्त। उ० पंच सँगी पिव पिव करैं, छठा जु सुमिरे मंन। (सा० २-७-१)।

**मँहगा**—दे० 'महंगा'। (प० ७१-८)।

**मकड़ी**—सं० स्त्री० (सं० मर्कटक)—मकड़ी। उ० मकड़ी धरि माषी छछि हारी, मास पसारि चील्ह रखवारी। (प० ८०-३)।

**मका**—सं० पु० (अ० मक्का)—अरब का एक प्रसिद्ध नगर जो मुसलमानों का सबसे बड़ा तीर्थ स्थान है। उ० मन करि मका कविला करि देही, बोलनहार जगत गुर येही। (प० ६१-३)।

**मक्के**—दे० 'मका'। मक्का, मुसलमानों का तीर्थ स्थान। (पा० प० १९३-४)।

**मग**—सं०पु० (सं० मार्ग)-रास्ता, राह। (पा० प० १५-३)।

**मगन**—वि० (सं० मग्न)—लीन, डूबा हुआ। उ० उन्मनि चढया मगन रस

पीवै, त्रिभवन भया उजियारा। (प० ७२-२)।

**मगरमच्छ**—सं० पु० (हि० मगर+मच्छ) —मगर नाम का जल-जंतु। उ० दिन इक मगरमच्छ लै खैहै, तव को रखिहै वंधन भाई हो। (प० ७७-६)।

**मगरी**—सं० स्त्री० (?)–लड़कियाँ, मकराकृत एक काष्ठ-खण्ड। उ० मगरी तर्जौ प्रीति पापें सूँ, डांडी देहु लगाइ। (प० २२-३)।

**मगहर**—दे०'मगहरि'। (पा०प० ४६-४)।

**मगहरि**—सं० पु० (सं० मगध, हि० मगहर)—एक स्थान-विशेष। उ० हरि कौ दास मरै मगहरि, सेन्यां सकल तिराई। (प० ३४५-७)।

**मघ**—सं० पु० (सं० मग)–रास्ता, मार्ग, मग। उ० तहां न फिरि मघ जोइये, सनकादिक मिलिहैं साथि रे। (प० ४-१२)।

**मचाइ**—क्रि० स० (हि० मचना का सक० रूप)—आरम्भ हुआ या किया। उ० दरिया पारि हिंडोलनां, मेल्या कंत मचाइ। (सा० ५२-५-१)।

**मचाई**—उ० ग्यांन पड़ग गहि काल सिरि, भली मचाई मार। (सा० ४५-२७-२)।

**मची**—क्रि० अ० (अनु०)—फैलना, मच गई। (पा० प० १४४-५)।

**मच्छ**—सं० स्त्री० (सं० मत्स्य)—मीन, मछली। (पा० प० १५७-४)।

**मछ**—सं०पु० (सं० मत्स्य)—मत्स्यावतार, विष्णु का एक अवतार। उ० गंडक सालिकरांम न कोला, मछ कछ ह्वै जलनित डोला। (र० वा०-५५)।

**मछर**—दे० 'मंछर'। जलन, डाह। उ० मेरी मेरी दुनियां करते, मोह मछर तन धरते। (प० १०२-१)।

**मछरी**—दे०'मछली'। (पा०प० ११६-४)

**मछली**—सं० स्त्री० (सं० मत्स्य, प्रा० मच्छ)—मछली, मीनु, कुंडलिनी। उ० जल मैं स्यंध जु घर करै, मछली चढ़ै खजूरि। (सा० ५-४६-२)।

**मछा**—सं० पु० ( सं० मत्स्य )--मछली पुल्लिग। उ० महरू मछा मारि न जांनै, गहरै पैठा धाई हो। (प० ७७-५)।

**मछिका**—सं० स्त्री० ( सं० मत्स्य )--मछली। उ० वोछै जलि जैसै मछिका, उदर न भरई नीर। (प० ११९-६)।

**मजकण**—सं० पु० (अ० मग्ज, हि० मगज)—गिरी, गूदा। उ० विषै विलंवी आत्मां, ताका मजकण खाया सोधि। (सा० २०-२०-१)।

**मजलसि**—सं० स्त्री० (अ० मजलिस)—सभा, दरवार, महफिल। उ० मजलसि दूरि महल को पावै। (प० ३३९-२)।

**मजलिसि**—दे० 'मजलसि'। (पा० प० ४२-२)।

**मज्जनि**—दे० 'मंजन'। स्नान। (पा० प० ८४-५)।

**मज्जनु**—स्नान। (पा० प० ११५-४)।

**मझार**—क्रि० वि० (हि० मज्झ+आर (प्रत्य०)—वीच में। (पा०प० १४४-४)

**मझारी**—मध्य में, वीच में। (पा० प० १५१-१)।

**मटका**—सं० पु० (हि० मिट्टी+क (प्रत्य०)—मिट्टी का वडा घड़ा। उ० ल्यौकी लेज पवन का ढीकू, मन मटका ज वनाया। (प० २१४-५)।

**मटकी**—उ० ता मटकी मैं पवन समोइ। (पा० प० ३५४-३)।

**मटकावै**—क्रि० स० (सं०√मठ् से मटकाना)—मटकाता है। (पा० प० १६५-३)।

**मटिया**—सं० स्त्री० (हि० मिट्टी से)—मिट्टी से निर्मित पदार्थ। (पा० प० १००-२)।

**मट्की**—दे०'मटकी'। (पा०प० १२७-३)

**मठ**—सं० पु० (सं०)—रहने का स्थान, निवास-स्थान। उ० अनहद बेन बजाइ करि, रह्या गगन मठ छाइ। (प० १२१-३)।

**मठछार**—सं० पु० (यौ०-मठ+छार)—मिट्टी, राख। (पा० सा० २४-१-२)।

**मठिया**—सं० स्त्री० (हि० मिट्टी)—मिट्टी। उ० मुठी एक मठिया मुठि एक कठिया, संगि काहू कै न जाइ। (प० ३१५-२)।

**मड़हट**—सं० पु० (हि० मरघट)—मसान। उ० घर मड़हट सारषे, भूत बसै तिन मांहि। (सा० ३०-३-२)।

**मड़ा**—वि० (हि० मरना से)—मरा हुआ, मृत। उ० एक अचंभा देखिया, मड़ा काल कौं खाइ। (सा० ४१-४-२)।

**मडा**—मृतक। (सा० १२-१६-नो०-२३)।

**मड़िहर**—दे० 'मड़हट'। मसान। (सा० १३-२४-नो०-४७)।

**मण**—सं० पु० (सं० मणि)—चालीस सेर की एक तौल, मन। उ० नौ मण सूत अलूफिया, कबीर घर घर बारि। (सा० ३३-५-१)।

**मत**—सं० पु० (सं०)—सम्मति, राय। उ० स्वामी सेवक एक मत, मनही मैं मिलि जाइ। (सा० ४४-४-१)।

**मतवारी**—दे० 'मतिवारी'। मदमस्त। (पा० सा० १३५-५)।

**मतवाला**—वि० (सं० मत्त+हि० वाला)—मदमस्त। उ० सुइ पीवै बांम्हण मतवाला, फल लागा बिन बाड़ी। (प० १०-४)।

**मतसर**—सं० पु० (सं० मत्सर)—डाह, जलन। (पा० प० ५१-४)।

**मता**—दे० 'मत'। (पा० सा० २०-६-२)।

**मति (१)**—सं० स्त्री० (सं०)—इच्छा यह कि। उ० मति वै राय दयां करै, बरसि बुझावै अग्गि। (सा० ३-११-२)।

**मति (२)**—क्रि० वि० (सं० मा)—निषेधवाचक, न, नहीं, मत। उ० माया हमसौं यों कहना, तू मति दे रे पूठि। (सा० १६-२६-१)।

**मतिर**—दे० 'मति'। मत, नहीं। उ० कहै कबीर रघुनाथसू मतिर मंगावै मोहि। (सा० ३५-१५-२)।

**मतिवारा**—दे० 'मतवाला'। (पा० प० ५६-१)।

**मतिवारी**—वि० (सं० मत्त+वाली (प्रत्य०)—मदमस्त। उ० ईश्वर गौरी पीवन लागे, रांम तनीं मतिवारीं रे। (प० ७१-४)।

**मतिसुंदर**—सं० पु० (यौ० मति+सुंदर)—बुद्धिमान। (पा० प० १३५-८)।

**मतिहींण**—वि० (सं० मतिहीन)—मूर्ख, निर्बुद्धि। उ० कबीर इस संसार में, घणैं मनिष मतिहींण। (सा० १२-२४-१)।

**मतिहींनीं**—दे० 'मतिहींण'। (पा० सा० १६-१०-१)।

**मतै (१)**—सं० पु० (सं० मत)—(१) राय से, सम्मति से। उ० मन क मतै न चालिये, छाडि जीव की वांणि। (सा० १३-१-१)।

(२) ज्ञान करके, निश्चित सिद्धान्त करके। उ० अवधू ब्रह्म मतै घरि जाइ। (प० १७७-१)।

**मतै (२)**—क्रि० अ० (सं० मत+ना (प्रत्य०)—निश्चय करता है। उ० मैं वासा भाजैं नहीं, हूण मतै निज दास। (सा० २४-२५-२)।

**मथिआ**—दे० 'मथिया'। (पा० प० १५५-१६)।

**मथित**—क्रि० स० (सं० मंथन व मथन, हि० मथना)—बिलोते-बिलोते, ढूँढ़ते-ढूँढ़ते। उ० संकट सकति सकल सुख खोये, उदिध मथित सब हारे। (प० १६८-७)।

**मथिया जाई**—क्रि० स० (सं० मंथन या मथन)—रगड़ कर निकाला जा सकता

है। उ० विना जुगति कैसैं मथिया जाई, काष्टैं पावक रह्या समाई। ( र० ४-५६ )।

**मथुरा**—सं० स्त्री० ( सं० मधुपुर )—कृष्ण से सम्बन्धित प्रसिद्ध तीर्थ स्थान। उ०मन मथुरा दिल द्वारिका, काया कासी जांणि। ( सा० २३-१०-१ )।

**मद**—सं० पु० ( सं० )—मद्य। उ० पापीं पूजा बैसि करि, भषैं मांस मद दोइ। ( सा० २२-१३-१ )।

**मदक**—सं० स्त्री० ( हि० मद)—अफीम के सत से बनने वाला एक पदार्थ। (पा० प० ५१-६ )।

**मदन**—सं० पु० ( सं०)—कामदेव। उ० इहि वंनि वाजैं मदन भेरि रे, उहि वनि वाजैं तूरा रे। ( प० ७६-६ )।

**मदसूदन**—सं० पु० ( सं० मधुसूदन )—भगवान। उ० माधव मदसूदन वनवारी। ( प० ३७४-२ )।

**मदि**—दे० 'मद'। ( पा० प० ५१-७ )।

**मदिमाते**–दे० 'मदुमाते'। मदमस्त। (पा० प० १६८-१ )।

**मदिरावल**—वि० (हि० मदिरा+वाला)—नशीला, मदीला। उ० नीभर भरैं अमीं रस निकसै, तिहि मदिरावल छाका। ( प० १५५-७ )।

**मदु**—दे० 'मद'। मद्य। (पा०प०५१-२)।

**मदुमाते**—वि०( सं० मदमस्त )—मस्त, नशे में चूर। उ० भूमि कहा तुम्ह राते, क्या मदुमाते माया। ( प० १०६-५ )।

**मद्धि**—सं० पु० (सं० मध्य)—मध्य में, वीच में। (पा० सा० २०-८-१)।

**मद्धिम**—वि० ( सं० )—मध्यम, मंदा। ( पा० प० १८२-५ )।

**मद्धे**—दे० 'मद्धि'। वीच में। (पा० प० ४३-३ )।

**मधकर** – दे० 'मधुकर'। उ० कवीर मन मधकर भया, रह्या निरंतर वास। (सा० ५-६-१ )।

**मधि**—सं० पु० ( सं० मध्य )—वीच का भाग। उ० कवीर मधि अंग जे को रहै, तौ तिरतन लागैं वार। (सा०३१-१-१)।

**मधिम**—दे० 'मद्धिम'। उ० कहै कवीर मधिम नहीं कोई। ( प० ४?-११ )।

**मधु**—सं० पु० ( सं० )—शहद। उ० मधुवा मधु ले जाई रे। (प० १२७-३)।

**मधुकर**—सं० पु० (सं०)—भँवरा। (पा० सा० ६-१६-१ )।

**मधुप**—सं० पु० ( सं० )—भँवरा। उ० घट घट महु के मधुप ज्यूं, पर-आतम ले चीन्हि। ( सा० ३२-२-२ )।

**मधुपराइ**—दे० 'मधुप'। भँवरा। ( प० ३८८-८ )।

**मधुवा**—सं० पु० (सं०)—मधु निकालने वाला। उ० मधुमापी धन संग्रहे, मधुवा मधु ले जाई रे। ( प० १२७-३ )।

**मधुमाषी**—सं० स्त्री० (सं० मधुमक्षिका)-मधुमक्खी। ( प० १२७-३ )।

**मधुरी**—वि० ( सं० मधुर )—मीठी, जो क्लेशप्रद न हो। (पा० प० १६३-२)।

**मधूकरी**—सं० स्त्री० (सं० मधुकरी )—पकेपकाये अनाज की भिक्षा। उ० मीठा खांण मधूकरी, भांति भांति कौ नाज। ( सा० ३५-१३-१ )।

**मध्य**—सं० पु० ( सं० )—वीच। ( पा० सा० ८-१६-१ )।

**मन**—सं०पु० ( सं० )—चित्त में, अन्तः-करण में। उ० सत गुर मिल्या त का भया, जे मन पाड़ी मोल। (सा० १-२४-१)।

**मनसा**—मन से। उ० मनसा वाचा हरि हरि भाखें, गंध्रप सुत वड़ भागी। (प० २६६-६ )।

**मनहं**—( सं० मन से )—मन में ( पा० प० १३१-४ )।

**मनह**—चित्त, मन। उ० मनह मनोर्थ छाड़ि दे, तेरा किया न होइ। ( सा०

१३-२६-१ )।

**मर्नाहि**—मन में। ( पा०प० ८२-३ )।

**मनहि**—मन को,चित्त को। उ० मन लागा उनमन सौं, उनमन मनहि विलग। (सा० ५-१६-१ )।

**मनहुं**—मन से। ( पा० प० ६८-७ )।

**मनां**—मन, चित्त। (पा० प० ७१-१ )।

**मनाह**—मन को। उ० त्रिवेणी मनाह नहवाइए, सुरति मिलै जौ हाथि रे। ( प० ४-११ )।

**मनि**—मन में। ( पा० प० २९-४ )।

**मनु**—मन। ( पा० प० १०-१ )।

**मनका रुचित**—सं० पु० मन को रुचने अथवा अच्छा लगने वाला काम। उ० अब तौ ऐसी है पड़ी, मनका रुचित कीन्ह। ( सा० ४५-१२-१ )।

**मनबंछित**—वि० ( मनवांछित )—मन द्वारा इच्छित। ( पा० प० ४७-४ )।

**मनमथ**—सं० पु० (सं० मन्मथ)—कामदेव। उ० मनमथ करम करै असरारा, कल पत बिंद घसै तिहि द्वारा। (र० ५-५४ )।

**मनमुखी**—वि० ( हि० मन+मुख्य ) - मनचाही सिद्धि देने वाला। (पा० सा० २५-२२-१ )।

**मनमुषी**—दे० 'मनमुखी'। मनचाही सिद्धि देने वाला। उ० माला पहरैं मनमुषी, तायैं कछू न होइ। ( सा० २४-३-१ )।

**मनवां**—सं० पु० ( हि० मन )—चित्त। उ० कबीर सेरी साकड़ी, चंचल मनवां चोर। ( सा० १३-४-१ )

**मनावउं**—क्रि० स० ( हि० मानना से ) —स्वीकार कराओ, मनाओ। ( पा० प० १८९-५ )।

**मनिखा**—दे०'मनिषा'। मनुष्य। (पा०प० ६३-२ )।

**मनिष** - दे० 'मनिषा'। मनुष्य। उ० कबीर इस संसार में, घणें मनिष मति हींण। ( सा० १२-२४-१ )।

**मनिषा**—सं० पु० (सं० मानुष )-मनुष्य, आदमी। उ० मनिषा जनम दुर्लभ है, देह न बारंबार। (सा० १२-२४-१ )।

**मनिसा**—वि० ( सं० मानुष )—मनुष्य का, मनुष्य सम्बन्धी। उ० मनिसा जनम कौ एही लाहु। (प० ३४८-२ )।

**मनीं** (१)—क्रि० स० ( हि० मानना )-माना, सोचा। उ० नहीं गोब्यंद की संक मनीं। ( प० ६६-४ )।

**मनीं** (२)—सं० स्त्री० ( सं० मणि )—धन, मणि। उ० खसम पिछांनि तरस करि जिय मैं, माल मनीं करि फीकी। ( प० २५५-७ )।

**मनोरथ**—सं० पु० ( सं० )—अभिलाषा, वांछा। ( पा० सा० २९-५-१ )।

**मनोर्थ**—दे० 'मनोरथ'।—अभिलाषा। उ० मनह मनोर्थ छाड़ि दे, तेरा किया न होइ। ( सा० १३-२९-१ )।

**मनैबूलो**—क्रि० स० ( हि० मानना का प्रे० रूप )—मनुहार करोगे, मनाओगे। उ० कबीरा कौं स्वामी पाइ परिकैं मनैंबूलो। ( प० ३७६-६ )।

**ममता**—दे० 'ममिता'। ममता का भाव ( पा० प० २४२-५ )।

**ममां**—सं० स्त्री० (फा० मामा)—माता, मां। उ०किसकी ममां चचां पुंनि किसका, पंगुड़ा जोइ। ( प० १०२-३ )।

**ममिता**—सं० स्त्री० ( सं० ममता )—ममत्व का भाव, मोह, गर्व। उ० मन मार्‌या ममिता मुई, अहं गई सब छूटि। ( सा० ४१-७-१ )।

**ममैं**—हिन्दी वर्णमाला का 'म' अक्षर। 'राम' शब्द का 'म'। उ० बावन आषिर सोधि करि, ररै ममैं चित लाइ। (सा० १९-२-२ )।

**मयंक**— सं० पु० (सं०मृगांक)—चन्द्रमा।

उ० व्रह्मा विष्णु अरु सुर मयंक, किहि किहि नहीं लावा कलंक। (प० ३८५-६)।

**मरकट**—सं० पु० (सं० मर्कट)—वानर (पा०प० ६७-६)।

**मरघट**—सं० पु० (सं० मर+घट)—श्मशान। उ० मरघट घाट खैंचि करि राखे। (प० २४१-८)।

**मरजादां**—सं० स्त्री० (सं० मर्यादा)—मान, गौरव। उ० लोक वेद कुल की मरजादा, इहै गलै मैं पासी। (प० १२९-५)।

**मरण**—दे० 'मरन'। (पा०प० १९७-४)।

**मरणां**—सं० पु० (सं० मरण)—मृत्यु, मौत। उ० मरणाँ मुइ आगैं खड़ा, जीवण का सव झूठा। (सा० ४६-२२-२)।

**मरतां मरतां**—क्रि०अ० (सं० मरण, हि० मरना)—मरते मरते, मृत्यु को प्राप्त हो होकर। उ० मरतां मरतां जग मुवा, औसर मुवा न कोइ। (सा० ४१-५-१)।

**मरतौ**—मरते। (पा०प० ४६-४)।

**मरद**—सं० पु० (फा० मर्द)—मनुष्य, आदमी। (पा० प० १७७-१३)।

**मरदन**—क्रि०स० (सं० मर्दन)—मसलने, मलने। उ० जहां उपज्या तहां फिरि रच्या रे पीवत मरदन लाग। (प० ७५-६)।

**मरदनु**—मर्दन करना। (पा० प० १५५-४)।

**मरदै**—मर्दन करता है। उ० काल चक्र का मरदै मांन। (प० ३३०-३)।

**मरदां**—दे० 'मरद'। पुरुष। उ० जेती औरति मरदां कहिये, सवमैं रूप तुम्हार। (प० २५९-१३)।

**मरन**—सं० पु० (सं० मरण)—मृत्यु, मौत। उ० सूरौ कहा मरन थैं डरौं, सती न संचै मांडौ। (प० १२९-४)।

**मरनां (१)**—मृत्यु, मौत। उ० कवीर ऐसैं मरि मुवा, ज्यूं वहुरि न मरनां होइ। (सा० ४१-५-२)।

**मरनां (२)**—क्रि० अ० (सं० मरण, हि० मरना)—वहुत अधिक कष्ट उठाना। उ० धंधा वहुत निहाइति मरनां। (प० ६९-२)।

**मरनु**—मृत्यु। (पा० प० ४६-५)।

**मरनैं**—मरने से। उ० जिस मरनैं थैं जग डरै, सो मेरे आनंद। (सा० ४५-१३-१)।

**मरहिं**—मरते हैं। उ० आपहिं आप वंधाइया, द्वै लोचन मरहिं पियास रे। (प० ५-४)।

**मरहि**—मर जाता है। (पा० प० १९६-८)।

**मरहु**—मर जाते हो। (पा० प० ७९-१)।

**मराइ**—मरती हो। उ० हौं तोहि पूछौं हे सखी, जीवत क्यूं न मराइ। (सा० ४५-३८-१)।

**मरि**—मरकर, मृत होकर। उ० कवीर मरि मड़हट रह्या, तव कोइ न वूझै सार। (सा० ४१-३-१)।

**मरिवे**—मरना। (पा०सा० १४-२६-२)।

**मरिवौ**—मर जाना। उ० जीवन थैं मरिवौ भलौं, जौ मरि जानैं कोइ। (सा० ४१-८-१)।

**मरिहूं**—मरूँगा। उ० कव मरिहूं कव देखिहूं, पूरन परमांनंद। (सा० ४५-१३-२)।

**मरिहैं**—मरेंगे। उ० हरि न मरैं हंम काहे कूं मरिहैं। (प० ४३-४)।

**मरिहै**—मरेगा। (पा० प० १०६-१)।

**मरिहौं**—मरूँगा। (पा० प० १०१-८)।

**मरी**—मर गई। (पा० प० २-४)।

**मरूंगा**—मरूँगा। उ० आऊँगा न जांऊंगा, मरूँगा न जीऊँगा। (प० ३३१-१)।

**मरेगा**—दे० 'मरेगा'।

**मरेणां**—मरना। (र० १-टि० ८)।

**मरैं**—मरते हैं। उ० पांणी मांहैं घर करैं, ते भी मरैं पियास। (सा० ११-११-२)।

**मरैंगे**—मरेंगे। (पा० सा० १५-६६-१)।

**मरैं**—मृत्यु को प्राप्त होता है, सांसारिक जीवन से विरत हो जाता है। उ० आपा मेट जीवन मरैं तौ पावैं करतार। (सा० १-२६-३)।

**मरैंगा**—मर जाएगा, नष्ट हो जाएगा। उ० मारचा है जे मरैंगा, बिन सर थोथी मालि। (सा० ४-२-१)।

**मरौं**—मरूँ। (पा० सा० १६-५-१)।

**मरम**—सं०पु० (सं० मर्मन्)—(१) संधि-स्थान, मर्म-स्थल। उ० जतन कियां जीवैं नहीं, वणीं मरम की चोट। (सा० ४५-१६-२)।
(२) मर्म, रहस्य। (पा०प० १५०-१)।

**मरमी**—वि० (सं० मर्मन् से)—रहस्य जानने वाला। (पा० चौ०र० ३१-१)।

**मरम्मकी**—सं० पु० (सं० मर्मन्)—रहस्य की, भेद की अथवा मर्म अर्थात भीतर पहुँचने वाले। उ० लागी चोट मरम्म की, गई कलेजा छांणि। (सा० ३-१६-२)।

**मरवा**—सं० पु० (सं० मरुव, हि० मरुआ)—वनतुलसी या बर्वरी की जाति के एक मरुआ नामक पौधे की पत्तियाँ। उ० दोनों मरवा चंपक फूला, तामैं जीव वसैं कर तूला। (र० ५-५२)।

**मरहट**—दे० 'मरघट'। श्मशान। (पा० प० ६८-८)।

**मरुआ**—दे० 'मरवा'। (पा० र० ६-४)।

**मरोर**—क्रि०स० (हि० मोड़ना से)—ऐंठ दिया, मरोड़ी। (पा०प० १६५-३)।

**मल**—सं० पु० (सं०)—(१) मैल। उ० भगति हजारी कपड़ा, तामैं मल न समाइ। सा० (२८-१३-१)।
(२) विष्ठा। उ० एक बूंद एकैं मल मूतर, एक चांम एक गूदा। (प० ५७-३)।

**मलणि**—सं० स्त्री० (हि० मलना)—मलना। उ० भारी मलणि कुँमार की, घणीं सहै सिरि लात। (सा० १२-२६-१)।

**मलनां**—वि० (सं० मलिन)—अपवित्र, अस्वच्छ। उ० काया मंजसि कौन गुनां, घट भीतरि है मलनां। (प० २७७-१)।

**मलय**—सं० पु० (सं०)—सफेद चंदन। (पा० सा० ४-२-२)।

**मलयागिरि**—मलय नामक पर्वत जो दक्षिण में है। (पा० प० १५७-५)।

**मलि**—क्रि० स० (सं० मलन)—मलकर, मसलकर। (पा० प० १०४-३)।

**मलिक**—सं० पु० (अ०)—राजा, अधीश्वर। उ० मीर मलिक छत्रपति राजा, ते भी खाये माया। (प० १२२-४)।

**मलिमलि**—दे० 'मलि'। मलमलकर। उ० जिहि सर घड़ा न डूबता, अब मैं गल मलि मलि न्हाइ। (सा० ६-७-१)।

**मलींनां**—कि० (सं० मलिन)—उदास। उ० आचार ब्यौहार सब भये मलींनां। (र० ४-७७)।

**मलेछ**—सं० पु० (सं० म्लेच्छ)—नीच। उ० सुद्र मलेछ वसैं मन मांहीं, आतम रांम सुचीन्ह्यां नाहीं। (प० १८२-४)।

**मलै**—क्रि० स० (सं० मलन)—मलता है। (पा० प० १६४-८)।

**मसकरा**—सं० पु० (हि० मसख़रा)—हँसोड़, विदूषक, ठट्ठेबाज। उ० लालच लोभी मसकरा, तिनकूँ आदर होइ। (सा० १७-८-२)।

**मसकला**—सं० पु० (अ०)—सिगलीगरों का हँसिया के आकार का एक औजार, जिससे रगड़कर धातुओं पर चमक लाते हैं। उ० सबद मसकला फेरि करि, देह द्रपन करैं सोइ। (सा० ४०-३-२)।

**मसकीन**—क्रि० (अ० मिसकीन)—गरीब, दीन, भोला। उ० हम मसकीन खुदाई

बंदे, तुम्हारा जस मनि भावै। (प० २५५-२)।

**मसखरा**—दे० 'मसकरा'। हँसोड़। (पा० सा० २१-२०-१)।

**मसतिकि**—दे० 'मस्तक'। सिर। (सा० ३२-४-नो०-६)।

**मसांणां**—सं० पु० (सं० श्मशान)—मरघट। उ० काल्हि जु बैठा माड़ियां, आज मसांणां दीठ। (सा० ४६-१५-२)।

**मसांणि**—दे० 'मसांणां'। श्मशान। उ० तव कुल किसका लाजसी, जब ले धरचा मसांणि। (सा० १२-४६-२)।

**मसांन**–दे० 'मसांणां'। मरघट। उ० सती पुकारै सलि चढ़ी, सुनि रे मींत मसांन। (सा० ४५-३३-१)

**मसांनां**—दे० 'मसांन'। (पा० सा० १६-३६-२)

**मसान**—दे० 'मसांणां'। मरघट। उ० जिहि घटि विरहन संचरै, सो घट सदा मसान। (सा० ३-२१-२)।

**मसानि**—दे० 'मसांणि'। (पा० सा० १५-१८-२)।

**मसि**—सं० स्त्री० (सं०)—(१) स्याही, रोशनाई। उ० यहु तन जालौं मसि करौं, लिखौं राम का नाउं। (सा० ३-१२-१)।

(२) राख। उ० यह तन जालौ मसि करूं, ज्यूं धूवा जाइ सरग्गि। (सा० ३-११-१)।

(३) कालिमा, पाप। उ० जे मसि लागी सबै छुड़ावी, अब मोहि जिनि बहु रूपक छावी। (प० ७८-३)।

**मसीति**—सं० स्त्री० (फा० मस्जिद, हि० मसीत)—मसजिद। उ० चढ़ि मसीति एकै कहै, दरि क्यूं साचा होइ। (सा० २२-६-२)।

**मस्ति**—दे० 'मुष्टि'। मौन। (पा० प० ६१-४)।

**मस्त**—क्रि० (फा०)—मदपूर्ण, मत्त। (पा० प० ४-६)।

**मस्तक**—सं० पु० (सं०)—शिर। जब कबीर मस्तक दिया, सोभा अधिक अपार। (सा० २-३-२)।

**मस्तकि**—शिर में, कपाल में। कहै कबीर जा मस्तकि भाग, नां जांनूं काहू देइ सुहाग। (प० ११८-४)।

**महं**—अव्य० (सं० मध्य)—में। (पा० प० १७७-७)।

**महँगा**—वि० (सं० महार्घ)—अधिक मूल्य पर विकने वाला। उ० कहै कबीर महारस महंगा, कोई पीवैगा पीवणहार रे। (प० ७१-८)।

**महँगे**—अधिक मूल्य पर। उ० नांन्हां काती चित दे, महँगे मोलि विकाइ। (सा० १२-५८-१)।

**महँगै**—(पा० सा० १४-२०-१)।

**महतारी**—सं० स्त्री० (सं० माता)—मां, जननी। उ० वाकी विधवा काहे न भई महतारी। (प० १२५-६)।

**महतौ**—सं० पु० (सं० महत्, हि० महता)—गाँव का मुखिया, सरदार। उ० खोटौ महतौ विकट बलाही, सिर कसदम का पारै। (प० २२२-७)।

**महमहीं**—क्रि० अ० (हि० महमह)—गमकी, सुगंधि देने लगी। उ० मुख मस्तूरी महमहीं, वांणी फूटी वास। (सा० ५-१४-२)।

**महमही**—दे० 'महमहीं'। गमकी। (पा० सा० ६-२३-२)।

**महर**—सं० पु० (सं० महत्)—आदर-सूचक शब्द जिसका प्रयोग विशेषतः भूस्वामियों के लिए किया जाता है। (पा० प० १५८-६)।

**महरईये**—सं० स्त्री० (हि० महर+आई (प्रत्य०)—श्रेष्ठता, प्रधानता। उ० जौ महाराज चाहौ महरईये, तौ नाथौ ए

**महेसौ**—दे० 'महेश'। शिव। उ० जाकौ भगत महेसौ रे। (प०१२७-८)।

**महोबंती**—सं० पु० (अ० मुहब्बत से)—प्रेमी, दोस्त। उ० माया मिलै महोबंती, कूड़े आखै बैन। (सा० ४३-१०-१)।

**महौला**—सं०पु० (अ०मुहेल, हि०महोला)—चकमा, धोखा। उ० दिया महौला जीव कूं, तब मड़हट करै बषांण। (सा० ४५-३५-२)।

**मां**—सं० स्त्री० (सं० मातृ)—माता, जननी। (पा० र० ५-२)।

**मांइ**—सं०स्त्री० (सं० मातृ या माता)—माँ, जननी। उ० मांइ विड़ाणी वाप विड़, हम भी मंझि विड़ांह। (सा० १२-५६-१)।

**मांखी**—दे० 'माषी'। मक्खी। (पा० प० ६८-५)।

**माँग**—सं०स्त्री० (सं० मार्ग ?)—सीमंत, सिर के बीच की रेखा जो वालों को विभक्त करती है। उ० वा माँग संवारें जीव कौं, वा नित उठि सुमिरै राम। (सा० ३०-६-२)।

**मांग**—(पा० सा० ४-११-२)।

**मांगउं**—दे० 'माँगौं'। (पा०प० १५५-१८)।

**मांगण**—दे० 'मांगन'। माँगना। उ० मांगण मरण समान है। (सा० ३५-१५-१)।

**मांगन**—सं० पु० (हि० माँगना)—माँगन का भाव। (पा० सा० ३२-१६-१)।

**मांगनहारा**—सं० पु० (हि० माँगना + हारा)—माँगने वाला। (पा०प० ३-१)।

**मांगहि**—क्रि० स० (सं० मार्गण, हि० माँगना)—माँगते हैं। (पा०प० १९६-६)।

**मांगि**—माँगकर। (पा०सा० २१-२१-२)।

**मांगिहै**—माँगेगा। (पा०सा० २१-५-२)।

**माँगी**—माँगने पर। उ० कबीर माथा मोहनी, माँगी मिलै न हाथि। (सा० १६-९-१)।

**मांगी**—माँगने से। (पा०सा० ३१-१८-१)।

**मांगें**—माँग की, माँगता है। (पा० प० १५९-३)।

**मांगैं**—माँगने से। (पा० प० १४८-६)।

**माँगै** (१)—माँगता है। उ० स्वाँग जती का पहरि करि, घरि घरि माँगै भीष। (सा० १-२७-२)।
(२) माँगता है। उ० कबीर जीवण दुलभ है, मांगै सीस कलाल। (सा० ६-२-२)।

**मांगौं**—माँगूं। (पा० प० ४५-४)।

**मांग्या**—माँगा। (पा० प० १५९-३)।

**मांची**—क्रि० अ० (हि० मचना)–प्रारम्भ होकर। उ० सावज सीह रहे सब मांची, चंद अरु सूर रहे रथ खांची। (र० ४-९८)।

**मांछली**—दे० 'मछली'। (सा० ४६-६१-नो-३०)।

**मांजत**—क्रि०स० (सं० मज्जन)–रगड़ कर मैल छुड़ाते रहिए। (पा०प० ७२-७)।

**मांजसि**—मलते। (पा० प० १७१-१)।

**मांजै**—मांजता है। (पा०सा० २५-१८-२)

**मांझ**—अव्य० (सं० मध्य)—में। उ० मूकर रूप फिरै कलि मांझ। (प० १२५-४)।

**मांझि**—में (पा० प० १३१-११)।

**माँटी**—दे० 'माटी'। मिट्टी। उ० ऊँचा मंदर धौलहर, माँटी चित्री पौलि। (सा० ४६-१८-१)।

**मांड** (१)—सं० पु० (सं० मट्टक, हि० माँट)—मटका, बरतन, पिंड, शरीर। उ० सकल मांड मैं रमि रह्या, साहिब कहिए सोइ। (सा० ३६-१-२)।

**मांड** (२)—सं० पु० (सं० मंड)—भात का पसेव। उ० इत उत चितवत कठवन लीन्हां, मांड चलवनां डऊवा हो राम।

बौरा हो। (प० ७७-६)।

**महरम**—सं० पु० (अ० मुहर्रम)—अरबी वर्ष का पहला महीना, जिसमें इमाम हुसैन शहीद हुए थे। ब्राह्मण ग्यारसि करै चौवीसों, काजी महरम जांन। (प० २५६-७)।

**महरा**—सं० पु० (सं० महत्)—प्रधान। दे० 'महर'। उ० वूझै कोई महरा हो। (प० ७७-१३)।

**महरू**—प्रधान। महरूं मछा मारि न जानैं, गहरै पैठा घाई हो। (प० ७७-५)।

**महल**—सं०पु० (अ०)—प्रासाद, बढ़िया मकान, अवसर। उ० जाका महल न मुनि लहैं, सो दोसत किया अलेख। (सा० ५-१२-२)। उ० मुनि जन महल न पावई, तहां किया विश्राम। (सा० ५-११-२)।

**महा**—वि० (सं०)—अत्यंत, बहुत अधिक। (गा० प० ६३-५)।

**महातम**—सं० पु० (सं० माहात्म्य)—गौरव, बड़ाई, फल। उ० इक तप तीरथ औगाहैं, इक मांनि महातम चाहैं। (प० २७६-३)।

**महादेव**—सं० पु० (सं०)—शंकर। उ० कोटि महादेव गिरि कविलास। (प० ३४०-२)।

**महाप्रसाद**—सं० पु० (सं०)—देवताओं का प्रसाद। (पा० प० ३३-३)।

**महामद**—सं० पु० (सं०)—पूरा मद। उ० अति उदमादि महामद मातां, पाप पुंनि न पिछांनैं। (प० ४०१-८)।

**महारस**—सं० पु० (सं०) अमृत। उ० कहै कवीर ते विरला जोगी धरणि महारस चाण्या। (प० १६२-१८)।

**महारांण**—सं० पु० ( हि० महराण )—समुद्र। (सा० ४८-१-नो० २)।

**महाराज**—सं० पु० ( सं० )—प्रतिष्ठित पुरुष के लिए सम्बोधन। उ० जौ महाराज चाहौ महरईये, तौ नाथौ ए मन बौरा हो। (प० ७७-६)।

**महावत**—सं० पु० ( स० महामाय )—हाथीवान। उ० महावत तो कूं मारौं साटी, इसहि मरांऊं घालौं काटी। (पा० ३६५-४)।

**महिं**—अव्य० दे० 'महं'। में। (पा० प० ८८३ )।

**महिखी**—सं० स्त्री० ( सं० महिषी )—भैंस। ( पा० प० १७६-४ )।

**महिमां**—दे० 'महिमा'। (पा०प० ३५-१०)

**महिमा**—सं० स्त्री० ( सं० महिमन् )—बड़ाई, प्रभाव, महत्व, प्रताप। उ० कबीर देख्या एक अंग, महिमा कही न जाइ। (सा० ५-३८-१)।

**महियां**—दे० 'महं'। में। (पा०प०६६-८)

**महील**—दे०'महल'। प्रासाद, यहाँ मदद। ( र० १-हि०२६ )।

**महुं**—अव्य० ( सं० मध्य )—में। (पा० सा० २७-२-२ )।

**महु**—सं० पु० (सं० मधु)—मकरंद, शहद। उ० घट घट महु के मधुप ज्यूं पर-आतम ले कीन्हि। (सा० ३२-३-२)।

**महुआ**—दे० 'महुवा'। (पा० प० ५६-३)

**महुवा**—सं० पु० (सं० मधूक, प्रा० महुअ, हि० महुआ)—महुए का फल। उ० गुड़ करि ग्यांन ध्यांन कर महुवा, भव माठी करि मारा। (प० ७२-३ )।

**महूरत्य**—सं० पु० (सं० मुहुर्त)—समय। उ० धंनि सो घरी महूरत्य दिनां। (प० ३६५-१ )।

**महेश**—दे० 'महेस'। शिव। उ० कथि गया ब्रह्म महेश। ( सा० २-२-१ )।

**महेस**—सं० पु० (सं० महेश)—शिव। (पा० सा० ३-२६-१)।

**महेसा**—दे० 'महेस'। (पा०प० १०३-२)

**महेसुर**—सं० पु० (सं० महेश्वर)—महादेव, परमेश्वर। उ० देवी देव सुर नर गण गंध्रप, ब्रह्मा देव महेसुर। (र०

(प० २०-५)।

**मांड़ा**—दे० 'मांड्या'। ठाना। (पा० सा० १४-११-२)।

**मांडिय**—क्रि० स० (सं० मंडन, हि० मांडना)—सजाया, ठाना। उ० हरि हीरा जन जौहरी, ले ले मांडिय हाटि। (सा० ४६-३-१)।

**मांडी** (१)—लगाते गए, थोपते गये। उ० माया ऊपरि माया मांडी, साथ न चलै षोपरी हांड़ीं। (प० १२८-४)।

(२) मची हुई है, ठानी। उ० अवधू ग्यांन लहरि धुनि मांडी रे। (प० १०-१)।

**मांडै** (१)—लगाता है, ठानता है। उ० उज्जल देखि न धीजिये, वन ज्यूँ मांडै ध्यान। (सा० २७-२-१)।

**मांडै** (२)—क्रि० स० (हि० मारना)—मारता है, फेंकता है। उ० जासूं हिरदै की कहूं, सो फिरि मांडै कंक। (सा० ४३-६-२)।

**मांड्या**—ठाना। उ० कांम क्रोध सूं झूझणां, चौड़े मांड्या खेत। (सा० ४५-७-२)।

**मांन**—सं० पु० (सं० मान)—आदर, इज्जत। उ० क्यूँ नृप नारी नींदये, क्यूँ पनिहारी कौं मांन। (सा० ३०-६-१)।

**मांनु**—गर्व। (पा०प० ३२-३)।

**मांनवीं**—सं० स्त्री० (सं० मानवी)—स्त्री, औरत। उ० माया राता मांनवीं, तिनसूं किसा सनेह। (सा० २६-५-२)।

**मांनसरोवर**—दे० 'मानसरोवर'। (पा० प० २८-३)।

**मांनां**—क्रि० स० (सं० मानन, हि० मानना)—विश्वास कर लिया। उ० एक रांम देख्या सबहिन मैं, कहै कबीर मन मांनां। (प० ५२-६)।

**मांनि**—विश्वास कर। उ० तूं राम कहन की छाड़ि बांनि, बेगि छुड़ाऊं मेरी कह्यौ मांनि। (पा० ३७९-६)।

**मांनियां**—श्रद्धा व विश्वास कर लिया। उ० चरन कंवल मांनियां, और न भावै मोहि रे। (प० ४-२)।

**मांनैं**—ध्यान में लाता है, समझता है। उ० ग्यांनी तौ नींडर भया, मांनैं नांहीं शंक। (सा० २०-२६-१)।

**मांनो**—अव्य० (हि० मानना)—जैसे, गोया। उ० अंक भाल दे भेटिये, मांनो मिला गोपाल। (सा० २०-६-२)।

**मांस**—सं० पु० (सं०)—गोश्त। उ० पापी पूजा बैसि करि, भषै मांस मद दोइ। (सा० २२-१३-१)।

**मांसु**—गोश्त। (पा० प० १२०-२)।

**मांहि**—अव्य० (सं० मध्य)—भीतर। (पा० प० १-७)।

**मांहि**—अंदर, में, भीतर। उ० हँसि रही मन मांहि (सा० १-४-२)।

**मांहीं**—में। (पा० प० ३४-१)।

**मांहींत**—बीच, में, मध्य में। उ० मंगलवार ल्यौ मांहींत, पंच लोक की छाड़ौ रीत। (प० ३६२-६)।

**मांहैं**—में, बीच, भीतर। उ० पाणीं मांहैं प्रजली, भई अप्रबल आगि। (सा० ४-६-१)।

**मांहै**—में। उ० सतगुरु बपुरा क्या करै, जे सिषाही मांहै चूक। (सा० १-२१-१)।

**मा**—सं० स्त्री० (सं०)—(१) लक्ष्मी, धन। उ० मा सीतलता कै कारणैं, भाग बिलंबे आइ। (सा० ५५-८-१)।

(२) दे० 'मां'। माता। उ० मा का उदर पिता का ब्यंदू। (र० ५-१५)।

**माइ** (१)—सं० स्त्री० (सं० माया)—छल, धोखा। उ० ताली पीटै सिर धुनैं, मीठै बोई माइ। (सा० २५-६-२)।

**माइ** (२)—सं०स्त्री० (सं० मातृ)—माता, सखी। उ० अपना बाना बाहिया, कहि कहि थाके माइ। (सा० ३८-६-२)।

**मागे**—क्रि० स० (सं० मार्गण)—याचना करना। (पा० प० १८८-४)।

**मांगौं**—लूं, याचना करूँ। (पा० प० ६६-१)।

**माछरी**—दे० 'मछरी'। (पा० सा० १६-१०-१)।

**माछली**—दे० 'मछली'। (पा० सा० ३०-४-२)।

**माटी**—सं० स्त्री० (हि० मिट्टी)—(१) मिट्टी। उ० माटी मलणि कुंभार की, घणीं सहै सिरि लात। (सा० १२-२६-१)।

(२) शरीर, देह। उ० हाड गला माटी गली, सिर साटैं व्यौहार। (सा० ४५-२८-२)।

**माड़ियां**—सं० पु० (सं० मंडप, हि० माढ़ा)—अटारी पर का चौवारा। उ० काल्हि जु बैठा माड़ियां, आज मसांणां दीठ। (सा० ४६-१५-२)।

**माड़े**—क्रि० स० (सं० मंडन, हि० मंडना से)—मंडित किया, सुसज्जित किया। उ० कबीर थोड़ा जीवणां, माड़े बहुत मंडाण। (सा० १२-५-१)।

**माणसां**—सं० पु० (सं० मानस)—मनुष्य, आदमी। (सा० १२-२४-नो०-३२)।

**मात**—दे० 'माता'। (पा० प० ७३-६)।

**माता (१)**—सं० स्त्री० (सं० मातृ)—जननी, मां। उ० माता पिता लोक सुत बनिता, अंति न चले संगात। (प० ४००-७)।

**माता (२)**—क्रि० अ० (सं० मत्त)—मतवाला हुआ। उ० यहु दुनियां कांइ भ्रमि भुलांनीं, मैं रांम रसांइन माता। (प० १५३-६)।

**माते**—मतवाले हुए, मस्त हुए। उ० जोगी माते धरि धियांन। (प० ३८७-३)।

**माथ**—दे० 'माथा'। मस्तक। (पा० प० १४६-५)।

**माथा**—सं० पु० (सं० मस्तक)—शिर का ऊपरी भाग, मस्तक। उ० जाकै मुह माथा नहीं, नहीं रूप करूप। (सा० ३६-४-१)।

**माथैं**—माथे पर। (पा० प० १०६-४)।

**माथै**—माथे पर। उ० सुख दुख माथै हलद चढ़ाई। (प० २२६-४)।

**मादलु**—दे० 'मंदल'। (पा० सा० १५-३०-१)।

**माधव**—सं० पु० (सं०) भगवान। उ० माधव मदसूदन बनवारी। (प० ३७४-२)।

**माधवा**—भगवान, माधव। (पा० प० ३६-६)।

**माधौ**—दे० 'माधव'। विष्णु, भगवान। उ० अच्यंत च्यंत एमाधौ, सो सब मांहि समांनां। (प० ३६-१)।

**मान**—सं० पु० (सं० मन)—चित्त। (सा० १७-१७- नो०२४)।

**मानई**—क्रि० अ० (सं० मानन, हि० मानना)—समझते हैं। (पा० सा० २४-१-२)।

**मानत**—समझते हैं, अनुभव करते हैं। उ० झूठे सुख कौं सुख कहै, मानत है मन मोद। (सा० ४६-१-१)।

**मानहो**—मानते हैं। (पा० सा० २६-१५-२)।

**मानवा**—सं० पु० (सं० मानव)—मनुष्य। (पा० सा० २०-६-१)।

**मानसरोवर**—सं० पु० (सं०)—मानसरोवर, हृदय, सच्चे आनन्द का स्थान। उ० कबीर हीरा, वणजिया, मान सरोवर तीर। (सा० १-२६-२)।

**मानसरोवरि**—(पा० प० १३०-१३)।

**मानि**—सं० पु० (सं० मान)—गर्व, अहंकार। उ० मानि करै तौ पीव नहीं, पीव तौ मानि निवारि। (सा० १२-४२-२)।

**मानिख**—दे० 'मानिष'। मनुष्य। (प०।

सा० १-१६-२) ।

**मानियां**—माना, ठीक मार्ग पर आ गया। उ० तन भीतरि मन मानियां, बाहरि कहा न जाइ। (सा० ५-३१-१)।

**मानिष**—स० पु० (सं० मनुष्य)—मनुष्य। उ० मानिष नहीं ते स्वान गति, बांध्या जमपुर जांहि। (सा० १८-३-२)।

**मानुष**—मनुष्य। (पा० प० १४८-१)।

**मानैं**—ध्यान में लाते, समझते। उ० पंडित सेती कहि रहे, कह्यां न मानैं कोइ। (सा० ६-१-१)।

**मानौं**—अव्य० (हि०मानना)-जैसे, गोया। (पा० प० ३१-२)।

**मानौ**—गोया, जैसे। उ० कबीर तेज अनंत का, मानौ ऊगी सूरज सेणि। (सा० ५-१-१)।

**मान्यौ**—माना। (पा० प० ३१-६)।

**मामा**—सं० स्त्री० (फा०)—माता, माँ। (पा० र० ५-१)।

**माय**—दे० 'माइ' (२)। माता। (पा० प० १२३-७)।

**माया**—सं० स्त्री० (सं०)-विषय, सम्पत्ति आदि। उ० माया दीपक नर पतँग, भ्रमि भ्रमि ह्वै पडंत। (सा० १-२०-१)।

**मार**—सं० स्त्री० (हि० मारना से)-चोट, विघ्न, आघात। उ० खालिक दरि खूनी खड़ा, मार मुहे मुंह खाइ। (सा० २२-६-२)।

**मारउं**—दे० 'मारूं'। (पा० प० ८१-४)।

**मारग**—सं० पु० (सं० मार्ग)-रास्ता। उ० लंबा मारग दूरि घर, विकट पंथ बहु भार। (सा० २-२७-१)।

**मारगि**—मार्ग पर, रास्ते पर। उ० बाबा करहु कृपा जन मार गिलाबो, ज्यूं भव बंधन षूटैं। (प० १७६-१)।

**मारणहारा**—वि० (सं० मारण+हि० हारा)—मारने वाला। उ० मारण हारा जांणिहै, कै जिहिं लागी सोइ। (सा० ३-१४-२)।

**मारनहारा**—दे० 'मारणहारा'। (पा० सा० २-३४-२)।

**मारत**--क्रि० अ० (हि० मारना से)—मारते ही, प्रहार करते ही। उ० चौहटै च्यंतामंणि चढ़ी, हाडी मारत हाथि। (सा० ५-१६-१)।

**मारहिं**-मारते हैं। (पा० सा० २१-५-१)।

**मारा**—मार दिया। उ० वेद पढ़ंतां ब्राह्मण मारां, सेवा करतां स्वामी। (प० १८७-५)।

**मारि**—मारकर, मारो। उ० तिहि सरि अजहूँ मारि, सर बिन सच पाऊँ नहीं। (सा० ३-१७-२)।

**मारिअै**—मार दीजिए। (पा० सा० १५-३५-१)।

**मारिया**—मार दिया। उ० पाँइ कुहाड़ा मारिया, गाफिल अपणैं हाथि। (सा० १२-४३-२)।

**मारिसी**—मारेगा। उ० नां जांणौं कहां मारिसी, कै घरि कै परदेस। (सा० १२-१२-२)।

**मारिहै**-मार देगा। (पा० सा० १५-२-२)।

**मारी (१)**—मारा था, निशाना बनाया था। उ० जिहि सरि मारी काल्हि, सो सर मेरे मन बस्या। (सा० ३-१७-१)।

**मारूँ**—वध करूँ, आघात पहुँचाऊँ। उ० कबीर मारूं मन कूं, टूक टूक ह्वै जाइ। (सा० १३-५-१)।

**मारैं**—मारता है। (पा० प० १७७-३)।

**मारे**—मारता है। उ० चतुर चिकोर चुणि चुणि मारे, कोई न छोडया नैंड़े। (प० १८७-२)।

**मारैं**—मारता है। उ० क्या ले माटी मुंह सूं मारैं, क्या जलदेह न्हवायें। (प० २५६-३)।

**मारै**—मारता है। उ० कुकड़ी मारै बकरी मारै, हकहक करि बोलै। (प० ६२-७)।

**मारौं**—मारूँ। उ० मारौं तौ मन मृग कौं, नहीं तो मिथ्या जांण। (सा० १३-३०-२)।

**मारो**—मारूं। (पा०सा० २६-५०-२)।

**मार्‌या**—मार दिया। उ० सतगुरु मार्‌या बाण भरि, धरि करि सूधी मूठि। (सा० १-८-१)।

**मार्‌यौ** (१)—मारो। उ० हस्ती कोपि मूंड मैं मार्‌यौ। (प० ३६५-२)।

**मारहु**—सं० पु० (सं० मार+हीं)—मार भी, कामदेव भी। (पा० प० १६२-७)।

**मारिग**—दे० 'मारग'। मार्ग। उ० कबीर मारिग कठिन है, कोई न सकई जाय। (सा० १४-६-१)।

**मारी** (२)—सं० स्त्री० (हिं० मारना)—प्राणघातक रोगादि। (सा० १२-१६-नो०-२४)।

**मार्ग**—दे० 'मारग'। रास्ता। उ० उहु मार्ग पावैं नहीं, भूलि पड़े इस मांहि। (सा० १४-१-२)।

**मार्‌यो**—दे० 'मारहु'। कामदेव भी। उ० सत भजै वा पाछी पड़ै, गुरु के सबदूं मार्‌यौ डरैं। (प० ३७०-६)।

**माल**—सं० स्त्री० (सं० माला)—गजरा, माला। अंक माल दे भेटिये, मांनो मिल गोपाल। (सा० ३०-६-२)।

**मालती**—सं० स्त्री० (सं०)–मालती नामक पुष्प लता। उ० ज्यूं बन फूली मालती, जन्म अबिरथा जाये रे। (प० ३९८-४)।

**मालनि**—दे० 'मालिनी'। (प० १९८-३)।

**मालवा**—सं० पु० (सं० मालवा)—मध्य भारत का एक प्राचीन देश, जिसकी राजधानी अवन्ती या उज्जैन थी। उ० देस मालवा गहर गंभीर, डग डग रोटी पग पग नीर। (प० ६८-६)।

**माला**—दे० 'माल'। माला। उ० कर सेती माला जपै, हिरदै वहै डंडूल। (सा० २४-१-१)।

**मालिनि**—दे० 'मालिनी'। (पा० प० १८७-१०)।

**मालिनी**—सं० स्त्री० (सं०)—मालिन। उ० भूली मालिनी हे गोव्यंद जागतौ जगदेव। (प० १९८-१)।

**मालिम**—सं० पु० (अ० मुअल्लिम)—अध्यापन, ज्ञानी। उ० पंच पीर मालिम भगवांनां। (प० २५६-४)।

**मालिया**—सं० पु० (सं० मालिका)—पक्के मकान के ऊपर का खंड। (सा० ४६-१८-नो०२६)।

**माली**—सं० पु० (सं० मालिक)—बाग का माली। उ० बन माली जांनैं बनकी आदि, रांम नांम बिन जनम बादि। (प० ३८२-१)।

**माल्हंतां**—क्रि० अ० (सं० मल्ह)—चलने वालों के लिए। उ० आज क काल्हि क निस, हमैं, मारगि माल्हंतां। सा० ४६-२-१)।

**माल्हंतांह**—दे० 'माल्हंतां'। (पा० सा० १६-२७-१)।

**माषी**—सं० स्त्री० (सं० मक्षिका, हिं० मक्खी)–मक्खी। उ० मकड़ी धरि माषी छछि हारी, मास पसारि चील्ह रखवारी। (प० ८०-३)।

**मास** (१)—सं० पु० (सं० मांस)–गोश्त। उ० मास पसारि चील्ह रखवारी। (प० ८०-३)।

**मास** (२)—सं० पु० (सं०)—महीना। उ० जब दस मास उरध मुखि होते, सो दिन काहे भूल्यौ। (प० २४१-२)।

**मासा**—सं० पु० (सं० माष, जंद० माष, माहा:, हिं० माशा)—आठ रत्ती के बराबर का तोल। उ० मासा मांगै रती न देऊं, घटै मेरा प्रेम तौ कासनि लेऊं। (प० ३७१-३)।

**मासु**—दे० 'मास' (१) मांस। (पा० सा० ४-१५-२)।

**माहरा**—सं० पु० (सं० महत्, हिं०

—भलमानुस। उ० चाम्भि चालि मन माहरा, पुर पटण गहिये। (प० ३७३-५)

**माहरी**—वि० ( अ० माहिर से )—पटु, निपुण, जानकार। (सा० २०-४-नो०६)।

**माहैं**—अव्य० (सं० मध्य, हि० माँह)—में, बीच। उ० जलही माहैं जलि मुई, पूरब जनम लिषेणि। (सा० १६-२२-२)।

**मित**—दे० 'मित्त'। प्रेम पात्र। (पा० सा० १५-१-१)।

**मिया**—सं० पु० (फा०)—पति, स्वामी। उ० भीतरि बीवी हरम महल मैं, साल मिया का डेरा। (प० २३८-८)।

**मिटा**—क्रि० अ० (सं० मिष्ट, प्रा० मिट्ट, हि० मिटना)—मिट गया। (पा० सा० ६-२८१)।

**मिटि**—मिटना। उ० जब यहु मैं मेरी मिटि जाइ, तब हरि काज संवारै आइ। (प० ३४६-४)।

**मिटि गया**—दूर हो गया। उ० सब अँधियारा मिटि गया, जब दीपक देख्या मांहि। (सा० ५-३५-२)।

**मिटी**—मिट गई, दूर हुई। उ० तन मन जोबन भरि दिया, प्यास न मिटी सरीर। (सा० ७-१-२)।

**मिटे**—नष्ट हो जाए। उ० जाति पाँति कुल सब मिटे, नाँव धरौगे कौंण। (सा० १-१४-२)।

**मिटावौं**—क्रि० स० (सं० मिष्ट से)—दूर करूँ। (पा० प० १५२-११)।

**मिठाई**—सं० स्त्री० (हि० मीठा से)—मीठा पदार्थ। उ० कहै कबीर जैसैं रंक मिठाई। (प० ३३३-५)।

**मित्त**—सं० पु० (सं० मित्र)—प्रेम पात्र, प्रियतम से ही। उ० बिन रोयां क्यूँ पाइए, प्रेम पियारा मित्त। (सा० ३-२७-२)।

**मिथ्या**—वि० (सं०)—झूठ, असत्य। (सा० १३-३०-२)।

**मिनकी**—सं० स्त्री० (?)—बिल्ली। उ० मुर्गा मिनकी सूं लड़ै, झल पांणीं दौड़ै। (प० १६१-६)।

**मिनिअै**—क्रि० स० (?)—गज से नापा जाना। (पा० प० १११-५)।

**मियां**—दे० 'मिया'। (पा० प० ८६-६)।

**मिरग**—दे० 'मृग'। (पा० प० १७४-३)।

**मिरगनि**—दे० 'मृगनि'। मृगों। (पा० प० ६१-१)।

**मिरगवा**—दे० 'मृग'। (पा० प० १२४-६)।

**मिरगा**—दे० 'मृग'। (पा०प० १२१-२)।

**मिरतक**—दे० 'मृतक'। (पा०सा० २-४२-२)।

**मिरिग**—दे० 'मृग'। (पा०प० १३८-५)।

**मिलत**—क्रि० स० ( सं० मिलन, हि० मिलना )–मिलते हुए। (पा० चौ० र० ३१-२)।

**मिलता**—मिलता हुआ। (पा०चौ० ३१-२)।

**मिलन कूं**—मिलने के लिए। उ० जिव तरसै तुझ मिलन कूं, मन नाहीं विश्राम। (सा० ३-६-२)।

**मिलसी**—मिल जाय, भेंट कर ले। उ० जो है जाका भावता, जदि तदि मिलसी आइ। ( सा० ४४-३-१ )।

**मिलहिं**—मिलें। (पा०प० ६१-४)।

**मिलहिंगे**—मिलेंगे। (पा०सा० २-३१-२)

**मिलहुगे**—मिलोगे। उ० पपींहा ज्यूँ पिव पिव करौं, कबहु मिलहुगे राम। (सा० ३-२४-२)।

**मिला**—मिल गया। (पा०प० १०६-२)।

**मिलाइ**—(हि० मिलना से)—मिलाओ, भेंट कराओ। उ० कबीर तास मिलाइ, जास हियाली तूँ बसै।

**मिलाए**—मिला दिया। (पा०प० १५०-५)

**मिलात**—मिलते हैं। (पा०प० ७३-८)।

**मिलांवहिगे**—मिलाएँगे। उ० हंसति हंस मिलांवहिगे। (प० १५०-८)।

**मिलावहिगे**—मिलाएँगे। (पा०प० ५७-३)

**मिलावा** (१)—मिला दिया। (पा० प० १०६-५)।

**मिलावै**—मिला देता है। (पा०सा० ४-४०-१)।

**मिलि**—एक साथ, मिलकर। उ० सकल वरण इकत्र ह्वै, सकति पूजि मिलि खांहि (सा० २२-१४-१)।

**मिलिऔ**—मिल जाता है। (पा०प० २०० -४)।

**मिलिकरि**—संयुक्त करके, एकत्रित करके। उ० तीन्यूं मिलिकरि जोड़या, (तव) उड़ि उड़ि पड़ै पतंग। (सा० ४-१-२)।

**मिलिगया**—प्राप्त हो गया, आलिंगन कर लिया। उ० रोवत रोवत मिलि गया, पिता पियारे जाइ। (सा० ३-३२-२)।

**मिलिवौ**—मिलैंगे। उ० वीछड़ियाँ मिलिवौ नहीं, ज्यूं कांचली भुवंग। (सा० १२-६-२)।

**मिलिया**—मिल गया। उ० पाला गलि पाणी भया, ढुलि मिलिया उस कूलि। (सा० ५-१८-२)।

**मिलियांह**—मिल गये हैं। उ० दरिया केरीं नाव ज्यूं संजोगे मिलियांह। (सा० १२-५६-२)।

**मिलियौ**—मिल गया। उ० कहै कवीर मनि भया अनंद, जगजीवन मिलियौ परमानंद। (प० ३८२-४)।

**मिलिहै**—मिल जाय। (पा०सा० २-२८-१)

**मिलिहौ**—मिलोगे। (पा०प० १५-१)।

**मिली**—मिल गई। उ० चकवी विछुटी रैणि की, आइ मिली परभाति।(सा० ३-३-२)।

**मिलु**—मिलो। ( पा०प० ६-५ )।

**मिले**—मिलते, मिल सकतें हैं। उ० जे जन विछुटे राम सूं, ते दिन मिले न राति। (सा० ३-३-२)।

**मिलैं**—मिलते हैं। (पा०सा० ५-६-१)।

**मिलैंगे**—भेंट करेंगे। उ० एक सबद कहि पीव का, कवर मिलैंगे आइ।(सा० ३-५-२)।

**मिलै**—मिलो। उ० मूवां पीछै जिनि मिलै, कहै कवीरा राम। ( सा० ३-८-१ )।

**मिलैगा**—मिलेगा, भेंट होगी। (पा०सा० १८-१-२)।

**मिलैला**—मिला। (पा०प० १६६-५)।

**मिलौं**—प्राप्त करूँ। उ० दिवस थकां साईं मिलौं, पीछैं पड़िहै राति। ( सा० १३-१३-२ )।

**मिल्या**—मिल गया। उ० ग्यान प्रकास्या गुर मिल्या, सो जिनि वीसरि जाइ।(सा० १-१३-१)।

**मिल्यौ**—मिला। उ० सो गारडू मिल्यौ नहीं कवहूँ पसरयौ विष विकराल। (प० ३०८-६)।

**मिलावा**—सं०पु० (हि० मिलाना+आव (प्रत्य०)—किलाप। उ० कैसैं होइगा मिलावा हरि सनां। (प० २६-१)।

**मिवांणां**—सं०पु० (सं०निम्न,हि० निवान) —नीची ज़मीन। उ० नीर निवांणां ठाहर नाऊँ छांपरड़ांह। (सा० ५५-४-२)।

**मिष्ट**—वि० (सं०)-मीठा, मधुर। (सा० २७-५-२)।

**मिसकीन**—दे०'मसकीन'। (पा०प० १७७ -४)।

**मिसर**—सं० पु० (सं० मिश्र)—ब्राह्मण, पंडित। उ० अरथ करतां मिसर पछाड़यां तूंर फिरै मैं मंती। (प० १८७-६)।

**मिसिर**—दे०'मिसर'। (पा०प० १६१-६)

**मिहर**—सं०स्त्री० (फा० मेहर)–अनुग्रह, कृपा। उ० मीरां मुझसूं मिहर करि, इव मिलौं न काहू साथि। (सा० ५-१६-२)।

**मिहरवांनां**—वि० ( फा० मेहरवान )—

कृपालु। (पा०प० ५९-६)।

**मह र**—दे० 'मिहर'। कृपा। (पा०प० १७७-२)।

**मिहरी**—सं० स्त्री० ( सं० मेहना, हि० मेहरी )—स्त्री, औरत, पत्नी। उ० देहली लग तेरी मिहरी सगी रे, फलसा लग सगी माइ। (प०३१५-३)।

**मींच**—सं०स्त्री० (सं२ मृत्यु, प्रा० मिच्चु) –मौत, मृत्यु। उ० कै बिरहिणकूं मींच दे कै आपा दिखलाइ (सा० ३-३५-१)।

**मींठ**—वि० ( सं० मिप्ट, प्रा० मिट्ट )—मीठा, मधुर। उ० कबीर यहु जग कुछ नहीं, षिन षारा षिन मीठ। (सा० ४६-१५-१)।

**मींठी**—मधुर। दे० 'मींठ'। उ० खातां मींठी खाँडसी, अंति कालि विष होइ। (सा० २०-४-२)।

**मींडक**—सं०पु० (सं० नंडूक, हि० मेंढक) —मेंढक, अज्ञानी, बंचक, गुरुओं पर विश्वास न करने वाला। उ० मीडक सोवै साप पहरइया। (प० ८०-४)

**मींत**—सं०पु० (सं० मित्र)–दोस्त। उ० सती पुकारै सलि चढ़ी, सुनि रे मींत मसांन। (सा० ४५-३३-१)।

**मींन**—सं०पु० (सं० मीन)–मछली। उ० रंजसि मींन देखि बहु पांनीं। (प० ८६-१)।

**मींनां**—मछली। (पा०प० ४६-३)।

**मींनु**—मछली। (पा०प० ९-३)।

**मींनीं**—सं० स्त्री० (सं० मक्षिका)—मधुमक्खी। उ० कांमणि मींनीं षांणि की जे छेड़ौं तौ खाइ। (सा० २०-२-१)।

**मींयां**—सं०पु०(फा०)–महाशय,उपदेशक। उ० मींयां तुम्ह सौं बोल्यां वणि नहीं आवै। (प० २५५-१)।

**मीच**—सं० स्त्री० दे० 'मींच'। मृत्यु। उ० मेर नींसांणी मीच की. कुसंगति ही काल। (सा० २५-५-१)।

**मीचौं**—क्रि०स० (सं० मिष)—बंद करता हूं, मूंदता हूँ। उ० आंषि न मीचौं डरपता मति सुपनां ह्वै जाइ (सा० ५०-६-२)।

**मीठ**—दे०'मीठा' (पा०सा० १६-३९-१)।

**मीठा**—वि० (सं० मिष्ट, प्रा० मिट्ठ)—मधुर, मीठा। उ० रांम कह्यां दुनियां गति पावै, षांड़ कह्यां मुख मीठा। (प० ४०-२)।

**मीठी**—स्त्री०। (पा०सा० ३१-७-१)।

**मीठै**—स्वाद ने ही, मीठेपन ने ही। उ० ताली पीटै सिर धुनैं, मीठै बोई माइ। (सा० २५-६-२)।

**मीत**—सं०पु०(सं० मित्र)—साथी, प्रेमी। उ० कबीर कलजुग आइ करि, कीये बहुतज मीत। (सा० ११-१३-१)।

**मीता**—दे० 'मीत'। मित्र। (पा०प० १७-५)।

**मीन**—दे० 'मींन'। मछली। (पा० प० १५-५)।

**मीयां**—दे० 'मींयां'। (पा०प० १८४-१)

**मीर**—सं०पु० (फा०)—धार्मिक आचार्य, सरदार। उ० मीर मलिक छत्रपति राजा, ते भी खाये माया। (प० १२२-४)।

**मीरां (१)**—दे० 'मीर'। सरदार। उ० मीरां मुझसूं मिहर करि, इब मिलौं न काहू साथि। (सा० ५-१९-२)।

**मीरां (२)**—सर्व० (हि० मेरा से)—मेरी आत्मा ने। उ० मीरां मुझसौं यौं कह्या, किनि फुरमाई गाइ (सा० २९-२१-२)।

**मुंडायै**—क्रि०स०(सं० मुंडन, हि० मुंडना) —सिर के बाल घुटाने से। उ० मूंड़ मुंडायैं जौ सिधि होई, स्वर्ग ही मेड़ न पहुंती कोई। (प० १३२-३)।

**मुंडित**—वि० (सं०)–मुंडे हुए सिर वाले। उ० लुंचित मुंडित मोनि जटाधर ऐ जु कहै सिधि पाई। ( प० १३३-४ )।

**मुंदावौ**—क्रि० स० ( सं० मुद्रण, हि० मुंदना, मुंदाना )—बंद कर दूं। उ०

वैसि परहदी द्वारा मुंदावौं, ल्यावौं पूत घर घेरी। (प० २२-५)।

**मुंह**—दे०'मुख'। मुख। (पा०प० ७-७-१)

**मुआ**—दे०'मुवा'। मरा। (पा०प० ४६-७)।

**मुओ**—दे० 'मुवौ'। (पा०प० ६४-२)।

**मुई**—क्रि०अ० (सं० मृत, प्रा० मिऊ या मुअ+ना (प्रत्य०)—मरी, नष्ट हुई। उ० माया मुई न मन मुवा मरि मरि गया सरीर। (सा० १६-११-१)।

**मुएं**—मरने पर। (पा०प० ५५-५)।

**मुए**—मर गए। (पा०प० ८५-३)।

**मुएहु**—मरे। (पा०प० ६९-६)।

**मुकंदा**—सं०पु० (सं० मुकुंद)—विष्णु। उ० जंम दुवार जब लेख मांग्या, तबका कहिसि मुकंदा। (प० २५०-२)।

**मुकता** (१)—सं०स्त्री० (सं० मुक्ता)—मोती। उ० मुकताहल मुकता चुगैं, अब उड़ि अनत न जाहिं। (सा० ५-३९-२)।

**मुकता** (२)—वि० ( सं० मुक्त )—बंधन रहित, छुटकारा पाया हुआ। उ० मेर मिटी मुकता भया, पाया ब्रह्म विसास। (सा० ३५-१७-१)।

**मुकताहल**—सं०पु०(सं० मुक्ताफल)–मोती उ० दोइ जन मागां नां मिलैं, मुकताहल अरु मंन। (सा० ३७-२)।

**मुकति**—सं०स्त्री० (सं० मुक्ति) - मोक्ष। उ० मुकति नहीं हरि नांव बिन, यों कहै दास कबीर। (सा० १७-१९-२)।

**मुकदम**—सं०पु० (अ० मुकद्दम)—नेता, मुखिया, श्रेष्ठजन। उ० आगैं जीर मुकदम होते, वै भी गये यौं करते। ( प० १०२-२)।

**मुकलाऊं**—क्रि०स० (सं०मुक्त, हि०मुकना) –मुक्त कर दूं, खतम कर दूं। उ० सायर फोडि नीर मुकलाऊं, कुंवा सिला दे पाटौं (प० १९६-४)।

**मुकांम**—सं०पु० (अ०)—टिकाव, पड़ाव, स्थान। उ० दूरि चलणां कूंच वेगा, इहां नहीं मुकांम। (प० २३७-२)।

**मुकांमां**—दे० 'मुकांम'। स्थान। उ० पूरिब दिसा हरी का बासा, पछिम अलह मुकांमां। (प० २५९-११)।

**मुकुंदा**—दे० 'मुकंदा'। (पा०प० १८८-२)

**मुकुता**—दे० 'मुकता' (१)। ( पा० प० १५७-७ )।

**मुकुति**—दे० 'मुक्ति'। (पा०प० १०-१६)

**मुक्ताहल**—दे० 'मुकताहल'। ( पा०सा० ९-३४-२ )।

**मुक्ति**—दे०'मुकति'। (पा०प० १४४-१०)

**मुख**—सं०पु० (सं०)–मुँह। उ० लोही सींचौं तेल ज्यूं, कब मुख देखौं पीव। (सा० ३-२३-२)।

**मुखहुं**—मुख से। (पा०प० १३१-२)।

**मुखां**—मुख से। उ० मीरां मुझमैं क्या खता, मुखां न बोलै पीर। (सा० ५६-६-२)।

**मुखि**—मुख से, मुख द्वारा। उ० जिति मुखि राम न उचरे, तिहि मुख फेरि कहाइ। (सा० २-२३-२)।

**मुगध**—वि०(सं० मुग्ध)–भ्रांत, मूढ़। उ० रहु रहु मुगध गहे लड़ी, प्रेम न लाजूं मारि। (सा० ३-३६-२)।

**मुगधि**—वि०(सं० मुग्ध)–मोहित। (सा० २४-५-नो० ६)।

**मुगधरे**—सं०स्त्रीं०(सं० मुग्ध)–मूर्खता से। उ० कहा मुगधरे पांहन पूजै, कागज डारै गाता। (प० ८८-४)।

**मुचि**—क्रि०अ०(सं० मोचन)–नष्ट करके। उ० गरभ मुचे मुचि भई किन बांझ। (प० १२५-३)।

**मुचे**--नष्ट करके। (प० १२५-३)।

**मुज्झ**—दे० 'मुझ'। (पा०सा० २-२५-२)

**मुझ**—सर्व० (हि० मैं)– मुझे, मेरे। उ० जेते तारे रैणि के, तेतै वैरी मुझ। (सा० ४५-२९-१)।

**मुझमैं**—मेरे भीतर। उ० तूं तूं करता तूं भया, मुझ मैं रही न हूँ। (सा० २-६-१)।

**मुझसूं**—मुझ पर। उ० मीरां मुझसूं मिहर करि इब मिलौं न काहू साथि। (सा० ५-१६-२)।

**मुट्याई**—क्रि० अ० (हि० मोटा+आना (प्रत्य०)—मोटी होती है। उ० वहुत जतन करि देह मुट्याई, अगनि दहै कै जंबुक खाई। (प० २६५-३)।

**मुठि**—सं०स्त्री० (सं० मुष्टि)—मुट्ठी। उ० मुठी एक मठिया मुठि एक कठिया, सगि काहू कै न जाइ। (प० ३१५-२)।

**मुठी**—दे० 'मुठि'। मुट्ठी। (प० ३१५-२)

**मुड़ाइ**—क्रि०स० (सं० मुंडन)-मुड़ाकर। (प० १७०-३)।

**मुड़ाएं**—दे० 'मुंड़ायैं'। मुड़ाने से। (पा० प० १७४-४)।

**मुड़ाया**—मुड़ा दिया। (पा०प० १७५-५)।

**मुड़ावत**—मुड़ाते। (पा०सा० २५-१६-२)

**मुड़ि**—क्रि०अ० (सं० मुरण)—पलटकर, लौटकर। उ० अब तौं झूझ्यांहीं बणैं, मुड़ि चाल्यां घर दूरि। (सा० ४५-११-१)।

**मुतिया**—सं०स्त्री० (हि० मोती)-मुतिया नाम। उ० कबीर कूता राम का, मुतिया मेरा नाउँ। (सा० ११-१४-१)।

**मुदगर**—सं०पु० (सं० मुद्गर)—मुगदर। (पा०प० ४-५)।

**मुदगिरि**—दे० 'मुदगर'। मुगदर। (प० १२७-नो०-१३०)।

**मुदिगर**—दे० 'मुदगर'। (पा०प० ६८-६)

**मुद्रा**—सं०स्त्री०(सं०)-(१) मुखादि अंगों की चेष्टाएं। उ० तेरे रूप नाहीं देखूं नाहीं मुद्रा नहीं माया। (प० २१६-२)। (२) गोरखपंथी साधुओं के कानों में पहनने का काँच या स्फटिक का एक आभूषण। उ० मुद्रा निरति सुरति करि सींगी, नाद न षंडै धारा (प० ६६-२)।

**मुनारै**—सं०स्त्री०(अ०मनार,हि०मीनार) —स्तम्भ। (पा०सा० २६-३-१)।

**मुनि**—सं०पु० (सं०)—तपस्वी, त्यागी। उ० सिव विरंचि नारद मुनि ग्यानीं, मन की गति उनहूं नहीं जानीं। (प० ३३-३)

**मुनिअर**—दे० 'मुनियर'। (पा०सा० १६-३१-२)।

**मुनिजन**—सं०पु० (सं०)-(१) मननशील महात्मागण। उ० मुनिजन महल न पावई, तहाँ किया विश्राम। (सा० ५-११-२)। (२) ईश्वर, धर्म आदि का विवेचन करने वाले। उ० आपन तौ मुनिजन ह्वै बैठे, का सनि कहौं कसाई (प० १३६-८)।

**मुनियर**—दे० 'मुनिवर'। उ० सुर तेतीसूं कौटिग आये, मुनियर सहस अठ्यासी। (प० १-७)।

**मुनिवर**—सं०पु० (सं०)—श्रेष्ठ मुनि, तपस्वी। (पा०प० ५-७)।

**मुनिस**—सं०पु० (सं० मुनीश)—मुनियों, धर्म-प्रवर्त्तको अथवा मनुष्य। उ० न्यूति जिमाऊँ अपनौं करहा, छार मुनिस की द्वारी रे। (प० ७३-८)।

**मुरगै**—सं०पु० (फा० मुर्ग)—मुर्गे को, जीवात्मा को। उ० जल की मछली तरवर ब्याई, पकड़ि बिलाई मुरगै खाई। (प० ११-३)।

**मुरतब**—वि०(फा०)—ठीक, तरतीब में। उ० तणि बुणि मुरतब कीन्हां, तब रांम राइ पूरा दीन्हां। (प० २८६-८)।

**मुरद**—सं०स्त्री० (अ० मुराद)—कामना, इच्छा, अभिलाषा। उ० पंजर जसि करद दुसमन, मुरद करि पैमाल। (प० २५८-२)।

**मुरदन**—सं०पु० (फा० मुरदा)—मृतक, मृत। (पा०प० १०५-१)।

**मुरसिद**—सं०पु० (अ० मुरशिद)—गुरु, पथ-प्रदर्शक। उ० मुरसिद पीर तुम्हारै

है को, कहाँ थैं आया। (प० २५५-४)।

**मुराड़ा**—सं० पु० (हिं०)—जलती हुई लकड़ी। उ० हम घर जाल्या आपणां, लिया मुराड़ा हाथि। (सा० ४३-१३-१)

**मुरारि**—सं० पु० (सं०)—भगवान, परमेश्वर। उ० तिनि मुसल्माया बापुड़े, जिनि जाणीं भगति मुरारि। (सा० ३३-५-२)।

**मुरारी**—दे० 'मुरारि'। (पा० प० २७७-४)।

**मुरी**—दे० 'मुरीद'। चेला। (र० १-टि० ३)।

**मुरीद**—सं० पु० (अ०)–शिष्य, चेला। उ० परि मुरीद काजी मुसलमानी। (र० १-२)।

**मुरीदां**—दे० 'मुरीद'। चेला, अनुयायी। उ० पीरां मुरीदां काजियां, मुलां अरू दरवेस। (प० २५७-३)।

**मुलकिया**—क्रि० अ० (सं० पुलकित)—मुसकरा दिया। उ० आगैं थैं हरि मुलकिया, आवत देख्या दास। (सा० ४५-२३-२)।

**मुलनां**—दे० 'मुलां'। (र० १-२)।

**मुलां**—सं० पु० (अ० मुल्ला)—मौलवी, मुल्ला। उ० एक कहावत मुलां काजी, रांम बिनां सब फोकट बाजी। (प० १४२-३)।

**मुलांनां**—सं० पु० (अ० मौलाना)—मौलवी, मुल्ला। उ० अवलि आदमपीर मुलांनां, तेरी सिफति करि भये दिवांनां। (प० ६३-४)।

**मुला**—दे०'मुलां'। (पा०सा० २६-३-१)।

**मुलिक**—दे० 'मुलुक'। उ० और मुलिक किस केरा। (प० २५६-६)।

**मुलुक**—सं०पु० (अ० मुल्क)–देश, प्रांत। (पा० प० १७७-६)।

**मुल्ला**—दे० 'मुलां'। (पा०प० १२८-३)।

**मुवा**—क्रि० अ० (सं० मृत, प्रा० मिअ या मुअ+ना (प्रत्य०)—मरा, वश में लाया। उ० माया मुई न मन मुवा, मरि मरि गया सरीर। (सा० १६-११-१)।

**मुवैं**—मरते। (पा० सा० १६-१-१)।

**मुष**—सं० पु० (सं० मुख)—मुंह। उ० जैसी मुष तैं नीकसै, तैसी चालै नांहि। (स० १८-३-१)।

**मुषह**—मुंह से। उ० गवन करै तब मुषह न बोलै। (प० ३६४-२)।

**मुष्टि**—वि० (सं० मष्ठ, प्रा० मष्ट, मट्ठ)—मौन, उदासीन। उ० मिलै बसंत मुष्टि करि रहिये। (प० ६७-३)।

**मुसकौं**—सर्व० (हिं० मुझ)—मुझको। (प० १२७-नो० १३०)।

**मुसन**—क्रि० अ० (सं० मूषण)—चुराने लगे। उ० तायैं संगही चोर घर मुसन लाग। (प० ३८७-२)।

**मुसिलि**—चुरा लिए, लुट गए, अपहृत हुए। उ० जे सूते ते मुसि लिए, रहे बसत कूं रोइ। (सा० १६-२४-२)।

**मुसै**—चुराकर उठा ले जाता है। उ० गाफिल होइ वसत मति खोवै, चोर मुसै घर जाई। (प० २३-२)।

**मुसलमान**—सं० पु० (फा०)—मुस्लिम धर्म का अनुयायी। उ० हिंदू मूयें राम कहि मुसलमान खुदाइ। (सा० ३१-७-१)।

**मुसलमानी**—मुहम्मद साहब के मत का अनुयायी। उ० पीर मुरीद काजी मुसलमानी। (र० १-२)।

**मुसला**—सं० पु० (अ०)—नमाज पढ़ने की दरी या चटाई। उ० मुलनां बंग देइ सुर जांनीं, आप मुसला बैठा तांनीं। (र० १-७)।

**मुसले**—क्रि० स० (हिं० मसलना)—बल पूर्वक दबाने की। उ० मन मुसले की जुगति न जांनैं, मति भूलि बखांनैं। (र० ५-२४)।

**लाखौं**—लाखों, असंख्य। (पा० सा० ८-१२-२)।

**लाग**—क्रि०अ० (सं० लग्न, हि० लगना)-लगते हैं। (पा० प० १४९-७)।

**लागत**—लगते ही, चोट पहुँचने पर, प्रभावित होने पर। उ० लागत ही मैं मिल गया, पड़या कलेजै छेक। (सा० १-७-२)।

**लागा**—(१) आरम्भ किया। उ० बांहण लागा तीर। (सा० १-६-१)।
(२) साथ-साथ चले, पीछे-पीछे चले। उ० तब पैंडे लागा हरि फिरै, कहत कवीर कवीर। (सा० ४१-२-२)।

**लागि**—(१) लग कर। उ० गलि पूरे कै लागि। (रा० ४-७-२)।

**लागि सकई**—( यौ० )—घात में रह सकते हैं, ताक में रह सकते हैं। उ० चोर न सकई लागि। (सा० ३४-१०-२)।

**लागि सकौं**—लग पाता। उ० लागि न सकौं पाइ। (सा० ५-३६-२)।
(२) सं० स्त्री० ( हि० लगना से )—लगाव, सम्वन्ध। उ० टूटैगी कहुँ लागि। (सा० ३३-८-२)।

**लगिया**—लग गया, चुभ गया। उ० अंगि उघाड़ै लागिया, गई दवासूं फूटि। (सा० १-८-२)।

**लागी**—(१)—लगी हुई है। उ० जाकै लागी सो लखै। (सा० ४-३-२)।
(२)—जान पड़ी, मालूम हुई। उ० करत न लागी बार। (सा० १-२-२)।
(३)—जल उठी। उ० चहुं दिसि लागी लाइ। (सा० २-३२-१)।

**लागु**—लग। (पा० प० १९-३)।

**लागू हो**—लग गया,चुभ गया। उ० विरह वान तिहि लागू हो। (प० ७७-३)।

**लागे**—उगता है, उत्पन्न होता है। उ० वहुत भाँति लागे जड़ फूल। (प० ११-६)।

**लागैं**—लगते हैं। उ० फल लागैं ते दूरि। (सा० ५५-१०-२)।

**लागै**—(१)—लग गया, प्रवृत्त हुआ। उ० लागै प्रेम धियान। (सा० ५-४४-२)।
(२)—आघात पहुँचे, चोट लगे। उ० त्यूं त्यूं लागै तीर। (सा० ४०-६-१)।
(३)—आरोपित हो जाती है। उ० पैंड़ी चढ़ि पाछां वड़ै, लागै मोटी खोड़ि। (सा० १६-१४-२)।

**लागौ**—लग जाओ। (पा० र० ३-१)।

**लाज**—सं० स्त्री० (सं० लज्जा)—शर्म, लज्जा। (पा० प० २०-७)।

**लाजूं**—लाज से। उ० प्रेम न लाजूं मारि। (सा० ३-३६-२)।

**लाजौं**—(पा० सा० २-४१-२)।

**लाजसी**—क्रि० अ० (हि० लाज से)—लज्जित होना। (पा०सा० १५-२८-२)।

**लाडू**—सं० पु० (हि० लड्डू)—मोदक, लड्डू। उ० लाडू लावण लापसी पूजा चढ़ै अपार। (प० १९८-७)।

**लात**—सं० स्त्री० (?)—पाद प्रहार, पदाघात। उ० धणीं सहै सिरि लात। (सा० १२-२९-१)।

**लातां**—अनेक वार पाद प्रहार। (पा० सा० ३१-५-२)।

**लातौं**—अनेक पाद प्रहार। उ० विलसी अरु लातौं छड़ी, सुमरि-सुमरि जगदीस। (सा० १६-१०-२)।

**लाद**—सं० स्त्री० (हि० लादना)—लादने या वैल या गाड़ी पर बोझा रखने की क्रिया। उ० वेगे हो तुम्ह लाद लदांनां। (प० २३४-५)।

**लादा**—क्रि० स० (सं० लब्ध, प्रा० लद्ध, हि० लादना)—भार युक्त किया। (पा० सा० २६-४-२)।

**लादि**—लाद कर। (पा० प० १२६-८)।

**लादे**—भार युक्त करते हैं। उ० लोगनि

लादे बैंल। (सा० १४-७-२)।

**लाधा**—क्रि० स० (सं० लब्ध, प्रा० लद्ध +ना (प्रत्य०), हि० लाधना)—हासिल कर लिया है, प्राप्त कर लिया है। उ० लाधा है कछू लाधा है, ताकी पारिष को न लहै। (प० १६६-१)।

**लापसी**—दे० 'लापसी' । उ० लाडू लावण लापसी, पूजा चढ़ै अपार। (प० १६८-७)।

**लाभ**—सं० पु० (सं०)—प्राप्ति, नफा, उपकार। उ० जिहि हरि जैसा जाँणियाँ तिनकूं तैसा लाभ। (सा० २-२१-१)।

**लार**—सं० स्त्री० (सं० लाला)—उ० झूठे जग की लार। (सा०२२-१६-२)। (२) सम्बन्ध। उ० झूठी कुल की लार। (सा० २४-२१-१)।

**लारै**—क्रि० स० (सं० लालन, हि० लालना)—दुलार करने लगती है। उ० मूसा पैठा बांवि मैं, लारै सापणि धाई। (प० १६१-३)।

**लाल**—वि० (फा०)—रक्त वर्ण का, सुर्ख। उ० जिस गलि लाल कवाइ। (सा० १३-११-१)।

**लालन**—(लाल का बहुवचन रूप)—लालों, अमूल्य रत्नों। (पा० सा० ४-१८-१)।

**लालच**—(१) सं० पु० (सं० लालसा)—लोभ, तृष्णा। उ० नां गुर मिल्या न सिष भया, लालच खेल्या डाव। (सा० १-१६-१)।
(२) वि०—लालची। उ० लालच लोभी मसकरा, तिनकूं आदर होइ। (सा० १७-८-२)।

**लालचि**—लालच। उ० लालचि लागौ करत धनीं। (प० ६६-६)।

**लालि**—सं० पु० (फा०)—मानिक या माणिक्य। उ० कबीर मंदिर लाष का, जड़ियां हीरैं लालि। (सा० १२-१६-१)।

**लालैं**—सं० स्त्री० (सं० लालसा)—अभिलाषा में, इच्छा में, चाह में। उ० कबीर माया पापणीं, लालैं लाया लोग। (सा० १६-३-१)।

**लाव**—क्रि० स० (हि० लगाना)—लगाओ, दो। उ० कूडै चित्त न लाव। (सा० ४६-२७-१)।

**लावहु**—लगा दो। (पा०प० १३२-१)।

**लावा**—लगाया। (पा० र० ३-७)।

**लावै**—डालते हैं, लगाते हैं। (पा० प० ३५-६)।

**लावौं**—लाऊँ। (पा० प० ८-३)।

**लावण**—वि० (सं० लावण्य)—नमकीन। उ० लाडू लावण लापसी, पूजा चढ़ै अपार। (प० १६८-७)।

**लावन**—सं० पु० (सं० लावण्य)—सुन्दरता। (पा० प० १५५-१७)।

**लावानालि**—सं० स्त्री० (?)—लौकी नाल जो यंत्र बनाने में काम में आती है। उ० लावा नालि तंति एक संगि करि, जंत्र एक भल साजा। (प० २६२-२)।

**लाष**—दे० 'लाख'। उ० कबीर मंदिर लाष का, जड़िया हीरैं लालि। (सा० १२-१६-१)।

**लाष करोड़ि**—(यौ०)—बहुत अधिक। उ० जुड़िसी लाष करोड़ि। (सा० ३४-७-२)।

**लाहनि**—दे०'लांहनि'। (पा०प० ५१-३)।

**लाहा**—सं० पु० (सं० लाभ)—नफा, लाभ। उ० रांम नांम जपि लाहा लीजै। (प० ३५५-४)।

**लाहु**—लाभ। (पा० प० ६३-२)।

**लाहूत**—(सा० ४६-२६-नो० ४६)।

**लाहौ**—नफा, फायदा। उ० आइनैं दिसावरि रे रांम जपि लाहौ लीजै। (प० २३४-२)।

**लिएं**—क्रि० स० (हि० लहना)—ले लिए। (पा० प० २६-३)।

**लिए**—(पा० प० ४-५)।

**लिऔ**—लिया। (पा० प० २५-६)।

**लिखा**—क्रि० स० (सं० लिखन)–लिखा, अंकित किया। (पा०सा० ८-२-२)।

**लिखाई**—लिखा दी। (पा०प० १०६-३)।

**लिखाया**—दूसरे के द्वारा लिखने का कार्य कराया। (पा० प० ८६-६)।

**लिखि**—लिखकर। (पा० प० १२-२)।

**लिखिलिखि**–लिखलिख कर। उ० लिखि-लिखि राम पठाउँ। (सा० ३-१२-२)।

**लिखिलिया**—अंकित कर लिया। उ० राँम नांम लिखि लिया शरीर। (प० २१-१)।

**लिखे**—लिख दिये। (पा० प० ८६-९)।

**लिखौं**—लिखूँ। उ० लिखौं राम का नाउँ। (सा० ३-१२-१)।

**लिख्या**—लिखा। उ० तऊ हरि गुंण लिख्या न जाइ। (सा० ३८-५-२)।

**लिपै**—क्रि० अ० (सं०√लिप्)—गीली वस्तु का फैल जाना, लीपा जाना। (पा० प० ३४-४)।

**लिया**—क्रि० स० (हि० लहना)—प्राप्त करना, लेना। (पा० प० १३०-९)।

**लियैं**—लिए हुए। उ० खसम लियैं कर डोरी डोलै। (प० ९१-३)।

**लियौ**—(पा० प० १२-२)। दे० 'लिए'।

**लिव**—दे० 'ल्यौ'। (पा० प० ७१-८)।

**लिपेंणि**—सं० स्त्री० (सं० लिखन)—कर्म की रेखा। उ० जल ही माहैं जलि मुई, पूरब जनम लिषेंणि। (सा० १६-२२-२)।

**लीए**–क्रि० स० ( सं० लभण, प्रा० लहन, हि० लहना लेना )—थामे हुए, पकड़े हुए। उ० लीए फिरै जुभाइ। (सा० १७-५-१)।

**लीजै**—ग्रहण कीजिए। (पा०प० १०-७)।

**लीजौ**—लीजिए। (पा० प० ११९-१०)।

**लीज्यौ**—लीजिए। उ० चेतना होइ सु चेति लीज्यौ। (प० १५८-१०)।

**लीन**—लिया। (पा० प० ४३-३)।

**लीनां**—लिया, ग्रहण किया। (प० ११६-२)।

**लीन्ह**—लिया। उ० जीव सर भरि लीन्ह। (सा० ४५-२२-१)।

**लीन्हां**—लिया। उ० सर्व तत हरि लीन्हां रे। (प० ३६६-२)।

**लीन्हीं**—ले ली, ग्रहण की। (पा० प० ९७-६)।

**लीन्हें**—लिया, लेकर। (पा०प० २०-६)।

**लीन्हों**—लिया। उ० अब तौ जरें बरे बनि आवैं, लीन्हों हाथ सिंधौरा। (प० १२९-२)।

**लीन्हौं**—लिया। (पा० प० ५८-२)।

**लीया**—प्राप्त किया, लिया। उ० चपि न लीया साव। (सा० २-१८-१)।

**लीर लीर**—सं० स्त्री० (सं० चीर ?)—पृथक्-पृथक् सूत कर देने पर भी, चिथड़े-चिथड़े। उ० लीर लीर लोई थई, तऊ न छाड़ै रंग। (सा० २६-३-२)।

**लीला**—सं० स्त्री० (सं०)—खेल, रहस्य पूर्ण बातें या विचित्र काम। उ० कहै कबीर गुणीं अरु पंडित, मिलि लीला जस गावैं। (प० १८६-८)।

**लुंचित**—सं० स्त्री० (सं० लुंचन)—केशों को नोचने वाले श्रावक। उ० लुंचित मुंडित मोनि जटाधर, अंति तऊ मरणां। (प० २४८-८)।

**लुकाइ**—क्रि० स० (सं० लुक=लोप से हि० लुकना का सक० रूप लुकाना)—छिपाकर। उ० रिदा कवल मैं राखि लुकाइ। (प० १२३-५)।

**लुकाई**—(पा० र० १९-३)।

**लुकावा**—छुपाते हैं। उ० भूठैदां जगि

साच लुकावा। (र० ३-१०)।

**लुकानां**—क्रि० अ० (हि० लुकना)—छिपा हुआ है। उ० झूठनि मैं सब साच लुकानां। (र० ३-१३)।

**लुक्या**—छिप गया। उ० भील लुक्या बन वीझ मैं, ससा सर मारैं। (प० १६१-६)।

**लुचारी**—सं० स्त्री० (सं० रुचि, हि० लुचुई)—मैदे की पतली मुलायम पूरी। उ० लुचरी लपसी आप सवारैं, द्वारैं ठाढा राम पुकारैं। (प० १३५-४)।

**लुटि**—क्रि० अ० (सं०√लुट्)—नष्ट होना, लुटना। (पा० प० ६५-८)।

**लुणत**—क्रि० स० (सं० लवण = काटना, लून = कटा हुआ + ना (प्रत्य०)—काटते समय। उ० विष की क्यारी बोइ करि, लुणत कहा पछिताइ। (सा० १३-५-२)

**लुणतां**—फसल काटता है। उ० अनबावैं लोहा दांहिणैं, वोवैं सु लुणतां होइ। (सा० ३४-२-२)।

**लुणैं**—कटे हुए। उ०लुणे खेत हठि वाड़ि करैं। (प० २४३-५)।

**लुनत**—(पा० सा० २६-११-२)।

**लुनें**—कटे हुए। (पा०प० ८३-५)।

**लुवधी**—सं० पु० (देश०)—समधी। उ० सुवधी कै घरि लुवधी आयौ। (प० १३-७)।

**लुवधिया**—क्रि० अ० (हि० लुबुध + ना (प्रत्य०)-लुब्ध हुआ, मोहित हो गया। उ० मन भवरा तहां लुवधिया, जांणैंगा जन कोइ। (सा० ५-७-२)।

**लुभांनां**—क्रि० अ० (हि० लोभ से ना० धा०)—लुब्ध हुआ, रीझना। (पा० प० ७६-५)।

**लुभांनों**—रीझो। (पा० प० १७-६)।

**लुभुकि**—क्रि० अ० (हि० लभकना, लपकना)-लपक कर। (पा०प० १६५-४)।

**लुभुकी**—(पा० प० १६५-४)।

**लुहार**—सं० पु० (सं० लौहकार, प्रा० लोहार)—लोहे का काम करने वाला। उ० तातैं लोहिं लुहार। (सा० १-२८-१)

**लुहारिया**—(पा०सा० १६-३५-१)।

**लूंचि लूंचि**—क्रि० स० (सं० लुंचन, हि० लुंचना)-नोंच नोंचकर। उ० केस लूंचि लूंचि वरतिया, इनमैं किनहुं न पाई। (प० ३१७-६)।

**लूंण**—सं० पु० (सं० लवण, हि० लोन)-नमक। उ० रलि गया आटैं लूंण। (सा० १-१४-१)।

**लूखा**—वि० (सं० रूक्ष)—रूखा, शुष्क, सूखा। (पा० सा० २६-५-२)।

**लूटहिं**—क्रि० स० (सं०√लुट्)—लूटते हैं। (पा० प० ७२-३)।

**लूटियौ**—लूटो, अपने हाथ करो। उ० लूटि सकै तौ लूटियौ। (सा० २-२५-१)।

**लूटि सकै**—लूट सकते हो। (सा० २-२५-१)

**लूटे**—लूटते हैं। (पा०प० १०२-२)।

**लूटैं**—लूटते हैं। उ० पंच चोर गढ मंझा, गढ लूटैं दिवसर संझा। (प० २६२-२)।

**लूटैं**—(पा० प० १३२-५)।

**लूटि**—सं०स्त्री० (हि०) लूटा हुआ माल। उ० राम नाम हैं लूटि। (सा० २-२५-१)

**लूवन**—सं० स्त्री० (सं० लक = जलना, हि० लौ, लपट)—गर्म हवा के झोंके। उ० वागड़ देस लूवन का घर है। (प० ६८-१)।

**लेंहड़ा**—सं० पु० (देश०)—झुंड, दल (पशुओं का)। (पा० सा० ४-१८-२)।

**ले**—क्रि० स० (सं० लभन, हि० लहना)—लेकर। उ० क्या ले गुर संतोपिए, हौंस रही मन मांहि। (सा० १-४-२)।

**लेइ**—लेता है। उ० खैचि लेइ जिनि भार। (प० ७५-२)।

**लेइगा**—लेगा। (पा० प० २१-५)।

**लेइहै**—लेता है। (पा० प० १०४-४)।

**लेइहौं**—लूंगी। (पा० प० ५-६)।

**लौंग**—सं० पु० (सं० लवंग)—लवंग नामक मसाला। उ० जब हम वनजी लौंग सुपारी, तब तुम्ह काहे वनजी खारी। (प० २६१-२)।

**लौंगहिं**—लौंग को। (पा० प० १५७-३)।

**लौंन**—दे०'लूंण'। (पा०सा० १-२४-१)।

**लौ**—दे० 'ल्यौ'। (पा० सा० ५-१-२)।

**लौचैं**—दे० 'लोचैं'। उ० या देही कूं लौचैं देवा। (प० ३४८-४)।

**लौडैं**—क्रि० अ० (सं० लोल, हि० लोटना)—लिपटा रहता है, लोटता है। (सा० ४६-२२-नो० ४०)।

**लौरे**—सं० पु० (सं० लोल, हि० लोर)—आंसुओं से। (सा० १२-३२-नो० ४४)।

**लौलीन**—दे०'लैलीन'। (पा०प० १५-४)।

**ल्यावौं**—क्रि० स० (हि० लगना का सक० रूप)—ले आऊँ। उ० वैसि परहडी द्वारा मुंदावौं, ल्यावौं पूत घर घेरी। (प० २२-५)।

**ल्यौ**—सं०स्त्री० ( हि० लाग से लौ )—चित्त की वृत्ति, चाह। उ० तहां कबीर रह्या ल्यौ लाइ। (सा० १०-१-२)।

**ल्यौ लाइस**—लौ लगावो, मनोवृत्ति लगावो। उ० रांम नांम ल्यौ लाइस जियरे। (र० २-१८)।

**ल्हसण**—सं० पु० (सं० लशुन, हि० लहसुन)—लहसुन की गाँठ। उ० पर नारी को राचणौं, जिसि ल्हसुण की षांनि। (सा० २०-६-१)। दे० 'लहसुन'।

# व

**वंदा**—दे० 'बंदा'। सेवक। (र० १-टि० ५४)।

**वणजिया**—क्रि० स० (सं० वाणिज्य, हि० बनिज+ना)—व्यापार किया। उ० कबीर हीरा वणजिया, महँगे मोल अपार। (सा० ४५-२८-१)।

**वपरीति**—वि० (सं० विपरीत)—प्रतिकूल। (सा० १६-२४-नो० २५)।

**वपुड़ा**—दे० 'बपुरा'। बेचारा। उ० तिणका वपुड़ा ऊ वस्या, गलि पूरे कैं लाजि। (सा० ४-७-२)।

**वरत**—सं० स्त्री० (सं० वरत्रा)—मोटी रस्सी का ग्राम्य नाम ! उ० टूटी वरत अकाश थैं, कोइ न सकै झड़ झेल। (सा० ४५-३२-१)।

**वसत**—सं० स्त्री० ( सं० वस्तु )—वह जिसका कोई अस्तित्व हो। उ० गाफिल होइ वसत मति खोवै, चोर मुसै घर जाई। (प० २३-२)।

**वह**—सर्व० (सं० सः)—वह। (पा० प० १५८-८)।

**वहि**—वही। (पा०प० १००-५)।

**वहु**—वह। उ० यहु सीतल वहु तपति है। (सा० ३१-२-२)।

**वांणी**—दे० 'बांणी'। शब्द, वचन। (सा० २५-५-२)।

**वा**—सर्व० ( हि० वह )—वह। उ० वा नित उठि सुमिरै राम। (सा० ३०-६-२)।

**वाकी**—उसकी। उ० गरै काठ वाकी वांनि न जाई। (प० १३६-४)।

**वाके**—उसके। (पा० र० ८-१)।

**वाकै**—उसके। (पा०प० २३-६)।

**वाकौ**—उसको। (पा०प० ३४-१०)।

**वासूं**—उसके सामने, उससे। उ० कोई न पूजै वासूं प्रांनां। (र० बा० २)।

**वासौं**—उससे। (पा० र० २-२)।

**वाचवंत**—क्रि० स० (हि० वाचना)—बाँचते हैं। उ० जन जू जू वाचवंत।

(सा० ३३-७-१)।

**वार**—सं० पु० (सं० अवार)—सीमा, अंत। (पा० प० ३६-५)।

**वारपार**—सं० पु० (सं० अवार+पार)-यह छोर और वह छोर,अंत। उ०कामी वार न पार। (सा० २०-२५-७)।

**वारी**—क्रि० स० (हि० वारना)—निछावर किया। उ०वारी फेरी बलि गई,जित देखौं तित तूँ। (सा० २-६-२)।

**वारया**—क्रि० स० (हि० उतारना, वारना)—निछावर कर दिया। उ० कबीर वारया नांव परि। (सा० ३८-६-१)।

**वास**—दे० 'वास (१)'। निवास। (पा० ५-५-१)।

**वाही**—सर्व० (हि० वह)– दे० 'वह'। उस ही। (पा० चौ० र० ३५-१)।

**विआई**—क्रि० अ० (हि० बिआना)—जन दिया, सृष्टि फैला दी। उ० ऊंनमि बिआई बादली, बरसण लगे अंगार। (सा० ५१-२-१)।

**विचित्र**—दे० 'विचित्र'। (र० १-टि०-२०)।

**विद्या**—दे० 'विद्या'। ज्ञान। (प० ३४०-६)।

**विपति**—सं० स्त्री० (सं० विपत्ति)—आफत, कठिनाई। उ० व्रिपति देपि न रोइ। (प० १२१-८)।

**विभचार**—सं० पु० (सं० व्यभिचार)—बदचलनी। उ० जांणि करै विभचार। (सा० ५२-२-१)।

**विभूति**—दे० 'विभूति'। भस्म। (सा० ४-४-२)।

**विरंचि**-सं० पु० (सं०)–ब्रह्मा, विधाता। उ० सिव विरचि नारद मुनि ग्यांनी। (प० ३३-३)।

**विरला**—वि० (सं० विरल)—अल्प, थोड़ा। उ० परनारी पर सुन्दरी, विरला वंचै कोइ। (सा० २०-४-१)।

**विरख**—दे०'विरषा'। वृक्ष। (सा० ४५-१७-१)।

**विरांणै**—वि० (फा० वेगाना)—पराया, दूसरे का। (सा० १२-६१-नो०-८३)।

**विलाइति**—सं० पु० (अ०)—दूर का देश। उ० विन विलाइति बड़ राज। (सा० ३५-१३-२)।

**विराइ**—सं०स्त्री०(हि० वि+राय)–मत-भेद, विषम राय। (सा० ३५-११-१)।

**विश्रांम**-सं० पु० (सं० विश्राम)–आराम, चैन, सुख। उ० दुख विसरया सुख कीया विश्रांम। (प० १५-४)।

**विश्राम**—चैन, सुख। उ० मनि नाहीं विश्राम। (सा० ३-६-२)।

**विष**—सं० पु० (सं०)—विष समान विषय, जहर। उ० हरि भजि मगन रहै विष त्यागी। (प० २६८-२)।

**विषई**—दे० 'विषई'। विषयी, कामी। (सा० २०-१-२)।

**विषम**—वि० (सं०)—असमान। (सा० ३२-४-२)।

**विषया**—सं० पु० (सं० विषय)—विषयादि से। उ० जौ विषया रहै उदास। (प० ३००-५)।

**विषिया**—विषयादि। (सा० २१-१-२)।

**विषै**—विषय में, विषय के कारण। उ० व्रिषै न सूझै काल। (सा० १२-४६-१)।

**विसाम**—क्रि०अ०(हि० विष)—विष का प्रभाव चढ़ाया। (सा० ५२-६-नो०७)।

**विह**—सं० स्त्री० (सं० विधि)—ढंग, विषय-विधान। (सा०३५-८-नो० १०)।

**वीर**—सं० पु० (सं०)—भाई। (सा० ४६-१०-नो० १६)।

**वै**—सर्व० (हि० वह से)—वे उ० मति वै राम दया करै, दरसि बुझावै अग्नि। (सा० ३-११-२)।

**वैसण**—क्रि० अ० (सं० वेशन)–बैठना।

उ० ते मंदिर खाली पड़, वैसण लागे काग। (सा० १२-४-२)।

**वैसे**—क्रि० अ० (हि० बैठना)—बैठता है। (सा० २४-६-नो० १२)।

**वो**—सर्व० (हि० वह)-वह। उ०वो हालै वो चीरिये, साषित संग न बेरि। (सा० २५-४-२)।

**वोढन**—सं० पु० ( प्रा० ओवेड्ढण )—ओढ़ने का वस्त्र। उ० वोढन हमरै एक पछेवरा, लोक बोलें इकताई हो। (प० ५०-६)।

**वोढें**—क्रि० स० (सं० उपवेषन, प्रा० ओवेड्ढण)-ऊपर लेते हैं। उ०वोढें काला कापड़ा, नांव धरावैं सेत। (सा० २३-७-२)।

**वोर**—सं० स्त्री० (सं० अवार)—तरफ, दिशा। उ० मन धावै चहुं वोर। (सा० २४-२-१)।

**वोछा**—वि० (हि० ओछा)—नीचा। (सा० १२-५६-नो० ७६)।

**वोही**—वि० (हि० वह+ही)—उसी तरह का, जैसे का तैसा। उ० पांहण वोही तेह। (सा० ५५-२-२)।

**व्यंद**—सं० पु० (स० बिंदु)—बिंदु। उ० उतपति व्यंद कहां थैं आया। (प० ४१-३)

**व्यंदहु**—दे० 'व्यंददु'। व्याप्त है। (सा० ३३-६-६)।

**व्यापक**—वि०(सं०)-चारों ओर व्याप्त। उ० सब घटि अंतरि तूं ही व्यापक, धरै सरूपैं सोई। (प० ५५-६)।

**व्यापै**—क्रि० अ० (सं० व्यापन, हि० व्यापना)—व्याप्त होता है। उ० जुरा मरण व्यापै कुछ नांहीं। (प० २३-६)।

**व्यावन**—सं० पु० (हि० व्याना)—बच्चा देना। उ० चषि बिन दिवस जिसी है संझा, व्यावन पीर न जानैं बंझा। (प० २८५-३)।

**व्यौपार**—सं० पु० (सं० व्यापार)—रोजगार, व्यवसाय। उ० सांई मेरा बांणियां सहजि करै व्यौपार। (सा० ३८-८-१)।

**व्योम**—सं० पु० (सं० व्योम)—आकाश। उ० बसुधा व्योम बिरकत रहै, बिन ठाहर बिसवास। (सा० ३१-३-२)।

**व्यौहार**—सं०पु० (सं० व्यवहार)—कामकाज। उ० दिन दस के व्यौहार कौं, झूठैं रंगि न भूलि। (सा०१२-१३-२)।

# श

**शदेह**—सं० पु० (सं० संदेह)—शुबहा, संशय। (र० २ की पादटि०)।

**शरप**—सं० पु० (सं० सर्प)—सांप। उ० बंबई उलटि शरप कौं लागी। (प० १६२-६)।

**शुख**—सं० पु० (सं० सुख)—आनंद। (र० २ की पादटि०)।

**शो**—सर्व० (हि० सो)—वह। (र० २ की पाद टि०)।

**शोई**—वह ही, वही। (र० २ की पाद टि०)।

**श्रम**—सं० पु० (सं०)-परिश्रम, प्रयत्न। उ० मेला पाया श्रम सौं। (सा० ३-४३-१)।

**श्रवण**—सं० पु० (सं०)—कर्ण, कान। उ० सिरजे श्रवण कर चरन। (सा० ३५-१-२)।

**श्रवत**—क्रि० अ० ( सं० स्राव, हि० स्रवता )—बहता है, टपकता है, चूता है। उ० श्रवत सुनि रवि ससि सिव सिव। (प० १७२-४)।

**श्रवन**—दे० 'श्रवण'। उ० श्रवन कपाट बजर था तूटा। (प० ३६५-४)।

**श्रवनूं**—दे० 'श्रवण'। उ० नैनूं निकट

श्रवनूं रसनूं। (प० २२२-४)।

**श्रीनरहरी**—सं० पु० (सं० श्रीनरहरि)—विष्णु भगवान। उ० इहि विधि सेविये श्रीनरहरी। (प० ३२६-१)।

**श्रीमुरारि**—सं० पु० (सं०)—भगवान। उ० तूं बिन पंचाननि श्रीमुरारि। (प० ३८५-२)।

**श्रीरंग**—सं० पु० (सं०)—विष्णु। उ० तहां श्रीरंग केलि कराइ रे। (प० ४-५)

**श्रीवनवारि**—सं० पु० (सं० श्रीवनमाली)—श्रीकृष्ण। उ० तव मिलि गए श्रीवनवारि रे। (प० ४-१५)।

**श्रीहरि**—सं० पु० (सं०)—भगवान। उ० जिहि हिरदै श्रीहरि भेटिया। (प० २८-५)।

# ष

**षंडपाड़ै**—क्रि० स० (सं० खंडन + पारना) निराकरण नहीं कर पाता है। उ० आसा पास षंड नहीं पाड़ै। (प० १७६-५)।

**षंडै**—(१) सं० पु० (सं० खड्ग)—अस्त्र। उ० विन षंडै संग्राम है, नित उठि मन सौं झूझणां। (सा० २६-८-२)।
(२) क्रि० स० (खंडन, हि० खंडना)—निराकरण कर सकता है। उ० नाद न षंडै धारा। (प० ६६-२)।

**षजीनां**—सं० पु० (अ० ख़जाना)—धनागार, कोश। उ० जंगल केर षजीनां। (प० १०६-४)।

**षट दरसन**—सं० पु० (सं० षट् दर्शन)—छ: दर्शन शास्त्र—न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्व व उत्तर मीमांसा। (सा० ३१-११-२)।

**षटदल कंवल**—सं० पु० (सं० षट् दल, कमल)—लिंगमूल स्थित स्वाधिष्ठान चक्र। उ० षट दल कंवल निवासिया, चहु कौं फेरि मिलाइ रे। (प० ४-३)।

**षटरस**—सं० पु० (सं० षट्रस)—छ: हों प्रकार के रस या स्वाद वाले पदार्थ, मधुर, लवण, तिक्त, कटु, कषाय और अम्ल। उ० षट रस भोजन भगति करि। (सा० ११-१८-२)।

**षटाइ**—क्रि० स० (हि० खट्टा करना)—खट्टा करके। उ० कलि का स्वामी लोभिया, पीतलि धरी षटाइ। (सा० १७-६-१)।

**षटि**—दे०'षटि'। (सा० ४५-१४-नो०)।

**षटीक**—सं०पु० (सं० खट्टिक, हि० खटिक)—एक छोटी जाति जिसका काम तरकारी आदि बेचना है। उ० बांध्या वार षटीक कै, तापसु किती एक आव। (सा० ४६-२७-२)।

**षड़ग**—सं० पु० (सं० खड्ग)—एक प्रकार की तलवार, खाँड़ा। उ० म्यांन षड़ग गहि काल सिरि, भली मचाई मार। (सा० ४५-२७-२)।

**षणि**—क्रि० स० (सं० खनन, हि० खनना)—खोदकर। उ० कबीर जोगी वनि वस्या, षणि खाये कंद मूल। (सा० ४७-२-१)।

**षपत**—क्रि०अ० (सं० क्षेपण, हि० खपना)—नष्ट होते समय। (र० १-टि०-७६)।

**षपरा**—सं० पु० (सं० खर्पर)—भिक्षापात्र। उ० मन मैं षपरा मन मैं सींगी, अनहद वेन वजावै रंगी। (प० २०६-४)।

**षये**—क्रि० अ० (सं० क्षय)—नष्ट हो गए। उ० उपजि षये वेकाम। (सा० २-१७-२)।

**षर**—सं० पु० (सं० खर)—गधा। उ० ज्यूं षर सूं परबंधिया, यूं बधे सब लोई। (प० १८१-३)।

**षरतर**—वि० (सं० खरतर)—बड़ी तेजी

से। उ० जन परतर खेलै कोई। (प० १७३-१२)।

**षरसाँण**—दे० 'परसान'। उ० विरह लाइ परसाँण। (सा० ४७-५-१)।

**षरसान**—सं० स्त्री० (हि० खर+सान)—तीखी सान। उ० तौ कीण सहै षरसान। (सा० ३-३०-१)।

**षरा**—वि० (सं० खर)—सच्चा, अधिक तीक्ष्ण। उ० कबीर हरि की भगति का, मन मैं षरा उल्हास। (सा० २४०-२५-१)।

**षरीस**—दे० 'खरीद'। (सा० ४६-२६-नो० ४५)।

**षलक**—सं० पु० (अ० ख़लक़)—दुनिया। उ० सारा षलक खराब किया है, मांनस कहा बिचारा। (प० १०६-८)।

**षांगौं**—सं० स्त्री० (हि० खांगना से खाँग)—कमी, अपराध, त्रुटि। उ० तैं तौ कीयौ मेरे खसम सूं षांगौं। (प० २१३-२)।

**षांड**—सं० स्त्री० (सं० खंड, हि० खांड)—शक्कर। उ० रांम कह्यां दुनियां गति पावै, षांड कह्यां मुख मीठा। (प० ४०-२)।

**षांडी**—क्रि० स० (सं० खंडन)—निराकरण कर दिया, दूर किया। उ० इहि विधि त्रिष्णां षांडी। (प० १०-२)।

**षांण**—क्रि० स० ( हि० खाना )—खाना, भोगना। उ० माया का रस षांण न पावा। (प० १०१-१)।

**षांणि**—दे० 'षांड़'। शक्कर। उ० कांमणि भींनीं षांणि की, जे छेड़ौं तौ खाइ। (सा० २०-२-१)।

**षांनि**—सं० पु० (हि० खाना)—खाना, भोजन, ढेर। उ० जिणि ल्हसण की षांनि। सा० (२०-६-१)।

**षाग**—सं० पु० (सं० खड्ग, प्रा० खग्ग, हि० खाँग)—तलवार, खांडा। उ० ग्यान रतन करि षाग रे। (प० ३५०-३)।

**षाड**——सं० पु० (सं० खात, हि० खाड़)—गड्ढा, गर्त। उ० षाड बुणै कोली मैं बैठी, मैं खूंटा मैं गाड़ी। (प० १०-५)।

**षाडू**—अन्नादि मूंद रखने के लिए बना गड्ढा। उ० षाडू दह दिसि गयौ फूटि। (प० ३८३-६)।

**षाये**—क्रि० स० (सं० खादन, प्रा० खाअन)—भोजन किया, खाया। उ० हरि के षारे बड़े पकाये, जिनि जारे तिनि षाये। (प० १९-१)।

**षार**—वि० (सं० क्षार, हि० खारा)—क्षार या नमक के स्वाद का। उ० षार समंद मैं मंछला, केता बहि बहि जांहि। (सा० २०-५-२)।

**षारा**—खारा। उ० षिन षारा षिन मीठ। (सा० ४६-१५-१)।

**षारी**—खारी। उ० संसारि आइ माया किनहूं एक कहीं षारी। (प० २३२-८)।

**षारे**—कड़ुये, अरुचिकर, क्षार। उ० हरि के षारे बड़े पकाये, जिनि जारे तिनि षाये। (प० १२-१)।

**षारिसा**—वि० (अ० ख़ालिस)—शुद्ध, जिसमें कोई दूसरी वस्तु न मिली हो। उ० औरै स्यावढ करै षारिसा। (प० २१६-८)।

**षालसै**—शुद्ध। उ० कहै कबीर ते भये षालसै, रांम भगति जिनि जांनी। (प० २६४-१०)।

**षिन**—सं० पु० (सं० क्षण, हि० खिन)—एक क्षण में ही, लमहे में ही। उ० षिन षारा षिन मींठ। (सा० ४६-१५-१)।

**षिवै**—क्रि० अ० (सं० क्षेपण, हि० खपना)—नष्ट होता है। उ० कहौ कौन षिवै कहौ कौंन गाजै, कहां थैं पांणी निसरै। (प० २६१-३)।

**षिमां**—सं० स्त्री० (सं० क्षमा)—सहनशीलता, सहिष्णुता। (र० १-टि० १२)।

**षिरिषिरि**—क्रि० अ० (सं० क्षरण, हि० छरना)—झड़-झड़ कर, धीरे-धीरे नष्ट होकर। (र० १-टि० २)।

**षीणां**—वि० (सं० क्षीण)—दुवला, पतला। उ० तन पीणां मन उनमनां, जग रूठड़ा फिरंत। (सा० २९-३-२)।

**षींनां**—उ० उदित भया तम पींनां। (प० १६-८)।

**षीर**—सं० पु० (सं० क्षीर)—दूध। उ० षीर रूप हरि नांव है, नीर आन व्योहार। (सा० ३२-१-१)।

**षुदाइ**—सं० पु० (फा० खुदाइ)—स्वयंभू, ईश्वर। उ० और षुदाइ तुरक मोहि करता। (प० ५९-४)।

**षुर**—सं० पु० (सं० खुर)—खुर। उ० उर विन षुर विन चंच विन, वपु विहूंनां सोई। (प० २१२-३)।

**षुसरै**—सं० पु० (फा० खुसुर)—श्वसुर, ससुर। उ० तौ षुसरै कौण परम गति पाई। (प० १३२-४)।

**षूंदि**—क्रि० अ० (हि० खूंदना)—थोड़ी ही दूर में कूदकर, उछल-कूद कर। उ० खाया पीया षूंदि। (सा० २४-१५-१)।

**षूटै**—क्रि० अ० (सं० खुड, हि० खुटना)—खुले, छूट जाय। उ० ज्यूं भव वंधन षूटै। (प० १७९-१)।

**षूणैं**—सं० पु० (सं० शून्य)—कोने में, सुनसान में। उ० षूणैं वैसि रषाइए, परगट होइ दिवानि। (सा० २०-६-२)।

**षेदा**—सं० पु० (हि० खेदना से)—खेदने भगाने वाले, खेदा। उ० चित तर उवा पवन षेदा, सहज मूल वांधा। (प० २१०-३)।

**षेव**—सं० पु० (क्षेम)—कल्याण, आनन्द। (र० १-टि० १२)।

**षेह**—सं० स्त्री० (सं० क्षार, पं० षेह)—धूल। उ० वारि जु वांध्या प्रेम के, डारि रह्या सिरि षेह। (सा० ६-५-२)।

**षोज**—सं० स्त्री० (हि० खोजना से)—पता। (सा० १-२६-नो० २७)।

**षोजत**—क्रि० स० (सं० खुज)—तलाश करते-करते, ढूंढ़ते-ढूंढ़ते। उ० वाहरि षोजत जनम गंवाया। (प० १७-७)।

**षोजहि**—उ० जारि गाडि पुर षोजहि षोवैं। (प० ६५-६)।

**षोडस कंवल**—सं० पु० (सं० षोडश कमल)—कंठ स्थान स्थित विशुद्ध चक्र। (प० ४-१५)।

**षोड़ि**—सं० स्त्री० (सं० खोट या खोर)—बुराई। उ० लागी मोहीं षोड़ि। (सा० १२-३१-१)।

**षोवैं**—क्रि० स० (सं० क्षेपण)—खोते हैं। उ० जारि गाडि पुर षोजहिं षोवैं। (प० ६५-६)।

**षोपरी**—वि० (हि० खोखला)—सारहीन, खाली। उ० वैसंदर षोपरी हांडी, चल्यौ लादि पलांनि। (प० ३१४-५)।

**ष्वार**—क्रि० वि० (फा० ख्वार)—व्यर्थ ही। उ० कवीर पूंजी साह की, तूं जिनि खोवै ष्वार। (सा० २२-१-१)।

# स

**संक**—सं० स्त्री० (सं० शंका)—डर, भय, खटका। उ० ग्यांनी तौ नींडर भया, मांनैं नांहीं संक। (सा० २०-२६-१)।

**संकट**—सं० पु० (सं० सम+कृत, प्रा० संकट)—विपत्ति। (पा० प० ९८-३)।

**संकटि**—विपत्तियों में, मुसीवत में। उ० जेको नींदै साध कूं, संकटि आवै सोइ। (सा० ५४-५-१)।

**संकड़ा**—वि० (सं० संकणि)—पतला और तंग। उ० भगति दुवारा संकड़ा,

राई दसवैं भाइ। (सा० १३-२६-१)।

**संकर**—सं० पु० (सं० शंकर)—शिव। उ० संकर जागे चरन सेव, कलि जागे नांमां जै देव। (प० ३८७-६)।

**संकल**—सं० स्त्री० (सं० शृंखला)—बंधन, जंजीर। उ० संकल ही तैं सब लहै, माया इहि संसार। (सा० १६-२५-१)।

**संक्या**—सं० स्त्री० ( सं० शंका )—आशंका, संशय। उ० अजहूं न संक्या गई तुम्हारी। (प० १८२-१)।

**संख**—सं०पु० (सं० शंख)—बड़ा घोंघा, जो बजाने के काम आता है। उ० बाजैं संख सबद धुनि बेनां, तन मन चित हरि गोबिंद लीनां। (र० ४-६६)।

**संखम**—दे०'संषम'। (पा०सा० २-६-१)।

**संग**—क्रि० वि० (सं० संग)—एक साथ, हमराह। उ० दीपक पावक आंणिया, तेल भी आंण्या संग। (सा० ४-१-१)।

**सँग**—दे० 'संग'। (सा० २-१२-२)।

**संगति**—सं० स्त्री० ( सं० )—मिलाप, सम्बन्ध ज्ञान, साथ। उ० हरि संगति सीतल भया, मिटी मोह की ताप। (सा० ५-३०-१)।

**सँगतैं**—सं० पु० ( हि० संग+तैं )—समीप से, साथ। उ० जाका सँग तैं बीछुड़्या, ताही के सँग लागि। (सा० २-१२-२)।

**संगम**—सं० पु० (सं०)—त्रिकुटी अर्थात् तीनों नाड़ियों का मिलन स्थान। उ० सुमति कबीर विचारी, त्रिकुटी संगम स्वांमीं। (प० ७-७)।

**संगा**—दे० 'संग'। साथ। (पा० प० १३७-८)।

**संगात**—ते० 'संगाती'। साथी, संगी। उ० माता-पिता लोक सुत वनिता, अंति न चले संगात। (प० ४००-७)।

**संगाती**—सं० पु० (हि० संग+आती)—साथी, संगी। उ० आवत संग न जात संगाती, कहा भयो दरि बांधे हाथी। (प० ६८-५)।

**सँगि**—दे० 'संग'। साथ में। उ० पति सँगि जागी सुन्दरी, कौतिग दीठा तेणि। (सा० ५-१-२)।

**संगि**—साथ में। (पा० प० ५-६)।

**सँगी**—सं० पु० (हि० संग+ई (प्रत्य०)—साथी, मित्र। उ० पंच सँगी पिवपिव करैं, छठा जु सुमिरे मंन। (सा० २-७-१)।

**संगी**—साथी। उ० तेरा संगी को नहीं, सब स्वारथ बंधी लोइ। (सा० १२-५५-१)।

**संगु**—दे० 'संग'। साथ। (पा० प० १२६-३)।

**संग्रह**—सं० पु० (सं०)—संचय, जमा। उ० हस्ती घोड़ा बैल बांहणीं, संग्रह किया घणेरा। (प० २३८-७)।

**संग्रांम**—सं० पु० (संग्राम)—युद्ध,लड़ाई। उ० बिन षंडै संग्राम है, नित उठि मन सौं झूझणां। (सा० २६-८-२)।

**संग्रामहि**—युद्ध। (पा० प० ११६-४)।

**संघाती**—दे० 'संगाती'। साथी। (पा० प० १०४-७)।

**संघारे**—क्रि० स० (सं० संहार)—नाश कर दिया। उ० तै पापणीं सबै संघारे, काकौ काज संवारयौ। (प० २६६-७)।

**संघारैं**—नाश करते हैं। (पा०र० ६-५)।

**संघेरैं**—वि० ( सं० संघटित )—संयुक्त, एक साथ। उ० पंच कुटंब मिलि झूझन लागे, बाजत सबद संघेरैं। (प० ६-४)।

**संच**—सं०पु० (सं० संचय)—राशि, ढेर, समूह। उ० ले चल्या घर आपणैं, भारी पाया संच। (सा० ५०-१२-२)।

**संचंते**—दे० 'संचते'। एकत्रित करते-करते। (पा० प० ८५-७)।

**संचते**—क्रि० अ० (सं० संचयन, हि०

संचई)—संग्रह करते-करते। उ० सोइ मूवे धन संचते, सो उवरे जे खाइ। (सा० १६-१२-२)।

**संचर**—सं० पु० (सं०)—गमन, पैठ। उ० रांम सनेही दास बिचि, तिणां न संचर होइ। (सा० २६-१४-२)।

**संचरै**—क्रि० अ० (सं० संचरण)—व्याप्त हो, फैल जाए। उ० तिल इक घट मैं संचरै, तौ सब तन कंचन होइ। (सा० ६-८-२)।

**संचारि**—क्रि० स० (सं० संचारण)—किसी वस्तु का संचार करके रखा। (पा० सा० २८-४-१)।

**संचारिए**—संचार करो। (पा०सा० ३०-३-२)।

**संचिए**—दे० 'संचिये'। (पा० सा० ३१-२०-१)।

**संचिये**—क्रि० अ० (सं० संचयन)—संग्रह करना चाहिए। उ० कबीर सो धन संचिये, जो आगैं कूं होइ। (सा० १६-१३-१)।

**संची**–सँभाल कर रखी। (पा०प० ४४-३)।

**संचें**—संग्रह किया। (पा० सा० ३१-१२-२)।

**संचै**—संग्रह करती है। उ० सूरौ कहा मरन थैं डरपैं, सती न संचै भांडी। (प० १२६-४)।

**संच्यो**—एकत्रित किया। उ० कहै कबीर सुनहु रे संतौ, धन संच्यो कछु संगि न गयो। (प० २४३-६)।

**संच्यौ**—(पा० प० ८३-६)।

**संजम**—सं० पु० (सं० संयम)—इंद्रियों का निग्रह। उ० नौंमी नेम दसमीं करि संयम, एकादसी जागरणां। (प० २५०-७)।

**संजमो**—दे० 'संजम'। (पा०प० ८२-४)।

**सँजोइ**—क्रि० स० (सं० सज्जा० हि० संजोना)—तैयार कर रही है। उ० नवसत साजे कांमनीं, तन मन रही सँजोइ। (सा० २४-२३-१)।

**संजोइ**—(पा० प० १२७-३)।

**संजोग**—सं० पु० (सं० संयोग)—मेल, मिलान। (पा०सा० १४-२७-१)।

**संजोगे**—संयोग से, इत्तिफ़ाक से। उ० दरिया केरी नाव ज्यूं, संजोगे मिलियांह। (सा० १२-५६-२)।

**संजोगैं**—संयोग से। (पा० र० ५-५)।

**संझा**—सं०स्त्री० (सं० संध्या)–सूर्यास्त का समय, शाम। उ० पंच चोर गढ़ मंझा, गढ़ लूटैं दिवसर संझा। (प० २६२-२)।

**सडैंमरकैं**—दे० 'संनां मुरकां'। (पा० प० २६-५)।

**संत**—सं० पु० (सं० सत)—हरिभक्त, साधु-महात्मा। उ० कहै कबीरा संत हौं, अवगति की गति और। (सा० १४-५-२)।

**संतई**—सं० पु० (सं० संत + ई (प्रत्य०)—संतपन, भलमनसाहत। उ० संत न छाड़ै संतई, जे कोटिक मिलैं असंत। (सा० २६-२-१)।

**संतति**–सं० स्त्री० (सं०)—दल, झुण्ड। उ० काम क्रोध माया मद मंछर ए संतति हंम मांहीं। (पा० प० १६१-६)।

**संतन**—दे० 'संत'। संतों। (पा० प० १५-१)।

**संतहु**—दे० 'संतौं। (पा० प० ४१-७)।

**संतानौं**—क्रि० स० (सं० संतापन)—संताप देना, तंग करना। (पा० सा० २-३४-१)।

**संताप**—सं० पु० (सं०)—कष्ट, मनो-व्यथा। उ० माया तरवर त्रिविध का, साखा दुख संताप। (सा० १६-२०-१)।

**संतावा**—क्रि० अ० (सं० संतापन, प्रा० संतावन, हि० सताना)—संताप दिया। उ० नां जसरथ घरि औतरि आवा, नां लंका का राख संतावा। (र० वा०-५१)।

**संतोख**—सं० पु० (सं० संतोष)—संतुष्टि,

तृप्ति। (पा० प० १७-४)। 'दे० संतोप'।

**संतोखि**—क्रि० अ० (सं० संतोष+ना (प्रत्य०)—संतुष्ट हो जाते हैं। उ० आदि अंति जो लीन भये हैं, सहजैं जांनि संतोखि रहे हैं। (र० २-१४)।

**संतोखिए**—दे० 'संतोषिये'। (पा० सा० १-१-२)।

**संतखु**—दे० 'संतोष'। (पा० प० २५६)।

**संतोष**—सं० पु० (सं०)—तृप्ति। उ० सत संतोष ले लरनैं लागे, तोरे दस दरवाजा। (प० ३५६-८)।

**संतोषि**—क्रि० स० ( सं० संतोष+ना (प्रत्य० )—संतुष्ट किया जाय। उ० क्या ले गुर संतोषिए, हौंस रही मन मांहि। (सा० १-४-२)।

**संतोषी**—सं० पु० ( सं० संतोषिन् )—संतुष्ट रहने वाला। उ० सती संतोषी सावधान, सबद भेद सुबिचार। (सा० ४०-२-१)।

**संतौ**—सं० पु० (सं० सत्)—साधुओं, हरिभक्तों। उ० कहौ संतौ क्यूं पाइये, दुर्लभ हरि दीदार। (सा० २-२७-२)।

**सँदेस**—सं० पु० (सं० संदेश)—समाचार। (सा० ३४-२-नो० ३)।

**संदेसौ**—दे० 'सँदेस'। समाचार, संवाद। उ० अंदेसड़ा न भाजिसी, संदेसौ कहियां। (सा० ३-९-१)।

**संदेह**—सं० पु० (सं०)—संशय, शंका। (पा० चौ० र० ३८-१)।

**संधि**—सं० स्त्री० ( सं० )—(१) मेल, संयोग। उ० फूटा नग ज्यूं जोड़ि मन, संधे संधि मिलाइ। (सा० २-३१-२)। (२) जोड़, दोनों के मिलन की जगह। उ० ताता लोहा यौं मिलै संधि न लखई कोइ। (सा० ५६-७-२)।

**संधें**—जोड़ के स्थान पर। उ० एक पग दोइ पग त्रेपग, संधे संधि मिलाई। (प० २०-६)।

**संधे**—जोड़ के स्थान पर। (सा० २-३१-२)।

**संधिक**—सं० पु० (हि० साधक)-साधना करने वाला। (पा० प० ४४-५)।

**संनां मुरकां**—सं० पु० (सं० शंड+मर्क)—शंड और मर्क नाम के दो दैत्य जिनका नाम साथ ही लिया जाता है। उ० तब संनां मुरकां कह्यौ जाइ, प्रहिलाद वंधायौ वेगि आइ। (प० ३७९-५)।

**संन्यासी**—सं० पु० (सं० संन्यासिन्)—सन्यास आश्रम में रहने वाला। उ० जोगी जती तपी संन्यापी, बहु तीरथ भरमणां। (प० २४८-७)।

**संपटि**—सं० पु० (सं० +संपुट)—ढक्कनदार पिटारी या डिबिया। उ० संपटि मांहि समाइया, सो साहिब नहीं होइ। (सा० ३६-१-१)।

**संपति**—सं० स्त्री० (सं० संपत्ति)—धन, वैभव। उ० दारा सुत ग्रेह नेह, संपति अधिकाई। (प० ३२०-३)।

**संपुट**—दे०'संपटि'। (पा०सा० ७-३-१)।

**संपै**—दे० 'संपति'। धन, वैभव। (पा० प० ८२-६)।

**संबाहि**—क्रि० स० (सं० संवाहन)—सहन करो। उ० भरम मलका दूरि करि सुमिरण सेल संबाहि। (सा० ४५-१-२)।

**सँबाहिया**—क्रि० स० (सं० संवाहन से)—सहन कर लिया। उ० सूरै सार सँबाहिया, पहर्‌या सहज सँजोग। (सा० ४५-८-१)।

**संबाहिया**—सहन किया। (पा० सा० १४-२७-१)।

**सँभारा**—दे० 'सँभर'। स्मरण किया। (र० ४-९)।

**सँभार**—क्रि० अ० (सं० संभार)—स्मरण करो, याद करो। उ० जब लग सांस सरीर मैं, तब लग रांम सँभार। (सा० २२-४-२)।

**संभारि**—स्मरण करो। (सा० २१-२३-२)।

**संभारा**—क्रि० स० (हि० संभालना)—रक्षा किया। उ० माघ मास सति कर्वालि तुसारा, भयौ वसंत तव वाग संभारा। (र० ४-१७)।

**संभारी**—संभाल कर, देख-देख कर। (पा०प० १७०-१)।

**संभारू**—संभाल कर। (पा० र० १७-१)।

**संभारे**—संभाल किया। उ० कहै कवीर अन्न खान न देहूं, वरियां भली संभारे। (प० ३९६-६)।

**सँभाल**—क्रि० स० (हि० संभालना)—दे० 'संभारा', वश में रखा। उ० कवीर कहैं रे प्राणियां, वांणी ब्रह्म सँभाल। (सा० २५-५-२)।

**संमर्थ**—वि० (सं० समर्थ)—सर्व शक्तिमान। उ० सेइ मन समझि समर्थ सरणां गता, जाकी आदि अंति मधि कोइ न पावै। (प० १९९-१)।

**संमि**—वि० (सं० सम)—वरावरी का, न मित्र न शत्रु। उ० आपा पर संमि चीनिये, दीसै सरव समांन। (प० ५-५)।

**संमिता**—दे० 'समिता'। समता का भाव। उ० इक कथि-कथि भरम लगांवैं, संमिता सी वस्त न पावैं। (प० २७६-५)।

**संमिकरि**—क्रि० स० (सं० सम+हि० करना)—वश में करके रखता है। उ० वंक नालि जे संमि करि राखैं, तौ आवागमन न होई। (प० १५७-१८)।

**संम्रथ**—दे० 'संमर्थ'। समर्थ, सर्व शक्तिमान। उ० उस सम्रथ का दास हौं, कदे न होइ अकाज। (सा० ११-१७-१)।

**संम्रथ्थ**—दे० 'संमर्थ'। उ० कवीर दिल स्यावति भया, पाया फल संम्रथ्थ। (सा० ५-३४-१)।

**संयम**—सं० पु० (सं०)—उद्योग में, प्रयत्न में। (सा० ३८-१२-नो० १३)।

**संयानीं**—दे० 'संयांनां'। चतुर। (प० १४७-१)।

**संवारण**—क्रि० स० (सं० संवरण, हि० सँवारना)—सजाने में। उ० भांजण घड़ण संवारण संम्रथ, ज्यूं रापै त्यूं रहिए। (प० ३४-२)।

**संवारहिं**—सजाते हैं, वनाते हैं। (पा० प० ६२-४)।

**सँवारा**—वनाया। उ० पीर पांड़ घृत प्यंड संवारा। (प० ९३-३)।

**सँवारि**—ठीक करो। उ० जिनि पंथूं तुझ चालणां, सोई पंथ सँवारि। (सा० १२-१४-२)।

**संवारि**—(पा० सा० १५-५३-२)।

**संवारी**—ठीक-ठाक की। (पा०र० १७५-२)

**संवारे**—दुरुस्त करे, सम्पन्न करे। उ० कवहूं न सोवै काज संवारे, पांण तिहारी माती। (प० २१६-४)।

**संवारै**—सँवारता है। उ० जव यहु मैं मेरी मिटि जाइ, तव हरि काज संवारै आइ। (प० ३४९-४)।

**संष**—सं० पु० (सं० शंख)—हे शंख। उ० रैंणा दूर विछोडिया, रहुरे संषम फूरि। (सा० ३-४४-३)।

**संसा**—सं० पु० (सं० संशय)—द्विविधा, सन्देह। उ० कवीर संसा जीव मैं कोइ न कहै समझाइ। (सा० ३४-३-१)।

**संसै**—संदेह, अनिश्चयात्मक ज्ञान। उ० अंधा नर चेतै नहीं, कटै न संसै सूल। (सा० २०-१७-१)।

**संसौ**—संदेह। उ० जिहिं घट मैं संसौ वसै, तिहिं घटि रांम न जोइ। (सा० २९-१४-१)।

**संसार**—सं० पु० (सं०)—दुनिया, प्रपंच। उ० ते नर इस संसार में, उपजि पये वेकाम। (सा० २-१७-२)।

**संसारा**—संसार, दुनिया। उ० हम न मरैं मरि हैं संसारा, हंम कूं मिल्या जियावनहारा। (प० ४३-१)।

संसारि—संसार में। (पा० सा० १५-५७ -१)।

संसारू—संसार में। (पा० प० ५५-४)।

संसारी—वि० (सं० संसारिन्)—दुनिया-दार, दुनिया में फँसा हुआ। उ० ताथैं संसारीं भला, मन मैं रहै डरता। (सा० २०-२७-२)।

सईं—वि० (सं० समान)—बराबर। उ० हरिजी सवाँन को हितू, हरिजन सईं न जाति। (सा० १-१-२)।

सक—सं० पु० (अ० शक)-शंका, संदेह।

सकई—क्रि० अ० ( सं० √शक्, हि० सकना )—करने योग्य हो सकता है। (पा० सा० १०-१-१)।

सकत—सकता है। (पा० प० ७५-८)।

सकहु—सको। (पा० सा० १५-२१-१)।

सका—पा सका, कर सका। (पा० सा० २२-४-१)।

सकूं—कर सकूं। (पा० सा० २-३२-१)।

सकै—सकता है। उ० जौ गढ़पति मुहकम होई, तौ लूटि न सकै कोई। (प० २६२ -३)।

सक्कै—सकता है। (पा० सा० ८-८-२)।

सकति—सं०स्त्री०(सं० शक्ति)-दुर्गा, दैवी शक्ति, भगवती। उ० सकल वरण इकत्र ह्वै, सकति पूजि मिलि खांहि। (सा० २२-१४-१)।

सकती—दे० 'सकति'। शक्ति। उ० सिव सकती दिसि कौण जु जोवै, पछिम दिसा उठै धूरि। (सा० ५-४६-१)।

सकल—वि० (सं०)—सम्पूर्ण, कुल, सब, समस्त। उ० सकल पाप सहजैं गये जब सांई मिल्या हजूरि। (सा० ५-२६-२)।

सकाम—वि० (सं०)—काम या वासना युक्त, कामी। उ० नर नारी सब नरक है, जब लग देह सकाम। (सा० २०-७ -१)।

सकारा—क्रि० वि० (सं० सकाल)-सवेरे। (पा० र० १२-१)।

सकेलि—क्रि० स० (सं० संकलन?)—इकट्ठा करके, जमा करके। (पा० सा० १५-४-१)।

सखा—सं० पु० (सं० सखिन् का सखा रूप)—साथी, संगी, मित्र। उ० प्रहलाद पधारे पढ़न साल, संग सखा लीयें बहुत बाल। (प० ३७९-३)।

सखी—स्त्री० (सं०)—सहेली, सहचरी। उ० हेरत हेरत हे सखी, रह्या कबीर हिराइ। (सा० ७-३-१)।

सगपन—सं० पु० (हि० सगापन)—सम्बन्ध, आत्मीयता। उ० हंस उड़्या चित चालिया, सगपन कछू नांहीं। (प० १९०-७)।

सगल—दे० 'सगला'। सारा, कुल। (पा० प० ४६-४)।

सगला—वि० (सं० सकल)—सब, समस्त, कुल। उ० स्वारथ कों सबको सगा, जब सगला ही जांणि। (सा० २९-१५ -१)।

सगली—सारी। (पा० प० ८४-८)।

सगले—सारे। (पा० प० १६२-२)।

सगलो—सारा। (पा० प० १८६-५)।

सगा—वि० (सं० स्वक्)—सहोदर, निकट संबंधी। उ० सतगुरु सवाँ न को सगा, सोधी सईं न दाति। (सा० १-१-१)।

सगी—निकट की। (पा० प० १००-३)।

सगौ—निकट का। (पा० प० १३५-६)।

सगाई—सं० स्त्री० (हि० सगा+आई (प्रत्य०)—नाता, सम्बन्ध। उ० मन फाटा वाइक बुरै, मिटी सगाई साक। (सा० ३७-२-१)।

सगुरा—दे० 'सगला'। सारा। (पा०सा० २२-१०-२)।

सघन—क्रि० (सं०)—घना। उ० है गै गैंवर सघन घन, छत्रपती की नारि। (सा० ३०-५-१)।

**सच**—दे० 'सचु'। सत्य। उ० कबहूँ सच नहीं पायौ। (प० ३०८-३)।

**सचपाऊँ**—क्रि० अ० (हि० सच+पाना)—आनंदित होता हूँ, सुखी होता हूँ। उ० तिहि सरि अजहूँ मारि, सर विन सच पाऊँ नहीं। (सा० ३-१७-२)।

**सचल**—क्रि० (सं०)—चलता हुआ। उ० जो थे सचल अचल ह्वै थाके, करते बाद विवाद। (प० २८१-८)।

**सचांनां**—दे० 'सिचांनां'। (पा० सा० १६-२७-२)।

**सचु**—सं० पु० (सं० सत्य)—सत्य बात। (पा० प० ३६-३)।

**सजणां**—सं०पु०(सं० सत्+जन)-प्रियतम का, आत्मीय का। (सा० ३-२६-१)।

**सजन**—सं० पु० (सं० सत्+जन)—सज्जन, भलेमानस। उ० वैरी उलटि भये हैं मीता, सापत उलटि सजन भये चीता। (प० १५-५)।

**सजनां**—दे०'सजणां'। (पा०प० १५-८)।

**सजीवन मूरी**—सं० स्त्री० (सं० संजीवनी +हि० मूरी)—जीवनप्रदायिनी बूटी। उ० साचै नियरै झूठै दूरी, विष कूं कहै सजीवन मूरी। (र० ४-५२)।

**सझ**—सं० स्त्री० (सं० सज्जा)-सजावट, वेश, रूप। (सा० ४८-१-नो० २)।

**सठौरी**—सं० स्त्री० (सं० शठ+औरी (प्रत्य०)—मूर्खता। उ० मेरे तन मन लागी चोट सठौरी। (प० ३०३-१)।

**सण**—सं० पु० (सं० शण)—सन नामक प्रसिद्ध पौधे की छाल जिससे रस्सियाँ बनती हैं। उ० सापित सण का जेवड़ा, भींगां सूं कठ्ठाइ। (सा० १७-११-१)।

**सत**—सं० पु० (सं० सत्)—सत्यतापूर्ण धर्म। उ० सती विचारी सत किया, काठौं सेज विछाइ। (सा० ४५-३४-१)।

**सतगंठी**—वि० (सं० शत+हि० गांठ)—अनेक गाँठें पड़ी हुई, जीर्णशीर्ण। उ० सतगंठी को जीन है, साध न मानै संक। (सा० ३७-८-१)।

**सतगुण**—सं० पु० (सं० सत्व गुण)—अच्छे कर्मों की ओर प्रवृत्त करने वाला गुण। उ० हरि रस जे जन वेधिया, सतगुण सीगणि नांहि। (सा० ४०-५-१)।

**सतगुन**—दे० 'सतगुण'। सत्व गुण। (पा० प० ३२-५)।

**सतगुरू**—दे० 'सतगुर'। उ० सतगुरू सवाँ न को सगा, सोधी सईं न दाति। (सा० १-१-१)।

**सतजुग**—सं० पु० (सं० सत्य युग)—चार युगों में से पहला जो सबसे उत्तम माना जाता है। (पा० प० १४३-५)।

**सतसंगति**—सं० स्त्री० (सं० सत्संग)—अच्छी संगत। उ० सत संगति मति मन करि धीरा। (प० ११५-६)।

**सतसंगि**—सं० पु० (सं० सत्संग)—अच्छी संगत। (पा० प० ७३-८)।

**सतावहु**—क्रि० स० (सं० संतापन)—संताप देना, दुःख देना। (पा० प० २६-७)।

**सतावा**—संताप दिया। (पा०र० ३-२)।

**सतिगुर**—दे०'सतगुर'। (पा०प० ५६-७)।

**सतिगुरू**—दे०'सतगुर'। (पा०प० ६-५)।

**सति**—सं० पु० (सं० सत्य)—एक मात्र वस्तु, सत्य। उ० हमारै रांम रहीम करींमा केसो, अलह रांम सति सोई। (प० ५८-१)।

**सती**—सं० स्त्री० (सं०)—प्रतिव्रता, साध्वी। उ० सोई रांम सतीं कहै, सोई कौतिगहार। (सा० ३३-१-२)।

**सतु**—दे० 'सत'। सत्य। (पा० प० २५-६)।

**सत्त**—दे० 'सत'। सत्य। (पा० प० १७-१)।

**सत्तरि**—वि० (सं० सप्तति)—सत्त

संख्या में । उ० सत्तरि सहस सलार है जाकै, असी लाख पैकंबर ताकै । (प० ३३९-३) ।

**सद**—वि० (सं० सद्यः)—ताजा । उ० सद पांणीं पाताल का, काढ़ि कबीरा पीव । (सा० ५०-५-१) ।

**सदकै**—सं० पु० (अ० सद्कः)—निछावर (करूँ) । उ० सतगुरू के सदकै करूँ दिल अपणीं का साध । (सा० १-५-१) ।

**सदा**—अव्य० (सं०)—नित्य, सदैव । उ० सदा अनंदी रांम के, जिनि सुख दुख मेल्हे दूरि । (सा० ३१-८-२) ।

**सदाफल**—सं० पु० (सं० )—श्रीफल । उ० सदा सदाफल दाख बिजौरा कोतिकहारी भूली । (प० २१४-२) ।

**सधै**—क्रि० अ० (हि० साधना से)—सिद्ध हो जाना, पूरा होना । (पा० सा० १५-१४-१) ।

**सनंदन**—सं० पु० (सं०)—ब्रह्मा के चार मानस पुत्रों में से एक । उ० सनक सनंदन जैदेव नांमा, भगति करी मन उनहुँ न जानां । (प० ३३-२) ।

**सनक**—सं० पु० (सं०)—ब्रह्मा के चार मानस पुत्रों में से एक । (प० ३३-२) ।

**सनकादि**—सं० पु० (सं०)—ब्रह्मा के चारों मानस पुत्र । (पा०प० १०४-५) ।

**सनकादिक**—उ० तहां न फिरि मध जोइये, सनकादिक मिलिहैं साथि रे । (प० ४-१२) ।

**सनमांन**—सं० पु० (सं० सम्मान)—आदर, सत्कार । उ० मलेरे पांच औसर जब आवा, करि सनमांन पूरि जम पावा । (र० ३-२९) ।

**सनमुख**—अव्य० (सं० सम्मुख)—सामने, आगे । उ० जा कारणि मैं ढूंढ़ता, सनमुख मिलिया आइ । (सा० ५-३६-१) ।

**सनमुखा**—दे० 'सनमुख' । आगे । उ० पंचू भइया भये सनमुखा, तब यहु पान करीला । (प० १०९-६) ।

**सनमुष**—दे० 'सनमुख' । सामने आगे । (सा० ३५-१०-२) ।

**सनां**—प्रत्य० (हि० सन)—से, अवधी में करण कारक का चिह्न । उ० कैसै होइगा मिलावा हरि सनां । (प० २९-१) ।

**सनातन**—वि० (सं०)—शाश्वत, नित्य, सदा रहने वाला । उ० अब मन उलटि सनातन हूवा, तब हम जांनां जीवत मूवा । (प० १५-७) ।

**सनाथा**—वि० ( सं० सनाथ )—स्वामी युक्त । (पा० र० ३-१) ।

**सनाह**—सं० पु० (सं० सन्नाह)—कवच, बखतर । उ० स्वाद सनाह टोप ममिता का, कुवधि कमांण चढ़ाई । (प० ३५९-४) ।

**सनेह**—सं० पु० ( सं० स्नेह )—प्रेम । उ० झूठे कौं झूठा मिलै, दूणां बधै सनेह । (सा० २२-१७-१) ।

**सनेहा**—दे० 'सनेह' । स्नेह । (पा० प० ९८-२) ।

**सनेहीं**—दे० 'सनेही । (सा० ५०-९-२) ।

**सनेही**—वि० ( सं० स्नेहिन् )—प्रेमी, भक्त । उ० धरि परमेसुर पांहुणां सुणौं सनेही दास । (सा० ११-१८-१) ।

**सपचै**—क्रि० अ० ( हि० सपचना )—सपचती है । (पा० सा० २-८-१) ।

**सपनां**—सं० पु० (सं० स्वप्न)—स्वप्न । (पा० प० ९६-१०) ।

**सपनेहु**—स्वप्न में भी । (पा०र० १७-५) ।

**सपनै**—स्वप्न में । (पा० र० १७-११) ।

**सफ**—सं० स्त्री० (अ० सफ)—पंक्ति, कतार, रेखा । (र० १-१) ।

**सफा**—वि० (अ० सफा)—खासतौर से, स्पष्ट रूप से । उ० तू सकल गहगरा, सफ सफा दिलदार । (र० १-१) ।

**सब**—वि० ( सं० सर्व, प्रा० सब्ब )—सम्पूर्ण, सभी, कुल पूरा । उ० जाति पांति कुल सब मिटे, नांव धरौगे कौंण ।

(सा० १-१४-२) ।

**सबकाहू**—सर्व०—सभी के लिए । उ० राम नाँव ततसार है सब काहू उपदेश । (सा० २-२-२) ।

**सबकूं**—सभी कोई । उ० सबकूं सुख दे सबद करि, अपणीं अपणीं ठौर । (सा० ५७-२-२) ।

**सबको**—सभी कोई । उ० स्वारथ को सबको सगा, जब सग लाहीं जांणि । (सा० २९-१५-१) ।

**सब कोइ**—सभी । उ० कबीर कहता जात हूँ, सुणता है सब कोइ । (सा० २-१-१) ।

**सबतैं**—वि०—सबसे । उ० एकतैं सब होत है, सबतैं एक न होइ । (सा० ११-९-२) ।

**सबद**—सं०पु० (सं० शब्द)–(१) उपदेश-प्रद वाक्य, शब्द । उ० सतगुर साँचा सूरिवाँ, सबद जु वाह्या एक । (सा० १-७-१) ।

(२) समाचार, संवाद, बातें । उ० एक सबद कहि पीव का, कबर मिलैंगे आइ । (सा० ३-५-२) ।

**सबदनि**—शब्दों से । (पा०प० १६२-७) ।

**सबदां**—शब्दों का । ( सा० ४९-२-नो० ७ ) ।

**सबदि**—उपदेश से । (पा०प० १५९-५) ।

**सबदी**—उपदेश पर चलने वाले व्यक्ति । (पा० प० ८६-६) ।

**सबदूं**—शब्द से । उ० सत भजै वा पाछी पड़ै, गुर के सबदूं मारची डरै । (प० ३७०-६) ।

**सबदै**—शब्द द्वारा । (पा० सा० १५-८८-२) ।

**सबनिकौं**—वि० (सं० सर्व, प्रा० सव्व)—सबको । उ० मानि बड़े मुनियर गिले, मानि सबनि कौं खाइ । (सा० १६-१७-२) ।

**सबनिमैं**—सब में । (प० ५०-१) ।

**सबहिं**—सब । (पा० सा० ५-११-२) ।

**सबहिन**—सबको । (प० ५२-६) ।

**सबहिन्ह**—सब में । (पा० प० ५३-१) ।

**सबहीं**—सबको । उ० जे ओ एक न जांणियां,तो सबहीं जांण अजांण । (सा० ११-८-२) ।

**सबही**—सबको । (पा० र० १२-२) ।

**सबै**—सभी । उ० कबीर सापत को नहीं, सबै बैशनों जांणि । (सा० ३२-२-१) ।

**सबरौ**—सं० पु० (सं० सबल)—बलवान तक । उ० आगि आगि सबरौ कहै, तामैं हाथ न बाहि । (सा० २०-२४-२) ।

**सबल**—वि० (सं०)—बलशाली । उ० सबल सनेहीं हरि मिले, तब उतरे पारि कबीर । (सा० ५०-९-२) ।

**सबूरी**—सं० पु० (अ० सब्र)—संतोष, धैर्य । उ० सेष सबूरी बाहिरा, क्या हज काबै जाइ । (सा० २२-११-१) ।

**सब्द**—दे०'सबद'। (पा०सा० २२-१५-१)

**सभ**—दे० 'सब' । सभी, सब । (पा० प० ८-५) ।

**सभनि**—सबको । (पा० प० ५४-४) ।

**सभं**—सब । (पा० प० ५२-२) ।

**सभा**—सं० स्त्री० ( सं० )—पंचायत, मंडली, समाज । (सा० १२-५०-नो० ६५) ।

**सभागा**—वि० (सं० सौभाग्य)—भाग्य-शाली । उ० कोई जांणैगा जांननहार सभागा । (प० १४१-२) ।

**समंगल**—वि० (सं० मंगल)—कल्याण का । उ० बोरत सबद समंगल सब घटि ब्यंदत ब्यंदै कोई । (प० १७२-६) ।

**समंद**—सं० पु० (सं० समुद्र)—सागर । उ० समंद समाना बूंद मैं,सो कत हेरचा जाइ । (सा० ७-४-२) ।

**समंदर**—सं० पु० (सं० समुद्र)—सागर ।

उ० समंदर लागी आगि, नदियां जलि कोइला भई। (सा० ४-१०-१)।

**सम**—वि० (सं०)—तुल्य, समान। उ० इक झंझर सम सूत खटोला। (प० ९० ३)।

**समझाइ**—क्रि०स० (हि० समझाना से)—बोध कराकर । उ० दास कबीर कहै समझाइ, केवल रांम रहौ ल्यौ लाइ। (प० ३४९-८)।

**समझाइया**—बोध करा दिया। उ० केवल कहि समझाइया आतम साधन सार रे। (प० ५-१६)।

**समझाई**—बोध किया। उ० अपनें पुरिष मुख कबहू न देख्यौ, सती होत समझी समझाई। (प० २२६-७)।

**समझाऊँ**—बोध करता हूँ। उ० कबीर इस संसार कौं, समझाऊँ कै बार। (सा० १७-२०-१)।

**समझायौं**—बोध कराता हूँ। (पा० सा० २१-२८-१)।

**समझि समझि**–क्रि० स० (हि० समझना) —समझ समझ कर । उ० हौं बिरह की लकड़ी, समझि समझि धूंधाऊँ। (सा० ३-३७-१)।

**समझी**—समझ लिया। (प० २२-७)।

**समझु**—समझ ले। (पा० प० ९७-१)।

**समझै**—समझता है। उ० सर अपसर समझै नहीं, पेट भरण सूं काज। (सा० २९-७-२)।

**समता**—सं० स्त्री० (सं०)—तुल्यता, बराबरी। (पा० सा० १७-२-१)।

**समंद**—दे० 'समंद'। समुद्र, सागर। उ० बूंद समानी समंद मैं,सो कत हेरी जाइ। (सा० ७-३-२)।

**समधी**—सं० पु० (सं० संबंधी)—पुत्र या पुत्री का ससुर। (पा० प० ११०-७)।

**समय**—सं० पु० (सं०)—अवसर, काल। (पा० प० ९४-६)।

**समरथ**—वि० ( सं० समर्थ )—योग्य, उपयुक्त। (पा० प० १५-९)।

**समरत्थ**—समर्थ। (पा०सा० ९-३२-१)।

**समरपन**—सं० पु० (सं० समर्पण)—भेंट, नजर। उ० तन मन सीस समरपन कीन्हां। (प० ४०३-५)।

**समसरि**—वि० ( सं० सम+सदृश )—बराबर। (पा० प० ३९-१०)।

**समां**—सं०पु० (सं० समय)—वक्त,समय, साथ। उ० हम रफत रहबरहु समां, मैं खुर्दा सुमां बिसियार। (प० २५८-५)।

**समांणां**— क्रि० अ० (सं० समाविष्ट, हि० समाना से)—समाया, घुसा। उ० सूर समांणां चंद मैं, दहूं किया घर एक। (सा० ५-१०-१)।

**समांणी**—घुसी । उ० सुरति समांणी निरति मैं, निरति रही निरधार। (सा० ५-२२-१)।

**समांनां**—समा गया। (प० ६१-६)।

**समांनीं**—समा गई । उ० कहै कबीर गुजरी बौरांनीं, मटकी फूटीं जोति समांनीं। (प० ३५४-५)।

**समांनूं**—समा रहा। उ० कहै कबीर यहु जन्म बाद, सहजि समांनूं रही लादि। (प० ३८३-७)।

**समांने**—समा गए, घुस गए। (पा० प० १९९-६)।

**समांनौं**—समा रहा। (पा०प० १२६-८)

**समांहीं**—समाता है । उ० जीवनहार अतीत सदा संगि, ये गुंण तहां समांहीं। (प० ३२-६)।

**समाइ**—समाकर, व्याप्त होकर,घुसकर। उ० तेज पुंज पारस घणीं, नैंनूं रहा समाइ। (सा० ५-३८-२)।

**समाइगा**—समा जाएगा। (पा० र० ६-७)।

**समाइया**—समा गया। (पा० सा० ७-३-१)।

**समाइ सकैं**—भीतर जा सकता है। उ० मन तौ मैंगल ह्वै रह्यौ, क्यूं करि सकै समाइ। (सा० १३-२६-२)।

**समाई**—समाकर। उ० जब वस्तु अगोचर पाई, तब दीपक रह्या समाई। (प० २६२-५)।

**समाऊँ**—समा जाऊँ। (प० १५-८)।

**समाता**—समाता हुआ। उ० संत न बांधै गांठड़ी, पेट समाता लेइ। (सा० ३५-१०-१)।

**समाना**—समा गया। उ० समंद समाना बूंद मैं, सो कत हेरया जाइ। (सा० ७-४-२)।

**समानी**—लीन हो गई, समा गई। उ० बूंद समानी समद मैं, सो कत हेरी जाइ। (सा० ७-३-२)।

**समाया**—समा गया। (पा०प० १४७-२)

**समावै**—समाता है। (पा०चौ०र० २१-२)।

**समांन**—दे० 'समांनि'। (प० ५-५)।

**समांनि**—वि० (सं० समान)—तुल्य,बराबर। उ० तुम्ह समांनि दाता नहीं, हम से नहीं पापी। (प० १७८-१०)।

**समांवहिगे**—दे० 'समावहिगे'। ( प० १५०-६ )।

**समाधि**—सं०स्त्री० (सं०)—ध्यान। उ० तेज पवन मिलि पवन सबद मिलि, सहज समाधि लगांवहिगे। (प०१५०-४)।

**समाधियां**—ध्यान। उ० दहूं कै बीचि समाधियां, तहाँ काल न पासै आइ रे। (प० ४-४)।

**समावउं**—क्रि० स० (सं० समाविष्ट)—समा दूं, भरूं। (पा० प० १०७-८)।

**समावहिगे**—समावेंगे। (पा०प० ५७-६)।

**समिता**—सं० स्त्री० (सं० समता)–सबको एक भाव देखने का स्वभाव। उ० सीतलता तब जांणियें, समिता रहै समाइ। (सं० ३९-३-१)।

**समींप**—वि० (सं० समीप)—पास, नजदीक। उ० बांह पकरि करि कृपा कीन्हीं, आप समींप लई। (प० ३०४-४)।

**समुंद**—दे० 'समंद'। सागर। (पा०प० ६६-४)।

**समुंदर**—दे० 'समंदर'। सागर। (पा० प० १५७-४)।

**समुंदहिं**—समुद्र में। (पा०सा० ११-६-२)

**समुंदा**—दे० 'समंद'। समुद्र। (पा० प० १४२-३)।

**समुझाइ**—क्रि०स० (हि० समझाना से)–बोध करा सकता है। (सा० १४-२-नो० ३)।

**समुझाए**—बोध कराने। (पा० सा० १५-८६-२)।

**समुझावन**–समझाने। (पा०चौ०र० २-२)

**समुझावा**–समझाया। (पा०चौ०र० ६-२)

**समुझि**–दे० 'समझि'। (पा०प० १०४-७)।

**समुझै**—समझता है। (पा० सा० १५-८६-२)।

**समुद्रहिं**—दे० 'समंदर'। (पा०प० १२२-३)।

**समूला**—क्रि० वि० (सं० समूला)–जड़ से मूलसहित। उ० दिवस चारि सरसा रहै अंति समूला जांहि। (सा० २०-३-२)।

**समेटि**–क्रि० स० (हि० सिमटना)–इकट्ठी करके। (सा० १२-२०-नो०)।

**समोइ**—क्रि०स० (१)–मिलाओ। उ० तन करि मटकी मनहि बिलोइ, ता मटकी मैं पवन समोइ। (प० ३५४-३)।

**सम्हारा**—दे० 'संभारा'। रक्षा की। (पा० प० ५६-५)।

**सम्हालि**—संभालकर। (पा०स० १६-१०-२)।

**सयांनां**–सं०पु० (सं०सज्ञान)–चतुर व्यक्ति। (पा० र० १०-६)।

**सयांनी**—चतुर। (पा०प० १६०-१)।

**सयांने**—चतुर लोग। उ० बहुत सयांने

पचि रहे, फल निरमल परि दूरि। (सं० ४५-१७-२)।

**सयानैं**—चतुर व्यक्ति। (पा०प० ८६-४)।

**सयानप**–सं०पु०(स० सज्ञान, हि० सयाना-पन)—चातुरी, चालाकी। (र० १-टि० १८)।

**सर** (१)—सं० पु० (सं० शर)—बाण, तीर। उ० कर कमाण सर साँधि करि, खैंचि जु मारया मौंहि। (सा०३-१५-१)।

**सर** (२)—सं० पु० (फा०)–सिर, चोटी, उच्च स्थान। उ० सर अपसर समझै नहीं, पेट भरण सूं काज। (सा० २९-७-२)।

**सरकरा**—सं०स्त्री०(सं० शर्करा)–शक्कर, खांड, चीनी। उ० गूंगे केरी सरकरा, बैठे मुसकाई। (प० १५६-२)।

**सरग**—सं० पु० ( सं० स्वर्ग )–आकाश, स्वर्ग। उ० कौंन मरै कौन जनमैं आई, सरग कौंने गति पाई। (प०४४-१)।

**सरगहि**—स्वर्ग में। (पा०प० १७४-४)।

**सरगुन**—वि० (सं० सगुण)–गुण-सम्पन्न। उ० हम निरगुन तुम्ह सरगुन जांनां। (र० ३-४८)।

**सरग्गि**–दे० 'सरग'। स्वर्ग। उ० यहु तन जालौं मसि करूँ, ज्यूं धूवां जाइ सरग्गि। (सा० ३-११-१)।

**सरजी**—क्रि०स० (सं० सृजन)—रची हुई, बनाई हुई। उ० सरजी आंनैं देह बिनासै, माटी बिसमल कीता। (प० ६२-३)। अथवा—सं० पु० (सं० संजीवन, हि० सजीव)–देह वाले प्राणी। (प० ६२-३)।

**सरजीव**—दे० 'सरजो'। (पा० प० १८३-३)।

**सरणांगता**—दे० 'सरणागति'। उ० सेइ मन समझि संमर्थ सरणांगता। (प० १९९-१)।

**सरणागति**—सं० पु० (सं० शरणागत)—शरण में आया हुआ जन। उ० तुम्ह सरणागति केसवा, राखि राखि मुरारी। (प० १७८-२)।

**सरधा**—सं० स्त्री० (सं० श्रद्धा)—आस्था, विश्वास। उ० सील साच सरधा नहीं, इंद्री अजहु उघारि। (सा० १३-१५-२)।

**सरन**—सं० स्त्री० (सं० शरण)—आश्रय। (पा० र० २०-७)।

**सरनि**—शरण में। उ० नांउ मेरी खेती नांउ मेरे बारी, भगति करौं मैं सरनि तुम्हारी। (प० ३३३-२)।

**सरनैं**—शरण में। उ० दास कबीर रांम कै सरनैं, ज्यूं लागी त्यूं तोरी। (प० १८७-८)।

**सरनांई**—सं० स्त्री० (सं० शरणागति)—शरण में। उ० कहत कबीर सुनहु रे सुवटा, उबरै हरि सरनांई। (प० ९७-५)।

**सरनाई**—दे०'सरनांई'। (पा०प० ५९-८)।

**सरप**—सं० पु० (सं० सर्प)—साँप। उ० विष के वन मैं घर किया, सरप रहे लपटाइ। (सा० ४६-२८-१)।

**सरपहि**—सर्प को। (पा० सा० ५-१२-१)।

**सरपहि**—सर्प को। उ० सरपहि दूध पिलाइये, दूधैं विष ह्वै जाइ। (सा० ५५-९-१)।

**सरपैं**—सर्प के साथ। उ० ऐसा कोई नां मिलै, स्यूँ सरपैं विष खाइ। (सा० ५५-९-२)।

**सरपूरा**–क्रि० (सं० स्वरपूरण)—स्वर भर दिया। उ० उलटे पवन चक्र षट वेधा, मेर डंड सरपूरा। (प० ७-५)।

**सरवंग**—सं० पु० (सं० सर्वांग)–सम्पूर्ण, सारे शरीर के साथ। उ० सेत्रौ तन मन लाइ करि, रांम रह्या सरवंग। (र०वा० ३९)।

**सरब**—वि० (सं० सर्व)—सब, तमाम। उ० आपा पर संमि चीन्हिये, दीसै सरब समांन। (प० ५-५)।

**सरबत्तरि**—अव्य० (सं० सर्वत्र)–सब कहीं, हर जगह। उ० आपुन मैं जे करै निवाजा,

सो मुलनां सरवत्तरि गाजा। (र० १-८)

**सरवदा**—अव्य० (सं० सर्वदा)—हमेशा, सदा। (पा०प० ३४-२)।

**सरवस**—दे० 'सर्वस'। सब कुछ। (पा० प० ६८-७)।

**सरभरि**—सं०पु०(सं० सदृश, प्रा० सरिस + वर)—बराबरी में, तुलना में। उ० सीस काटि पासंग दिया, जीव सरभरि लीन्ह। (सा० ४५-२२-१)।

**सरलैं**—वि० (सं० सरल)—सीधा। उ० जालौं इहै बड़ पणां, सरलै पेड़ि खजूरि। (सा० ५५-१०-१)।

**सरवर**—दे०'सरोवर'। तालाव, सरोवर। उ० रूप बिन नारी पुहुप बिन परमल, बिन नीरैं सरवर भरिया। (प० १५८-६)

**सरवरि**—सरोवर में। (पा०प०८३-५)॥

**सरवांनां**—सं० पु० (?)—तंबू, खेमा (पा०प० १४०-३)।

**सरवैं**—क्रि०स०(सं० श्रवण, हि० सुनना)—बहाती है, टपकाती है। उ० जौ व्यवै तौ दूध न देई, ग्याभण अंमृत सरवै। (प० १५२-३)।

**सरस**—वि० (सं०)—रसीला। (पा०चौ० र० ३३-१)।

**सरसती**—सं० स्त्री० (सं० सरस्वती)—नदी-विशेष। (पा०प० १४६-७)।

**सरसा**—क्रि०अ० (सं० सर+ना (प्रत्य०)—प्रफुल्लित, रसपूर्ण। उ० दिवस चारि सरसा रहै अंति समूला जांहि। (सा० २०-३-२)।

**सरसाहै**—क्रि० अ० (हि० सरसना)—शोभित होता है, शोभा देता है। (सा० ५५-७-नो० ८)।

**सरसौं**—सं० स्त्री० (सं० सर्षप)—एक पौधा जिसके छोटे गोल बीजों से तेल निकलता है। (पा० सा० २४-६-२)।

**सरांधां**—दे० 'सराध'। श्राद्ध। (सा० २४-६-नो० १२)।

**सराई**—सं० स्त्री० (हि० सिराना)—शीतलता, ठंडापन। उ० बिरह अगिनि तन दिया जराई, बिन दरसन क्यूं होइ सराई। (प० २२५-३)।

**सराध**—सं० पु० (सं० श्राद्ध)—पितृ पक्ष में श्राद्ध के साथ की हुई क्रिया। उ० जीवत पित्र कूं बोलैं अपराध, मुंवां पीछै देहि सराध। (प० ३५६-५)।

**सरावगी**—सं० पु० (सं० श्रावक)—जैन धर्मावलंबी, जैनी। उ० पंडित भए सरावगीं, पाणी पीवैं छांणि। (सा० १७-१२-२)।

**सराहिए**—क्रि० स० (सं० श्लाघन हि० सराहना)—तारीफ करनी चाहिये, बड़ाई कीजिए। उ० आपन त्यौं न सराहिए, और न कहिये रंक। (सा० ५४-७-१)।

**सरि**—सं० पु० (सं० शर)—बाण। उ० जिहि सरि मारी काल्हि सो सर मेरे मन बस्या। (सा० ३-१७-१)।

**सरिखा**—दे० 'सरीखा'। समान। (पा० सा० १५-६४-२)।

**सरिया**—क्रि० अ० (सं० सरण)—चलते फिरते हैं। उ० ऊंच नीच सम सरिया, तार्थं जन कबीर निसतरिया। (प० १८५-५)।

**सरीकी**—वि० (अ० शरीक)—सम्मिलित। उ० आपा जांनि सांई कूं जांनैं, तब ह्वै भिस्त सरीकी। (प० २५५-८)।

**सरीखा**—वि० (सं० सदृश, प्रा० सरिस)—समान, तुल्य। उ० जाके रांम सरीखा साहिब भाई। (प० ११४-३)।

**सरीखे**—समान। उ० रांम सरीखे जन मिले, तिन सारे सब काम। (सा० २८-५-२)।

**सरीर**—सं० पु० (सं० शरीर)—गात्र, जिस्म। उ० सरीर सरोवर बेदी करिहूं ब्रह्मा वेद उचार। (प० १-५)।

**सरीरउ**—शरीर के। (पा०सा० ४-२०-२)

**सरीरा**—शरीर। उ० अकल निरंजन सकल सरीरा, ता मन सौं मिलि रह्या कबीरा। (प० ३३-७)।

**सरीरौं**—शरीर के। उ० अंक भरे भरि मेंटिया, पाप सरीरौं जांहि। (सा० २८-६-२)।

**सरीरी**—सं० पु० (सं० शरीरिन्)—शरीर वाली। (पा० प० ३५-७)।

**सरूप**—वि० (सं० स्वरूप)—रूप युक्त। उ० कहै कबीर नर सुंदर सरूप। (प० १२५-७)।

**सरूपी**—वि० (सं० स्वरूपिन्)—स्वरूप से सम्बन्धित। उ० जोति सरूपी हाथि न आया, कहौ हलाल क्या कीता। (प० ६२-४)।

**सरेवहु**—क्रि० स० (सं० श्लाघन, हि० सराहना)—प्रशंसा करो। (पा० प० ८८-५)।

**सरै**—क्रि० स० (सं० सरण)—पूरा होता है, काम चलता है। उ० जब लग मैं मैं मेरी करै, तब लग काज एक नहीं सरै। (प० ३४९-३)।

**सर्‌या**—निभता है, संपादित होता है। उ० स्वांमीं पर्णौं जु सिर चढ़्यो, सरचा न एको काम। (सा० १७-२-२)।

**सर्‌यौ**—उ० मन रे सरची न एकौ काजा। (प० २६४-१)।

**सरोबर**—दे० 'सरोवर'। (पा० प० ५-५)।

**सरोवर**—सं० पु० (सं०)—तालाब। उ० सरीर सरोवर बेदी करिहूँ, ब्रह्मा बेद उचार। (प० १-५)।

**सर्प**—सं० पु० (सं०)—साँप। (पा० प० १२०-४)।

**सर्पिनीं**—सं० स्त्री० (सं० सर्पिणी)—साँपिन। (पा० सा० ३०-१८-१)।

**सर्बस**—सं० पु० (सं० सर्वस्व)—सब कुछ। उ० मन चाल्यां देवल चलै, ताका सर्बस जाइ। (सा० १३-२८-२)।

**सलांम**—सं० पु० (अ० सलाम)—प्रणाम, वंदगी। उ० काल चक्र का मरदै मांन, तां मुलनां कूं सदा सलांम। (प० ३३०-३)।

**सलांमति**—सं० स्त्री० (अ० सलामत से)—स्वस्थता। उ० कुसल खेम अरु सही सलांमति, ए दोइ काकौं दीन्हां रे। (प० ३६६-१)।

**सलामति**—दे० 'सलांमति'। (पा० प० १०२-१)।

**सलार**—सं० पु० (फा० सालार)—अफसर, नायक। उ० सत्तरि सहस सलार हैं जाकै, असी लाख पैकंबर ताकै। (प० ३३९-३)।

**सलि**—सं० पु० (सं० शर, हि० सर, सल)—चिता पर। उ० सती पुकारै सलि चढ़ी, सुनि रे मींत मसांन। (सा० ४५-३३-१)।

**सलिता**—सं० पु० (सं० सरित)—नदी, दरिया। उ० बहती सलिता रहि गई, मंछ रहे जल त्यागि। (सा० ४-९-२)।

**सलैली**—वि० (हि० सील)—रपटीली, सीली। उ० जन कबीर का सिषर घर, बाट सलैली सैल। (सा० १४-७-१)।

**सवाँ**—वि० (सं० समान)—बराबर, तुल्य। उ० सतगुरु सवाँ न को सगा, सोधी सईं न दाति। (१-१-१)।

**सवां**—दे० 'सवां'। समान। (पा० सा० १-२-१)।

**सवांरन**—दे० 'संवारण'। (पा० प० ६६-२)

**सवा**—सं० स्त्री० (सं० स+पाद)—चौथाई सहित। (पा० प० ४२-३)।

**सवाई**—सं० स्त्री० (हि० सवा+ई (प्रत्य०))—सवागुना। उ० सेव करंतां जो दुख भाई सो दुख सुख बरि गिनहु सवाई। (र० बा० १०)।

**सवारथ**—सं० पु० (सं०)—अपना हित, अपना उद्देश्य। उ० आप सवारथ मेदनीं, भगत सवारथ दास। (सा० ४५-४१-१)।

**सवारथी**—वि० (सं० स्वार्थिन्)—मतलबी, स्वार्थ रखने वाला। उ० कबीरा रांम सवारथी, जिनि छाड़ी तन की आस। (सा० ४५-४१-२)।

**सवालष**—वि० (सं० सपाद लक्ष)—सवा लाख। उ० इक लष पूत सवालष नाती, ता रावन घरि दिवा न बाती। (प० ६८-३)।

**ससा**—सं० पु० (सं० शशा)—खरगोश, शशक। उ० ससा सींग की धूनहड़ी, रमैं बांझ का पूत। (सा० ५८-४-२)।

**ससि**—सं० पु० (सं० शशि)—चन्द्रमा। उ० कौतिग दीठा देह बिन, रवि ससि बिना उजास। (सा० ५-२-१)।

**ससिहर**—सं० पु० (सं० शशिधर)—चन्द्रमा। उ० ससिहर सूर दूर दूरंतर, लागी जोग जुग तारी। (प० ७-४)।

**ससुर**—सं० पु० (सं० श्वसुर)—पति या पत्नी का पिता। (पा० प० १३५-३)।

**सहस**—वि० (सं० सहस्र)—हजार। (प० ६९-६)।

**सहसौं**—वि० (सं० सहस्र)—हजारों। उ० एक जनम कै कारणैं, कत पूजौ देव सहसौ रे। (प० १२७-७)।

**सहज**—(१) वि० (सं०)—स्वभावत:, साथ में उत्पन्न। उ० गंग जमुन उर अंतरै, सहज सुंनि ल्यौ घाट। (सा० १०-३-१)।

(२) सं० पु० (सं०)—स्वाभाविक ज्ञान, स्वभावोत्पन्न आत्म-ज्ञान। उ० सहज सहज सबको कहै, सहज न चीन्हैं कोइ। (सा० २१-१-१)।

**सहज रूप**—सं० पु० (सं०)—मूल रूप, अपना रूप। उ० नारी बिना नीर घट भरिया, सहज रूप सो पाया। (प० ६-१०)।

**सहज समाधी**—सं० स्त्री० (सं० सहज समाधि)—स्वाभाविक मनोवृत्ति। उ० तहीं कबीरा रमि रह्या, सहज समाधी सोइ रे। (प० ४-१८)।

**सहज समावैं**—उ० सहज समावैं सुख मैं रहिबौं, कोटि कलप बिश्राम। (प० ६-२)।

**सहजहिं**—सहज ही। (पा० प० ४-७)।

**सहजि**—सरलतापूर्वक। उ० इंद्री पसर मिटाइये, सहजि मिलैगा सोइ। (सा० १३-२-२)।

**सहजैं**—स्वभावत:, सहज ही। उ० सकल पाप सहजैं गये, जब सांई मिल्या हजूरि। (सा० ५-२६-२)।

**सहतैं**—सं० पु० (अ० शहद)—शहद से। (पा० प० ६८-५)।

**सहनांण**—सं० स्त्री० (सं० सज्ञान, हिं० सहदानी)—निशान, पता, चिह्न। (सा० १२-१६-नो० २४)।

**सहनाई**—सं० स्त्री० (फा० शहनाई)—नफीरी, शहनाई। उ० ढोल दमामा दुड़बड़ी, सहनाई संगि भेरि। (सा० १२-३-१)।

**सहर**—सं० पु० (फा० शहर)—नगर, बड़ा कसबा। उ० कत कत की सालि पाड़िये गल बल सहर अनंत। (सा० ३७-५-२)।

**सहस**—वि० (सं० सहस्र)—दस सौ, असंख्य। (पा० प० ५-७)।

**सहसौं**—हजारों। (पा० प० १५८-३)।

**सहस बांह**—सं० पु० (सं० सहस्रबाहु)—कार्तवीर्यार्जुन, जो हैहय जाति के क्षत्रियों के राजा कृतवीर्य का पुत्र था। उ० सहस बांह के हरे परांण, जर जोधन घाल्यौ खै मांन। (प० ३४०-१३)।

**सहा**—क्रि० स० (सं० सहन)—बरदाश्त किया। (पा० सा० २-४०-२)।

**सहाइ**—सं० स्त्री० (सं० सहाय)—सहायता, सहारा, मदद। उ० थिति पाई मन थिर भया, सतगुर करी सहाइ। (सा० ५-२६-१)।

**सहाई**—सं०पु० (स०सहाय)—सहायक। उ० कहै कबीर सकति कछु नांहीं, गुर भया सहाई। (प० १५६-७)।

**सहारं**—क्रि० स० (सं० संहरण, हि० संहारना)—मारना। (पा०प० ११५-५)।

**सहारी**—क्रि० स० (सं० सहन, हि० सहाना)—सहता है, बर्दाश्त करता है। उ० कैसो जांनैं जिनि यहु लाई, कैं जिनि चोट सहारी। (प० २८४-५)।

**सहारैं**—सहले। उ० चोट सहारैं सबद की तास गुरू मैं दास। (सा० ३९-१-२)।

**सहियौ**—क्रि० स० (सं० सहन)—सहन किया। (पा०प० ६७-५)।

**सहै**—सहन करे, सहन करती है। उ० माटी मलणि कुँभार की, घणीं सहै सिरि घात। (सा० १२-२९-१)।

**सहैगा**—भोगेगा, सहेगा। उ० घणीं सहैगा सासनां, जम की दरगह मांहि। (सा० १३-१७-२)।

**सह्या जाइ**—सहा जाता है। उ० आठ पहर का दाझणां, मोपें सह्या न जाइ। (सा० ३-३५-२)।

**सह्यौ जाइ**—सहा जाता है। उ० माधौ दारन दुख सह्यौ न जाइ। (प० ३८४-१)।

**सही**—वि० (फा० सहीह)—ठीक, शुद्ध। (पा०प० १२४-७)।

**सही सलांमति**—भला-चंगा, ठीक, तंदुरुस्त। उ० कुसल खेम अरु सही सलांमति, ए दोइ काकौ दीन्हां रे। (प० ३६६-१)।

**सहेत**—अव्य० (सं० सहित)—साथ, सग। उ० अरध षिन जीवन भला, भगवंत भगति सहेत। (प० १२१-६)।

**सहेली**—सं० स्त्री० (सं० सह+एली (प्रत्य०)—संगिनी, अनुचरी। उ० सखी सहेली मंगल गावैं, सुख दुख माथै हलद चढ़ाई। (प० २२६-४)।

**सांइयां**—सं०पु० (सं० स्वामी)—मालिक, परमेश्वर। उ० पीलक दौड़ी सांइयां, लोग कहै पिंड रोग। (सा० २९-१०-१)

**सांईं**—दे० 'सांई'। स्वामी। उ० बंदे ऊपरि मिहर करै मेरे सांईं। (प० २५९-२)।

**सांई**—सं० पु० (सं० स्वामी, प्रा० सुंतो)—मालिक। उ० सांई संगि साध नहीं पूगी, गयौ जोबन सुपिनां की नांई। (प० २२६-२)।

**सांई सेती**—मालिक से, स्वामी से। उ० सांई सेती चोरियां, चोरां सेती गुझ। (सा० २२-१०-१)।

**सांकड़ी**—दे० 'संकड़ी'। तंग। उ० कबीर सेरी सांकड़ी, चंचल मनवां चोर। (सा० १३-४-१)।

**सांकरा**—दे० 'संकड़ा'। तंग। (पा०सा० २९-१-१)।

**सांकरी**—सँकड़ी। (पा०सा० २९-१०-१)

**सांकरे**—सँकडे। (पा० सा० ३१-९-१)।

**साँच**—क्रि० वि० (सं० सत्य)—सच्चाई के साथ। उ० सांईं सेंती साँच चलि, औरां सूँ सुध भाइ। (सा० २४-११-१)।

**सांच**—वि० (सं० सत्य)—ठीक, सत्य। (पा० प० ८७-६)।

**साँचा**—वि० (सं० सत्य)—सच्चा, शुद्ध, वास्तविक। उ० लेखा देणां सोहरा, जे दिल साँचा होइ। (सा० २२-२-१)।

**सांचा**—दे० 'साँचा'। सच्चा। (पा०प० ८४-२)।

**सांचि**—सत्य, शुद्ध। (पा०प० १८७-६)।

**सांची**—शुद्ध, सत्य। (पा०प० १७९-९)।

**सांचु**—सत्य। (पा० प० ६७-४)।

**सांचैं**—सत्य। (पा० प० १६-५)।

**सांझ**—सं० स्त्री० (सं०संध्या)—संध्या। उ० बैल बियाइ गाइ भई बांझ, बछरा दूहै तीन्यूं सांझ। (प० ८०-२)।

**सांटि**—दे० 'साटि'। (पा०प० २३-५)।

**सांटै**—दे०'साटै'। (पा०सा० १४-४०-२)।

**साँठी साँठी**—सं० स्त्री० (सं० सस्थिति, हि० गाँठ ?)—पूँजी, धन। उ० साँठी साँठी झड़ि पड़ी, मल का रह्या सरीर। (सा० ४०-६-२)। अथवा दे० 'साटी'। पतली छड़ी। (सा० ४०-६-२)।

**सांठो**—पूंजी, धन। उ० वड़े वोहरै सांठो दीन्हीं, कलतर काढयौ खोटै। (प० १०८-३)।

**सांति**—दे०'स्वांति'। (पा०प० १०७-२)।

**सांथरा**—सं०पु०(सं० संस्तर)—बिछौना, बिस्तर। उ० नीद न मांगै सांथरा, भूप न मांगै स्वाद। (सा० २०-२३-२)।

**सांधा**—क्रि० स० (सं० संधान, हि० सांधना)—निशाना लगाया। उ० ध्यांन धनक जोग करम, ग्यांन वांन सांधा। (प० २१०-४)।

**साँधि करि**—लक्ष्य करके, निशाना लगा कर। उ० कर कमाण सर साँधि करि, खैंचि जु मारचा मांहि। (सा० ३-१५-१)।

**सांधै**—लक्ष्य करता है। उ० सांधै तीर पताल कूं, फिरि गगनहि मारै। (प० १५४-४)।

**सांनां**—क्रि० स० (हि० सनना से)—मिलाया, मिलावट की। उ० विष अमृत एकै करि सांनां, जिनि चीन्हां तिनहीं सुख मांनां। (र० ३-७१)।

**सांनि**—मिला लिया। उ० पांच गज दोवटी मांगी, चूंन लीयो सांनि। (प० ३१४-४)।

**सांनियां**—मिलावे। उ० पांच तत तीनि गुण जुगति करि सांनियां। (प० १६६-१३)।

**सांप**—सं० पु० (सं० सर्प, प्रा० सप्प)—सर्प, भुजंग। (पा० प० १२३-८)।

**साँभलूं**—क्रि० स० (सं० संभार, हि० संभारना)—स्मरण करता हूँ, याद करता हूँ। उ० ज्यूं ज्यूं हरि गुण साँभलूं, त्यूं त्यूं लागै तीर। (सा० ४०-६-१)।

**साँभलौं**—स्मरण करता हूं। उ० ज्यूं ज्यूं हरि गुण साँभलौं, त्यूं त्यूं लागै तीर। (सा० ४०-७-१)।

**सांभलौं**—(पा० सा० १४-२२-१)।

**सांमीं**—क्रि० वि० (सं० सम्मुख, प्रा० सम्मुहे, हि० सामने)—समक्ष, आगे। उ० विरला कोई ठाहरै, सतगुर सांमीं मूठि। (सा० २६-१-२)।

**सांस**—सं० स्त्री० (सं० श्वास)—दम, श्वास, जीवन। उ० जब लग सांस सरीर मैं, तब लग रांम सँभार। (सा० २२-४-२)।

**सांसा**—श्वास। (पा० प० ६०-७)।

**सा**—अव्य० (स० सदृश)—समान, तुल्य। उ० सबै रसांइण मैं किया हरि सा और न कोइ। (सा० ६-८-१)।

**साइर**—सं० पु० (सं० सागर)—सागर, समुद्र, जलाशय। उ० दौं लागी साइर जल्या, पंपी वैठे आइ। (सा०४-६-१)।

**साईं**—दे० 'सांईं'। स्वामी। उ० और न कोई सुणि सकै कै साईं कै चित्त। (सा० ३-२०-२)।

**साई (१)**—सं० स्त्री० (सं० सार ? हि० साढ़ी)—साढ़ी, वालाई, मलाई। उ० एक दहिड़िया दही जमायौ दुसरी परि गई साई रे। (प० ७६-७)।

**साई (२)**—दे० 'सोई'। वही। उ० साई माइ सास पुनि साई, साई याकी नारी। (प० १५२-७)।

**साक**—सं०पु० (सं० शाका, हि० साका)—मर्यादा, महाजनीं, प्रामाणिकता। उ० मन फाटा वाइक बुरै, मिटी सगाई साक। (सा० ३७-२-१)।

**साकत**—सं० पु० (सं० शाक्त)—शाक्त मत का अनुयायी। उ० साकत मरै संत जन जीवै, भरि भरि रांम रसांइन पीवै। (प० ४३-३)।

**साखत**—दे० 'साकत'। (पा० सा० २५-६-१)।

**साखा**—सं० स्त्री० (सं० शाखा)–टहनी, डाल, अंश। उ० माया तरवर त्रिविध का, साखा दुख संताप। (सा० १६-२०-१)।

**साखि**—सं० स्त्री० (सं० साक्षी, हि० साखी)—गवाही। उ० निगम जाकी साखि बोलें, कहैं संत सुजांन। (प० ३०१-७)।

**साखी**—दे० 'साखि', 'साषी'। गवाह, साक्षी। (पा० सा० ४-४१-२)।

**सागर**—सं० पु० (सं०)—जलाशय, समुद्र। उ० हरि सागर जिनि बीसरै, छीलर देखि अनंत। (सा० २-३०-२)।

**साच**—सं० पु० (सं० सत्य)—सत्य, वास्तविक बात। उ० सील साच सरधा नहीं, इंद्री अजहु उघारि। (सा० १३-१५-२)।

**साचै**—सत्य को। उ० साचै मारै झूठ पढि, काजी करै अकाज। (सा० २२-५-२)।

**साछ**—सं० पु० (सं० सत्य)—सच्ची बात, अभीष्ट। उ० सत गुरु के सदकै करूं दिल अपणीं का साछ। (सा० १-५-१)।

**साज**—सं० पु० (फा०)—तैयारी, ठाट-बाट। उ० कबीर पल की सुधि नही, करै कालिह का साज। (सा० ४६-६-१)।

**साजु**—सज्जा। (पा० प० ६७-३)।

**साजन**—सं० पु० (सं० सज्जन)—प्रेमी। (सा० ३७-३-नो० ५)।

**साजा**—क्रि० अ० (सं० सज्जा, हि० सजना, साजना)—सँवारा। उ० अब तौ एक अनूपम बात भई, पवन पियाला साजा। (प० १५३-६)।

**साजी**—सँवारी, रची। उ० जिनि नटवै नटसरी साजी, जो खेलैं सो दीसैं बाजी। (र० २-१२)।

**साजे**—सज्जित करके। उ० नवसत साजे कांमनीं, तन मन रही सँजोइ। (सा० २४-२३-१)।

**साजैं**—अलंकृत करके। (पा० सा० २५-१३-१)।

**साजिया**—क्रि० स० (सं० सज्जा, हि० सजना)—शोभित किया हुआ है। (पा० र० ११-४)।

**साज्या**—निर्मित है, शोभित है। उ० रज बीरज की कली, तापरि साज्या रूप। (सा० १६-१६-१)।

**साझी**—सं० पु० (सं० साहाय्य, हि० साझा + ई (प्रत्य०)—साझेदार, हिस्सेदार। उ० निपजी मैं साझी घणां, बाँटै नहीं कबीर। (सा० १-३०-२)।

**साटि**—सं० स्त्री० (हि० सटना से सांटी)—बिक्री, मोल-तोल। उ० जबर मिलैगा पारिषू, तब हीरां की साटि। (सा० ४६-३-२)।

**साटी**—सं० स्त्री० (सं० यष्टिका)—पतली छोटी छड़ी। उ० महावत तोकूं मारौ साटी,इसहि मरांऊँ घालौं काटी। (प० ३६५-४)।

**साटैं**—अव्य० (देश० साटे)—बदले में, परिवर्तन में। उ० हाड गला माटी गली सिर साटैं व्यौहार। (सा० ४५-२८-२)

**साढ़ी** (१)—दे० 'साई' (१)। मलाई। (पा० प० १३१-७)।

**साढ़ी** (२)—वि० (सं० सार्द्ध)–अर्द्धयुक्त। (सा० ४६-१८-नो० २७)।

**साढ़े**—(पा० सा० १६-१२-२)।

**सात**—वि० (सं० सप्त)—पाँच और दो। (प० १६३-३)।

**सात दीप**—सात द्वीप। (पा० सा० १६-६-१)।

**सात समंद**—सात समुद्र। उ० सात समंद की मसि करौ लेखनि सब बनराइ।

(सा० ३८-५-१) ।

**सात सूत**—शरीर की सप्तधातुएँ । उ० सात सूत दे गइ वहर्तार, पाट लगी अधिकाई । (१६३-३) ।

**सातिग**—वि० (सं० सात्विक)—सतोगुण सम्बन्धी । उ० राजस तामस सातिग तीन्यूं, ये सव तेरी माया । (प० १८४-३) ।

**सातौं विरही**—सं० पु० (सं० सप्त+व्रीहि)—सप्त धान । उ० सातौं विरही मेरे नीपजै, पंचूं मोर किसानां । (प० १४-४) ।

**सातौं सबद**—सं०पु० (सं० सप्त+शव्द) —सात प्रकार के प्रसिद्ध वाजे । उ० सातौं सवद जु वाजते, घरि घरि होते राग । (सा० १२-४-१) ।

**साथ**—अव्य० (सं० सह या सहित)-संग, सहित । उ० सव रांडनि कौ साथ चरपा को घरै । (प० १३-१०) ।

**साथा**—साथ में, संग में। (पा०र० ३-१)

**साथि**—साथ में, संग में । उ० यह तन कचा कुंभ है, लियां फिरै था साथि । (सा० १२-३६-१) ।

**साथी**—सं०पु० (हि० साथ+ई (प्रत्य०) —संगी,दोस्त, मित्र । उ० कवीर साथी सो किया, जाकै सुख दुख नहीं कोइ । (सा० ५६-१-१) ।

**साध (१)**—सं० स्त्री० (सं० श्रद्धा)—आकांक्षा, इच्छा, कामना । उ० सांई संगि साध नहीं पूगी,गयौ जोवन सुपिनां कीं नांई । (प० २२६-२) ।

**साध (२)**—सं० पु० ( सं० साधु )—महात्मा, संत, हरि भक्त । उ० वाहरि दीसै साध गति, माहैं महा असाध । (सा० २७-१-२) ।

**साधन**—सं० पु० (सं०)—सामान, उपकरण । उ० साधन कंचू हरि न उतारै, अनभै ह्वै तौ अर्थ विचारै। (प० २११-१) ।

**साधा**—दे० 'साध' (१) । इच्छा । (पा० र० १-६) ।

**साधि**—क्रि०स० (सं० साधन)—स्वभाव डाल, अभ्यास डाल । उ० राम कवीरै रुचि भई, याही ओषदि साधि । (सा० १२-४०-२) ।

**साधिक**—स० पु० ( सं० साधक )—साधना करने वाला, योगी । उ० साधिक सिध सूर अरु सूरपति, भ्रमत भ्रमत गये हारी । (प० १७२-२) ।

**साधी**—स्वभाव डाला, सिद्ध की । उ० माधी मैं ऐसा अपराधी, तेरी भगति होत नहीं साधी । (प० १६१-१) ।

**साधें**—सिद्ध करने । (पा० सा० १५-१४-१) ।

**साधे**—सिद्ध कर लिए । (पा० प० १६५-११) ।

**साधु**—सं० पु० (सं०)—संत, महात्मा, सज्जन । (पा० सा० ४-१८-२) ।

**साधुन**—साधु की । (पा०सा० ४-३७-२)

**साधूं**—दे० 'साधु' । संत । उ० बाह्मण गुरू जगत का, साधूं का गुरु नाहिं । (सा० १७-१०-१) ।

**साधू**—दे० 'साधु' । संत, हरि भक्त । उ० साधू अंग न मोड़ही, ज्यूं भावै त्यूं खाव । (सा० ३-१६-२) ।

**साधो**—संतों । (पा० प० १४६-८) ।

**साधौ**—संतों । (पा० प० ७६-६) ।

**सानौं**—सं०पु० (सं० शाण)—वह पत्थर की चक्की, जिस पर अस्त्र आदि तेज किए जाते हैं । (सा० ३७-३-नो० ५) ।

**साप**—दे० 'सर्प' । उ० मींडक सोवै साप पहरइया । (प० ८०-४) ।

**सापणि**—सं० स्त्री० (हि० सांप से)—उ० मूसा पैठा वांवि मैं, लारै सापणि धाई । (प० १६१-३) ।

**सावण**—सं०पु० (अ० साबुन)—साबुन । उ० कै लै दूणी कालिमां, भावै सों मण

सावण लाइ। (सा० ४२-३-२)।

**सावित**—दे० 'स्यावति'। (पा० सा० ६-३२-१)।

**साबुन**—दे० 'सावण'। (पा० सा० २२-३-२)।

**साम्हीं**—अव्य० (सं० सम्मुख)—सामने। (पा०सा० २४-१२-२)।

**सायर**—सं० पु० (सं० सागर)—समुद्र, जलाशय। उ० नलनी सायर घर किया, दौ लागी बहुतेणि। (सा० १६-२२-१)।

**सारंग**—सं०पु० (सं०)—चातक, पपीहा, शार्ङ्ग। उ० रसनां रसहि बिचारिये, सारंग श्रीरंग धार रे। (प० ५-८)।

**सारंगपांनि**—दे० 'सारंगपानि'। (पा० प० २१-४)।

**सारंगपांनी**—दे० 'सारंगपानि'। (पा० प० ६३-६)।

**सारंगपानि**—सं० पु० (सं० शार्ङ्गपाणि)—श्रीकृष्ण, विष्णु। उ० ऊंचे मदिर जालि दे, जहां भगति न सारंगपानि। (सा० ३०-१०-२)।

**सारंगपानीं**—दे०'सारंगपानि'। श्रीकृष्ण। उ० कहै कबीर भजि सारंगपानीं नहीं तर ह्वै है खैंचा तांनीं। (प० ९१-५)।

**सार** (१)—सं० पु० (सं०)-मुख्य बात। उ० मनसा बाचा क्रमनां,कबीर सुमिरण सार। (सा० २-४-२)।

**सार** (२)—सं०स्त्री० (हि० सारना से)-सँभाल, रक्षा। उ० मैं मंता घूंमत रहै, नांहीं तन की सार। (सा० ६-४-२)।

**सार** (३)—वि० (सं०)—उत्तम, श्रेष्ठ, दृढ़। उ० कहै कबीर कठोर कै, सबद न लागै सार। (सा० ५५-७-१)।

**सार** (४)—सं० पु० (सं०)—लोहा। उ० सूरै सार संवाहिया, पहरद्या सहज संजोग। (सा० ४५-८-१)।

**सारदूलहि**—सं० पु० (सं० शार्दूल)—सिंह। उ० ऐसा नवल गुंणी भया, सारदूलहि मारै। (प० १६१-८)।

**सारषे**—वि० (सं० सदृश, प्रा० सरिस)-समान, तुल्य। उ० ते घर मड़हट सारषे, भूत वसै तिन मांहि। (सा० ३०-३-२)।

**सार संग्रह**—सं०पु० (सं०)—तत्व ज्ञान। (सा० ३२-१-नो० २)।

**सारा**—सं० पु० (सं० सार)—(१) लोहा, शस्त्र। उ० सारा बहुत पुकारिया, पीड़ पुकारै और। (सा० ४०-८-१)। (२) मौलिक रूप, शुद्ध रूप। उ० सोधि सरीर भयो तन सारा। (प० १७-४)।

**सारिंगधर**—सं०पु० (सं० शार्ङ्गधर)—श्री विष्णु। (पा० प० १३१-१२)।

**सारिंगपांनि**—दे० 'सारंगपानि'। (पा० प० १५५-१८)।

**सारि**—सं० पु० (सं०)—गोटी (पासे की)। (सा० ११-११-नो० ११)।

**सारि लगाइ**—(मुहा०)-पासा फेंक कर। उ० तत करि तांति धर्म करि डांडी, सत की सारि लगाइ। (प० २०८-३)।

**सारिख**—वि०(सं० सदृश, प्रा० सरिस)-सरीखा, समान, तुल्य। उ० बहु विचार करि देखिया, कोई न सारिख रांम। (र० वा० ६)।

**सारिरषे**—दे० 'सारषे'। सरीखें। (पा० सा० ४-६-२)।

**सारी**—सं० पु० (सं० सारि)—पासे की गोटी। उ० पासा पकड़्या प्रेम का, सारी किया सरीर। (सा० १-३२-१)।

**सारीखा**—वि० (सं० सदृश)—समान, तुल्य। (पा० सा० २४-१७-१)।

**सारीषा**—दे० 'सारीखा'। समान। उ० करिए तौ करि जांणिये, सारीषा सैं संग। (सा० २६-३-१)।

**सारीही**—वि० (हि० सारा से)—सम्पूर्ण, समूची ही। उ० छूटि पड़ौं या बिरह तैं जे सारीही जलि जाऊं। (सा० ३-३७-२)।

**सारु**—दे० 'सार' (१)। तत्व। (पा० प० १९८-७)।

**सारे**—क्रि०स० (हि० सरना से)—साथ दिये, पूर्ण कर दिये। उ० रांम सरीखे जन मिले, तिन सारे सब काम। (सा० २८-५-२)।

**सारैं**—लगाता है, पूरा करता है। उ० तौ जनमत तीनि डांडि किन सारैं। (प० ४१-२)।

**साल (१)**—सं० पु० (सं०)—कोट, किला। उ० भीतरि बीबी हरम महल मैं, साल मिया का डेरा। (प० २३८-८)।

**साल (२)**—सं० स्त्री० (सं० शाला)—पाठशाला में। उ० प्रह्लाद पधारे पढ़न साल, संग सखा लीयें बहुत बाल। (प० ३७९-३)।

**सालक**—वि० (फा० सालिक)—धर्म व नीति का आचरण करने वाला। उ० करि फिकर रह सालक जसम, जहाँ सतहां मौजूद। (प० २५८-८)।

**सालि**—दे० 'सारि' या 'सारी'। गोटी। उ० कतकत की सालि पाड़िये गलबल सहर अनंत। (सा० ३७-५-२)।

**सालिगरांम**—सं० पु० (सं० शालग्राम)—विष्णु भगवान। उ० जेती देषौं आत्मा, तेता सालिगरांम। (सा० २३-५-१)।

**सालिम**—वि० (अ०)—पूर्ण, पूरा। (पा० प० १४८-६)।

**सालैं**-क्रि०स० (सं० शूल, हि० सालना)-खटकते हैं, दुःख पहुँचाते हैं। उ० जे दिन गये भगति बिन ते दिन सालैं मोहि। (सा० ५०-११-२)।

**सालै**—दु.ख पहुँचाते हैं। उ० पंच सखी मिलि मंगल गावैं, यहु दुख याकौं सालै। (प० ८१-६)।

**साव**—सं० पु० (?)—चाव, चाह, स्वाद, अनुभव। उ० कबीर प्रेम न चषिया चषि न लीया साव। (सा० २-१८-१)।

**सावका**—दे० 'सावकौ'। श्रावक। (पा० प० १३५-५)।

**सावकौ**—वि० (सं० श्रावक)—संन्यासी सुनने वाला भी। उ० बाप सावकौ करै लराई, माया सद मतिवाली। (प० २३०-७)।

**सावज**—दे०'स्यावज'। (पा०प० १२१-६)

**सावधान**—वि० (सं०)—सचेत, सतर्क, चौकस। सती संतोषी सावधान, सबद भेद सुविचार। (सा० ४०-२-१)।

**सावन**—सं०पु०(सं० श्रावण)—आषाढ़ के बाद का महीना। (पा०प० १७६-६)।

**सापत**—दे० 'सापित'। शाक्त। उ० बैश्नों की छपरी भली, नां सापत का बड गाउँ। (सा० ३०-१-२)।

**साषा**—सं० स्त्री० (सं० शाखा)—टहनी, डाल। उ० तलि करि साषा ऊपरि करि मूल, बहुत भांति लागे जड़ फूल। (प० ११-५)।

**साषि**—सं०स्त्री० (सं० साक्षिन्)—सीख, गवाही, साक्षी। उ०तहाँ कबीरा चलि गया, गहि सतगुर की साषि। (सा० १४-९-२)।

**साषित**—सं० पु० (सं० शाक्त)—शाक्त सम्प्रदाय। उ० साषित सण का जेवड़ा, भींगां सूं कठठाइ। (सा० १७-११-१)।

**साषी**—सं० स्त्री० (सं० साक्षि)—साखी, दोहे, साक्षी। उ० पद गोएँ मन हरषियां, साषी कह्यां अनंद। (सा० १८-४-१)।

**सास**—सं० पु० (सं० श्वास,—साँस, प्राण, जीवन। उ० चलु सखी बिलम न कीजिये, जब लग सास सरीर। (प० ३०२-६)।

**सासत**—दे० 'सासति'। दंड, सजा, शासन। (पा० प० ८४-६)।

**सासति**—सं० स्त्री० (सं० शास्ति)—शासन, दंड, सजा। उ० कहै कबीर धीर मति राखहु, सासति करौ हमारी। (प० १९१-६)।

सासनां—सं० पु० (सं० शासन)—दंड, सजा । उ० घणीं सहैगा सासनां, जम की दरगह माहिं । (सा० १३-१७-२) ।

सासनि—दंड, शासन । उ० अंतर गगन होत अंतर धुंनि, बिन सासनि है सोई । (प० १७२-५) ।

सासरैं—सं० पु० (सं० श्वसुरालय, हि० ससुराल)—श्वसुर के घर । उ० जेठी धीय सासरैं पठवौ, ग्यूं बहुरि न आवैं फेरी । (प० २२-६) ।

सासु—सं० स्त्री० (सं० श्वश्रू)—पति या पत्नी की माँ । सासु की दुखी सुसर की प्यारी, जेठ कैं तरसि डरौं रे । (प० २३०-५) ।

सासुरे—दे० 'सासरैं' । ससुराल । (पा० प० १०९-१) ।

सासुरै—दे० 'सासरैं' । ससुराल । (पा० प० १६०-७) ।

सासू—दे० 'सासु' । उ० सासू कहै काति बहू ऐसैं, बिन कातैं निसतरिबौ कैसैं । (प० २२८-४) ।

सास्त्र—सं० पु० (सं० शास्त्र)—हिन्दुओं के छः दर्शन । उ० चारि बेद छह सास्त्र बखानी । (र० ३-१६) ।

साह—सं० पु० (फा० शाह)—महाराज, बादशाह । उ० कोटी धज साह हस्ती बध राजा, क्रिपन को धन कौनैं काजा । (प० ९९-३) ।

साहणहार—वि० (हि० सहना से)—सहने वाला । उ० लागैं थैं भागा नहीं, साहणहार कबीर । (सा० ४०-७-२) ।

साहनहार—दे० 'साहणहार' । (पा० सा० १४-२२-१) ।

साहस—सं० पु० (सं०)—हिम्मत । उ० निहचल निधि मिलाइ तत, सतगुर साहस धीर । (सा० १-३०-१) ।

साहि—क्रि० स० (सं० साधना, हि० साधना)—साधो, ठीक करो । उ० काइर हुवां न छूटिये, कछु सूरा तन साहि । (सा० ४५-१-१) ।

साहिकरि—ठीक करके । उ० सती सूता तन साहि करि, तन मन कीया धांण । (सा० ४५-३५-१) ।

साहिब—सं० पु० (अ०)—परमात्मा, मालिक । उ० साहिब सेवा मांहि है, बेपरवांही दास । (सा० ५-२-२) ।

साहिबी—सं० स्त्री० (अ० साहिब)—प्रभुता, मालिकपन । (पा० प० ७३-४) ।

साहु—दे० 'साधु' । (पा० सा० १५-१७-१) ।

साहेब—दे० 'साहिब' । स्वामी, परमेश्वर । (पा० प० ४-८) ।

सिंगार—सं० पु० (सं० शृंगार)—सज्जा, सजावट । उ० कोटि कुबेर जाकैं भरैं भंडार, लछमीं कोटि करैं सिंगार । (प० ३४०-६) ।

सिंगारु—(पा० प० ११-३) ।

सिंघ—सं० पु० (सं० सिंह)—शेर, यहां ज्ञान का प्रतीक । उ० एक अचंभा देखा रे भाई ठाढ़ा सिंघ चरावैं गाई । (प० ११-१) ।

सिंघलदीप—सं० पु० (सं० सिंहलद्वीप)—लंका । उ० कबीर खोजी रांम का गया जु सिंघलदीप । (सा० ५३-४-१) ।

सिंघासण—दे० 'स्यंघासण' । (प० २९९-५) ।

सिंघासन—दे० 'स्यंघासण । (पा० प० १०१-५) ।

सिंचाई—क्रि० अ० (हि० सींचना)—सींचा । (पा० प० १६८-५) ।

सिंदूर—दे० 'स्यंदूर' । (पा० सा० ११-१३-१) ।

सिंधु—सं० पु० (सं०)—सागर । (पा० प० १८-५) ।

सिंधौरा—दे० 'स्यंधौरा' । सिंदूरदान । (पा० प० ५८-२) ।

सिंभु—दे० 'स्यंभ' । शिव । (पा० सा० ६-२४-२) ।

सिंहन—दे० 'सिंघ' । शेरों । (पा० सा०

४-१८-२)।

**सिउं**—दे० 'स्यूं'। सहित। (पा० प० १६१-२)।

**सिकदार**—सं० पु० (अ० सिक्क+दार)—सिक्का चलाने वाला। (सा० १२-६-नो० ७)।

**सिकली**—वि०(अ० सिकल)-भारी, दृढ़। उ० दे मुहरा लगाम पहिराऊं, सिकली जीन गगन दौराऊं। (प० २५-२)।

**सिकलीगर**—सं० पु० (अ० सैकल+फा० गर)—पैनी कर देने वाला, सान धरने वाला, चमक देने वाला। उ० सतगुर ऐसा चाहिए, जैसा सिकलीगर होइ। (सा० ४०-३-१)।

**सिकारी**—वि० (फा० शिकारी)—शिकार करने वाला। (पा० प० १५७-४)।

**सिख**—दे० 'सिष (२)'। चोटी। (पा० प० १५७-४)।

**सिखर**—दे० 'सिषर'। चोटी, कंगूरा। (पा० सा० १०-२-१)।

**सिखरांह**—दे० 'सिषरांह'। (पा० सा० २२-२०-१)।

**सिखलावते**—क्रि० स० (सं० शिक्षण, हिं० सिखाना से)—शिक्षा देते। (पा० सा० २२-३-१)।

**सिखां**—दे० 'सिख'। (पा० सा० २१-१७-२)।

**सिचांणां**—सं० पु० (सं० संचान)—बाज पक्षी। उ० काल सिचांणां नर चिड़ा औझड़ औयंतां। (सा० ४६-२-२)।

**सिचांनां**-दे० 'सिचांणां'। (प० १५४-२)।

**सिद्ध**—सं० पु० (सं०)—महात्मा, शक्ति प्राप्त पुरुष। (पा० सा० २०-५-२)।

**सिध**—दे० 'सिद्ध'। महात्मा। उ० षट दरसन संसै पड़्या, अरू चौरासी सिध। (सा० ३१-११-२)।

**सिधगणेस्वर**—सं० पु० (सं० सिद्ध गणेश्वर)—मूलाधार चक्र का देवता। उ० मूलबंध इकपावा, तहां सिध गणेस्वर रावा। (प० ३१-१२)।

**सिधाये**—क्रि० अ० (सं० सिद्ध से)—चले गए। उ० कहै कबीर उनि देसि सिधाये, बहुरि न इहि जगि मेला। (प० २०७-५)।

**सिधि**—सं० स्त्री० (सं० सिद्धि)—ऐश्वर्य, पूर्णता, युक्ति। उ० सब सिधि सहजैं पाइए, जे मन जोगी होइ। (सा० २४-१७-२)।

**सिफति**—सं० स्त्री० (अ० सिफ़त)—गुण, कृपा। उ० अवलि आदम पीर मुलांनां, तेरी सिफति करि भये दिवांनां। (प० ६३-४)।

**सियरा**—वि० (सं० शीतल, प्रा० सीअड़)—ठंडा, शीतल। उ० नहीं सो दूरि नहीं सो नियरा, नहीं तात नहीं सो सियरा। (र० बा० ४०)।

**सियांना**—दे० 'सयांनां'। चतुर। (पा० प० ६९-१०)।

**सियार**—दे० 'स्याल'। पशु-विशेष। (पा० प० ७१-६)।

**सिर**—सं० पु० (सं० शिरस्)—माथा, सिर। उ० जे सिर राखौं आपणां, तौ पर सिरिज अंगीठ। (सा० १३-६-२)।

**सिरजनहार**—सं० पु० (सं० सृजन+हिं० हार)—रचनेवाला, परमेश्वर। (पा० प० १५-६)।

**सिरजनहारा**—(पा० प० १४-५)।

**सिरजे**—क्रि० स० (सं० सर्जन)—बनाए, रचे। (पा० प० ४०-३)।

**सिरिज**—रचकर, बनाकर। उ० जे सिर राखौं आपणां, तौ पर सिरिज अंगीठ। (सा० १३-६-२)।

**सिरांनीं**—क्रि० अ० (हिं० सीरा से)—समाप्त होना, मिटना। उ० कहै कबीर मेरी कथा सिरांनीं। (प० ३६०-५)।

**सिरावा**—समाप्त होता है। (पा० र० १५-४)।

**सिरि**—दे० 'सिर'। सिर पर, माथे पर। उ० वारि जु बांध्या प्रेम कै, डारि रह्या सिरि षेह। (सा० ६-५-२)।

**सिरु**—सिर, मस्तक। (पा० प० ६२-४)।

**सिरिमौर**—सं० पु० (हि० सिर+मौर)—सिरताज, सिर का मुकुट। उ० सहज सुंनि कौने हरौ गगन मंडल सिरिमौर। (प० १८-७)।

**सिरोवनीं**—सं० पु० (सं० शिरोमणि)—श्रेष्ठ। उ० भजि भजिसि भूषन पिया मनोहर, देव देव सिरोवनीं। (प० ३६२-२)।

**सिरहानैं**—सं० पु० (सं० शिरस्+अधीन)—चारपाई में सिर की ओर का भाग। (पा० सा० १५-१-१)।

**सिलहला**—दे० 'सलैली'। रपटने वाला। (पा० प० १४६-३)।

**सिलहली**—दे० 'सलैली'। रपटने वाली। (पा० सा० १०-२-१)।

**सिला करै**—मुहा० (सं० शिल+हि० करना)—कटे हुए खेत में गिरे अनाज के दाने चुनते हैं। उ० औरैं स्यावढ़ करै षारिसा, सिला करै सब कोई। (प० २१६-८)।

**सिव**—सं० पु० (सं० शिव)—परमेश्वर, शिव। (सा० ५-४६-१)।

**सिवनगरी**—सं० स्त्री० (सं० शिवनगरी)—काशी। उ० परम तत आधारी मेरे, सिव नगरी घर मेरा। (प० १६६-७)।

**सिवपुरी**—दे० 'सिवनगरी'। काशी। (पा० प० ४६-४)।

**सिवसंकर**—सं० पु० (सं० शिव शंकर)—महादेव। उ० कितेक सिवसंकर गए ऊठि। (प० ३५-१)।

**सिष (१)**—सं० पु० (सं० शिष्य)—चेला, अनुयायी। उ० कबीर गुर बसै बनारसी, सिष समंदां तीर। (सा० ४४-२-१)।

**सिष (२)**—सं० स्त्री० (सं० शिखा)—चोटी, चुटिया। उ० कबीर मूंठ कर मियाँ, नष सिष पाषर ज्यांह। (सा० ५५-५-१)।

**सिषही**—शिष्य ही। उ० सतगुरु बपुरा क्या करै जे सिषही मांहै चूक। (सा० १-२१-१)।

**सिषर**—सं० पु० (सं० शिखर)—चोटी, ऊँचा स्थान, ब्रह्माण्ड। उ० कबीर मोती नीपजैं, सुन्नि सिषर गढ़ मांहि। (सा० ५-८-२)।

**सिषरांह**—सं० पु० (सं० शिखर)—शिखर पर। उ० पार ब्रह्म बूठा मोतियाँ, धड़ि बाँधी सिषरांह। (सा० ५५-३-१)।

**सिषाँकी**—शिष्यों की। उ० रांम काठै रह्या, करैं सिषाँ की आस। (सा० १७-४-२)।

**सिषाही**—शिष्य ही। (सा० १-२१-१)। (पाठान्तर)।

**सिष्टि**—सं० स्त्री० (सं० सृष्टि)—सारी रचना। उ० तारी लाइकैं सिष्टि बिचारौ, तब गहि भेट निसहुरा हो। (प० ७७-१०)। अथवा सं०स्त्री० (सं० सृष्टि)—संसार, दुनिया। (प० ७७-१०)

**सिस्टि**—सं० स्त्री० (सं० सृष्टि)—संसार। (पा० र० ४-१)।

**सिहणैं**—दे० 'सिरहानैं'। चारपाई में सिर की ओर का भाग। उ० काल सिहणैं यौं खड़ा, जागि पियारे म्यंत। (सा० ४६-३-१)।

**सिहरु**—सं० पु० (अ० सिह)—माया कर्म, इंद्रजाल। (पा० प० ८७-२)।

**सींग**—सं० पु० (सं० शृंग)—सींग। उ० ससा सींग की धूनहड़ी, रमैं बांझ का पूत। (सा० ५८-४-२)।

**सींगणि**—सं० स्त्री० (हि० सिंगिनी)—सींगों से बना धनुष। उ० हरि रस जे जन वेधिया, सतगुण सींगणि नांहि। (सा० ४०-५-१)।

**सींगीं**—दे० 'सींगी'। (प० १५३-४)।

**सींगी**—सं०स्त्री० (हि० सींग)—हिरन के सींग का बना बाजा। उ० मुद्रा निरति सुरति करि सींगी, नाद न षंडै धीरा। (प० ६९-२)।

**सींचताड़ीं**—क्रि० स० (सं० सिंचन, हि० सींचना)—पानी डालने से। उ० काटत वेली कूपले मेल्हीं, सींचताड़ीं कुमिलांणीं। (प० १६३-७)।

**सींचनहार**—सं० पु० (सं० सिंचन + हि० हार)—सीचने वाला। (पा० सा० १६-३३-२)।

**सींचा**—क्रि० स० (सं० सिंचन, हि० सींचना)—सीचा, पाला-पोसा हुआ। उ० जाका प्यंड तारी का सींचा। (प० ४१-६)।

**सींची**—पानी देने से। उ० त्रिष्णां में सींची नां बुझै, दिन दिन बधती जाइ। (सा० १६-१५-१)।

**सींचै**—सीचता है। (पा०सा० १५-१४-२)

**सींचौं**—सींचूं, पानी दूं। उ० जे काटौं तौ डहडही, सींचौ तौ कुमिलांइ। (सा० ५८-३-१)।

**सींचौ**—पानी दो। (पा० प० ३८-५)।

**सींध**—दे० 'सिध'। सिद्ध, महात्मा। उ० सींध भइ तब का भया, चहुँ दिसि फूटी वास। (सा० ५८-६-१)।

**सींधव**—सं० पु० (सं० सैंधव, हि० सिंधव) —सेंधा नमक। उ० सींधव नीर कबीर मिल्यौ है, फटक न मिलै पखान। (प० २८-७)।

**सींयां**—क्रि० स० (हि० सीना)—सीया। उ० कोटि बरस लूं कंचूं सींयां, सुर नर धंधै पाड़्या। (प० २११-५)।

**सी**—दे०'सा'। समान। (पा०प० ६९-४)

**सीख**—दे० 'सीप'। शिक्षा। (पा० सा० १-२९-१)।

**सीखा**—क्रि० स० (सं० शिक्षण)—काम करने का ढंग जान लिया। (पा० सा० १४३-४)।

**सीखें**—सीखने। उ० सीखें सुनें पढ़ें का होई, जौ नहीं पदहि समांनां। (प० ३२-१०)।

**सीचणहार**—दे० 'सींचनहार'। सींचने वाला। (सा० ४६-१९-नो०३५)।

**सीझसि**—क्रि० अ० (सं० सिद्ध, प्रा० सिज्झ + ना प्रत्य०)—उऋण नहीं हो सकते। उ० साच बिन सीझसि नहीं, कांई ग्यान दृष्टै जोइ रे। (प० ३९१-२)।

**सीझै**—क्रि० अ० (हि० सीझना)—कष्ट झेलते हैं। उ० कठिन पासि कछू चलै न उपाई, जंम दुवारि सीझै सब जाई। (र० ३-६६)।

**सीढ़ी**—सं० स्त्री० (सं० श्रेणी)—जीना, पैड़ी। (पा० सा० २०-२-१)।

**सीत** (१)—सं० पु० (सं० सीत्य)–धान्य, धान का खेत। उ० स्वांमीं हूवा सीत का, पैकाकार पचास। (सा० १७-४-१)।

**सीत** (२)—सं० पु० (सं० शीत)—ओस, तुषार। उ० देषण के सब्को भले, जिसे सीत के कोट। (सा० १७-१७-१)।

**सीतल**—वि० (सं० शीतल)—ठंडा, शांत। उ० हरि संगति शीतल भया, मिटी मोह की ताप। (सा० ५-३०-१)।

**सीतलता**—सं० स्त्री० (सं० शीतलता)—ठंडापन, शांति। उ० सीतलता सुपिनै नहीं, फल फीको तनि ताप। (सा० १६-२०-२)।

**सीता**—दे० 'सीत (२)'। ठंडा। (सा० ४१-१४-नो० २०)।

**सीप**—सं० पु० (सं० शुक्ति, प्रा० सुत्ति) —सीपी। उ० सायर नहीं सीप बिन, स्वांति बूंद भी नांहि। (सा० ५-८-१)।

**सीयरा**—सं०पु०(सं० शृगाल, हि०सियार) —सियार। उ० बंबूर की डरियां बनसी लैहूँ, सीयरा मूंकि मूंकि पाई। (प० १७७-६)।

जात हूँ, सुणता है सब कोइ। (सा० २ १-१)।

**सुणि**—सुन, श्रवण कर। उ० चूंणैं पड़्या न छूटियो, सुणि रे जीव अबूझ। (सा० ४५-२-१)।

**सुणिये**—सुना जाए, सुना जाता है। उ० जहाँ जुरा मरण व्यापै नहीं, मुवा न सुणिये कोइ। (सा० ४७-१-१)।

**सुणिसकै**—सुन सकता है। उ० और न कोई सुणि सकै, कै साईं कै चित्त। (सा० ३-२०-२)।

**सुणीं**—सुनी, श्रवण की। (सा० १-२७ -नो० २९)।

**सुणौं**—सुनो। उ० घरि परमेसुर पांहुणां, सुणौं सनेही दास। (सा० ११-१८-१)।

**सुत**—सं० पु० (सं०)—पुत्र। उ० दारा सुत ग्रेह नेह, संपति अधिकाई। (प० ३२०-३)।

**सुतकलित**—यौ० (सुत + कलत्र)—पुत्र व स्त्री। उ० कां सिकडूंवा सुत कलित, दाझण बारंबार। (सा० १७-२२-२)।

**सुतधार**—सं० पु० (सं० सूत्रधार)—जगत रूपी नाटक का व्यवस्थापक। उ० जिनि यहु चित्र वनाइया, सो साचा सुतधार। (र० ५-६७)।

**सुता**—सं० स्त्री० (सं०)–पुत्री, बेटी। उ० माया माता माया पिता, अति माया अस्तरी सुता। (प० ८४-७)।

**सुदरसन**—सं० पु० (सं० सुदर्शन)—सुदर्शन चक्र। उ० राजा अंबरीष कै कारणि चक्र सुदरसन जारै। (प० १२२ -७)।

**सुदामा**—सं० पु० (सं० सुदामन्)—दरिद्र ब्राह्मण जो श्रीकृष्ण के सखा थे। (पा० प० ४५-५)।

**सुद्ध**—वि० (सं० शुद्ध)-शुद्ध, साफ। (पा० प० ९४-४)।

**सुध**—सं० स्त्री० (सं० शुद्ध (बुद्धि)—स्मरण, याद, शुद्ध। उ० निरमल हरि का नांव सों, कैं निरमल सुध भाइ। (सा० ४२-३-१)।

**सुधा**—सं० स्त्री० (सं०)—अमृत, पीयूष। (पा० प० १४६-२)।

**सुधि**—सं० स्त्री० (सं० शुद्ध)—ख्याल, विचार, चेत। उ० कबीर पल की सुधि नहीं, करै काल्हि का साज। (सा० ४६ -६-१)।

**सुनंतां**—क्रि० स० (सं० श्रवण, हि० सुनना से)—सुनता हुआ। (पा० प० ९२-४)।

**सुन**—सुनो। (पा० प० १०४-२)।

**सुनत**—सुनता हुआ। उ० कहत सुनत जग जात है, विषै न सूझैं काल। (सा० १२-४९-१)।

**सुनता**—सुनता है। (पा० सा० ३-२५-१)।

**सुनते**—श्रवण करते ही। (पा० सा० ३ -१८-२)।

**सुनन**—सुनने। (पा० र० ११-८)।

**सुनहिं**—सुनते हैं। (पा० प० १६७-३)।

**सुनहुं**—सुनो। उ० कहै कबीर सुनहुं मति सुंदरि, राजा रांम रमूं रे। (प० २३० -१०)।

**सुनहु**—सुनो। उ० कहै कबीर सुनहु रे संतौ, हरि भजि बांधौ मेरा। (प० २२२ -११)।

**सुनि (१)**—सुनकर। (पा० प० ८८-३)।

**सुनिएं**—सुना जाए। (पा० प० ७२-९)।

**सुनिए**—सुना जाए। (पा० प० ४४-६)।

**सुनिअै**—सुनो। (पा० प० ६१-४)।

**सुनियत**—सुना है। (पा० प० ४५-३)।

**सुनु**—सुन कर। (पा० प० १९-३)।

**सुनें**—सुनने से। उ० कहें सुनें कैसें पति अइये, जब लग तहां आप नहीं जइये। (प० २४-४)।

**सुनैं**—सुनता रहे। उ० तन मन सौंपे

मृग ज्यूं, सुनैं वधिक का गीत। (सा० ४३-३-२)।

**सुनैंगी**—सुनेगी। (पा० सा० १५-८४-२)।

**सुनौं**—सुन लो। उ० कहत कबीर सुनौं रे संतौ, मेरी मेरी सब झूठी। (प० १०५-८)।

**सुनौ**—सुनो। (पा० प० ७६-६)।

**सुनति**—सं० स्त्री० (अ० सुन्नत)—खतना, मुसलमानों का रसम जिसमें लड़कों के लिंगेन्द्रिय का अगला चर्म काट देते हैं। उ० हौ तौ तुरक किया करि सुनति, औरति सौं का कहिये। (प० ५६-५)।

**सुनहां**—सं० पु० (सं० श्वान)—कुत्ते रूप कामादिक विषय। उ० डांइन डारै सुनहां डोरै, स्यंध रहै वन घेरे। (प० ६-३)।

**सुनाइ**—क्रि० स० ( सं० श्रवण )—सुना कर। उ० है कोई ऐसा पर उपगारी, हरि सूं कहै सुनाइ रे। (प० ३०७-६)।

**सुनाएं**—सुनाना। (पा० प० १६८-३)।

**सुनायें**—सुनाना। उ० का सुनहां कौं सुमृत सुनायें, का सापित पैं हरि गुन गांये। (प० २२१-२)।

**सुनारा**—सं० पु० (सं० स्वर्णकार)—सोनार। (प० १७-३)।

**सुनावत**—सुनाते हुए। (पा०सा० २२-६-१)

**सुनावा**—सुनाया। (पा० प० ११५-६)।

**सुनावै**—कर्णगोचर कराते हो। उ० भूखा भूखा क्या करै, कहा सुनावै लोग। (सा० ३५-२-१)।

**सुनि (२)**—सं० पु० (सं० शून्य)—शून्य देश में, ब्रह्म में। उ० तपनि गई सीतल भया, जब सुनि किया असनान। (सा० ५-३२-२)।

**सुनित्य**—सं० स्त्री० (अ० सुन्नत)—खतना। उ० कृतम सुनित्य और जनेऊ, हिंदू तुरक न जांनैं भेऊ। (र० ५-२३)।

**सुनिमंडल**—सं० पु० (स० शून्यमंडल)—चिदाकाश, ब्रह्माण्ड। उ० सुनिमंडल मैं पुरिष एक, ताहि रहै ल्यौ लाइ। (सा० ४३-७-२)।

**सुन्नति**—दे० 'सुनति'। खतना। (पा० र० ६-४)।

**सुन्नि (१)**—वि० (सं० शून्य)—निस्तब्ध, निश्चल। उ० कवीर मोती नीपजै, सुन्नि सिपर गढ़ मांहि। (सा० ५-८-२)।

(२) सं० पु० (सं० शून्य)—शून्य देश। उ० हदि छाड़ि बेहद गया, किया सुन्नि असनान। (सा० ५-११-१)।

**सुन्निहि**—शून्य प्रदेश में। (पा० प० ५७-६)।

**सुन्यं**—सं० पु० (सं० शून्य)—खाली। उ० कहै कवीर जहां बसहु निरंजन, तहां कुछ आहि कि सुन्यं। (प० १६४-८)।

**सुपनंतरि**—दे० 'सुपनैंतर'। (पा० प० ४०-८)।

**सुपनां**—सं० पु० (सं० स्वप्न)—सपना। उ० आंपि न मीचौं डरपता, मति सुपनां ह्वै जाइ। (सा० ५०-६-२)।

**सुपनैं**—सं० पु० (सं० स्वप्न)—नींद, निद्रा, स्वप्न। उ० कवीर सुपनैं रैंनि कै, पारस जीय मैं छेक। (सा० १२-२३-१)।

**सुपनैंतर**—(सं० स्वप्न + तर)—स्वप्न में। उ० वासुरि गमि नरैंणि गमि, नां सुपनैं-तर गंम। (सा० ३१-४-१)।

**सुपिन**—स्वप्न। (पा० प० ६७-३)।

**सुपिनां**—स्वप्न। (पा० सा० २-४३-२)।

**सुपिनें**—स्वप्न में। (पा० प० १०६-२)।

**सुपिनैं**—स्वप्न में भी। उ० सीतलता सुपिनैं नहीं, फल फीकौ तनि ताप। (सा० १६-२०-२)।

**सुपिनैंमांहि**—स्वप्न में। उ० वासुरि सुख नां रैंणि सुख, नां सुख सुपिनैं मांहि। (सा० ३-४-१)।

**सुप्पनैं**—सपने में ही। उ० सुप्पनैं बिंद न देई झरनां, ता काजी कूं जुरा न मरणां। (प० ३३०-५)।

**सुपहला**—वि० (हि० सु+पहला)—पहला ही। उ० कहि कबीर चेत्या नहीं, अजहूँ सुपहला दिन। (सा० ५५-६-२)।

**सुपारी**—सं० पु० (सं० सुप्रिय)-छालिया, कसैली। उ० उजल कपड़ा पहरि करि, पान सुपारी खांहि। (सा० १२-५४-१)।

**सुफल** (१)—सं० पु० (सं०)-अच्छे फल। उ० पंषी चले दिसावरां, बिरवा सुफल फलंत। (सा० ४७-७-२)।

**सुफल** (२)—वि० (सं० सफल)—पूर्ण। उ० जन्म मरन थैं तौ तूं छूटै, सुफल हूंहि सब कांमां। (प० ३९-६)।

**सुबधी**—सं० पु० (सं० सम्बन्धी, हि० समधी)—पुत्र या पुत्री का ससुर। उ० सुवधी कै धरि लुबधी आयौ, आन बहू कै भाइ। (प० १३-७)।

**सुबास**—सं० पु० (सं० सु+बास)-सुन्दर निवास स्थान। उ० मिष्ट सुबास कबीर गहि, विषम कहै किहि साध। (सा० ३२-४-२)।

**सुबासिक**—वि० (सं० सु+बास)—सुगंधित। (पा० प० १०१-६)।

**सुबिचार**—वि० (सं० सुविचारवान्)—अच्छे विचारों वाला। उ० सती संतोषी सावधान, सबद भेद सुबिचार। (सा० ४०-२-१)।

**सुभग**—वि० (सं०)—सुन्दर, सुखद। उ० रवि ससि सुभग रहे भरि सब घटि, सबद सुंनि थिति मांहीं। (प० १६८-६)।

**सुभर**—वि० (सं० शुभ)—स्वच्छ। उ० मानसरोवर सुभर जल, हंसा केलि कराहिं। (सा० ५-३९-१)।

**सुभाइ** (१)—क्रि० वि० (सं० स्वभाव)—सहज भाव से, स्वभावत:। उ० कबीर तष्टा टोकणीं, लीए फिरै सुभाइ। (सा० १७-५-१)।

(२)—सं० पु० (सं० स्वभाव)—चित्त, आचरण। उ० बिन सावण पाणीं बिना, निरमल करै सुभाइ। (सा० ५४-३-२)।

**सुभाव**—दे० 'सुभाइ' (२)। (पा० प० ७५-१०)।

**सुमति**—सं०स्त्री० (सं०)—सुबुद्धि। उ० दुरमति दूरि गंवाइसी, देसी सुमति बताइ। (सा० २८-२-२)।

**सुमरि सुमरि**—क्रि० स० (सं० स्मरण, हि० सुमरना)-जपो, स्मरण करो। उ० बिलसी अरु लातौं छड़ी, सुमरि सुमरि जगदीस। (सा० १६-१०-२)।

**सुमार ह्वै**—सं० पु० (सं० सुमर)—सहज मृत्यु होकर। उ० भीतरि भिद्या सुमार ह्वै, जीवै कि जीवै नाहि। (सा० ३-१५-२)।

**सुमिरंता**—दे० 'सुमिरत'। (पा० सा० ३-५-१)।

**सुमिरण**—क्रि० स० (सं० स्मरण, हि० सुमरना)—ध्यान करना, जप करना। उ० कबीर सुमिरण सार है, और सकल जंजाल। (सा० २-५-१)।

**सुमिरत**—स्मरण करते। (पा०र० १९-५)

**सुमिरतां**—स्मरण करने में। उ० कबीर कठिनाई खरी, सुमिरतां हरि नाम। (सा० २-२९-१)।

**सुमिरन**—स्मरण करना। उ० रांम नांम सुमिरन बिनां, बूड़त है अधिकाई। (प० ३२०-२)।

**सुमिरावै**—स्मरण कराता है। (सा० २८-४-२)।

**सुमिरि**—स्मरण कर। उ० मन रे रांम सुमिरि, रांम सुमिरि भाई। (प० ३२०-१)।

**सुमिरि लै**—चिन्तन कर लो, जप लो। उ० जम रांणीं गढ़ मेलिसी, सुमिरि लै करतार। (सा० १२-७-२)।

**सुमिरै**—स्मरण करता है। उ० मेरा मन सुमिरै राम कूं, मेरा मन रामहिं आहि। (सा० २-८-१)।

**सुमिरौ**—स्मरण करो। (पा० र० २-१)।

**सुमिरचौ**—स्मरण किया। उ० तीस वरस कै रांम न सुमिरचौ, फिरि पछितानौं विरध भयौ। (प० २४३-४)।

**सुमृत**—दे० 'सुमृत'। उ० चारि वेद जाकै सुमृत पुरानां, नौ व्याकरनां मरम न जांनां। (प० ४६-३)।

**सुमृति**—सं० स्त्री० (सं० स्मृति)—हिंदुओं के धर्मशास्त्र ग्रंथ। उ० सुरति सुमृति दोइ कौ विसवास, वाभि परचौ सव आसा पास। (प० ७७-४)।

**सुमेर**—सं० पु० (सं० सुमेरु)—सुमेरु नाम का पर्वत। (र० १-टि० ३६)।

**सुयंप्रकास**—सं० पु० (सं० स्वयं प्रकाश)—आपही आप प्रकाशित होने वाला, परमात्मा। उ० सुयंप्रकास आनन्द वभेक मैं, धन कवीर ह्वै वैठे। (प० १५१-६)।

**सुरंग**—वि० (सं०)—सुंदर, सुडौल। उ० कवीर कहा गरवियौ, देहा देखि सुरंग। (सा० १२-६-१)।

**सुर (१)**—सं० पु० (सं०)—देवता। उ० सुर नर थाके मुनि जनां, जहाँ न कोई जाइ। (सा० १४-१०-१)।

**सुर (२)**—सं० पु० (सं० स्वर)—आवाज। उ० मुलनां वंग देइ सुर जांनी, आप मुसला वैठा तांनीं। (र० १-७)।

**सुरग**—दे० 'स्वर्ग'। (पा०सा० २०-१-१)

**सुरगुवासु**—(यौ०) स्वर्ग में रहना। (पा० प० ८२-२)।

**सुरजौ**—दे० 'सूरज'। सूर्य भी। (पा० प० १०५-५)।

**सुरझा**—क्रि० अ० (हि० सुलझना)—सुलझ गया। (पा० सा० २२-६-१)।

**सुरझै**—सुलझता है। उ० नौ मन सूत उरझि नहीं सुरझै, जनमि जनमि उरझेरा। (प० २३८-११)।

**सुरझचा**—सुलझा, खुला। उ० कहत सुनत सव दिन गए, उरझि न सुरझचा मन। (सा० ५५-६-१)।



**सुरझिहौं**—क्रि० स० (हि० सुलझना)—सुलझता हूं। उ० अनेक जतंन करि सुरझिहौं, फुनि फुनि उरझाई। (प० १७८-६)।

**सुरझेरा**—सं० स्त्री० (हि० सुलझना)—सुलझाव। (पा० प० ८६-८)।

**सुरतां**—सं० स्त्री० (सं० स्मृति, हि० सुरत)—ध्यान द्वारा। उ० तरवर एक अनंत मूरति, सुरतां लेहु पिछाणीं। (प० १६६-३)।

**सुरता**—सं०पु० (सं० श्रोता)-सुनने वाला। उ० कथता वकता सुरता सोई, आप विचारै सो ग्यानी होई। (प० ४२-१)।

**सुरतान**—दे० 'सुलितांन'। (पा० प० १२८-७)।

**सुरतानु**—दे० 'सुलितांन'। (पा० प० १२८-८)।

**सुरति (१)**—सं० स्त्री० (सं० स्मृति)—सुध, ध्यान, चेत अथवा चित्त की एकतानता। उ० सुरति निरति परचा भया, तव खूले स्यंभ दुवार। (सा० ५-२२-२)।

**सुरति (२)**—सं० स्त्री० (सं० श्रुति)—श्रुति। उ० सुरति सुमृति दोइ कौ विसवास, वाझि परचौ सव आसा पास। (प० ४७-४)।

**सुरतैं**—ध्यान में, स्मरण में। उ० जो कवहूँ उड़ि जाइ जँगल में, वहुरि न सुरतैं आनैं। (प० ४०-६)।

**सुरपति**—सं० पु० (सं०)—इंद्र। उ० साधिक सिध सूर अरु सुरपति, भ्रमत-भ्रमत गये हारी। (प० १७२-२)।

**सुरवि**—सं० स्त्री० (सं० श्रवण से)—सुनने की शक्ति। (सा० ४३-५-नो०६)।

**सुरषी**—वि० (सं० सुरक्षित)—अपने वश में। उ० सुरषी पंच राखिये सवै, तौ दूजी द्रिष्टि न पैसे कवै। (प० ३६२-१३)।

**सुरष्या**—वश में। (प० ३६२-३)।

**सुरसुरी**—सं० स्त्री० (सं० सुरसरि)—गंगा। उ० ज्यू दादुर सुरसुरी जल

भीतरि, हरि विन मुकति न होई। (प० ३४६-५)।

सुरहीं—सं० स्त्री० (सं० सुरभी)—चमरी गाय। उ० सुरहीं चूंपै बछतलि, बछा दूध उतारै। (प० १६१-७)।

सुरही—गाय। उ० तिण चरि सुरही उदिक जु पीया, द्वारैं दूध बछ कूं दीया। (र० चौ० १२)।

सुरांग—वि० दे० 'सुरंग'। सुन्दर। उ० पासि विनंठा कपड़ा, कदे सुरांग न होइ। (सा० ३७-४-१)।

सुरा—सं० स्त्री० (सं०)—मदिरा। उ० इक हूंहि दीन एक देहि दांन, इक करै कलापी सुरापांन। (प० ३८६-५)।

सुरैं—मदिरा मे। उ० सोवन कलस सुरैं भरया, साधूं निंद्या सोइ। (सा० २५-७-२)।

सुरुज—दे० 'सूरज'। सूर्य। (पा० प० १५०-३)।

सुलझाया—क्रि० स० (हि० सुलझना से)—जटिलताएं दूर कीं। उ० तिनि सुलझाया वापुड़े, जिनि जाणीं भगति मुरारि। (सा० ३३-५-२)।

सुलतांन—दे० 'सुलितांन'। (पा० सा० २-१६-१)।

सुलषणीं—वि० (सं० सुलक्षण से)—शुभ गुणों से युक्त। उ० सोई नारि सुलषणीं, नित प्रति झूलण जाइ। (सा० ५२-५-२)।

सुलषनां—( सं० सुलक्षण )—शुभ लक्षण-सम्पन्न। उ० साइं मेरा सुलषनां, सूता देइ जगाइ। (सा० ३८-४-२)।

सुलितांन—सं० पु० (फा० सुलतान)—वादशाह। उ० सो सुलितांन जु द्वै सुर तानैं, वाहरि जाता भीतरि आनैं। (प० ३३०-६)।

सुलितान—वादशाह। उ० विरहा बुरहा जिन कहौ, विरहा है सुलितान। (सा० ३-२१-१)।

सुवनां—सं० पु० (सं० शुक, हि० सुअटा)—तोता। उ० तुम्ह प्यंजरा मैं सुवनां तोरा। (प० १२०-५)।

सुवा—दे० 'सूवा'। तोता। (पा० प० १७९-५)।

सुवारथि—दे० 'सवारथ'। स्वार्थ। (पा० सा० १४-३९-१)।

सुवारथी—दे० 'सवारथी'। स्वार्थी। (पा० सा० १४-३९-२)।

सुषदेव—दे० 'सुखदेव'। शुकदेव मुनि। उ० रंचक लीन भया सुखदेव। (प० ३३-५)।

सुषमन—दे० 'सुखमन'। सुषुम्ना नाड़ी। उ० इला प्यंगुला सुषमन नांहीं, ए गुंण कहां समांहीं। (प० ३२-४)।

सुहाइ—क्रि० अ० (सं० शोभन)—अच्छा लगता है। (पा० प० १५-६)।

सुहाग—सं० पु० (सं० सौभाग्य)—सौभाग्य। उ० कहै कबीर मैं कछू न कीन्हां, सखी सुहाग रांम मोहि दीन्हां। (प० २-६)।

सुहागनि—दे० 'सुहागिनि'। सौभाग्यवती। (प० ३७०-१)।

सुहागल—वि० (सं० सौभाग्य)—खुशकिस्मती से मिला हुआ। उ० अचिरज कीया लोक मैं, पीया सुहागल नीर। (र० चौ० २०)।

सुहागा—सं० पु० (सं० सुभग)—एक प्रकार का क्षार जो गरम गंधकी सोतों से निकलता है। (पा० प० १६-६)।

सुहागिनि—सं० स्त्री० (हि० सुहाग+इन)–सौभाग्यवती। (पा०प० १६२-१)

सुहेला—वि० (सं० शुभ ?)—सुखद। उ० भला सुहेला ऊतरया, पूरा मेरा भाग। (सा० ५०-१०-१)।

सुहेली (१)—वि०—सुखद उ० अणी सुहेली सेल की, पड़तां लेइ उसास। (सा० ३६-१-१)।

सुहेली (२)—सं० स्त्री० (सं० सह+

एली)—संगिनी। (पा० प० १३५-४)।

**सूं**—अव्य (सं० सह)—करण या अपादान का चिह्न 'से'। उ० एक जु वाह्या प्रीति मूं, भीतरि रह्या शरीर। (सा० १-६-२)

**सूंघत**—क्रि० स० (सं० सं० + घ्राण)—सूंघते ही। (पा० प० २-४)।

**सूंघै**—सूंघता फिरता है। उ० उ० कस्तूरी के मृग ज्यूं, फिरि फिरि सूंघै घास। (सा० ५३-३-२)।

**सूंम**—वि० (अ० सूम)—कंजूस, कृपण। उ० सांची रही सूंम की संपति, मुगध कहै यहु मेरी। (प० १०५-६)।

**सूमहि**—कंजूस की। (पा० प० ६५-७)।

**सूई**—सं० स्त्री० (सं० सूची)—सुई। उ० गुरु प्रसाद सूई कै नांकै हस्ती आवै जांहीं। (प० १०-८)।

**सूक(१)**—सं० पु० (सं० शुक)—शिरीष वृक्ष। उ० सूक बिरख यहु जगत उपाया, समझि न विषम तेरी माया। (र० २-७)।

**सूक (२)**—दे० 'सूख'। (प० ३८८-६)।

**सूकर**—सं० पु० (सं० शूकर)—सूअर। उ० सूकर रूप फिरै कलि मांझ। (प० १२५-४)।

**सूकरि**—सूअर। (पा० प० १९६-१०)।

**सूका**—सं० पु० (सं० शुष्क, हि० सूखा)—जो भीगा न हो। उ० मंदिर पैसि चहूं दिसि भीगे, बाहरि रहे ते सूका। (प० १७५-५)।

**सूकित**—क्रि० अ० (सं० शुष्क + ना (प्रत्य०)—सूखे हुए, शुष्क। उ० सूकित पांन पात तरवर थैं, उलटि न तरवरि आवै। (प० ३९७-४)।

**सूकै**—वि० (सं० शुष्क)—शुष्क। उ० सूकै सरवर पालि बंधावै, लुणै खेत हठि वाड़ि करै। (प० २४३-५)।

**सूख (१**—क्रि०अ० (सं० शुष्क)—सूखना। (पा० प० ७५-७)।

**सूख (२)**—दे० 'सुख'। (पा० सा० ११-२-१)।

**सूखन**—सूखने। (पा० सा० १६-३३-१)।

**सूखा**—त्रि० (सं० शुष्क)—अनावृष्टि। (पा० सा० १५-४१-२)।

**सूखिम**—दे० 'सूषिम'। सूक्ष्म। (पा० सा० १०-१६-१)।

**सूगह**—क्रि० वि० (हि० सु + गह)—दृढ़तापूर्वक। उ० जिनि पाया तिनि सूगह गह्या, रसना लागी स्वादि। (सा० ५-३३-१)।

**सूचा**—वि० (सं० शुचि, हि० सूची)—निर्मल, पवित्र, शुद्ध। उ० यहु संसार सकल है मैला, रांम कहैं ते सूचा। (प० १२९-७)।

**सूची**—पवित्र। (पा० सा० २१-२-१)।

**सूचे**—पवित्र। उ० कहै कबीर तेई जन सूचे, जे हरि भजि तजहिं विकारा। (प० २५१-८)।

**सूझैं**—क्रि० अ० (सं० संज्ञान, हि० सूझना)—ध्यान में आवे, दिखलाई पड़ता। उ० कहत सुनत जग जात है विषै न सूझैं काल। (सा० १२-४६-१)।

**सूझै**—नजर में आता है, दिखलाई पड़ता है। उ० सिर फोड़ै सूझै नहीं, को आगिला अभाग। (सा० २०-२१-२)।

**सूझया**—ध्यान में आ गया। उ० आपै मैं तब आपा निरप्या, अपन पै आपा सूझया। (प० ६-१५)।

**सूत**—सं० पु० (सं० सूत्र)—सूत, तंतु, रुई का महीन तार। उ० ताकू केरे सूत ज्यूं, उलटि अपूठा आंणि। (सा० १३-१-२)।

**सूतग**—सं०पु० (सं० सूतक)—वह अशौच जो संतान होने या किसी के मरने पर परिवार वालों को होता है। उ० एक ही वास रहै दस मासा, सूतग पातग एकै आसा। (र० चौ० ३)।

सूतां—दे० 'सूता'। सोने से। (सा० २-१५-१)।

सूता—क्रि० अ० (हि० सोना)—सोया-सोया, पड़ा-पड़ा। उ० कबीर सूता क्या करे, जागि न जपै मुरारि। (सा० २-११-१)।

सूति (१)—सूत। उ० जोगी फेरी फिल करो, यौं बिन नांवैं सूति। (सा० १३-३-२)।

सूति (२)—सं० स्त्री० (सं०)—फल या फल की उत्पत्ति का अवसर। उ० आई सूति कबीर की, पाया राम रतंन। (सा० २-७-२)।

सूतिग—अशौच। उ० नां तिहि सूतिग पातिग जातिग, नां तिहि माइ न देव कथा पिक। (र० बा०-६२)।

सूती—सो गई, लीन हो गई। उ० मंदिर मांहि भया उजियारा, ले सूती अपनां पीव पियारा। (प० २-४)।

सूते—सो गये। उ० जे सूते ते मुसि लिए, रहे वसत कूं रोइ। (सा० १६-२४-२)।

सूतै—सोने से। (पा० सा० ३-१८-१)।

सूद—सं० पु० (सं० शूद्र)—शूद्र जाति का। (प० ४०-नो० ४२)।

सूदा—दे० 'सूद'। शूद्र जाति का। उ० एक जोति थैं सब उतपनां, कौंन बांम्हन कौन सूदा। (प० ५७-४)।

सूध—(१) क्रि० वि० (सं० शुद्ध, हि० सूधा)—सीधा। उ० पंच बैल जब सूध चलाऊं, राम जेवरिया जोरूं। (प० ३८९-६)।
(२) वि० (सं० शुद्ध)—शुद्ध। उ० जिभ्या वचन सूध नहीं निकसै तब सुकरित की बात कहै। (प० २४३-८)।

सूधा—दे० 'सूध'। (पा०प० १२२-७)।

सूधी—सीधी, लक्ष्य की ओर ठीक की हुई। उ० सतगुर मारया बाण भरि, धरि करि सूधी मूठि। (सा० १-८-१)।

सूनति—दे० 'सुनति'। (पा०प० १७८-३)।

सूनहां—दे० 'सुनहां'। श्वान। उ० सापित सूनहां दोऊ भाई, वो नींदै वौ भौंकत जाई। (प० २२१-४)।

सूनां—वि० (सं० शून्य)-निर्जन, सुनसान। (पा० प० ६०-६)।

सूनीं—खाली। उ० सब घटि मेरा सांइयां, सूनीं सेज न कोइ। (सा० २९-१८-१)।

सूनी—खाली। (पा० प० ४-३५-१)।

सूनें—खाली, जनहीन। उ० सूनें घर का पाहुणां, ज्यूं आया त्यूं जाव। (सा० २-१८-२)।

सूनें (१)—खाली। (पा० सा० २-४६-२)।

सूनैं (२)—सं० पु० (सं० शून्य, हि० सूना)—निर्जन स्थान में, एकांत में। उ० कंकर कूई पतालि पनियां, सूनैं बूंद बिकाई रे। (प० ७६-५)।

सूप—सं० पु० (सं० शूर्प)—सूप। (सा० ३२-१-नो०२)।

सूबस—क्रि० वि० (हि० सुबस)—भली वस्ती में। उ० पुरपाटण सूबस बसै, आनंद ठांयें ठांइ। (सा० ३०-२-१)।

सूभर—वि०(सं० शुभ्र)-उज्ज्वल, दिव्य। (सा० ५३-८-नो०१०)।

सूर—(१) सं० पु० (सं० सूर्य)—सूरज, पिंगलानाड़ी। उ० सूर समांणां चंद मैं, दहूं किया घर एक। (सा० ५-१०-१)।
(२) दे० 'सुर'। देवता। उ० साधिक सिध सूर अरु सुरपति, भ्रमत भ्रमत गये हारी। (प० १७२-२)।

सूरज—सं० पु० (सं० सूर्य)—सूर्य। उ० कबीर तेज अनंत का, मानौ ऊगी सूरज सेणि। (सा० ५-१-१)।

सूरण—सं० पु० (सं० शूर)—बहादुर, शूरवीर। (र० १-टि० २४)।

सूरतन—दे० 'सूरातन'। (पा० सा० १४-४१-१)।

सूरति—सं० स्त्री० (फा० सूरत)—

आकृति। उ० खाक एक सूरति वहुतेरी। (प० ६३-२)।

सूरा—सं० पु० (सं० शूर)—वीर पुरुष। उ० काइर हुवां न छूटिये कछु सूरा तन साहि। (सा० ४५-१-१)।

सूरातन—यौ० (सं० शूर+तन)—शूर-वीरता। (पा० सा० १४-७-१)।

सूरि—दे० 'सूर' (१)। सूर्य। उ० देवलि देवलि धाहड़ी, देसी ऊगे सूरि। (सा० ३-४४-२)।

सूरिज—दे० 'सूरज'। सूर्य। उ० जाकै सूरिज कोटि करैं परकास, कोटि महादेव गिरि कविलास। (प० ३४०-२)।

सूरिवाँ—सं० पु० (सं० शूर, हि० सूरमा) वीर, वहादुर। उ० सतगुर साँचा सूरिवाँ, सवद जु वाह्या एक। (सा० १-७-१)।

सूरिवां—(पा० सा० १-६-१)।

सूरिवैं—वीर पुरुष ने। उ० खेत वुहारया सूरिवैं, मुझ मरणे का चाव। (सा० ४५-६-२)।

सूरी—दे० 'सूली'। फाँसी, सूली। (पा० सा० ३-५-२)।

सूरैं—सं० पु० (सं० शू)—शूरवीर ने। (पा० सा० १४-२७-१)।

सूल—सं० पु० (सं० शूल)—चुभने वाली वस्तु, कसक, कष्ट। उ० अंधा नर चेतै नहीं, कटै न संसै सूल। (सा० २०-१७-१)।

सूलां—सं० पु० (सं० शूल)—काँटे पर। (सा० १३-८-नो०६)।

सूला—काँटा, फाँसी, शूल। उ० ऊंकार आदि है मूला, राजा परजा एकहि सूला। (र० चौ० १)।

सूली—नुकीली लौह दंड, फाँसी। उ० सुंदरि थैं सूली भली, विरला वंचै कोइ। (सा० २०-१६-१)।

सूवा—सं० पु० (सं० शुक)—सुआ, तोता। उ० नर कैं साथि सूवा हरि वोलैं, हरि परताप न जानैं। (प० ४०-५)।

सूवैं—तोते ने। उ० चतुराई सूवैं पढ़ी, सोई पंजर मांहि। (सा० १७-१४-१)।

सूषिम—वि० (सं० सूक्ष्म)—रहस्यमयी, भेद भरी। उ० कवीर सूषिम सुरति का, जीव न जांणैं जाल। (सा० १५-१-१)।

सृष्टि—सं० स्त्री० (सं०)-संसार, रचना। (पा० प० १८१-४)।

सेंतका—मुहा०—(सं० संहित से)—मुफ्त का। (पा० सा० २१-१७-१)।

से—प्रत्य० (प्रा० सुंतो)-करण और अपादान का चिह्न। (पा० प० ६४-५)।

सेइ—क्रि० अ० (सं० सेवक, हि० सेना)—आराधना करो। उ० सेइ मन समझि संमर्थ सरणांगता। (प० १६६-१)।

सेइए—आराधना करो, सेवा करो। (पा० प० १०१-१)।

सेइया—सेया। (पा० सा० २६-६-२)।

सेउ—दे० 'सेवा'। (पा० प० ७७-५)।

सेकिसी—क्रि० स० (सं० श्रेपण)—जलावेगा, भूनेगा। (सा० १३-८-नो०६)।

सेख—दे०'सेष'। शेख। (पा०प० ४२-४)

सेखा—दे० 'सेषा'। शेष नाग। (पा० प० ४८-५)।

सेज—सं० स्त्री० (सं० शय्या, प्रा० सज्जा)—पलंग, शय्या। उ० सव घटि मेरा सांइयां, सूनीं सेज न कोइ। (सा० २६-१८-१)।

सेजरिया—पलग, सेज। (पा०प० १५-७)।

सेजा—पलंग। (पा० सा० १६-६-१)।

सेजैं—पलंग पर। उ० सेजैं रहूं नैंन नहीं देखौं। (प० २३०-३)।

सेझै—क्रि० स० (सं० सेंधन)-दूर करता है, हटाता है अथवा ठंडा कर देता है। उ० सेझै कूवा स्वाति अति सीतल, कवहूं कुवाव नहीं रे। (प० २१६-५)।

सेणि—सं० स्त्री० (सं० श्रेणी)—समूह,

पक्ति। उ० कबीर तेज अनत का, मानौ ऊगी सूरज सेणि। (सा० ५-१-१)।

सेत—वि० (सं० श्वेत)-उज्ज्वल, निर्मल, सफेद। उ० बोढ़ें काला कापड़ा, नांव धरावैं सेत। (सा० २३-७-२)।

सेती (१)—क्रि० वि० (हि० सेंत)—व्यर्थ, बेमतलब। उ० पंडित सेतीं कहि रहे, कह्यां न मानैं कोइ। (सा० ६-१-१)।

सेती (२)—प्रत्य० (प्रा० सुंतो)—करण और अपादान की विभक्ति 'से'। उ० नारी सेती नेह, बुधि बबेक सबहीं हरैं। (सा० २०-८-१)।

सेनि—दे० 'सेणि'। समूह। (पा० सा० ६-१५-१)।

सेनेह—सं० पु० (सं० स्नेह)—प्रेम, मुहब्बत। उ० सकति सेनेह पकरि करि सुनति, यहु न बदूं रे भाई। (प० ५६-३)

सेन्यां—सं० स्त्री० (सं० सेना)—सेना, परिवार। उ० हरि की दास मरैं मगहरि सेन्यां सकल तिराई। (प० ३४५-७)।

सेपटआवा—क्रि० अ० (सं० संपुट+हि० आना)—कोश बना। (र० १-टि० ६)।

सेर—वि० (सं० सेठ ?)—एक तौल। (प० १६३-४)।

सेरी—सं० स्त्री० (फा०)-तृप्ति, संतोष। उ० कबीर सेरी सांकड़ी, चंचल मनवा चोर। (प० १३-४-१)।

सेल—सं० पु० (सं० शल, प्रा० सेल)—बरछा, भाला। उ० अणी मुहेली सेल की, पड़तां लेइ उसास। (सा० ३६-१-१)।

सेव—सं० स्त्री० (सं० सेवा)—आराधना, सेवा। उ० जब लग भगति सकांमता, तब लग निर्फल सेवा। (सा० ११-१०-१)।

सेवक—सं० पु० (सं०)—नौकर, भक्त। उ० स्वामी सेवक एक मत, मन ही मैं मिलि जाइ। (सा० ४४-४-१)।

सेवकाई—सं० स्त्री० (सं० सेवक+हि० आई (प्रत्य०)—सेवा। (पा०प० ७-४)।

सेवग—दे० 'सेवक'। उ० यहु मन दीजे तास कौं, सुठि सेवग भल सोइ। (सा० २६-४-१)।

सेवतां—क्रि० वि० (हि० सेवना)—सेवा करते समय। पारब्रह्म कूं सेवतां, जे सिर जाइ त जाव। (सा० ४५-३०-२)।

सेवा—सं० स्त्री० (सं०)—सेवा, टहल, खिदमत। उ० साहिब सेवा मांहि है, बेपरवांही दास। (सा० ५-२-२)।

सेविया—क्रि० स० (सं० सेवन से हि० सेना)-अगोरता रहा, सेवा करता रहा। उ० सूवै सैंबल सेविया, यौं जग चल्या निरास। (सा० २३-८-२)।

सेविये—सेवा कीजिए। उ० सिर साटैं हरि सेविये, छाड़ि जीव कीं बांणि। (सा० ४५-३१-१)।

सेवैं—सेवा करने से, पूजा करने से। उ० सेवैं सालिग रांम कूं, मन की भ्रांति न जाइ। (सा० २३-६-१)।

सेवैं—सेवा से। (पा० सा० २६-१०-१)।

सेवौ—सेवा करो। उ० कहै कबीर सेवौ बनवारी। (प० ११४-७)।

सेष—सं० पु० (अ० शेख़)—इस्लाम धर्मोपदेशक। उ० सेष सबूरी बाहिरा, क्या हज काबै जाइ। (सा० २२-११-१)।

सेषा—सं० पु० (सं० शेष)—शेष नाग। उ० ध्रू प्रहिलाद बभीषन सेषा, तन भीतरि मन उनहुँ न देषा। (प० ३३-४)

सेस—दे० 'सेषा'। शेष नाग। (पा० प० १०४-५)।

सेस नाग—सं० पु० (सं० शेष नाग)—शेष नाग। उ० सेस नाग जाकैं गरड़ समांनां, चरम कंवल कंवला नहीं जांनां। (प० ४६-४)।

सेसा—दे० 'सेषा'। शेष नाग। (पा० प० १०३-४)।

सैंजल—सं० स्त्री० (पं० सेंजी)—एक

प्रकार की पंजाबी घास। उ० माटी गलि सैंजल भई, पांहण बोही तेह। (सा० ५५-२-२)।

**सैंट**—सं० पु० (देश० हि० सैंठा)—कंडा। उ० कबीर मंदिर ढहि पड़्या सैंट भई सैंवार। (सा० १२-१७-१)।

**सैंण**—दे०'सैन'। संकेत। उ० कोई वाइल वंध्या नां मिलै, सांई हंदा सैंण। (सा० ४३-१०-२)।

**सैंवल**—सं० पु० (सं० शाल्मली)—सेमल। उ० यहु ऐसा संसार है, जैसा सैंवल फूल। (सा० १२-१३-१ ।

**सैंवार**—सं० पु० (सं० शैवाल)—सेवार। उ० कबीर देवल ढहि पड़्या, ईंट भई सैंवार। (सा० १२-१८-१)।

**सैन**—सं० स्त्री० (सं० संज्ञपन, प्रा० सण्णपन, हि० सैन)—संकेत। (सा० ४३-५-नो० ६)।

**सैनां**—दे०'सैन्यां'। (पा०प० १५५-१५)।

**सैवल**—'सैंवल'। सेमल का वृक्ष। उ० दिन दहूं चहूंकै कारणैं, जैसैं सैंवल फूले। (प० १६०-१)।

**सैल**—सं० स्त्री० (फा० सैलाब)—स्रोत, वहाव। (पा० प० ११८-६)।

**सैली**—वि० (सं० स्वैर)—स्वच्छंद। उ० ढेकर चढ़ि गयौ रांड़ कौ करध मनह पाट की सैली रे। (प० ७६-४)।

**सो**—सर्व० (सं० सः)—वह। उ० ग्यान प्रकास्या गुर मिल्या, सो जिनि वीसरि जाइ। (सा० १-१३-१)।

**सोइ (१)**—वही। उ० जे कुछ चितवैं राम विन, सोइ काल की पास। (सा० २-६-२)।

**सोइ (२)**—क्रि० अ० (सं० शयन, हि० सोना)—सोओ। उ० उजल हूवा न छूटिए, सुख नींदड़ीं न सोइ। (सा० १२-५३-२)।

**सोई**—वही। उ० जो कुछ था सोई भया, अव कछू कह्या न जाइ। (सा० ५-१७-२)।

**सोइअै**—सो जाइए। (पा० सा० ३-४-१)।

**सोइयै**—पड़े रहिये, सो जाइए। उ० केसौ कहि कहि कूकिये, ना सोइयै असरार। (सा० २-१६-१)।

**सोऊं**—नींद लूं। उ० जे सोऊं तौ दोइ जणां, जागूं तौ एक। (सा० १२-२३-२)।

**सोखा**—दे० 'सोष्या'। सोख लिया। (पा० प० ५७-३)।

**सोखै**—क्रि० स० (सं० शोषण)—सुखा डालती है। उ० उलटी गंग संमुद्रहि सोखै, ससिहर सूर गरासै। (प० १६२-३)।

**सोख्या**—सोख लिया। उ० वाझ पियालै अमृत सोष्या, नदी नीर भरि राख्या। (प० १६२-१७)।

**सोगति**—सं० स्त्री० (सं० सुगति)—अच्छी गति। (र० १-टि० ६०)।

**सोगसंताप**—सं० यौ० (सं० शोक-संताप)—रंज, गम व तकलीफ। उ० जहां जांऊं तहां सोग संताप, जुरा मरण कौ अधिक वियाप। (प० ७९-३)।

**सोच**—सं० पु० (सं० शोंच)—चिंता। (पा० सा० १४-२५-२)।

**सोचहि**—क्रि० अ० ( सं० शोचन )—सोचता है। (पा० प० ७२-२)।

**सोचिविचारिया**—क्रि० अ० (सं० शोचन + विचारण)–समझ-बूझ लिया, निश्चय कर लिया। उ० कबीर सोचि विचारिया, दूजा कोई नांहि। (सा० ३३-३-१)।

**सोचि**—दे० 'सोच'। सोच-विचार, चिंता। (पा० प० १०१-६)।

**सोचै**–सोचता है। उ० हरि कौ नाव न लेह गंवारा, क्या सोचै वारंवारा। (प० २६२-१)।

**सोज (१)**—सं० पु० (सं० शोच, हि०

सोच)—पछतावा, सोच। उ० च्यंत न सोज चित बिन चितवै, विन मनसा मन होई। (प० २०६-२)।

**सोज** (२)—सर्व० (हि० सो जो)—सो जो। उ० मुकति सोज आपा पर जांनैं, सो पद कहाँ जु भरमि भुलानैं। (र० ३-१०४)।

**सोधहु**—क्रि० स० (सं० शोधन, हि० सोधना)—सोधो, ठीक करो। (पा० चौ० र० ३६-१)।

**सोधि**—(१) सुधार कर, विचार कर। उ० बांवन आषिर सोधि करि, ररै मर्मै चित लाइ। (सा० १६-२-२)।

(२) सुधार कर लो, शुद्ध कर लो। उ० सोधि सरीर कनक की नांई। (प० १७-२)।

**सोधिया**—सोध किया। (पा० सा० ३-१४-२)।

**सोधैं**—ठीक करता है। उ० जब लग नाभि कवल नहीं सोधैं। (प० २०२-६)।

**सोध्यौ**—खोज की, विचार किया। उ० हौं ज कहत तोसूं वार बार, मैं सब वन सोध्यौ डार डार। (प० ३८८-३)।

**सोधी**—सं० स्त्री० (सं० शुद्धि)—(१) आत्मशुद्धि। उ० सतगुरु सवां न को सगा, सोधी सई न दाति। (सा० १-१-१)।

(२) सुध, ख्याल। (२४-५-नो०६)।

**सोनां**—सं० पु० (सं० स्वर्ण)—कंचन, स्वर्ण। (पा० सा० १५-२५-२)।

**सोनैं**—स्वर्ण के। (पा० प० १६-६)।

**सोव्रन**—सं० पु० (सं० स्वर्ण)—सोना। (पा० सा० ३३-७-२)।

**सोभा**—सं० स्त्री० (सं० शोभा)—तेज, सौन्दर्य। उ० जन कबीर मस्तक दिया, सोभा अधिक अपार। (सा० २-३-२)।

**सोमवार**—सं० पु० (सं०)—सोमवार का दिन। उ० सोमवार ससि अमृत झरै, चाखत बेगि तपै निसतरै। (३६२-४)।

**सोरह**—वि० (सं० षोडश)—दस और छः। (पा० प० ११२-६)।

**सोरहा**—वि० (अ० शोहरत)—ख्याति, प्रसिद्धि। उ० स्वांग पहरि सोरहा भया, खाया पीया षूंदि। (सा० २४-१५-१)।

**सोलहकला**—सं० स्त्री० (सं० षोडशकला) —चंद्रमा की सोलह कलाएँ। उ० सोलह कला संपूरण छाजा। (प० २०२-११)।

**सोवणां**—सोना, शांत हो जाना। उ० एक दिनां भी सोवणां, लंबे पाँव पसारि। (सा० २-११-२)।

**सोवत** (१)—सोते हुए। (पा०प० १६८-७)

**सोवत** (२)—सं० पु० (सं० स्वर्ण)—सोना। (सा० ४६-१८-नो० २८)।

**सोवन** (१)—सोना। (पा०सा० ३-२-२)।

**सोवन** (२)—सं० पु० (सं० स्वर्ण)—सोना। उ० सोवन कलस सुरै भरया, साधू निंद्या सोइ। (सा० २५-७-२)।

**सोवहि**—सोते हैं। (पा० प० १६७-५)।

**सोवेगा**—सो जाएगा। (पा० सा० ३-१६-२)।

**सोवै**—सोता है। उ० सुखिया सब संसार है, खायै अरु सोवै। (सा० ३-४५-१)।

**सोवैगा**—सोवेगा, मर जाएगा। उ० तेल घट्या वाती बुझी, सोवैगा दिन राति। (सा० २-१०-२)।

**सोहं**—सं० पु० (सं० सः+अहम्)—वह मैं हूं, सोऽहम्। उ० सोहं हंसा एक समान, काया के गुंण आंनहि आंन। (प० ५३-१)।

**सोहरा**—वि० (सं० शुद्ध)-सरल, आसान। उ० स्वांमीं हूंणा सोहरा, दोद्धा हूंणा दास। (सा० १७-३-१)।

**सोहै**—क्रि०अ०(सं० शोभन)-शोभित होता है। उ० सुहागनि गलि सोहै हार, संतनि विरख विलसै संसार। (प० ३७०-४)।

**सौं** (१)—सं० स्त्री० (सं० सौगंध, हि०

सौगंद)—कसम, शपथ। उ० कातीं गीह जरी का सूत, नणद के भइया मी सौं। (प० १३-२)।

**सौं** (२)—दे० 'से'। करण या अपादान का चिह्न। (पा० प० १३-७)।

**सौंज**—सं० स्त्री० (सं० सौजस्)—शक्ति। उ० थाकी सौंज संग के बिछुरे, राम नांम मसि धोई। (प० २८१-७)।

**सौंण**—सं० पु० (सं० सौन)—बलिगृह, कसाईखाना। (सा० १२-५४-नो० ७०)।

**सौंपतां**—दे० 'सौंपता'। (पा० सा० ६-२-२)।

**सौंपता**—क्रि० स० (सं० समर्पण, प्रा० सउप्पण)—सौंपते हुए। उ० तेरा तुझकौं सौंपता, क्या लागै है मेरा। (सा० ११-३-२)।

**सौंपा**—सौंप दिया, दे दिया। (पा० सा० १४-२३-२)।

**सौंपि**—समर्पण कर दो। उ० तन मन जीवन सौंपि सरीरा, ताहि सुहागनि कहै कबीरा। (२० १३९-११)।

**सौंपिया**—अर्पण कर दिया। उ० जाकौं तन मन सौंपिया, सो कबहूं छांड़ि न जाइ। (सा० ४४-३-२)।

**सौंपे**—अर्पण कर दे। उ० तन मन सौंपे मृग ज्यूं, सुनैं बधिक का गीत। (सा० ४३-३-२)।

**सौंपै**—सौंप दे। (सा० ६-३-२)।

**सौंप्या**—सौंप दिया। उ० तन मन सौंप्या पीव कूं, तव अंतरि रही न रेख। (सा० ४५-३७-२)।

**सौ**—वि० (सं० शत)—पचास का दूना। (पा० प० ७३-३)।

**सौदा**—सं० पु० (अ०)—क्रय विक्रय की वस्तु। उ० कबीर गुदड़ी बीषरी, सौदा गया बिकाइ। (सा० ४८-३-१)।

**सौदागर**—सं० पु० (फा०)—व्यापारी। (पा० प० ४-१)।

**सौ बार**—क्रि० वि० (सं० शत+हि० वार)—सैंकड़ो वार, कई वार। उ० केसौ कहा बिगाड़िया, जे मूंडै सौ बार। (सा० २४-१२-१)।

**सौरा**—सं० पु० (सं० शफ़री)—मछली। उ० तालि चुगैं वन तीतर लउवा, परबति चरैं सौरा मछा। (प० १७७-३)।

**स्यंगार**—दे० 'सिंगार'। शृंगार, सजावट। उ० किया स्यंगार मिलन कै तांई। (प० ११७-५)।

**स्यंघ**—दे० 'सिंघ'। सिंह, आत्मा। उ० जल मैं स्यंध जु घर करै, मछली चढ़ै खजूरि। (सा० ५-४६-२)।

**स्यंघासण**—सं० पु० (सं० सिंहासन)—राजगद्दी। उ० राज पाट स्यंघासण आसण, बहु सुंदरि रमणां। (प० २४८-५)।

**स्यंचाई**—दे० 'सिंचाई'। उ० अंमृत ले ले नींब स्यंचाई, कहै कबीर वाकी बांनि न जाई। (प० २२१-५)।

**स्यंदूर**—सं० पु० (सं० सिंदूर)—सिंदूर। उ० कबीर रेख स्यंदूर की, काजल किया न जाइ। (सा० ११-४-१)।

**स्यंधौरा**—सं० पु० (हि० सिंदूर+ओरा (प्रत्य०)—सिंदूरदान। उ० मरनैं कहा डराइये, हाथि स्यंधौरा लीन्ह। (सा० ४५-१२-२)।

**स्यंभ**—सं० पु० (सं० स्वयंभु, शंभु)—शिव, परमेश्वर, ब्रह्मा। उ० कुबुधि न जाई जीव की, भावै स्यंभ रहौ प्रमोधि। (सा० २०-१९-२)।

**स्यावति**—वि० (फा० सावित से साबुत)—स्थिर, निश्चल, पूरा। उ० कबीर दिल स्यावति भया, पाया फल संम्रथ्थ। (सा० ५-३४-१)।

**स्यांम** (१)—सं० पु० (सं० सामन्)—सामवेद। उ० रुग न जुग न स्यांम अथरवन, वेद नहीं व्याकरनां। (प० २१९-६)।

**स्यांम (२)**—वि० (सं० श्याम)—सांवले रंग का। उ० अबरन वरन स्यांम नहीं पीत, हाहू जाइ न गावै गीत। (प० ३२८-८)।

**स्यास**—दे० 'स्यांम'। (पा० प०८७-६)।

**स्यार**—सं० पु० (सं० शृगाल)—सियार। (पा० प० १२०-५)।

**स्यारि**—सियार ने। (पा० प० १३७-५)।

**स्याल**—दे० 'स्यार'। सियार। उ० नित उठि स्याल स्यंघ सूं झूझै, कहै कबीर कोई विरला बूझै। (प० ८०-५)।

**स्यालि**—सियार ने। उ० मूसै मंजार खायौ, स्यालि खायौ स्वांना। (प० १६०-७)।

**स्यावज**—सं० पु० (सं० श्वापद)—जंतुओं। उ० कांम क्रोध लोभ मोह, हाकि स्यावज दीन्हां। (प० २१०-६)।

**स्यावढ़**—सं० पु० (देश सियावड़)— खेत का मालिक जो कुल फसल काट लेता है। उ० औरै स्यावढ करै षारिसा, सिला करै सब कोई। (प० २१६-८)।

**स्यूं (१)**—अव्य (सं० सः हि० स्यों)—सहित, साथ। उ० उदै भय जब सूर का स्यूं तारां छिपि जाइ। (सा० १७-१६-२)।

**स्यूं (२)**—प्रत्य० (प्रा० सुन्तो)—करण और अपादान का चिह्न 'से'। उ० कलियुग हम स्यूं लड़ि पड़या मुहकम मेरा बाछ। (सा० १-५-२)।

**स्यौं**—साथ। (सा० १७-१०-नो० ११)।

**स्रवन**—दे० 'श्रवण'। कान। (पा० प० ८८-३)।

**स्रवनन**—कानों। (पा० प० ४५-३)।

**स्रवनं**—दे० 'श्रवनूं'। (पा०प० ४१-४)।

**स्रीकंवलाकंत**—सं० पु० (सं० श्रीकमलाकांत)—विष्णु। (पा० प० १३०-१०)।

**स्रीगोपाल**—सं० पु० (सं० श्रीगोपाल)—विष्णु, कृष्ण, परमेश्वर। (पा० प० १२३-१)।

**स्रीनरहरी**—दे० 'श्रीनरहरि'। (पा० प० १२३-१)।

**स्रीरंग**—दे० 'श्रीरंग'। विष्णु। (पा० प० १०-८)।

**स्रीरांमैं**—सं० पु० (सं० श्रीराम)—श्री राम। (पा० प० ४६-७)।

**स्रीहरि**—दे० 'श्रीहरि'। (पा० प० १७३-१०)।

**स्वर्ग**—सं० पु० (सं०)—स्वर्ग। उ० मूंड़ मुडायें जौ सिधि होई, स्वर्ग ही भेड़न पहुँती कोई। (प० १३२-३)।

**स्वाँग**—सं० पु० (सं० स्व+अंग)—भेस, रूप। उ० स्वाँग जती का पहरि करि, घरि घरि माँगै भीप। (सा० १-२७-२)।

**स्वांग**—भेस। उ० स्वांग पहरि सोरहा भया खाया पीया खूंदि। (सा० २४-१५-१)।

**स्वांति (१)**—सं० स्त्री० (सं०)—स्वाति नामक नक्षत्र। उ० सायर नाहीं सीप बिन, स्वांति बूंद भी नांहि। (सा० ५-८-१)।

**स्वांति (२)**—सं० स्त्री० (सं० शांति)—शांति। उ० स्वांति भई तब गोव्यंद जांनां। (प० १५-२)।

**स्वांन**—सं० पु० (सं० श्वान)—उ० सूकर स्वांन काग जौं भखिन, तामैं कहा भलाई। (प० ३११-४)।

**स्वांनां**—कुत्ता। उ० मूसै मंजार खायौ, स्यालि खायौ स्वांनां। (प० १६०-७)।

**स्वांमीं**—सं०पु० (स० स्वामी)—मालिक। उ० स्वांमीं हूंणा सोहरा, दोद्धा हूंणां दास। (सा० १७-३-१)।

**स्वांमींपणौं**—दे० 'स्वांमींपना'। प्रभुत्व। (सा० १७-२-२)।

**स्वांमींपनां**—सं० पु० (सं० स्वामित्व)—मालिकपन। (पा० सा० २१-४४-२)।

**स्वाति**—दे० 'स्वांति' (१) नक्षत्र। (पा० (सा० ६-१८-१)।

**स्वाद**—सं० पु० (सं० स्वादु)—मधुरता, अनुभव। उ० कबीर मन विकरैं पड़्या, गया स्वाद कै साथि। (सा० १३-१६-१)।

**स्वादा**—स्वाद। (पा० र० ४-४)।

**स्वादि**—मधुरता के कारण। उ० कोटि कर्म पल मैं करै, वहु मन विपिया स्वादि। (सा० १३-१८-१)।

**स्वान**—दे० 'स्वांन'। कुत्ता। उ० मानिष नहीं ते स्वान गति, वांध्या जमपुर जांहि। (सा० १८-३-२)।

**स्वारथ**—सं० पु० (सं० स्वार्थ)—स्वार्थ, अपना प्रयोजन। उ० विन स्वारथ आदर करै, सो हरि की प्रीति पिछांणि। (सा० २९-१५-२)।

**स्वारथ बँधी**—यौ० (सं० स्वार्थ + वद्ध)—स्वार्थ से वँधे हुए। उ० तेरा संगी को नहीं, सव स्वारथ वंधी लोइ। (सा० १२-५५-१)।

**स्वारथि**—दे० 'स्वारथ'। स्वार्थ। (पा० र० ५-६)।

**स्वारथी**—वि० (सं० स्वार्थिन्)-मतलवी। (पा० सा० १५-६२-२)।

# ह

**हंकार**—सं० पु० (सं० अहंकार)—दे० 'अहंकार'। (पा० प० ३६-२)।

**हंकारा**—अहंकार। पा० प० १९७-३)।

**हंकारी**—वि० (सं० अहंकारिन्)—अहंकारी। (पा० प० १७०-५)।

**हंकारू**— हंकार। (पा० प० ७७-४)।

**हंडिया**—क्रि० अ० सं० अभ्यटन, प्रा० अह‌ट्टन, हि० हंडना)—घूम-फिरा, छ न वीन की। उ० कवीर सव जग हंढि [illegible], मदिल कंधि चढ़ाइ। (सा० ३७-१०-१)।

**हंत** - दे० 'हुंत'। (पा० सा० २८-७-२)।

**हंदा**—विभक्ति (राज०)—अर्थात् स्वामी के संकेत के द्वारा। उ० कोई घाइल वेध्या नां मिलै, सांई हंदा सैंण। (सा० ४३-१०-२)।

**हंम**—दे० 'हम'। उ० जाहि भावे सो आइल्यो, प्रेम ओट हंम कीन्ह। (सा० ४५-२२-२)।

**हंस**—सं० पु० (सं०)—हंस नाम का प्रसिद्ध पक्षी। उ० और पंखेरू पी गए, हंस न वोवै चंच। (सा० १६-३०-२)।

**हंसड़ो**-हस पक्षी। (सा० २८-१-नो०२)।

**हंसणीं**—स्त्री०—हंस की मादा, जीवात्मा। उ० सरवर तटि हसणीं तिसाई। (प० २९८-१)।

**हंसन**—हंसों। (पा० स० ४-१८-१)।

**हंसहि** हंस को, आत्मा को। (पा० प० ५७-८)।

**हंसहि**—हंस को, आत्मा को। उ० हंसहि हंस मिलांवहिगे। (प० १५०-८)।

**हंसा**—हंस प [illegible], जीव [illegible]। उ० सोंह हंसा एक मान काया के गुंण आंनहि आं [illegible]। ( [illegible] ० ५३-१)।

**हंसु**—हंस। (पा० प० ६८-८)।

**हंस्यौं**—हंसों से (स० ४८-१ नो०४)।

**हँसि हँसि**—क्रि० अ० (हि० हँसना)—उ० हँसि हँसि कंत न पाइए, [illegible]नि पाया तिनि [illegible]इ। (स० ३-२९-१)।

**हँसि वोलौं**—हँस कर वोलूँ। उ० जे हँसि वोलौं औ सौं, तौं नील रँगाऊ दंत। (सा० ११-१-२)।

**हँसै**—प्रसन्न होकर दीख पड़ना। उ० हँसै न वोलै उनमनीं, चंचल मेल्ह्या मारि। (सा० १-६-१)।

**हँसौं**—हँसूं, प्रसन्न होऊँ। उ० जौ [illegible]ऊं [illegible] [illegible]ल घटै हँसौं तौ राम रिसाइ। (सा० ३-२८-१)।

**हंसिहंसि**— दे० 'हँसि हँसि'। पा० सा०

२-३८-१)।

**हंसै**—दे० 'हंसे'। (पा०सा० १-२२-१)।

**हउं**—दे० 'हौं'। मैं। (पा० प० ६-३)।

**हक**—सं० पु० (अ० हक)—सत्य, खुदा, ईश्वर। उ० कुकड़ी मारै बकरी मारै, हक हक करि बोलै। (प० ६२-७)।

**हकारा**—दे० 'हंकार'। उ० लागै लोभ न और हकारा (प० ४-२८)।

**हक्क**—दे० 'हक'। (पा० प० १८३-७)।

**हज**—सं० पु० (अ०)—मुसलमानों की मक्के की तीर्थ यात्रा। उ० क्या हज काबै जाइ। (सा० २२-११ १)।

**हजरी**—दे० 'हजारी'। उ० कातौंग हजरी का सूत। (प० १३-२)।

**हजार**—वि० (फा०)—सहस्र। अनेक। (पा० सा० १५-२७-१)।

**हजारी**—वि० (फा० हजार)—एक प्रकार का बहुमूल्य भीना वस्त्र। उ० भगति हजारी कपड़ा, तामैं मल न समाइ। (सा० २८-१३-१)।

**हजूर**—सं० पु० (अ० हुजूर)—बादशाह का दरबार। (पा० प० ८७-४)।

**हजूरि**—हजूर में, समक्ष में। उ० निर्मल कीन्हीं आतमां, ताथैं सदा हजूरि। (सा० १-३५-२)।

**हट**—सं० पु० (हि० हाट)—प्रपंच का बाजार। उ० जा दिन कृतमनां हुता, होता हट न पट। (सा० ५-२८-१)।

**हटवाड़ा**—वि० (हि० हटवार)—दूकानदार। उ० जग हटवाड़ा स्वाद ठग, माया वेसां लाइ। (सा० १६-१-१)।

**हट्ट**—सं० पु० (सं०)—बाजार। उ० पूरा किया बिसाहुणां, बहुरि न आँवौं हट्ट। (सा० १-१२-२)।

**हठि**—क्रि० अ० (हि० हठ)—हठ करके। उ० लुणैं खेत हठि बाड़ि करैं। (प० २४३-५)।

**हठिल**—वि० (हि० ह +इल(प्रत्य०)—हठी। (पा० प० १६-३)।

**हड़**—सं० पु० (सं० हड्ड)—हड्डी, अस्थि-पिंजर। उ० कबीर कहा गरबियौ, चांम पलेटे हड़ (सा० १२-११-१)।

**हड़तां**—क्रि० अ० (सं० अभ्यटन, हि० हंढ़ना)—ढूंढ़ने पर भी। (सा० १२-१६ -नो० २४)।

**हड़हड़**—क्रि०स० (अनु०)-हड़हड़ करके। उ० हड़हड़ हड़हड़ हसती है, दिवांनपनां क्या करती है। (प० १०६-१)

**हणवंत**—सं० पु० (सं० हनुमान्)—भक्त हनुमान। उ० हणवंत जागे ले लंगूर। (प० ३८७-५)।

**हतै**—क्रि० स० (सं० हत+ना)—वध करता है, प्रहार करता है उ० कबीर काजी स्वादि वसि, ब्रह्म हतै तब होइ। (सा० २२ ६-१)

**हत्या**—वध किया, नष्ट कर दिया। उ० हनि झूठै जीव हत्या गियांना (र० ३-६)।

**हथ**—दे०'हथ्थ'। (पा०सा० १६-१२-२)।

**हथलेवा**—सं०पु०(हि० हाथ लेना)—पाणि-ग्रहण। उ० हथलेवा हौसैं लिया, सकाल पड़ी पिछांणि। (सा० २४-२४-२)।

**हथि**—दे० 'हथ्थ'। हाथ में। (पा० प० १६३-८)।

**हथियार**—सं० पु० (हि० हथियाना)—तलवार आदि शस्त्र। (पा० सा० १-२२-२)।

**हथियारा**—हथियार। (पा०प० ५६-५)।

**हथियारि**—शस्त्र से, औजार से। उ० कहै कबीर भीतरि भिद्य सतगुर कै हथियारि। (सा० १-६-२)।

**हथ्थ**—सं०पु०(हि० हाथ)—हाथ में। उ० हीरै पड़ि गया हथ्थ। (सा० ५-३४-२)।

**हद**—सं० स्त्री० (अ०)—सीमा, सीमि। संसार। उ० हद बिन अनाहद सबद बागा। (प० १५८-६)।

हृदे—सीम । उ० हृदे छाडि वेहृदि गया, हुवा निरंतर वास । (सा० ५-५-१) ।

हृद्द—सीमा । (पा० सा० ९-२१-१) ।

हनि—क्रि० स० (सं० हनन)—मारकर, वध करके । (पा० चौ० र० ३२-१) ।

हनुमत—दे० 'हणवंत' । (पा० प० १०३-४) ।

हम—सर्व० (हि० मैं का बहुवचन)—हम, मैं (कभी-कभी) । उ० सतगुर हम सूँ रीझि करि, एक कह्या प्रसंग । (सा० १-३३-१) ।

हमकौं—हमको । (पा० प० १०६-२) ।

हमतैं—हमसे । (पा० प० ४४-१) ।

हमरा—हमारा । (पा० प० २३-१०) ।

हमरी—हमारी । (पा० प० १४३-३) ।

हमरै—हमारे । (पा० प० १५-८) ।

हमरौ—हमारा । (पा० प० ५३-७) ।

हमसूं—हमसे । (पा० प० १६५-१०) ।

हमसौं—हमसे । (पा० सा० १-२०-२) ।

हमस्यूं—हमसे । उ० कलियुग हमस्यूं लड़ि पड्या, मुहकम मेरा वाछ । (सा० १-५-२) ।

हमह—हमें, हमको । उ० इनके गुनह हमह का पकरौ, का अपराध हमारा । (प० २९२-५) ।

हमहिं—हमको । उ० सवही करि अलगा रहौं, सो विधि हमहिं वताइ । (सा० ५७-१-२) ।

हमहुं—हमको । (पा० प० १५९-४) ।

हमहूं—हमें । (पा० प० १६४-९) ।

हमैं—हमको । उ० आजक काल्हिक निस हमैं मारगि माल्हंतां । (सा० ४६-२-१) ।

हमवलू—सं०पु० (रहवर के तुक पर हमवर से अथवा अधीन)—साथी । उ० और हमारा हमवलू, गया कवीरा रूठि । (सा० १६-२९-२) ।

हमार—सर्व० ( हि० हम )—हमारा । (पा० र० १९-८) ।

हमारा—मेरा, हमारा । उ० और हमारा हमवलू, गया कवीरा रुठि । (सा० १६-२९-२) ।

हमारी—स्त्री०—हमारी । (पा० सा० १६-३४-२) ।

हमारे—मेरे, हमारे । उ० नैन हमारे जलि गए छिन छिन लोड़ैं तुझ । (सा० ३-४२-१) ।

हमारै—हमारे । (पा० प० १-१) ।

हर—वि० (फा०)—प्रत्येक । (पा० प० ८७-१) ।

हरखिऐ—क्रि० अ० (हि० हरखना से)—हर्षित होइए । (पा० प० ८२-६) ।

हरखि—हर्षित होकर । (पा० सा० ७-१०-२) ।

हरखिया—हर्षित हुआ । (पा० सा० १४-१७-२) ।

हरणी—सं० स्त्री० (सं० हरिणी)—मादा हिरन । (सा० ६-२१-नो० ३८) ।

हरत—क्रि० स० (हि० हरना)—हरते हुए, लूटते हुए । उ० हरत इहांही हारिया परति पड़ी मुखि धूल । (सा० १२-३२-२) ।

हरता—सं० पु० ( सं० हर्तृ )—हरण करने वाला । उ० सापित कै तूं हरता करता, हरि भगतन कै चोरी । (प० १८७-७) ।

हरदी—सं० स्त्री० (सं० हरिद्रा)—हलदी । (पा० सा० २०-३-१) ।

हरनाकस—सं० पु० (सं० हिरण्यकशिपु)—विष्णु विरोधी दैत्यराज जो प्रह्लाद का पिता था । (प० ३७९-१०) ।

हरम - सं० पु० (अ०)—अंतःपुर, जनानखाना । उ० भीतरि वीवी हरम महल मैं, साल मिया का डेरा । (प० २३८-८) ।

हरषि—दे० 'हरिख' । (प० २८१-४) ।

हरषियाँ—क्रि० अ० (हि० हरखना)—हर्षित होता है । उ० पद गोएं मन

हरषियाँ, साषी कह्यां अनंद। (सा० १८-४-१)।

**हरहाई**—दे० 'हरिहाई (१)'। (पा० सा० २१-१८-२)।

**हरास**—(१) वि० (अ०)—निषिद्ध वस्तु। उ० खांहि हलाल हरांम निवारैं, भिस्त तिनहु कौं होई। (प० १०२-७)।
(२) सं० पु० (अ०)—बेईमानी, पाप। (पा० सा० ३१-११-१)।

**हरांम करै**—(मुहा०)—मुश्किल कर देती है। (सा० १६-८-२)।

**हरांमीं**—वि० (अ० हराम+ई)—दुष्ट, पाजी। (पा० प० ६३-५)।

**हरि**—सं०पु० (सं०)-भगवान, परमात्मा। उ० ज्यूँ हरि राखै त्यूँ रहौं, जो देवै सो खाउँ। (सा० ११-१५-२)।

**हरिआई**—क्रि० अ० (हि० हरिआना)—हरा रहता हूँ, ताजा रहता हूँ। उ० पठए न जांऊं अरवा नहीं आंऊं, सहजि रहूं हरिआई हो। (प० ५०-५)।

**हरिकहीं**—(हि० हरकहीं=सर्वत्र)—सब कहीं। उ० खालिक हरिकहीं दरहाल। (प० २५८-१)।

**हरिख**—सं० पु० (सं० हर्ष)—आनंद। उ० हरिख आहि जौ रमियैं रांमां, और सबै विसमा के कांमां। (र० ३-६८)।

**हरिजन**—सं० पु० (सं०)—भगवद्भक्त। उ० हरि जी सबाँन को हितू हरिजन संई न जाति। (सा० १-१-२)।

**हरिदीदार**—सं० पु० (सं० हरि+दीदार)—हरिदर्शन। उ० दुर्लभ हरि दीदार। (सा० २-२७-२)।

**हरिनांम**—सं० पु० (सं० हरिनामन्)—हरि का नाम। (पा० प० ७३-६)।

**हरिनि**-दे० 'हरणी'। (पा० प० १३७-३)।

**हरिनीं**—दे० 'हरणी'। (पा० सा० ६-३-१)।

**हरियल्**—दे० 'हरियल'। (पा० सा० १३-१-१)।

**हरियल**—वि० (सं० हरित)—हरा, हरी। उ० दिवस चारि की है पतिसाही ज्यूं बनि हरियल पात। (प० ४००-४)।

**हरिया**—वि० (सं० हरित)—हरी, हरी-भरी। उ० आगैं आगैं दौं जलैं, पीछैं हरिया होइ। (सा० ५८-२-१)।

**हरियारैं**—दे० 'हरियालैं'। (पा० सा० १६-३-१)।

**हरियालैं**—वि० (सं० हरित+आलि)—हरे-भरे। (सा० ४६-२१-नो०३८)।

**हरिरस**—सं० पु० (सं०)—भगवद्भक्ति। (सा० ४०-५-१)।

**हरिषिहरषि**—क्रि० अ० (सं० हर्षण)—खुश हो होकर। उ० हरि जैसा है तैसा रहो, तूं हरिषि हरषि गुण गाइ। (सा० ८-२-२)।

**हरिसनां**—सं० पु० (सं० हरि+सनां)—हरि से)—उ० कैसैं होइगा मिलावा हरि सनां। (प० २६-१)।

**हरिहाई (१)**—वि० (हि० हरकना से)—हरहट, जो बार-बार खेत चरने इधर-उधर भागे। उ० रज दुवारां यौं फिरे, ज्यूं हरिहाई गाइ। (सा० १७-६-२)।

**हरिहाई (२)**—सं० स्त्री० (हि० हरहा से)—हरहरी, मनमानी उ० दिन प्रतिपसू करै हरिहाई। (प० १३६-३)।

**हरी**—वि० (सं० हरित, प्रा० हरिअ)—हरा-भरा, फुल्लित। उ० अंतरि भीगी आत्मां, हरी भई बनराइ। (सा० १-३४-२)।

**हरुए**—दे० 'हलके'। पा० सा० १५-२७-२)।

**हरुवा**—दे० 'हलका'। (पा० सा० ७-६-१)।

**हरे**—क्रि० स० (सं० हरण)—हरण किए, छीने। उ० सहसबांह के हरे परांण, जरजोधन घाल्यौ खैं मांन। (प० ३४०-१३)।

हलका—वि० (सं० लघुक, प्रा० लघुअ, विपर्यय हलुअ, हि० हरुअ)—हलका, कम वजन का। उ० भारी कहौं तवहु डरौं, हलका कहूँ तौ भूठ। (सा० ८-१-१)।

हलके हलके—वि० ( दे० 'हलका' )—खाली, हलके। उ० हलके हलके तिरि गये, वूड़े तिनि सिर भार। (सा० १२-६२-२)।

हलद—सं० स्त्री० (सं० हरिद्रा)—हलदी। (प० २२६-४)।

हलद चढ़ाई—सं० स्त्री० (सं० हरिद्रा)—हलदी चढ़ाना, विवाह के पहले उवटन लगाने की क्रिया। (प० २२६-४)।

हलदि—दे० 'हलद'। (पा० प० १०९-४)।

हलाल—वि० ( अ० )—विधि विहित जायज। उ० जोरी करि जिवहै करैं, कहते हैं ज हलाल। (सा० २२-८-१)।

हलाहल—सं० पु० (सं०)—महाविष। उ० कवीर मूल निकंदिया, कौंण हलाहल खाइ। (सा० २३-९-२)।

हलूर—सं० स्त्री० (हि० हलना से अनु० हलहल)—हिलोर, तरंग। उ० पांणी नीर हलूर ज्यूं, हरि नाव विना अपवाद। (प० २९६-२)।

हवा—सं० स्त्री० (अ० हौवा)—पैगंवरी मत के अनुसार सवसे पहली आई स्त्री। उ० मां मां हवा कहां कैं आई। (र० ५-१३)।

हवाल—सं० पु० (अ० अहवाल)—हाल, दशा, गति। उ० जव दफतर देखैगा दई, तव ह्वैगा कौंण हवाल। (सा० २२-८-२)।

हसंत हसंत—क्रि० अ० (हि० हँसना)—हँसते-हँसते। उ० केते अजहूँ जाइसी, नरकि हसंत हसंत। (सा० २०-१३-२)।

हसणां—क्रि० अ० (हि० हँसना)—प्रसन्न होना। उ० कवीर हसणां दूरि करि, रोवण सौं चित्त। (सा० ३-२७-१)।

हसती—सं० पु० (सं० हस्तिन्)—हाथी। उ० मूसा हसती सौं लड़ै, कोई विरला पेपै। (प० १६१-२)।

हसती है—क्रि० अ० (हि० हँसना)—प्रसन्न होती है। उ० हड़ हड़ हड़ हड़ हसती है, दिवांनपनां क्या करती है। (प० १०७-१)।

हसि—क्रि० अ० (हि० होना)—है। उ० इव तूं हसि प्रभू मैं कुछ नांही। (प० ६५-१)।

हस्त—सं० स्त्री० (फा० हस्ती)—अस्तित्व, सत्त। उ० हस्त लोक अरु मैं तैं वोली। (प० ६०-२)।

हस्ति—सं० स्त्री० (सं०)—हथिनी। (पा० प० ९७-४)।

हस्ती—सं० पु० (सं० हस्तिन्)—हाथी। उ० गुरु प्रसाद सूई कै नांकै हस्ती आवै जांहीं। (प० १०-८)।

हहि—क्रि० अ० (हि० होना)—है। (पा० प० ३८-४)।

हांकि—दे० 'हाकि'।–(पा० प० १२१-६)।

हांकै—हाँकता है। (पा० प० १३८-५)।

हांठत—क्रि० अ० (सं० मण्डन, हि० हांडना)—व्यर्थ भटकते फिरते हैं। (सा० ४१-१ नो० १)।

हांड़ी—दे०'हाँड़ी'। (पा०सा० १५-१८-२)

हाँड़ीं—सं० स्त्री० (हि० हँडिया)—हँडिया। उ० काया हाँडी काठ की। (सा० १२-३१-२)।

हांणि—सं० स्त्री० (सं० हानि)—नुकसान, अनिष्ट। उ० पड़ोसी सू रूसणां, तिल तिल सुख की हांणि। (सा० १७-१२-१)।

हांनि—दे० 'हाणि'। (पा० प० २१-४)।

हांम—सं० पु० (काम के अनु० हांम)—काम हाम। (पा० प० १७०-५)।

हांसी खेलौं—(यौ०)-(हि० हंसी+खेल)—हँसी खेल में ही। उ० हांसी खेलौं हरि मिलै, तौ कौण सहै परसान। (सा० २-३०-१)।

**हाँसेंही**—क्रि० अ० (हि० हँसना)—हँस कर। उ० जो हाँसेंही हरि मिलै, तौ नहीं दुहागनि कोइ। (सा० ३-२९-२)।

**हाकि**—क्रि० स० (हि० हाँक+ना (प्रत्य०)—वलपूर्वक हटा दिया, हाँक दिया। उ० कांम क्रोध लोभ मोह, हाकि स्यावज दीन्हां। (प० २१०-६)।

**हाकिम**—सं० पु० (अ०)—बड़ा अफसर, शासक। (पा० प० ९५-८)।

**हाकिमा**—हाकिम। (पा० प० १५२-९)।

**हाजिर**—वि० (अ० हाजिर)-विद्यमान, मौजूद। उ० है हाजिर परतीति न आवै, सो कैसैं परताप धरै। (प० १८३-४)।

**हाट**—सं० पु० ( सं० हट्ट )—बाजार। उ० इत प्रघर उत घर, बणजण आये हाट। (सा० १२-५७-१)।

**हाटि**—बाजार में। उ० कबीर माया पाषणीं, फंध ले बैठी हाटि। (सा० १६-२-१)।

**हाटै**—बाजार में। (पा० सा० १९-३-२)।

**हाड़**—स० पु० (सं० हड्ड)—हड्डी, अस्थि-पिंजर। उ० हाड गला माटी गली, सिर साटैं ब्यौहार। (सा० ४५-२८-२)।

**हाड़ि**—हड्डी में। उ० पांहण टांकि न तौलिए, हाडि न कीजै वेह। (सा० २६-५-१)।

**हाथ**—सं० पु० (सं० हस्त)—हाथ। उ० हाथ झाड़ि जैसें चले जुवारी। (प० ९८-६)।

**हाथ थैं**—हाथ से। उ० हीरा खोया हाथ थैं, जनम गँवाया बादि। (सा० २०-१८-२)।

**हाथि**—हाथ से, हाथ में। उ० पाँइ कुहाड़ा मारिया, गाफिल अपणै हाथि। (सा० १२-४३-२)।

**हाथौं**—हाथ से। (पा० सा० ३-२३-२)।

**हाथ झाड़ि चले**—(मुहा०)—खाली हाथ, सब खोकर। उ० हाथ झाड़ि जैसें चले जुवारी। (प० ९८-६)।

**हाथि दे**—क्रि० स० (सं० हस्त+देना)—पाकर, छूकर। उ० लोभ मिठाई हाथि दे, आपण गया भुलाइ। (सा० ३-३१-२)।

**हाथी**—सं० पु० (सं० हस्तिन्)—हाथी। उ० कहा भयो दरि बांधे हाथी। (प० ९८-५)।

**हाथूं**—सं०पु० (हि० हाथ)—(१) पास में ही। उ० हरि-सुमिरण हाथूं घड़ा, वेगे लेहु बुझाइ। (सा० २-३२-२)।

(२) हाथ लेकर। उ० नागे हाथूं ते गये, जिनकै लाख करोड़ि। (सा० १२-३७-२)।

**हाबड़ि घाबड़ि**—क्रि० वि० (अनु० हड़-बड़)—जल्दी-जल्दी, उतावली से। उ० हावड़ि वावड़ि जनम गवावै। (प० २३९-१)।

**हार**—सं० पु० (सं०)—माला। उ० सुहागनि गलि सोहै हार, संतनि बिख बिलसै संसार। (प० ३७०-४)।

**हारहिं**—क्रि० अ० (सं० हार)—पराजित होते हैं। (पा० प० ८८-८)।

**हारि गये**—क्रि० स० (हि० हारना से)—सफलतापूर्वक पूरा न कर सके। उ० एकै हरि ने नाँव बिन, गए जन्म सब हारि। (सा० १२-२-२)।

**हारिया**—क्रि० अ० (हि० हारना)—हार गये। उ० हरत इहां ही हारिया, परति पड़ी मुखि धूल। (सा० १२-३२-२)।

**हारचा**—पराजित हुआ। उ० जे हारचा तौ हरि सवाँ, जे जीत्या तो डाव। (सा० ४५-३० १)।

**हारचौ**—हारा। (पा० प० ९८-७)।

**हारी**—वि० (सं० हारिन्)—हरण करने वाला। (पा० प० ४०-९)।

**हारे**—क्रि० स० (हि० हारना से)—पराजित हो गए। उ० अति अभिमांन वदत नहीं काहू, बहुत लोग पचि हारे। (प० ३९६-४)।

**हारै**—हार जाता है। (पा० र० ८-२)।

**हारौं**—पराजित हुआ। (पा० सा० १४-२१-१)।

**हारौ**—हारा हुआ है। (पा० प० ७१-७)।

**हाल (१)**—सं० पु० (अ०)—दशा, दुर्दशा, अवस्था। उ० इक दिन ह्वैहै हाल हमारा। (प० ६३-८)।

**हाल (२)**—दे० 'हाल'। (प० २५८-१)।

**हाला**—सं० स्त्री० (हिं० हालना)—कंपन, हिलने का भाव। उ० वहु विधि सिप्टि रची दर हाला। (र० ५-५८)।

**हाली**—वि० (हिं० हालना से)—हिलने-डोलने वाली। (सा० १२-३२-नो०४२)।

**हालै**—क्रि० अ० (सं० हल्लान, हिं० हालना)—झूमती हिलती है। उ० वो हालै वो चीरिये, साषित संग न वेरि। (सा० २५-४-२)।

**हासी**—सं० स्त्री० (हिं० हँसना, हँसी)—मजाक, उपहास। उ० साची प्रीति विषै माया सूं, हरि भगतनि सूं हासी। (प० ४०-७)।

**हाहा**—अव्य० (सं०)—शोक या दुःख-सूचक शब्द। उ० हाहा करते ते मुए, कासनि करौं पुकार। (सा० ४६-३१-२)।

**हिंडोल**—सं० पु० (सं० हिन्दोल)—हिंडोला। उ० दोऊ कुल हम आगरी, जो हम झूलैं हिंडोल। (प० १८-८)।

**हिंडोलनां**—हिंडोला। उ० हिंडोलनां तहां झूलै आतम रांम। (प० १८-१)।

**हिंदू**—सं० पु० (फा०)—हिंदू धर्मावलम्बी। उ० हिंदू मूये रांम कहि, मुसलमान खुदाइ। (सा० ३१-७-१)।

**हिए**—सं० पु० (सं० हृदय)—दिल, हृदय। (पा० र० १६-६)।

**हिकमति**—सं० स्त्री० (अ० हिकमत)—कला-कौशल, निर्माण की बुद्धि। उ० या करीम वलि हिकमति तेरी। (प० ६३-१)।

**हिचहि**—क्रि० अ० (सं० हिक्का)—हिचकता है, संकोच करता है। (पा० प० ८१-४)।

**हिंडौ**—दे० 'हिंडोल' (१)। हिंडोला। उ० छीकौ छोड़ि उपर हिडौ बांधौ, ज्यूं जुगि जुगि रहौ समाइ। (प० २२-४)।

**हित**—सं० पु० (स०)—प्रेम, स्नेह। उ० कबीर हट के जीव सूं, हित करि मुखां न बोलि। (सा० १२-५०-१)।

**हितकारी**—वि० (सं० हितकारिन्)—लाभदायक। उ० गयांनीं सूं वोल्यां हितकारी। (प० ६७-४)।

**हिति**—वि० (सं० हित+इ [प्रत्य०])—मित्र, खैरख्वाह। उ० हिति चनकी द्वै थूंनी गिरांनी, मोह वलींडा तूटा। (प० १६-६)।

**हितु**— दे० 'हितू'। (पा० प० ६७-१)।

**हितू**—सं० पु० (सं० हित)—भलाई चाहने वाला, दोस्त, सम्बन्धी। उ० कबीर सिरजनहार विन, मेरा हितू न कोइ। (सा० ५६-२-१)।

**हिम**—सं० पु० (सं०)—बर्फ़। उ० पांणीं ही तैं हिम भया, हिम ह्वै गया विलाइ। (सा० ५-१८-१)।

**हिय**—सं० पु० (सं० हृदय, प्रा० हिअअ)—हृदय, दिल। (पा० र० १६-३)।

**हियांहि**—हृदय में। (पा० सा० २-४६-२)।

**हियांहि**—हृदय में। उ० जे लोइण लोहीं चुवै, तौ जांणै हेत हियांहि। (सा० ३-२६-२)।

**हिया**—हृदय में। (पा० सा० २२-७-१)।

**हियाली**—सं० स्त्री० (हिं० हिय+रा)—हृदय में, मन में। उ० कबीर तास मिलाइ, जास हियाली तूं वसै। (सा० २८-१०-१)।

**हिरदा**—सं० पु० (सं० हृदय)—हृदय, अंतःकरण। उ० हिरदा भीतरि हरि वसै, तू ताही सौं ल्यौ लाइ। (सा० २३-११-२)।

**हिरदैं**—दे० 'हिरदै'। (पा० प० ८४-७)।

**हिरदै**—सं० पु० (सं० हृदय)—हृदय में। उ० कर सेती माला जपै, हिरदै वहै डंडूल। (सा० २४-१-१)।

**हिरनांकस**—दे० 'हरनाकस'। (पा० प० २६-१०)।

**हिरांनां**—क्रि० अ० (सं० हरण, हि० हिराना)—जाता रहा, खो गया। उ० लोह कारनि रे सब मूल हिरांनां। (प० २३४-८)।

**हिराइ**—क्रि० अ० (सं० हरण, हि० हिराना)—खो गया, लीन हो गया। उ० हेरत हेरत हे सखी, रह्या कबीर हिराइ। (सा० ७-३-१)।

**हिलमिल**—दे० 'हिलमिलि'। (पा० सा० ७-४-२)।

**हिलमिलि**—(मुहा०)-मेलजोल के साथ होकर, एक जी होकर। उ० हौं जांनूं जे हिलमिलि खेलूं, तन मन प्रांन समाइ। (प० ३०६-३)।

**हिलिमिलि ह्वै करि**—(मुहा०)—परस्पर गहरे मित्र होकर। उ० हिलिमिलि ह्वै करि खेलिस्यूं, कदे बिछोह न होइ। (सा० ५६-१-२)।

**हीं**—प्रत्य०-से। उ० पांणी हीं तैं पातला धूंवां ही तैं भीण। (सा० १३-१२-१)।

**हींगला**—दे० 'हींगलू'। (पा० सा० २५-२-२)।

**हींगलू**—सं० पु० (सं० हिंगुल)—इंगुर। उ० बाहरि ढोल्या हींगलू, भीतरि भली मँगारि। (सा० २४-७-२)।

**हींन**—वि० (सं० हीन)—निकृष्ट, रहित, तुच्छ। (पा० प० ४६-३)।

**ही**—अव्य० (सं० हि)—शीघ्रताबोधक, बलात्मक। उ० लागत ही मैं मिल गया, पड़्या कलेजै छेक। (सा० १-७-२)।

**हीरां**—दे० 'हीरा'। उ० जबर मिलैगा पारिषू, तब हीरां की साहि। (सा० ४६-३-२)।

**हीरा**—सं० पु० (सं० हीरक)—हीरा, बहुमूल्य पत्थर, मोक्ष। उ० हीरा खोया हाथ थैं, जनम गंवाया बादि। (सा० २०-१८-२)।

**हीरू**—हीरा। उ० जनमत हीरू कहा ले आयो, मरत कहा ले जासी। (प० २५३-३)।

**हीरे**—हीरा। उ० तौ मुख तैं मोती झड़ैं, हीरे अंत न पार। (सा० ३४-८-२)।

**हीरै**—अनमोल रतन, आत्मा। उ० तौ हीरै हीरा कैसैं बेधै। (प० २०२-१०)।

**हुँत**—प्रत्य० (प्रा० विभक्ति, हि० तो)—द्वारा, जरिये से। उ० कोई एक मेलै लवणि, अमीं रसांइण हुँत। (सा० ३३-७-२)।

**हुआ**—क्रि० अ० (हि० होना)—हो गया। उ० विषै कर्म की क्वंकुली, पहरि हुआ नर नाग। (सा० २०-२१-१)।

**हुए**—हो गए। (पा० प० १६२-९)।

**हुता**—(होना क्रिया का पुरानी अवधी का रूप)-था। उ० जा दिन कृत मनां हुता, होता हट न पट। (सा० ५-२८-१)।

**हुतासन**—सं० पु० (सं० हुताशन)-अग्नि, पंचाग्नि। उ० कहा विभूति जटा पट बाँधें, काजल पैसि हुतासन साधें। (प० २७९-४)।

**हुवां**—होने से ही। उ० काइर हुवां न छूटिये, कछु सूरा तन साहि। (सा० ४५-१-१)।

**हुवा**—हुआ। उ० हदे छाड़ि बेहदि गया, हुवा निरंतर बास। (सा० ५-५-१)।

**हूआ**—होवे। (पा० प० ६०-५)।

**हूवा**—हुआ। उ० स्वांमीं हूवा सीत का, पैकाकार पचास। (सा० १७-४-१)।

**हुरमति**—सं० स्त्री० (अ० हुरमत)—इज्जत, मान। उ० कहै कबीर बाप राम राया, हुरमति राखहु मेरी। (प० २६१

-१०) ।

**हुलसै**—क्रि० अ० (हि० हुलास+ना (प्रत्य०)—उल्लास में आ जाता है। उ० नैन नेह पतंग हुलसै, पसू न पेखै आगि। (प० २४५-५) ।

**हुलास**—सं० पु० (सं० उल्लास)—उमंग, उत्साह । (पा० सा० २५-१८-१) ।

**हुसकां**—सं० पु० (?)—आड़े, बहाने । उ० भिस्त हुसकां दोजगां, दुंदर दराज दिवाल । (प० २५८-३) ।

**हूं** (१)—सर्व (सं० अहम्)—अपनापन, अहंकार। उ० तूं तूं करता तूं भया, मुझ मैं रही न हूँ । (सा० २-९-१) ।

**हूं** (२)—अव्य० (वलात्मक)—हीं । (पा० प० ७३-६) ।

**हूंण**—क्रि० अ० (हि० होना)—होने । उ० हूंण न देइ हरि के चरन निवासा । (प० ८२-२) ।

**हूंण न देइ**—(मुहा०)—होने नहीं देता । (प० ८२-२) ।

**हूंणां**—होना, वन जाना । उ० स्वामीं हूंणा सोहरा, दोद्धा हूणां दास । (सा० १७-३-१) ।

**हूंणा**—होना । (सा० १७-३-१) ।

**हूंहि**—दे० 'हूंहि' । उ० दरोगां वकि वकि हूंहि खुसियां, वे-अकलि वकहि पुमांहि । (प० २५७-७) ।

**हूंहि**—क्रि० अ० (हि० होना)—होते हैं । उ० जन्म मरन थैं तौ तूं छूटै, सुफल हूंहि सव कांमां । (प० ३९-६) ।

**हू**—दे० 'हूं' । (पा० प० १०५-७) ।

**हूण**—मैंवासा भाजै नहीं हूण मतै निज दास । (सा० २४-२५-२) ।

**हूती**—वि० (हि० होना)—होने वाली, रहने वाली । उ० भीतरि हूती वसत न जांणैं । (प० ४२-७) ।

**हृदय**—सं० पु० (सं०)—दिल, कलेजा । (पा० प० १४९-१०) ।

**हे**—अव्य० (सं०)—सम्वोधनसूचक शब्द । उ० भाग तिन्हीं का हे सखी, जिहि घटि परगत होइ । (सा० २९-१८-२) ।

**हेत**—सं० पु० ( सं० हित )—लगाव, अनुराग, स्नेह । उ० सेवैं सालिगरांम कूं, माया सेती हेत । (सा० २३-७-१) ।

**हेतु**—सं० पु० (सं०)—कारण, वजह । (पा० प० १५४-४) ।

**हेरत हेरत**—क्रि० स० (सं० आखेट, हि० हेरना)—पता लगाते लगाते । उ० हेरत हेरत हे सखी, रह्या कवीर हिराइ । (सा० ७-३-१) ।

**हेराजाइ**—क्रि० स० (हि० हेरना+जाना) —ढूंढ़ा जाय । (पा० सा० ८-७-२) ।

**हेरी जाइ**—ढूंढ़ी जाय । उ० बूंद समानी समद मैं, सो कत हेरी जाइ । (सा० ७-३-२) ।

**हेरचा जाइ**—हेरा जाय, ढूंढ़ा जाय । उ० समंद समाना बूंद मैं, सो कत हेरचा जाइ । (सा० ७-४-२) ।

**हेला**—सं० पु० (हि० हल्ला)—धावा, आक्रमण । उ० हेला करै निसांनैं घाऊ, झूझ परै तहां मनमथ राऊ । (र० ५-४६) ।

**हैं**—दे० 'है' । हैं, मौजूद हैं । उ० अव हरि हैं मैं नांहि । (सा० ५-३५-१) ।

**हैंवर**—सं० पु० (सं० हमवर)—श्रेष्ठ घोड़ा । उ० हैंवर ऊपरि छत्र सिरि, ते भी देवा खड़ । (सा० १२-११-२) ।

**है** (१)—क्रि० अ० (हि० होना)—है, हैं । उ० कवीर भया है केतकी, भवर भये सव दास । (सा० ३०-११-१) ।

**है** (२)—सं० पु० (सं० हय)—घोड़ा । उ० है गै गैवरसघन घन छत्र धजा फरराइ । (सा० ३०-४-१) ।

**हैरान**—वि० ( अ० )—तंग परेशान । उ० हैरान की अं । (सा० ९-शीर्षक) ।

**हैवर**—दे० 'हैंवर' । श्रेष्ठ घोड़ा । (पा० (सा० १५-२४-२) ।

**हो**—अव्य० (सं० हे)—सम्वोधन सूचक ।

(पा० प० १५-८)।

होइ—क्रि० अ० (सं० भवन्, प्रा० होन, हि० होना)—होता है, होकर, होवे। उ० कबीर सूता क्या करे, सूताँ होइ अकाज। (सा० २-१५-१)।
गुण गावै लै लीन होइ, कछू एक मन मैं और। (सा० १३-४-२)।
लेखा देणां सोहरा, जे दिल साँचा होइ। (सा० २२-२-१)।

होइके—होकर। (पा० सा० २०-७-२)।

होइगा—होगा। उ० राम कहैं भला होइगा, नहिं तर भला न होइ। (सा० २-१-२)।

होइगी—होगी। उ० खरी बिगूचनि होइगी, लेखा देती बार। (सा० २२-१-२)।

होइहै—होगा। (पा० प० ८२-३)।

होई—होता है। (पा० प० १४-३)।

होत—होता है। (पा० प० १५-५)।

होता—था। उ० धरती गगन पवन नहीं होता। (सा० ५२७-१)।

होती—हो जाती। उ० भली भई जु गुर मिल्या, नहीं तर होती हांणि। (सा० १-१६-१)।

होतुहै—होता है। (पा० सा० ४-७-१)।

होते—(१) हो जाते। उ० हम भी पांहन पूजते, होते रन के रोझ। (सा० २३-४-१)।
(२)—थे। उ० आप सरीखे करि लिए, जे होते उन पास। (सा० २८-७-२)।

होन—होने। (पा० प० १५६-२)।

होनां—हो जाना। (पा० प० ८२-३)।

होनीं—होनी है। (पा० प० ६०-५)।

होवै—होता है। (पा० प० ८४-४)।

होसी—होता है। (पा० सा० ४-१६-२)।

होह—हो जाओ। स्वीकार कर लो। उ० ज्यूं भावै त्यूं [illegible] हमारे। (प० ३-२)।

होहिं—हो जाते हैं। (पा० र० २०-२)।

ह्वै—हो जाता है। उ० देखैं हीं तन प्रजलै, परस्यां ह्वै पैमाल। (सा० २०-१२-२)।

ह्वै—होकर। (पा० प० १३-४)।

ह्वैगा—होगा। उ० जब दफतर देखैंगा दई, तब ह्वैगा कौंण हवाल। (सा० २२-८-२)।

ह्वै जाइ—हो जाए। उ० कबीर मारूं मन कूं, टूक टूक ह्वै जाइ। (सा० १३-५-१)।

ह्वै रह्या—हो रहा है, हो गया है। उ० अब मन रामहिं ह्वै रह्या, सीस नवावौं काहि। (सा० २-८-२)।

ह्वैला—होता है। उ० गंगा मैं जे नीर मिलेगा, बिगरि बिगरि गंगोदिक ह्वैला। (प० २७४-५)।

ह्वैसी—हो जाएगा। उ० ह्वैसी आटा लूंण ज्यूं सोना सँवा सरीर। (सा० १२-४८-२)।

ह्वैहै—हो जाएगा। उ० बेगि छाड़ि पछिताइगा, ह्वैहै मूरति भंग। (प० २०-६-२)।

होइमहोइ—(मुहा०)—जो कुछ हो जाए। उ० साधैं सिधि ऐसी पाइये, किंवा होइम होइ। (प० ५-६)।

होरी—सं० स्त्री० (सं० होलिका)—होली का त्यौहार। (पा० प० १४४-१)।

हौं—सर्व० (सं० अहम्)—मैं। उ० नैनां अंतरि आव तूं, ज्यूं हौं नैन झँपेउं। (सा० ११-२-१)।

हौंस—सं० स्त्री० (अ० हवस)—लालसा, प्रबल इच्छा। उ० क्या ले गुर संतोषिए, हौंस रही मन मांहि। (सा० १-४-२)।

हौंसैं—हौंस के साथ, उमंग के साथ। उ० हथलेव हौंसैं लिया मुसकाल पड़ी पिछांणि। (सा० २४-२४-२)।

हौ—क्रि० अ० (हि० होना)—हो। (पा० प० ५४-३)।

हौवा—दे० 'हवा'। पहली स्त्री। (पैगम्बरी मत के अनुसार)। (पा० र० ५-१)।